# मुम्बई आर्य महासम्मेलन की शव परीक्षा

(पृष्ठ 2 का शेष )

मैंने अपनी रपट में यही इगित किया हैं क्योंकि एक दयानन्द भक्त आर्य को सस्कृतज्ञ होना अनिवार्य हैं। इस प्रकार अन्तर्राष्ट्रिय और अन्तरराष्ट्रिय भिन्न–भिन्न शब्द हैं अत अर्थ भेद होने के कारण वे एक–दूसरे के स्थान में प्रयुक्त नहीं किये जा सकेंगे हॉं अविज्ञता कुछ भी करा करती है। अन्तर का अर्थ है मध्य बीच तो अर्थ होगा–एक राष्ट्र के बीच। अन्तर का अर्थ है–बाहर भिन्न तथा मध्य तो अर्थ होगा देश–देशान्तर।

श्री ठाकुर जी! आपके अन्तर + राष्ट्रिय शब्द का विवेचन ऊपर भली–भाति हो गया। अब विश्वामित्र शब्द को समझें–श्री जगदेव जी। वैदिक लौकिक शब्दों में अव्याहत गति रखने वाला एव मानव मस्तिष्क की चरम सीमा पर पहुँचा हुआ प्रमाणभूत आचार्य पाणिनि ऋषि विश्वामित्र से क्यो हारने लगा? हारेगा तो वह जो अवैयाकरण होगा। विद्वानों की दृष्टि में विद्वत प्रमुख वैयाकरण ही होता है – प्रथमें हि विद्वासो वैयाकरणा आनन्दवर्धनाचार्य।

मित्रे–चर्षौ (पा. 6/3/129) द्वारा पाणिनि ने विश्व शब्द में दीर्घत्व का विधान किया है जिससे विश्वामित्र शब्द निष्पन्न होता हे। यहाँ यह भी ध्यातव्य है कि विश्वामित्र शब्द वेदों का है जो नाम विधान की परम्परा में वेद से तद्वत् लकर लोक में रखा गया है तदनु तद्वत ही विश्वामित्र शब्द की रूपसिद्धि जानी जायेगी अत विश्व का अमित्र' यह सन्धि विच्छेद पाणिनि अष्टाध्यायी का ज्ञाता कभी नहीं करेगा अपरिचित कुछ भी कर सकता है।

अन्येषामपि दृश्यते'(पा.6/3/136) इस पाणिनि सूत्र के रहते 'दीनानाथ' शब्द में भी कोई शब्दाशुद्धि की समस्या नहीं है दीन तथा नाथ शब्दों का षष्ठी तत्पुरूष समास होकर उपर्युक्त सूत्र से दीर्घ कर दीनानाथ शब्द सिद्ध हो जायेगा। यदि श्रृगार रस वाले दीना शब्द की ओर इगित हो, तो भी कोई परेशानी नही। दीनश्च दीना च इति दीनो पुमान् स्त्रिया' (पा 1/2/67)से एकशेष होकर पुल्लिग दीन शब्द शेष रहा तत षष्ठी समास एव दीर्घ होकर दीनयों नाथ = दीनानाथ 'स्वत सिद्ध है जो अविशेषेण अभिधायक होगा।

अरे ठाकुर भइया! जहॉं गति नहीं है वहॉं क्यों भिड गये? वह भी एक शाब्दिक से। आपका कार्य तो गाली देना है जो बहुत उत्तम है उसे ही पूर्ण करते रहते उधार का सुझाव देखा देता है। मै समझती हूँ अब ठाकुर जी मेरे जॉंच के मापदण्ड को समझ जायेंगे।

श्री जगदेव सिह ने मेरी वाक्य रचना में स्त्रीलिगादि का दोष दिखाते हुए कुछ वाक्य प्रस्तुत किये हैं। उस विषय में भी उन्हें विदित कर लेना चाहिये कि लिग सम्बन्ध वक्ता के वाच्य सम्बन्ध के अनुसार होता है तथाहि– महर्षि पतन्जलि ने महाभाष्य में बहुधा लिगमशिष्य लोकाश्रयत्वात् लिगस्य' (महा 4/1/3) लिखा है सो हो भवा' क्रिया का सम्बन्ध सम्मेलन के साथ है यह जान लें और भी जो अन्य अनर्थक दोष दिये हैं उनका समाधान भी इसी प्रकार जानें।

अहवादिता अहम्मन्यता शब्दों को एक बताते हुये लिखते है– कोई दोनों का अन्तर पूछे तो घिग्घी बध जायेगी आचार्या जी की। अरे! जब दोनों शब्दों मे धातुयें ही भिन्न हैं तो अर्थ स्वत पृथक हो गया। आचार्या जी की घिग्घी क्यों बॅंधेगी पूछने वाले की ही बॅंधेगी।

उपहास शैली मे ठाकुर जी ने अपने मित्र के ब्याज से लिखा है– ऐसी ही आर्यसमाज मे आचार्या होती है? मैंन कहा नही ये देवी जी ही अपवाद है? हमारे यहा प्रज्ञा देवी' जैसी आचार्या हो गई हैं जिन्होन करपात्री जी जैसे महापण्डित की स्थापनाओ की धज्जियॉं उडाई थीं।

मुझे अपनी पू आचार्या जी की दिग –दिगन्त में फैली हुइ इस प्रसिद्धि को जानकर अत्यधिक हार्दिक आनन्द हुआ। बडे सन्तोष और प्रसन्नता की बात है कि पू आचार्या जी अपने इस साहसिक कार्य से आर्यजगत को वचित नहीं कर गई अपितु अपनी अन्तवासिनी शिष्या सूर्या दवी आदि को अपना कार्य उत्तराधिकार रूप में देकर गई हैं। सम्प्रति सूर्या देवी पूर्व करपात्री के स्थानापन्न आचार्य करपात्री तथा शकराचार्य आदि की असैद्धान्तिक बातो की धज्जियॉं उडाकर पू. आचार्या प्रज्ञा देवी जी का कार्य आगे बढा रही हैं।

4 सितम्बर सन 1987 मे राजस्थान देवराला में सती प्रथा की घटना घटी उस समय काशी मे विराजे हुये पुरी के शकराचार्य श्री निरन्जनदेव तीर्थ ( सम्प्रति दिवगत) के शास्त्र विरूद्ध तथा मानवता की कलकरूप सती प्रथा के समर्थन मे उद्गार समाचार पत्र में छपे उस ससमय तत्काल अगले ही दिन सूया देवी ने श्री शकराचार्य को दैनिक पत्रो के माध्यम से शास्त्रानुकूल मुँहतोड उत्तर दिया एव शास्त्रार्थ की चुनौती दी परिणाम स्वरूप श्री शकराचार्य काशीस्थ धर्म सघ को छोडकर भाग खडे हुये। पाणिनि कन्या महाविद्यालय की इस विजय पर काशी का प्राय प्रत्येक व्यक्ति कई मासों तक जयघोष करता रहा। दैनिक समाचार पत्रों के पत्रकार तथा अन्य सगठनों के प्रतिनिधि सूर्या देवी का इन्टरव्यू लेते रहे क्योंकि पाणियनि कन्या महाविद्यालय का पौराणिक भाईयों के समक्ष आमने–सामने का अत्यन्त साहसिक कार्य था। इस कार्य से सम्पूर्ण आर्य–जगत् प्रसन्नता से झूम उठा और शुभाशसाओ का अम्बार लगा दिया। तत्कालीन भारत के प्रधानमन्त्री श्री वी0पी0सिह जी के राजगुरू ने भी साधुवाद देकर सूर्या देवी के साहस की सरा[illegible]।

सन् 1998 नवम्बर [illegible] में करपात्री के उत्तराधिकारी को 'चारों वेदों की मूर्त्तियॉं नहीं हो सकती' इस विषय में अपनी पू0 आचार्या प0 मेधा देवी जी के साथ विस्तृत परिचर्चा के द्वारा सूर्या देवी ने उन्हें परास्त किया।

20 अप्रैल 2000 पौराणिक जगत की ओर से दैनिक पत्र दैनिक जागरण' मे सर्वथा असत्य विश्वनाथ मन्दिर की महिमा मे प्रकाशित हुआ कि महर्षि दयानन्द ने इस शिवलिग की पूजा की थी' लिखने वाले प्रसिद्ध पत्रकार आशीष बागची' थे। इसका सटीक उत्तर आचार्या सूर्या देवी ने दिया जिस पर सम्पादक न उदारता के साथ समाचार पत्र मे अपनी भूल प्रकाशित कर क्षमा मागी सूर्या देवी के उत्तर के साथ। जा आर्यजगत के लिये प्रसन्नता और गौरव की बात है।

सन 2001 जून मास मे काशी के प्रसिद्ध पोराणिक विद्वान बटुकनाथ शास्त्री' की वद सभी नहीं पढ सकत' आदि अवैदिक मान्यताओ का चुनौती को चुनौती' शीर्षक स लिखकर खण्डन किया। इसके अतिरिक्त काशीस्थ पण्डितो से अवैदिक मान्यताआ की स्थापनाओं के विराध मे प्राय एक–एक घण्टे के शास्त्रार्थ होत ही रहत हैं जिसमे सूर्या देवी की भागीदारी अनिवार्य होती है। ओर आर्य–जगत क सन्देहों पर सूर्या देवी द्वारा दिय गय समाधानो से सभी परिचित है।

सम्मेलन में सम्पन्न हुई जो ओउम स्वाहा' की अशास्त्रीय पद्धति थी जिसकी चर्चा मैंने अपनी रपट में की और पृथक रूप से भी शास्त्रीय चिन्तन प्रस्तुत किया जो वस्तुत यथार्थ अन्वेषण है जिस पर पाणिनि कन्या महाविद्यालय तथा आर्य–जगत को गर्व है क्योंकि उसमें सुन्दर ढग से शास्त्रानुकूल प्रतिपादन किया गया है वैसा अन्वेषण अभी तक नहीं हो सका था इस तथ्य का नहीं समझ सके ठाकुर जी अत उन्होने श्री ज्वलन्त शास्त्री जी का बारम्बार नीति और कूटनीति के कारण (आपके विरोध में होते हुए भी ) नाम प्रस्तुत किया है। इस विषय मे विदित हो कि मान्य शास्त्री जी ने अपने लेख में अन्य विद्वानो के मन्तव्य ही मात्र प्रस्तुत किये है जिससे आप सबकी ओउम स्वाहा पद्धति की कलई तो खुली नहीं मात्र विरोध ही प्रकट हुआ है एतदर्थ शास्त्री जी प्रिय लग रहे है। मेरे अन्वेषण ने आपकी अशास्त्रीयता का नीर–क्षीर विवेक के सदृश पर्दाफाश ही कर दिया अत भारी बीत रही है। ओउम स्वाहा की स्थापना मे शास्त्रोचित कोई तर्क या प्रमाण है ही नहीं तो अब क्या करे अत किसी को गिरा किसी को उठा इसी में लग गये। आप किसी की भी दुहाई देते रहिये कोई अन्तर नहीं सच्चाई छिपेगी नहीं। विषय का प्रतिपादन शास्त्रविद् ही कर सकता है अन्य नहीं और ठाकुर जी! ओउम स्वाहा' की स्थापना में मान्य विद्वान सत्यानन्द वेदवागीश ने लेखान्दोलन या विद्वत्पीडा के शीर्षक से जो भी प्रतिपादित किया है वह भी मात्र वेदवित कर्मकाण्डवित् महर्षि दयानन्द के त्रुटयाभास का पिटारा है जिसे आर्य–जगत् भली–भॉंति जान रहा है। मान्य वेदवागीश जी की डॉ0 जयदत्त उप्रैती जी डॉ0 भवानीलाल भारती जी डॉ0 परमदेव मायमासक जी श्री ब्र रवीन्द्र जी आदि विद्वानों ने अच्छी खबर ली है एव मान्य विद्वान के पिटारे का निपटारा ओउम' स्वाहा के घेरे मे दयानन्द' में बढिया हुआ है। आश्चर्य है! आर्यसमाज के सदस्यों को दयानन्द ने गलती की है यह बात तो सहन हा रही है' पर शास्त्रीय कथन सहन नही हा रहा है। प्रसन्नता की बात है कि श्री ओकारनाथ जी के विक्षाभ का स्थिरीकरण भी रपट और सपट' म कर दिया गया हे।

रपट मे वश भूषा की चर्चा को पढकर तत्सबन्धित जना का जो चींटा काटा उसकी बेचैनी और खीज को ठाकुर जी ने इन शब्दो मे प्रकट किया हे

कैप्टन देवरत्न क्या पहनकर मच पर रहत तो दवी जी सन्तुष्ट हो जाती ? कबडडी की चडडी और बनियान या मैच क काई लगोटनुमा कपड? धन्य हैं दवी जी!

श्री ठाकुर के इन शब्दा को पढकर कोई भी आर्य सन्यासी आर्यसमाज का सच्चा पदाधिकारी अपना सिर ऊचा नही कर सकता नक्कटे लागो की दूसरी ही बात है जो निम्न स निम्न स्तर पर उतर सकते हैं करे भी क्या? खिसियानी बिल्ली खम्भा नोचे। इनका हास्यास्पद चिन्तन देखवाने योग्य है– मुम्बई महासम्मेलन के पश्चात 7 अक्टूबर 2001 मे आर्य समाज सान्ताक्रुज के 57 वे स्थापना दिवस पर विद्वत –सम्मान कार्यक्रम मे मुम्बई एस0एन0डी0टी0 महिला विश्वविद्यालय की उपकुलपति श्रीमती रूपा शाह जी' ने जब वहा के मन्त्री प्रधान सयोजक आदि के समक्ष वेश–भूषा की चर्चा मे पैंट शर्ट जीन्स का नाम लेकर उनको धारण करने वाले लोगो की धज्जियॉं उडाई तब ये नक्कटे लोग भीगी बिल्ली बने बडे गौरव से सुन रहे थे तब कहॉं सो गये।

श्री ठाकुर जी! अपने गुट के वदतोव्याघात को ठहर कर दखे– टकारा समाचार' पत्र के दिसम्बर 2001 14वे अक मे मान्य प्रधान कैप्टन देवरत्न की 14 परिकल्पनाये प्रकाशित हुई है जो उत्तम हैं जिनसे आर्यसमाज की प्रतिष्ठा नि सन्देह अत्यन्त बढेगी उनमे एक परिकल्पना यह भी है कि – मेरा ऐसा भी विचार है कि हमारे प्रचारको एव विद्वानो की वेश–भूषा एक सी हो ताकि दूर से देखकेर ही ज्ञात हो जाये कि यह आर्यसमाज के प्रचारक है। किन्चित विचार करे? क्या इस परिकल्पना पर स्वय बिना चले दूसरे चल पडेंगे? कभी नहीं हमे पहले चलना होगा हमें पहले वेश–भूषा द्वारा अपनी पहचान बनानी पडेगी।

जब आर्य महासम्मेलन के यज्ञ परिसर में ब्रह्मा आचार्य वेदपाठी गण एव यज्ञ की देख–रेख करने वाले अन्य आचार्य गण भारतीय और यज्ञीय वेश–भूषा मे थे तब उस यज्ञ परिसर में यज्ञ से पूर्व व पूर्णाहुति के दिवस जन समुदाय को उद्बोधन देने वाल यज्ञ के आयाजक सम्मेलन के कर्त्ता धर्ता मान्य सयोजक कैप्टन भ्राता जी का क्या उस भारतीय वेश–भूषा म नही होना चाहिये था? जो उनकी पयरिकल्पना की नींव बनता और आर्य जनता को एक आदर्श मिलता। ऐसा नही है कि श्री कैप्टन जी कभी इस वेश–भूषा को धारण नही करते? समय की बात ओर ही होती है। समय की चूक को ठाकुर जी चडडी –बनियान का नाम लेकर बिसारना चाहते है? ऐसी शब्दावलिया निम्न लोगा की होती हे।

श्री ठाकुर जी मुम्बई की लडकिया की वेशभूषा बताकर सूर्या देवी को गुर्राने चले हैं वे गुर्रायें? मैं महर्षि दयानन्द क पथ पर चलने वाली हू दबन वाली नहीं। महर्षि की जीवनी मे कई बार आया है कि उन्होने विदशी वस्त्र धारण करन पर किसी को बक्शा नहीं। मैं पेण्ट शर्ट क हिमायतियो से कहना चाहती हू आप बडे शाक स अपनी पुत्रिया का अपनी दविया का जो चाहें सो पहनाइय स्वय पहनिय परन्तु जो अपन मुह से अपनी मचा से घोषणा करते हो कि वेद सार्वदशिक हैं सार्वकालिक हैं तो जा शालीन वेष–भूषा की आर इगित करत हुय वद ने कहा मा ते कशप्लकौ दृशन ऋ.8/33/19 अर्थात तुम्हारे गुप्ताग न दीखे इस वदमन्त्र का क्या करोगे? जब आज की सभ्यता के अनुसार पैण्ट शर्ट पहनोगे और पहनाओगे तब वेद सार्वकालिक हैं कहने के अधिकारी बन सकत हा? थोडा साचना ठाकुर जी! ऐसे अधकचरे लोग ही आर्यसमाज के मन्त्री प्रधान एव सदस्य पदों पर प्रतिष्ठित है जा अपने घरों का प्रदूषण तो मूत्तियों के माध्यम स हटा रहे है साथ ही वेद और दयानन्द के सिद्धान्तों पर भी कुठाराघात कर रह है। ठाकुर जी! गालियों के लिए धिक्कार नहीं, कोटिश धन्यवाद! कुछ तो अज्ञान घटेगा आपका।

अच्छा होता इस पुस्तिका मे मान्य सत्यानन्द जी के लेख का श्री ओंकारनाथ जी प्रधान के विक्षोभ का एव श्रद्धेय स्वामी जी के प्रश्नो के उत्तरों का भी मेरे द्वारा लिखित ओउम स्वाहा का जल्पवितण्डावाद' रपट और झपट तथा स्वाहा या ओउम स्वाहा' शीर्षका वाले समाधान का भी प्रकाशित करते जिससे आर्य जगत क सामने दूध का दूध पानी का पानी हो जाता अस्तु? कोई बात नहीं वैसे भी सच्चाई सुस्पष्ट है।

मैं बन्दर घुडकियो से और ग्राम्य गाली–गलौच से डरने वाली नही हूँ, और न ही मेरी प्रतिष्ठा गिरने वाली है। अप्रियस्य तु पथ्यस्य वक्ता श्रोता च दुर्लभ (विदुर 5/15) की यह पक्ति आज शतश खरी है। सच्चाई को स्वीकार करना महात्मा श्रद्धानन्द का ही साहस था श्रद्धानन्द का जयघोष करन वालो का नहीं।

ज्ञानलवदुर्विदग्ध
ब्रह्माऽपि त नर न रजयति'

सुश्री सूर्या देवी आचार्या
पाणिनी कन्या महाविद्यालय
वाराणसी–10

# AGNIVESH DEMANDS WHITE PAPER ON GUJARAT

## Seeks United Nations intervention to check violence



HT Correspondent Jodhpur May 15

FOUNDER of the Geneva based Anti Slavery Foundation Swami Agnivesh has demanded that the Prime Minister should present a white paper on the Gujarat situation

He warned that an army of over a million Arya Samaj activists could pose a challenge to the Rashtriya Swayamsewak Sangh (RSS) and other like minded outfits Addressing a press conference here today Agnivesh said that the Central Government should also make public the list of passengers travelling in the railway coach that was burnt down at Godhara on Feburary 27

He said that there were credible reports that the Ram Sewaks were travelling without tickets and had occupied the seats reserved by passengers belonging to the minority community

He said there were also reports that the sewaks had used abusive language to address the minority community

The complete picture would become clear once the government releases the list of passengers of illfated bogie

He said nearly one lakh volunteers of the Arya Veer Dal would soon launch a movement against the RSS This would be followed by the formation of an Arya Veerangna Dal for women

Condemning yesterday s terrorist strike in Jammu Agnivesh strongly criticised Pakistan for launching terrorist strikes against innocent civilians

He also criticised the Union Government for failing to protect the life and honor of its citizens

Meanwhile talking to the *Hindustan Times* Agnivesh said the govern ment s failure to control the communal violence in Gujarat had created a need for international communities especially the United Nations to intervene and check the violence

Agnivash said he would take up the issue of statesponsored violence with the Univted Nationas Human Rights Commissions during his visit to Geneva on May

Agnivesh appreciated Attorney General Soli Sorabjee s remarks that India cannot brush aside concern voiced by some international countries on the Gujarat situation He alleged that the entire situation in Gujarat from the Godhra episode to recent incidents of violence was the handiwork of the Modi government

During his Gujarat tour he was surprised to learn that killings were well organised and that the state had worked with the BJP and its sister organisations to regain lost political ground in the country

He did not believe that the Godhra incident was a conspiracy by the Inter Services Intelligence (ISI) to destabilise India He said even if this was the case why did the government let it happen? He stressed that the post Godhra incidents were the handiwork of RSS and VHP leaders

He questioned why Narendra Modi was not sacked and President s rule was not imposed even when Gujarat has been facing communal tension for two and a half months

He said this raises the doubt that the BJP and its sister concerns were capitalising on the communal tension to gain political mileage

# विशाल बनवासी आर्य महासम्मेलन

कारापुट जिला गौहत्या के लिए बदनाम है वहा प्रत्येक साप्ताहिक बाजार मे 30–40 गाय का काटकर उनका मास बेचा जाता है। वहा ईसाइयो के साथ हिन्दू भी गोमास खाते हैं। अत 'गावो विश्वस्य मातर मित्रस्य चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षन्ताम्' भगवान की इस पवित्र वाणी का सन्देश देन के लिये पूज्य स्वामी धर्मानन्द जी सरस्वती की अध्यक्षताम उडीसा के बनवासी एव ईसाई बहुल कोरापुट जिले के आदिम गुरुकुल आश्रम कुन्दुली हाटपदा मे बैशाल शुक्लपक्ष चतुर्दशी पूर्णिमा एव जेष्ठ वदी प्रथम 25–26–27 मई तत्नुसार शनि रवि सोमवार को वनवासी आर्य महासम्मेलन का आयोजन किया जा रहा है।

इस सम्मेलन के मुख्यातिथि क रूप मे पू स्वामी इन्द्रवेश जी (पूर्व सासद हरियाणा) एव मुख्यवक्ता के रूप म उडीसा के वैदिक विद्वान् स्वामी सुधानन्द जी एव इ प्रियव्रत दास जी (भुवनेश्वर) तथा हरियाणा क ओजस्वी भजनापदेशक अपनी पार्टी क साथ श्री सहदेव बधडक आदि अनेक विद्वान उडीसा के आर्य समाज के अनक कर्मठ कार्यकर्ता एव अनक राजनेता भी पधार रहे हैं। उडीसा के मुख्यमत्री के भी पधारने के आशा है।

इसी शुभावसर पर उत्कल आर्य प्रतिनिधि सभा की ओर स चल रहे धमरक्षा महाभियान के अन्तर्गत पुनर्मिलन के कार्यक्रम मे अनक बिछुड हुए भाई पुन वैदिक धर्म की दीक्षा लग तथा तीनों दिन वेद के पवित्र मन्त्रा स विश्वशान्ति ब्रह्म महायज्ञ डा सुद्युम्न जी आचार्य सूफी एव प विशीकेसन जी का पौरोहित्य म चलगा।

निवदक
स्वामी व्रतानन्द सरस्वती
गुरूकुल आश्रम आमसना
खरियार राड जिला नावापारा
उडीसा

## आर्य समाज, कोटा

# जहा मुस्लिम बच्चो के मुख से झरते है श्लोक

काटा 20 मई। धर्म भले ही उनका इस्लाम हो मगर उन्हे वेदो क बार म जानकारी अनक हिन्दू बच्चा स ज्यादा है। इन मुस्लिम बच्चो क हाथो मे वद देख जा सकते है ता मुख स झरत हैं श्लोक। सर्वधर्म समभाव। का यह आदर्श प्रस्तुत किया जा रहा है कोटा शहर में आर्य समाज की आर से सचालित एक स्कूल म जहा अध्ययनरत एक तिहाई स भी अधिक विद्यार्थी मुस्लिम हैं।

रगपुर राड पर पुराने तेलघर माहल्ल एक काने मे स्थित महर्षि दयानद वैदिक विद्यालय एसे क्षत्र म चल रहा है जहा पढना अथवा बच्चो का पढाना फिजूलखर्ची व समय की बर्बादी समझा जाता है। इसक बावजूद बच्चा को घर से लाकर उन्ह शिक्षित करने मे म जुटा हुआ है। माध्यमिक स्तर तक सचालित यह विद्यालय। यहा अध्ययनरत विद्यार्थिया मे स 40 प्रतिशत विद्यार्थी मुस्लिम समाज स हैं। इनमे भी 60 प्रतिशत छात्राए हैं। इस विद्यालय का सचालित करने क लिए बनी विद्यार आर्य शिक्षा समिति के अध्यक्ष तजपाल कृष्ण व मत्री रामदयाल शर्मा ने बताया कि यहा पर विद्यार्थी ही नहीं मुस्लिम शिक्षक भी काफी सख्या मे हैं। मुस्लिम बच्चो स जब बातचीत की गई तो उन्हान सस्कृत क श्लोक व वदों के विषय म अपने ज्ञान का परिचय दिया। मात्र दो वर्ष पूर्व इस स्कूल मे दाखिल हुई पाचवी की छात्रा हिना बानो न गायत्री मत्र व प्रार्थना उपासना के आठो मत्र ओ३म् विश्वानी देव स शुरू कर ओ३म अग्नय सुपथा राय अस्मान' तक सस्वर धाराप्रवाह सुनाए। अकेली हिना ही नहीं वहा अध्ययनरत अनेक मुस्लिम व हिन्दू सभी बच्चा को इस तरह के दर्जना मत्र व श्लोक कठस्थ हे। यह इस बात का प्रतीक है कि बच्चो का किसी भी धर्म की अच्छी बातो स परहेज नही होता चाहे वे हिन्दू हो मुस्लिम या फिर ईसाई।

## आर्य नीति का उद्देश्य

तन मन धन से सहयोग दें

1 देश–विदेश की आर्य समाजों में घटित घटनाओं से आर्य जगत को अधुनातन जानकारी देना।

2 आर्य समाज के पुनर्जागरण के लिये आर्य जगत को प्रेरित करना।

3 आर्य समाज को राष्ट्रीय धारा से जोडना और राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओ पर चिन्तन एव निवारण के लिए राष्ट्र व्यापी सगठन बनाना।

4 आर्य समाज द्वार धार्मिक सास्कृतिक सामाजिक व राजनीतिक क्षेत्र मे किये जा रहे कार्यों की जानकारी देना।

5 समर्पित एव निष्ठावान कार्यकर्ताओ का आर्य जगत को परिचय देना।

6 देश मे 1000 समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ताओ महिलाओ एव युवको का सगठन खडा करना।

7 आर्य समाज क आदर्शों से प्रेरित शिक्षण सस्थाआ के माध्यम से देश मे सशक्त छात्र शक्ति खडी करना।

8 विश्व के आय परिवारो का सगठन बनाना।

9 देश के 100 विद्वानो की परिषद बनाना।

10 विश्व की समस्त भाषाओ मे वेद सन्देश प्रकाशित कर वैदिक धर्म की विश्व को जानकारी देना।

11 विश्वशाति के लिए विश्व व्यापी आदोलन चलाना। कट्टरवाद अन्धविश्वास अज्ञानता के विरूद्ध मुहिम छेडना तथा देश मे राजनीतिक सामाजिक धार्मिक सास्कृतिक आर्थिक क्रान्ति के लिए अभियान चलाना।

आप आशीर्वाद देकि परमपिता परमश्वर हमें इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए शक्ति एव सामर्थ्य दे।

**आर्य बन्धुओ से अनुरोध**

**आर्य जगत की तेजी से लोकप्रियता की ओर अग्रसर पाक्षिक पत्रिका 'आर्य नीति में अपने विज्ञापन देकर सहयोग प्रदान करें।**

**तन मन धन से सहयोग दे पाठकगण 100 रू सहयोग राशि भेजने का कष्ट करे।**

सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक प्रकाशक एव मुद्रक 5ज 13 जवाहर नगर द्वारा नीतू प्रिन्टिग प्रेस बाबा हरिशचन्द्र मार्ग जयपुर से मुद्रित
सम्पादक फोन नि 652697 का 622055 e-mail
आर्य समाज विद्या समिति एव शिक्षा समिति आदर्श नगर, जयपुर के सौजन्य से प्रकाशित

प्रेषक
सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक आर्य नीति
आर्य समाज राजापार्क जयपुर
राजस्थान

प्रेषित
70 श्री जगदीश वेदालकार
पुस्तकालयाध्यक्ष
गुरूकुल कागडी विश्वविद्यालय
हरिद्वार उत्तराचल यूपी

वेद प्रचार, आर्य समाज, विश्व शान्ति, राष्ट्रोत्थान, मानवता एवं सम्पूर्ण क्रान्ति के लिये समर्पित पाक्षिक पत्र






वर्ष 2 अंक 36 8 जुलाई 2002 मूल्य एक प्रति 3 रुपये डाक पजियन सख्या RJ 2637/2001 वार्षिक मूल्य 75रुपये

## गुजरात में आयोजित आर्य वीर दल के शिविरो में

# भारत के भावी राष्ट्रपति डॉ. कलाम का भाषण

## आर्यवीरो! रात-दिन जागो मधुर सपने लिये

डॅा कलाम

आर्य जगत के युवा सन्यासी स्वामी धर्मबन्धु जी द्वारा गुजरात मे आर्यवीर एव आर्यवीरागना दल के दो शिविर आयोजित किए गए। पहला शिविर जिला राजकोट ता उपलेटा स्थल प्रासला मे 10 फरवरी से 17 फरवरी तक आयोजित किया गया जिसमे 5 हजार आर्यवीरो ने भाग लिया और दूसरा आर्यवीरागना शिविर जिला अमरेली मे स्थल बाबापुर मे 19 मई से 26 मई तक आयोजित किया गया जिसमे 1500 छात्राओ ने भाग लिया। इन दोनो शिविरो को भावी राष्ट्रपति डॅा अब्दुल कलाम ने सम्बोधित किया। डॅा कलाम स्वामी धर्मबन्धु के त्याग बलिदान के बहुत प्रशसक हैं। जब राष्ट्रपति पद के लिये डॅा कलाम के नाम की घोषणा हुई तब उन्होने स्वामी धर्मबन्धु जी को फोन किया और कहा कि आपकी शुभकामनाओ से मेरा नाम राष्ट्रपति पद के लिए प्रस्तावित हुआ है। इन दो शिविरो मे डॅा कलाम का सम्बोधन प्रस्तुत है।

आर्य समाज के प्रवर्तक महर्षि दयानन्द सरस्वती भी स्वप्नद्रष्टा थे। असम्भव को सम्भव बनाने का स्वप्न। क्या स्वप्न के बिना मानवतावाद का परचम फहराय' जा सकता था? क्या मानव इन्सानियत के खून से लथ–पथ अन्धी गलियों में भटकना छोड़कर मावनता के पथ का पथिक बनेगा? मत–मतान्तरों की दुनियाँ को ध्वस्त कर देवताओं की सृष्टि बनाने का स्वप्न? हजारों साल सें पददलित मातृशक्ति को समाज के सर्वोच्च आसन पर बैठाने का स्वप्न। विश्व में करूणा दया प्रेम स्नेह सवेदना, सहानुभूति, सहृदयता की मदाकिनी प्रवाहित करने का स्वप्न। देश को हजारों साल की गुलामी से मुक्त करने का स्वप्न। जातिवाद के कैन्सर से भारत को मुक्त करने का स्वप्न। विश्व बन्धुत्व का स्वप्न। हजारो वर्षों से अन्याय और अत्याचार की चक्की में पिसते हुए पददलितों को मुक्त करने का स्वप्न। प्रत्येक नर–नारी को धर्म अर्थ काम मोक्ष प्रदान करने का स्वप्न। पाखण्ड एव अन्धविश्वास को जला कर राख करने का स्वप्न। अभाव और दरिद्रता को समाप्त कर इन्सानियत की जिन्दगी जीने का स्वप्न। दुःखी मानवता के आँसू पोंछकर उनके अधरों पर मुस्कान अंकित करने का स्वप्न। पशुओं की बलि देने वाले खूनी दरिन्दों से निरीह मूक पशुओं को मुक्त करने का स्वप्न। जनता स्वप्नदर्शी आर्यवीरों पर हसती थी। जब कोई आर्यवीर देश की आजादी के लिये फांसी पर चढ़ जाता था तब भारतवासी' कहते थे यें स्वप्नदर्शी कितने मूर्ख हैं। जब 1857 की क्रान्ति विफल हो गई सैनिक विद्रोह विफल हो गया तब ये मुट्ठीभर आर्य समाजी देश को आजाद कैसे कर सकते है?


बाबापुर की शिविर में उपस्थित लडकीयाँ


आर्य वीरागना शिविर मे डॅा सम्बोधित करते हुए

आर्यवीरों का एक ही काम था–स्वप्न ही स्वप्न स्वप्न ही स्वप्न।

यदि पंडित रामप्रसाद बिस्मिल शेरे पजाब लाला लाजपत राय शहीदे आजम भगतसिंह अमर हुतात्मा स्वामी श्रद्धानन्द श्यामी जी कृष्ण वर्मा राजगुरू सुखदेव अश्फाक उल्ला खॉ आदि हजारों आर्य वीरों ने देश की आजादी का स्वप्न नही लिया होता और इनमें से अनेक आर्य वीर देश की आजादी के लिये फासी के तख्त पर नहीं चढ़े होते तो क्या देश आजाद हो सकता था?

डॅा. कलाम ने कहा कि महर्षि दयानन्द एव उनके वीर अनुयायियों ने केवल स्वप्न ही नही देखा उसे विचारों में परिवर्तित किया और यथार्थ में साकार किया।

### स्वप्नो के कारण ही मिसाइल बनी

भारत का पहला मिसाइल भी मैं स्वप्नों के कारण ही बना सका। भारत सरकार ने पाच मिसाइलें विकसित करने की जिम्मेदारी सौंपी। धन के अभाव में मिसाइलों का निर्माण कैसे हो? इस कार्य के लिये मैने दो दर्जन प्रयोगशालाओं, दस शैक्षणिक सस्थानों, सात रिसर्च लेबोरेट्री तथा 42 कम्पनियों की मदद ली। सर्वत्र मुझ सहयोग मिला।

### अग्निमीळे पुरोहित

ऋग्वेद का प्रथम मत्र अग्निमीळे पुरोहित यज्ञस्य देवमृत्विजम। होतार रत्नधातमम।। सर्व प्रथम विश्व के गगन मण्डल मे गुजित हुआ था। अग्नि की उपासना करो उसका स्तुतिगान करो जो तुम्हारा पुरोहित है। जो पुर का नगर का राष्ट्र का हित करे वही पुरोहित हैं। जो अग्नि प्रज्ज्वलित करता है वही पुरोहित है। पश्चिम के अवैदिक लोगो ने हमारी मजाक उडाई कि ये अग्नि पूजक है। ये मूर्ख है निरक्षर है अज्ञानी है। अग्नि को ईश्वर मानते हैं। महर्षि दयानन्द ने पाश्चात्य दार्शनिको को चुनौती देते हुए कहा कि तुम मूर्ख और अज्ञानी हो। अग्नि की पूजा का अर्थ है सृष्टि के विकास मे अग्नि का प्रयोग। सारा चराचर जगत अग्नि पर अवलम्बित है। हम भी अग्नि के कारण ही जीवित हैं। जिस दिन हमारे शरीर से अग्नि समाप्त उस दिन राम–नाम–सत। अग्नि ही जीवन है अग्नि शून्य होना ही मृत्यु है। महर्षि दयानन्द ने हमें ईश्वर भक्ति सिखाई।

### अग्निर्ज्योति ज्योतिरग्नि स्वाहा।

प्रकाश स्वरूप अग्नि के लिये मैं यह यज्ञीय द्रव्य की आहुति देता हूँ। जिस समाज में अज्ञानी है वह कैसे उठ सकता है? महर्षि दयानन्द ने भी आग चारों तरफ प्रज्ज्वलित की। आर्य समाजी प्रतिदिन अग्नि की उपासना करते हुए ईश से प्रार्थना करते है– उदबुध्यस्वाग्ने प्रतिजागृहि

हे अग्नि त प्रज्ज्वलित हो इध्यस्व– प्रदीप्त हो

वर्चस्व–बढ़ इद्ध–प्रकाशित हो तेजस्वी हो यह अग्नि हमे प्रजा पशु, धन, धान्य, तेज यश और भोग सामर्थ्य से बढ़ाता है। हम मत्रपाठ ही करते रहें। वास्तव में डॉ. कलाम ने अग्नि की स्तुति की। अनवरत परिश्रम के बाद एक दिन वह भी आया जब उन्होंने अग्नि मिसाइल बना लिया।

### नर हो न निराश करो मन को–

अग्नि मिसाइल के प्रथम परीक्षण के लिये डॉ. कलाम अपने साथियों सहित लाउचिग पैड पर पहुच गए परन्तु पहला परीक्षण असफल रहा। सभी साथी निराशा में डूबे हुए। अपने निराश साथी श्री अग्रवाल एव श्री रमन के कधे पर हाथ रखते हुए कहा कि–सफलता की तरह



बाबापुर में आयोजित आर्य वीरागना शिविर में डॉ. कलाम और स्वामी धर्मबन्धु जी

असफलता भी हमें स्वीकार करनी चाहिए। हमारे प्रयोग में जरूर कहीं खामी रह गयी है। हम उसे दूर करेंगे और प्रयास करेंगे। जब दूसरी बार भी परीक्षण असफल रहा तो डॉ. कलाम ने कहा–कोई बात नही हम अभी लाचिग पैड तक पहुच गए हैं। बस हमें इससे आगे बढ़ना है। यह प्रेरणादायक शब्द सुन कर डॉ. कलाम और उनके साथी फिर अग्नि पूजा करने लग– अग्निर्ज्योतिर्ज्योतिरग्नि स्वाहा। जब तीसरी बार अग्नि मिसाइल का परीक्षण सफल हुआ तो डॉ. कलाम के साथी खुशी से नाचने लगे और डॉ. कलाम को कधे पर उठा लिया। दुनियाँ को आश्चर्य हुआ कि स्वदेशी साधनों से अग्नि मिसाइल कैसे तैयार की गई। इसकी रेन्ज अणुशास्त्र लेकर 1400 कि.मी. से 4000 कि.मी. तक की है। सारा विश्व अग्नि मिसाईल के सफल परीक्षण का समाचार सुनकर स्तब्ध रह गया।

### न आधी रोक सकती है
### न तूफा रोक सकते हैं।

डॉ. कलाम ने शिविर मे आए हुए विद्यार्थियों से कहा कि आगे बढने वाले को दुनिया की कोई ताकत नहीं रोक सकती। कोई भी व्यवधान सकल्पवान व्यक्ति की प्रगति को अवरुद्ध नही कर सकता। डॉ. बच्चों के बीच में अपने बचपन में खो गए। उन्होंने शिविर मे आए बच्चों को बताया कि मेरा जन्म हिन्दुओ की धार्मिक नगरी रामेश्वरम् में एक मस्जिद गली में हुआ था। सब जाति के लोग बहुत प्रेम पूर्वक रहते थे। मेरा परिवार बडा निर्धन था जो समुद्र से सीप शख आदि बीन कर अपना पालन–पोषण करता था। मेरे पिता जी ने पान की दुकान खोली। इससे परिवार की आर्थिक स्थिति कुछ सुधरी। महात्मा गाधी के नेतृत्व में जब आजादी का आन्दोलन जोर पकडने लगा तो लोगों मे समाचार पत्र पढने की रूचि बढने लगी। अत मेरे दादाजी ने अखबार बेचने का धधा शुरू कर दिया। इसी परिवार मे 14 अक्टूर 1931 को मेरा जन्म हुआ। मुझे बडे–बूढे बताते हैं कि तुम्हारे जन्म पर तुम्हारे घर पर खुशी का कोई अन्त नही था। मेरे दादा ने मेरा नाम अब्दुल रखा। पर मुझे वे बहुत प्यार से अबु कहकर पुकारते थे। मुझे दादाजी ने बताया कि तुम्हारे जन्म के समय पडौस मे रहने वाले ब्राह्मण लक्ष्मणशास्त्री टोपी और झबला लेकर आए थे। उनका पुत्र रामनधा शास्त्री मेरा अन्तरग मित्र था।

### आपको राकेट से लगाव कब हुआ?

शिविरों में आए बच्चों ने डॉ. कलाम से पूछा कि आपको सर्वप्रथम राकेट का ज्ञान कब हुआ और राकेट बनाने की अदम्य कामना कब जागृत हुई? डॉ. कलाम ने हसते हुए उत्तर दिया कि– एक बार में रामनधा शास्त्री के साथ मदिर में रामलीला देखने गया। वहीं मैंने देसी राकेट देखे। यहीं से मुझे राकेट के प्रति लगाव उत्पन्न हुआ और हम दोनों समुद्र के किनारे कागज के राकेट बनाकर उड़ाते रहते थे।

जब हम 6 वर्ष के हुए तो हम दोनों को एक ही स्कूल में प्रथम कक्षा में प्रवेश दिला दिया। मेरे समय मे रामेश्वरम् में पाचवीं कक्षा के बाद कोई स्कूल नही था। मेरे पिता चाहते थे कि मैं कम से कम दसवी तक तो शिक्षा प्राप्त कर लू। मेरे पिता के मित्र रामास्वामी के पिता का भी आग्रह था कि अब्दुल को दसवी तक पढाओं ही। फिर मुझे रामनाथपुरम के मिशनरी स्कूल में दाखिला दिला दिया। मैं रोज दो घटे पैदल चल कर उस स्कूल मे जाता। दो घटे जाने में और दो घटे आने में। स्कूल से आने के बाद पान की दुकान पर भाई की सहायता करता। दसवीं पास करने बाद मेरे पिताजी ने कहा कि तुम बहुत पढ़ गए हो अत अब तुम मास्टर हो जाओ। परन्तु इस बार भी रामास्वामी के पिता जी ने मेरे पिताजी को सलाह दी कि अभी से इसे नौकरी में डाल कर इसका सर्वनाश मत करो। इसे बी.ए. तक पढ़ने दो। यदि तुम्हारे पास पैसा नही है तो मैं मदद करूगा और इसका पढाई का सारा खर्चा मैं उठाउगा। मेरे दादाजी की यही इच्छा थी कि मैं आगे पढ़ाई जारी रखू। मैंने त्रिचनापल्ली में सेन्ट जोसफ कॉलेज में प्रवेश ले लिया। एक दिन मैंने पेपर मे एक लेख पढा जिसका शीर्षक था 'स्प्रिटफायर'। यह दुनिया का प्रथम राकेट था। ब्रिटेन के वार म्यूजियम में यह राकेट आज भी रखा हुआ है। इस लेख में यह पढ़कर मेरे आश्चर्य का ठिकाना नही रहा कि दुनिया का पहला राकेट भारत में टीपू सुल्तान द्वारा इस्टइण्डिया कम्पनी के साथ युद्ध में इस राकेट का इस्तेमाल किया था। इसी राकेट से प्रेरणा लेकर द्वितीय विश्व युद्ध में राकेट बनाये गए थे। इस पेपर को पढ़ने के बाद मेरे मस्तिष्क में राकेट बनाने की धुन सवार हुई और मैंने रामायण और महाभारत आदि प्राचीन ग्रन्थों का अध्ययन किया। इन ग्रन्थो से मैं इस निष्कर्ष पर पहुचा कि आधुनिक काल में अस्त्र–शस्त्रों को देखकर हम आश्चर्य चकित होते हैं और पश्चिम के विद्वानों की विद्वत्ता की दाद देते हैं। वे अस्त्र–शस्त्र प्राचीन भारत में थे और इनका आविष्कार लाखों वर्ष पूर्व भारतीय अनुसन्धानकर्ताओं ने किया था।

ऐसा लग रहा था डॉ. कलाम– महर्षि दयानन्द के उद्घोष की पुष्टि कर रहे हों। शिविर के सयोजक युवा सन्यासी धर्मबन्धु जी ने इस सम्बन्ध में महर्षि दयानन्द के विचारों को व्यक्त करते हुए



प्रासला के शिविर मे जाते हुए डॉ. कलाम एव श्री खैरनार

कहा–जिस युग में सम्पूर्ण भारत अग्रेजों से पदाक्रान्त हो चुका था पाश्चात्य देशों की विजय पताकाए, एशिया और अफ्रीका महाद्वीपों के प्राय सभी देशों में फहरा रही थी। भारत का सुशिक्षित वर्ग अग्रेजी शासन को एक वरदान मान रहा था और हीन भावना सब भारतीयों में घर करती जा रही थी।

यूरोप के समुन्नत वैज्ञानिक आविष्कार भी महर्षि में हीन भावना उत्पन्न नही कर सके थे। उनका मन्तव्य था कि तोप बन्दूक आदि जिन अस्त्र–शास्त्रों यान्त्रिक शक्ति से चलने वाले जिन यानो और तार टेलिफोन आदि सचार के जिन साधनों पर पाश्चात्य लोग अभिमान करते हैं वे सब और उनसे भी उत्कृष्ट उपकरण प्राचीनकाल में भारत में विद्यमान थे। वेदों के आधार पर उन्होंने ऐसे यानों की सत्ता प्रतिपादित की जो आकाश जल और स्थल सर्वत्र समान रूप से आ–जा सकते थे। महर्षि ने जब यह सब लिखा तब तक विमानों का आविष्कार 20वीं सदी के प्रारम्भ तक भी नही हुआ था। भारत के लोग कहीं पाश्चात्य ज्ञान–विज्ञान के सम्मुख अपने को हीन न समझने लगे इसलिए महर्षि ने कहा– 'जितनी विद्या भूगोल में फैली है वह सब आर्यावर्त देश से मिश्र वालों उनसे यूनानी उनसे रूम और उनसे यूरोप देश मे उनसे अमेरीका आदि मे फैली है।

डॉ. कलाम ने अपने आविष्कारों से महर्षि दयानन्द के मन्तव्य की पुष्टि की। सेंट जोसेफ कॉलेज से प्रथम श्रेणी में स्नातक की परीक्षा उत्तीर्ण करने के बाद मद्रास इन्स्टीटयूट ऑफ टेक्नोलोजी मे प्रवेश लेने के बाद डॉ. कलाम ने ट्यूशन करके आगे अध्ययन जारी रखा। इसी समय विज्ञान पर 'हिन्दू' नामक प्रसिद्ध पत्रिका में उनके लेख छपने से उनकी ख्याति बढ़ने लगी और व्याख्यान के लिए कॉलेजों से निमन्त्रण मिलने लगे। इससे उनकी आर्थिक स्थिति भी ठीक होने लगी।

1960 से 1970 के बीच स्वदेशी तकनीक द्वारा अन्तरिक्ष में राकेट भेजने का काम सम्पूर्ण शक्ति और आस्था से प्रारम्भ किया गया। प्रक्षेपास्त्र के लिये राकेट में लगने वाले क्रायोजनिक इजन भी स्वदेशी तकनीक से तैयार किया गया क्योंकि अमेरीका ने तो क्रायोजनिक इजन देने से ही मना कर दिया और सोवियत सघ ने ऐसी शर्ते रखी जिन्हें पूरा करना भारत के लिए सम्भव नही था। 1983 में मिसाईल बनाने के महत्वपूर्ण कार्यक्रम डॉ. कलाम को सौंपे गए। वे 17–18 घटे प्रतिदिन काम करते थे। उन्होंने एक नई 5 मिसाईलों की डिजाइन तैयार की और 10 वर्षो में भारत को मिसाईल के क्षेत्र में स्वावलम्बी बना दिया।

बाबापुर के आयोजित आर्यवीरागना शिविर डॉ. कलाम एव स्वामी धर्मबन्धु जी

### हथियार आत्मरक्षा के लिए जीवन का लक्ष्य ससार का उपकार

डॉ. कलाम का स्पष्ट दृष्टिकोण है कि आत्मरक्षा के लिए हथियारो का निर्माण किया जाता है। किसी के दमन या शोषण के लिए हथियार नही बनाये जाते हैं। असुरों द्वारा देवताओं की शक्ति पराजित नही हो इसलिए हथियारों का निर्माण करते रहना चाहिये ताकि हमारा देश अपराजेय रहे। दुखी लोगों की सेवा ही हमारा लक्ष्य होना चाहिये।

### डॉ. कलाम औषधि निर्माता भी

डॉ. कलाम के भाई को बचपन में पोलियो हो गया था। हकीम, वैद्य, डॉक्टर सब का बहुत ईलाज कराया पर कोई लाभ नही हुआ। डॉ. कलाम के मन में आया कि बहुत हल्का होने के कारण नये पदार्थ कार्बन–कार्बन से पोलियोग्रस्त लोगों के लिए कैलिपर्स बनाया जा सकते थे जिसका वजन मात्र 400 ग्राम होगा। इसी तरह के अन्य धातु से बने कैलिपर्स का वजन 4 किलो से कम नही होता।

डॉ. कलाम ने गरीबों के क्षय रोग के ईलाज के लिए अस्पताल खोला और विकलाग लोगों के लिए

## "है कोई इस देश में?"

न्याय कही मिलता नहीं सभी ओर अन्याय।
है कोई इस देश में नष्ट करे अन्याय।।1।।
डूब गए आकण्ड ही यहाँ सभी नर–नार।
है कोई इस देश मे मेटे भ्रष्टाचार।।2।।
सभी ओर फैला हुआ बढा प्रदूषण पूर।
है कोई इस देश में करे प्रदूषण दूर।।3।।
दूषित हैं नदियाँ सभी नित्य मिले विष–धार।
है कोई इस देश मे करे शुद्ध जल–धार।।4।।
धुआँ धूल दुर्गन्ध से दूषित है पवमान।
है कोई इस देश में रोके दोष महान।।5।।
पीने को पानी नही मदिरा मिले अपार।
है कोई इस देश मे करे मद्य पर वार।।6।।
खाने को रोटी नही गुटको के अम्बार।
है कोई इस देश में करे बन्द व्यापार।।7।।
धूम्रपान भारी करे रोगी लाखो होय।
है कोई इस देश मे इन्हें देश से खोय।।8।।
गौ माता को मारते करूण–करूण रम्भाय।
है कोई इस देश मे उसके प्राण बचाय।।9।।
पशु पक्षी चिल्ला रहे करते करूण पुकार।
है कोई इस देश मे रक्षा करे हमार।।10।।
नष्ट–भ्रष्ट शिक्षा हुई बनी शुद्ध व्यापार।
है कोई इस देश मे शिक्षा करे सुधार।।11।।
आरक्षण इक रोग है राष्ट्र नष्ट कर जाय।
है कोई इस देश मे करे सभी का न्याय।।12।।
आतकी बढते रहे करते घोर विनाश।
है कोई इस देश मे करे उन्ही का नाश।।13।।
निर्वाचन की रीति जो सारे दोष समग्र।
है कोई इस देश मे देवे दोष मिटाय।।14।।
डाकू राजा बन रहे करे पाप के काज।
है कोई इस देश में करे धर्म का राज।।15।।
वैश्यावृत्ति पाप है भरे पडे बाजार।
है कोई इस देश में करे बन्द व्यभिचार।।16।।
सन्यासी लाखो यहाँ नेता कई हजार।
है कोई इस देश मे मेटे अत्याचार।।17।।
भूल गए सब धर्म को उदर भरे सो जाय।
है कोई इस देश में सबको धर्म सिखाय।।18।।
प्रेम कहू दिखता नहीं सभी स्वार्थ मे लीन।
है कोई इस देश मे करे स्वार्थ को क्षीण।।19।।
दूषित हैं सब नीतियाँ दूषित हुआ विधान।
है कोई इस देश मे लावे शुद्ध विधान।।20।।
अपनी भाषा छोड के बने अन्य के दास।
है कोई इस देश मे भाषा करे विकास।।21।।
अपने सुन्दर वेश को त्याग चले सब लोग।
है कोई इस देश में रोक सके यह रोग।।22।।
सभी ओर है नग्नता बनी खिलौना नार।
है कोई इस देश में रोके नग्न प्रचार।।23।।
सीमा पर अरि हैं खडे करते नित्य विनाश।
है कोई इस देश मे करे शत्रु का नाश।।24।।
ऊर्जा के साधन बडे नहीं कही उपयोग।
है कोई इस देश में करे सफल उद्योग।।25।।
अन्न बहुत है देश मे फिर भी भूखे सोयें।
है कोई इस देश मे कष्ट भूख का खोय।।26।।
देश धर्म हित मैं करू अपना सब बलिदान।
है कोई इस देश में जो देवे कुछ दान।।27।।
क्या सब के सब मर गए जीवित बचा न कोय।
देश–धर्म हित जो जिए जीवित केवल सोय।।28।।
जीवित है जो देश मे करे देश–उद्धार।
पत्र एक मुझको लिखे मैं भी देखू प्यार।।29।।
बोलेगा कोई नही बैठे मौन लगाय।
ईश्वर ही अब देश की नयया पार लगाय।।30।।

डॉ वेदप्रकाश वेदमदिर
एनएच–17 पल्लवपुरम–2 मेरठ–250110 यू पी

## फैले फिर वेदों का रंग

स्वर्णिम रग चतुर्वेदो का आप्लावित हो धरती तल पर।
इसी रंग म सराबोर हो अवनी के सारे नारी–नर।
हवन हवाओं से सुरभि हो प्रकृति सुन्दरी का प्रति अग।
फैले फिर वेदो का रग

बढे परस्पर प्यार सभी मे द्वेष–बैर हो पूर्ण समाप्त।
समता–समरसता–सहिष्णुता जन–जन मे हो फिर परिव्याप्त।
निर्देशन हो मनीषियो को सन्तो का हो फिर सत्सग।
फैले फिर वेदों का रग

छोटा–बडा नही है कोई हम सब प्रभु की है सन्तन।
जीने का अधिकार सभी को प्राणि मात्र है एक समान।
गले मिले हम मित्र भाव से उठे हृदय मे मृदुल तरग।
फैले फिर वेदों का रग

ऐक्य भावना हो समाज मे जुड़े हमारे फिर परिवाद।
हो समान सकल्प हमारे करे परस्पर सद् व्यवहार।
पठने तथा पाठन वेदो का फिर हो उर मे उठे उमग।
फैले फिर वेदों का रग

राधेश्याम आर्य एडवोकेट
मुसाफिरखाना–227813 सुल्तानपुर उ प्र

## उडीसा में शुद्धिमहायज्ञ में मुक्त हस्त से आहुति दें

### तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृध कस्यस्विद्धनम्

सर्वत्र एक ही चर्चा है। आर्य समाज डूब रहा है आर्य समाज समाप्त हो रहा है आर्य समाज समाप्त हो गया है अब तो केवल शोक सभा ही बाकी है।

इसके लिए जिम्मेदार कौन है? वे सब जो दूसरों की तरफ उगली उठा रहे हैं और स्वय कुछ नही कर रहे हैं। वे आर्य समाज के प्रचार के लिए प्रतिदिन 30 पैसा भी नही देना चाहते। बाते बडी–बडी बनाते हैं। यदि आप यह पत्र पढकर स्वामी धर्मानन्द जी को 100रु भेजते हैं तो आप आर्य समाज के अनुयायी हैं अन्यथा आप ही सोचें की आप क्या हैं।

ईसाई मत के लोग विश्व मे ईसाई मत के प्रचार के लिये खरबों डालर फूक रहे हैं। मुसलमानों ने पेट्रो डालर से दुनिया मे तूफान मचा रखा है और लाखों आतकवादी अपनी जान हथेली पर रख कर मुस्लिम मत का प्रचार कर रहे हैं। भारत वर्ष में ऐसे लाखों पौराणिक परिवार है जहा एक–एक परिवार द्वारा आयोजित भागवत कथा का खर्चा सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के वार्षिक खर्चें से भी अधिक होता है। पौराणिक वर्ग मुरारी बापू को आसाराम बापू को जयगुरूदेव को सुधाशु महाराज को कुल 6 घटे के भाषण के लिये करोडो रुपया देते हैं। परन्तु आर्यों! आप अपने अन्दर झाक करके देखे आपने आर्य समाज के लिये क्या दिया?

ईसाई मत वाले उडीसा मे ईसाइयत के लिए 30 अरब रुपया खर्च कर रहे हैं। इस 30 अरब का मुकाबला स्वामी धर्मानन्द जी 30 लाख रुपये मे कर सकते हैं। 30 हजार आर्य समाजी यदि 100–100 रुपया भेजे तो 30 लाख रुपया एकत्रित हो सकता है।300 आर्य समाजें यदि 10–10 हजार रुपया देने का भी सकल्प लें तो 30 लाख रुपये की धनराशि दी जा सकती है। 30 आर्य समाजे 1–1 लाख रुपये देने की ठान लें तो 30 लाख रुपया इस शुद्धि यज्ञ के लिए दिया जा सकता है।

आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर ने 2 लाख रुपया एकत्रित करने का अभियान चलाया है। क्या आप अपनी समाज से 10 हजार रुपया एकत्रित करने का अभियान नही चला सकते? सब कुछ हो सकता है यदि सकल्प हो तो। इस सकल्प की अग्नि को कौन प्रज्ज्वलित करे। आप योगिराज कृष्ण के निम्नलिखित सदेश को पढ़ें–

इष्टान्भोगान्हि वो देवा दास्यन्ते यज्ञ भविता।
तैर्दत्तानप्रदायैभ्यो यो भुङक्ते स्तेन एव स।।

यज्ञ से तृप्त देवता बिना मागे तुम्हारी हर इच्छा पूरी करते रहेंगे। देवताओं द्वारा प्रदत्त भोगों को जो व्यक्ति बिना दिये स्वय भोगता है वह चोर ही है। गत अक 34 तक एकत्रित धनराशि 11000 रु

### आर्थिक सहयोग देने वालों की सूची

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 महर्षि शिक्षा समिति जयपुर | –1000 रु | 2 विद्या समिति राजापार्क जयपुर | –1000 रु |
| 3 श्री सुभाष वेदालकार जयपुर | –1000 रु | 4 आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर | –1000 रु |
| 5 श्री राजेन्द्र सिह 'मानव' जयपुर | – 500 रु | 6 श्रीमती सरोज महाजन | – 500 रु |
| 7 श्रीमती आशा वधवा | – 100 रु | 8 श्री राजकुमार साहनी | – 100 रु |
| 9 श्री बलदेवराज आर्य | – 100 रु | 10 श्री डी आर चादना | – 200 रु |
| 11 श्रीमती दमयन्ती नैयर | – 100 रु | 12 श्रीमती मीना गुप्ता | – 200 रु |
| 13 श्री कान्ता हरनेजा | – 100 रु | 14 श्रीमती रमा चावला | – 100 रु |
| 15 श्रीमती मृदुला सामवेदी | – 100 रु | 16 श्रीमती कान्ता विनीता | – 100 रु |
| 17 श्री चक्रकीर्ति सामवेदी | – 100 रु | 18 श्री हरिबख्श जागिड | – 100 रु |
| 19 श्रीमती शालिनी सामवेदी | – 100 रु | 20 श्रीमती शकुन्तला क्षेत्रपाल | – 100 रु |
| 21 श्रीमती कृष्ण कान्ता गुप्ता | – 100 रु | 22 गुप्तदान | – 100 रु |
| 23 डॅा अनिरूद्ध साहनी | – 100 रु | 24 डॅा कविता साहनी | – 100 रु |
| 25 श्रीमती वेद साहनी | – 100 रु | योग | 7100 रु |
| | | महायोग | 18100 रु |



**डॅा0 सुभाष वेदालकार**
प्रोफेसर सस्कृत एव अध्यक्षचर सस्कृत विभाग
राजस्थान विश्वविद्यालय जयपुर
जन्म – 13–4–1942 डेरा इस्माईलखान पाकिस्तान
पितृनाम– स्व0 गोवर्धन लाल तनेजा
शिक्षा –गुरूकुल कुरुक्षेत्र गुरूकुल कागडी विश्वविद्यालय हरिद्वार
राजस्थान विश्वविद्यालय जयपुर महाराजा सस्कृत कॉलेज जयपुर
उपाधि –एम0ए0(सस्कृत) एम0ए0(वेद) पीएच डी साहित्याचार्य
राष्ट्रीय कार्य–हिन्दी रक्षा सत्याग्रह 1957
(क) 11 सितम्बर से 14 दिसम्बर तक जेल यात्रा (ससम्मान रिहा)
(ख) दिल्ली – दिवराला पद यात्रा (1988) सतीप्रथा के विरोध मे
पुस्तक लेखन– 60 पुस्तकें प्रकाशित
40 पुस्तके मौलिक स कृत रचनाये प्रमुख विषय– वेद एव सस्कृत साहित्य
सयोजन – 25 प्रान्तीय/राष्ट्रीय सस्कृत/वेद सम्मेलन/सगोष्ठी/व्याख्यानमाला
60 सस्कृत – सम्भाषण शिविर
पुरस्कार–सम्मान– (क) शिक्षा मत्रालय भारत सरकार से 8 बार पुरस्कृत
(ख) अखिल भारतीय वेद सम्मेलन बासवाडा (1984) मे सम्मान
(ग) राजस्थान सस्कृत अकादमी से अम्बिकादत्त व्यास पुरूस्कार
(घ) समर्पणानन्द – शोध –सस्थान मेरठ में सम्मानित
(ड) भारत सरकार एव राजस्थान सरकार से अनेक पुस्तको पर पुरस्कार
विशेष अभिरूचि – (क) वेद प्रचार/सस्कृत प्रचार
(ख) निर्धन/योग्य छात्रो के जीवन निर्माण मे 4–5 लाख व्यय किये।(ग) दान में विशेष

**श्रीमती सरोज महाजन**

पूर्व पता – पजाब म जिला गुरदासपुर तहसील शकरगढ़ ग्राम जलाला(वर्तमान पाकिस्तान)। पिजा जी श्री रामरत्न महाजन(1944 में स्वर्गवास)। पति श्री प्रकाश चन्द्र महाजन (स्यालकोट निवासी)। भाई श्री कर्मचन्द गुप्ता। पिताजी के निधन के उपरान्त मेरे भरण–पोषण का दायित्व मेरे भैया भाभी (श्रीमती शकुन्तला गुप्ता) ने वहन किया। ये दोनो आर्य समाज, आदर्श नगर जयपुर के कटटर कार्यकर्ता थे। इनके सान्निध्य में रहते हुए मेरे पूर्व सस्कार और भी पुष्पित पल्लवित हो गए।

पाकिस्तान बन जाने के बाद मेरा परिवार देहली आ गया और लोधी रोड जोर बाग आर्य समाज की मैं कटटर कार्यकर्त्री बन गई। वहा मैंने मत्री आर्य समाज का भार वहन किया। अपने मत्रित्व काल मे मैंने आर्य समाज शताब्दी समारोह एव सत्यार्थ प्रकाश शताब्दी समारोह में तन–मन–धन से सेवा करते हुए अत्यन्त आनन्दानुभूति प्राप्त की। सन् 1993 मे अपने बेटे श्री प्रमोद महाजन के साथ जयपुर आ गई। मेरा बेटा अपना स्वतन्त्र कार्य करता है। पुत्रवधु श्रीमती किरण महाजन आर्य समाज के प्रति पूर्ण निष्ठा रखने वाली खुले दिल से आर्य सस्थाओ को दान देने वाली स्टेट बैंक ऑफ इण्डिया मे कार्यरत हैं।

# उत्तराखण्ड की यात्रा का रोमाचंक वर्णन

–सत्यव्रत सामवेदी

गताक से आगे – जयपुर से यात्रीदल 9 जून को प्रातःकाल 10 बजे रामगढ तल्ला से रानीखेत के लिए रवाना हुआ। 9जून को रामगढ़ तल्ला में आयोजित आर्य सम्मेलन में उत्तराखण्ड के विधान सभाध्यक्ष श्री यशपाल आर्य को आना था परन्तु उत्तराखण्ड की विधान सभा में आग लग गई थी इसलिए यशपाल आर्य का आना सम्भव नही हुआ। यदि हम 9 जून को प्रस्थान नही करते तो हमारा यात्री दल उत्तराखण्ड के अनेक दर्शनीय स्थलो को देखने से वचित रह जाता। अत हमें सौन्दर्य के आगार रामगढ तल्ला से विदाई लेने के लिए बाध्य होना पड़ा और हमारी पर्वतारोहण की प्रक्रिया प्रारम्भ हो गई।

रामगढ तल्ला पर्वतो की तलहटी में है। अत वहा से प्रस्थान करने पर निरन्तर आरोहण ही आरोहण है। कुछ ऊँचाई पर जाने पर हमे हिन्दी की अमर कवयित्री श्रीमती महादेवी वर्मा की साधना स्थली दिखाई दी और उनकी रहस्यमयी कविताओ की प्रेरणा स्थली के अनिर्वचनीय सौन्दर्य को देखा। जब हमारी गाडी भवाली पर पहुची तो अचानक एक वृद्ध सज्जन गाडी के सामने खड़े हो गए और हमारे ड्राइवर को ब्रेक लगाकर गाडी को रोकना पड़ा।

मौसम बडा सुहावना था। रिम–झिम–रिम–झिम बरखा हो रही थी। मैंने बस की खिडकी से झाका तो दो खूब सूरत बगले दिखाई दिये और उस हरीतिमा मण्डित प्रागण मे दो तख्तिया लगी हुई थीं। एक पर लिखा था सक्सेना विला और दूसरी पर जैन विला। इस सारे सुन्दर परिवेश को देखकर हमारी कामना हुई कि काश! हमारा भी ऐसा ही विला होता और हम भी कुछ दिन उस विला में रह पाते। ऐसा लग रहा था जैसे चारों तरफ सौन्दर्य की बरसात हो रही हो।

जिस वृद्ध सज्जन ने बस रोकी थी वे पूछ रहे थे कि क्या इस बस में सत्यव्रत जी हैं। अगर हैं तो उन्हे बाहर भेजो। मुझे भी आश्चर्य हुआ कि इस पर्वतीय नगर मे मेरे लिए बस को किसने रोका। ज्योही मैं बस के द्वार पर गया तो मैंने देखा कि श्री विद्यासागर शास्त्री खडे थे। मुझे देखकर लिपट गए और कहने लगे ऐ–सत्यव्रत! मुझसे मिले बिना कैसे जा सकते हो नीचे उतर! देख मैंने तुझे पकड ही लिया। आज अखबार मे भाषण देते हुए तेरी फोटो देखी। मैं गाड़ी लेकर रामगढतल्ला की ओर रवाना ही होने वाला था तुमसे मिलने के लिए। इतने मे तुम्हारी बस दिखाई दे गई और मैंने इसे रोक लिया। मैंने कहा–आपने याद किया और मैं आपके द्वार पर आ गया। मैं आपको रामगढ तल्ला आने की तकलीफ कैसे दे सकता था?

वे हम सब यात्रियो को प्रेमपूर्वक अपने विला मे ले गए। उनके पुत्र पुत्रवधु और उनके दामाद सभी वहीं थे। उनकी पुत्रवधु ने हमें नाश्ता कराया। 40 यात्रियों के लिए चाय बनाई। श्री विद्या सागर शास्त्री मे प्रेम और उपालम्भ का अद्भुत मिश्रण था। बार–बार कहते–सत्यव्रत बहुत बदमाश है! इसने मुझे आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान पद से हटाया। मुझे धक्का देकर बाहर निकाला। इस पर भी वे खुशी में फूले नहीं समा रहे थे और बडे प्रेम पूर्वक मुझसे कहा–ऐ सत्यव्रत! देख कितनी सुन्दर जगह है। छोड आर्य समाज के झगडों को। जब तेरी मर्जी हो तब यहा पर आ और अपने परिवार के साथ जितने दिन रहना चाहे इस विला मे रहा कर। इस प्रकार हमारे दो घटे वही व्यतीत हो गए। सबको बहुत अच्छा लगा। वहा से सीधे रानीखेत की ओर रवाना हुए। क्योंकि अल्मोडा जाकर रानीखेत जाने से बहुत विलम्ब हो जाता।

रानीखेत बहुत सुन्दर पर्वतो की श्रृखला पर स्थित है। बडे–बडे गोल्फ के मैदान है। वहा से घुमावदार सडको पर चक्कर लगाते हुए शाम को 5 बजे अल्मोडा पहुच गए।

हम श्री जयदत्त उप्रेति का घर ढूढ रहे थे। उसी समय पहाड से आवाज आई–

सामवेदी जी सामवेदी जी

मैंने जब ऊपर की तरफ देखा तो श्री जयदत्त उप्रेति आवाज लगा रहे थे। वे भागे–भागे हमारे पास आए और उन्होने सार्वजनिक निर्माण विभाग यूनियन के सामुदायिक हाल में हमारी आवास की व्यवस्था की। वहा से चारो तरफ पहाडियो पर जगमगाता हुआ अल्मोडा दिखाई दे रहा था। समस्त यात्रीगण उस प्राकृतिक सौन्दर्य को देखकर भावविभोर हो गए और अत्यन्त प्रफुल्लित होकर कहने लगे– भाई जी! इस यात्रा में आज पहली बार परम आनन्द की अनुभूति हुई। कितना मनोहारी दृश्य है। वे दृश्य की अपेक्षा उत्तम आवास व्यवस्था से बहुत प्रसन्न थे। रात्रि को श्री जयदत्त उप्रेति ने अपने घर पर मुझे भोजन के लिए आमन्त्रित किया और अल्मोडा से 15–20 कि मी की दूरी पर स्थापित गुरूकुल के विकास के बारे में परामर्श करते रहे।

प्रातःकाल हम 9 बजे उठकर उत्तराखण्ड के सर्वश्रेष्ठ पर्वतीय नगर कोसानी चले गए। यहा से हिमालय की चोटिया दिखाई देती है परन्तु प्रात सूर्योदय के समय। दोपहर को बादल छा जाने के कारण ये चोटिया दिखाई नही देतीं। मैं यात्रियों के साथ महात्मा गाधी के अनासक्त आश्रम मे गया। जहा अनेक वर्ष पूर्व मैं एक रात रुका था और प्रातःकाल हिमालय की चोटिया देखी थीं। आज कल वहा का परिवेश बदला हुआ था।

इस आश्रम के चारो तरफ होटल ही होटल थे। जहा एक कमरे की एक दिन की दर 500रु से 5000रु तक थी परन्तु अनासक्त आश्रम में डारमेट्री में 10रु में बिस्तर सहित चारपाई उपलब्ध थी। वहा हमारी रहने की बहुत इच्छा थी परन्तु 2 बजे गुरूकुल के उत्सव में जाना था। अत हम गुरूकुल पहुच गए। उसी समय प्रो कैलाशनाथ सिह और स्वामी अग्निवेश जी भी वहा आ गए।

गुरूकुल की यह सुरम्य भूमि रानीखेत के मुख्य मार्ग पर थी। यद्यपि इस क्षेत्र में आर्य शब्द हरिजन का पर्याय है तो भी यह आश्चर्य जनक है कि अनेक ब्राह्मणों की आर्य समाज के प्रति असीम सहानुभूति है।

गुरूकुल के लिए ये 12.5 एकड भूमि भी एक ब्राह्मण ने दी थी। वहा पर 2–3 कमरे बने हुए है और उस गुरूकुल में केवल दो छात्र हैं। उस गुरूकुल के निर्माण में श्री जयदत्त उप्रेति के परिवार ने एक लाख रुपये का दान दिया। यह 12.50 एकड भूमि का दृश्य इतना मनोहारी था कि मानो कि सौन्दर्य पुजीभूत होकर बैठ हो। ऐसा लगता था कि क्षितिज तक गुरूकुल की हरीतिमामडित धरा का विस्तार हो। इस शान्त और मनोरम स्थल को देखकर यह इच्छा हुई कि कोलाहल की धरती से दूर इस पर्वत की गोद में बैठ कर रात–दिन परमेश्वर का स्मरण किया करें। शीतल मद समीर निश्छल प्रेम कथा के गीत गा रहा था।

अल्मोडा मे स्वामी विवेकानन्द आए थे। कविवर सुमित्रानन्दन पत ने अल्मोडा मे स्वामी विवेकानन्द के आगमन पर हर्ष विभोर होकर कविता लिखी थी।

इस गुरूकुल के सस्थापक प जयदत्त उप्रेति ने कहा कि उत्तराखण्ड में अधविश्वास, जातिवाद, अस्पृश्यता पशुबलि आदि कुरीतिया व्याप्त है। त्रासदी यह है कि कुलीन वर्ग अपने बच्चे को इसलिए नही भेजता कि कही ये बच्चे अस्पृश्य बच्चो के साथ खाना–पीना करके अपना धर्म भ्रष्ट न कर लें और दलित जातियो की वैदिक सस्कृति के प्रति कोई आस्था नही रह गई है। गुरूकुल के दो छात्रों ने वेदों का जटा पाठ सुनाया।

मैंने इस अवसर पर कहा कि दो विद्यार्थियों से गुरूकुल कैसे चलेगा और इसके लिए रुपया भी कौन देगा? प उप्रेति महान विद्वान है परन्तु उनकी विद्वत्ता का कितना दुरूपयोग हो रहा है? यह तो आर्य जगत का सौभाग्य है कि उत्तराखण्ड में प उप्रेति जैसा विद्वान आर्य समाज की सेवा कर रहा है। सारा आर्य जगत एडी से चोटी तक का जोर लगा ले परन्तु दूसरा जयदत्त उप्रेति खडा नही कर सकता।

रानीखेत के मुख्य मार्ग पर गुरूकुल का यह अत्यन्त मनोहारी प्रागण स्थित है। मैंने उप्रेति जी से पूछा कि आप के बाद इस गुरूकुल को कौन चलायेगा। उनके पास स्पष्टत कोई उत्तर नही था। मैंने सुझाव दिया कि यहा पर एक अत्यन्त भव्य वेद मन्दिर एव वानप्रस्थ आश्रम खोलने की योजना बनानी चाहिए। यहा इतना भव्य वेद मदिर हो कि उत्तराखण्ड आने वाले पर्यटको के लिए यह मदिर एक महत्वपूर्ण दर्शनीय स्थल हो। इसे आर्यवीर दल के शिविरों का केन्द्र बनाया जा सकता है और वानप्रस्थ आश्रम भी बनाया जा सकता है। यदि विश्व की समृद्ध सौ आर्य समाजें एक–एक कमरा बनाने का सकल्प ले तो यह आर्य जगत का प्रसिद्ध दर्शनीय स्थल हो सकता है। ऐसी ही योजना के अन्तर्गत रामगढ तल्ला में भी भव्य आश्रम का निर्माण किया जा सकता है और ग्रीष्मावकाश में धार्मिक सम्मेलन आयोजित किये जा सकते हैं।

इस गुरूकुल के सम्मेलन मे आर्य समाज आदर्शनगर जयपुर ने 5000/–रूपये की धनराशि दान में दी और अन्य यात्रियो ने भी तीन–चार हजार रूपया दान मे दिये।

हमे उसी दिन नेशलन कार्बेट पार्क देखने के लिए हल्द्वानी जाना था परन्तु अल्मोडा मे आर्य समाज के विवाद के कारण 8–9 बज गए और हमें उस दिन अल्मोडा ही रूकना पडा। हमारे साथ जो यात्री थे वे दूसरे दिन नैनीताल जाने का आग्रह करने लगे। बच्चो को नेशनल कार्बेट पार्क देखने की बजाय नैनीताल मे रोप–वे पर सवारी करने का अधिक शौक था। अत दूसरे दिन हम नैनीताल चले गए। वहा का रौक गार्डन नैनीताल मे अत्यन्त दर्शनीय स्थल है जहा पर चटटानो को चीर कर बडी–बडी गुफाए बनाई गई है।

नैनीताल के अनेक दर्शनीय स्थलों को देखा परन्तु यदि हमने गवर्नर हाउस (नैनीताल) नही देखा होता तो हमारा नैनीताल आना व्यर्थ था। गवर्नर हाउस में प्रवेश शुल्क प्रति व्यक्ति 50रु था। गवर्नर हाउस क्या था इन्द्र का कानन वन था। इतने भव्य और सुरम्य भवन देखकर सब आश्चर्य चकित हुए। विभिन्न प्रकार के फूल वृक्ष और रेशमी घास।

सायकाल 6 बजे हमने नैनीताल से जयपुर के लिए प्रस्थान किया। दिन की गर्मी से बचने के लिए हमने रात को यात्रा की। प्रातःकाल 7 बजे हम मथुरा पहुचे। वहा स्नान इत्यादि के लिए रूके। सफाई कर्मचारियो की हडताल के कारण सारा शहर नरक हो रहा था। हमारे साथ की कुछ महिलाओ की इच्छा थी कि विरजानन्द जी की कुटिया देखें। उस कुटि को देखने के लिए जब हमने बाजार में प्रवेश किया तो गटर के गदे पानी से सारी सडक भरी हुई थी। उस गदे पानी में हमारे कपडे खराब हो गए। ऐसा प्रतीत हो रहा था जैसे किसी साक्षात नरक मे हमें पटक दिया हो। उस गदगी में मथुरावासी मजे से कचोरी–जलेबी खा रहे थे। चौबे लोग अर्द्ध नग्नावस्था में दुकानों के बाहर तख्तों पर बैठे हुए थे।

मथुरा के पेडे प्रसिद्ध हैं। जिन्हें जो खाये वो भी पछताए और जो न खाए वो भी पछताए। किसी भी यात्री ने पेडा खाने की इच्छा प्रकट नहीं की।

इस गदे पानी को चीरते हुए हम जब विरजानन्द कुटि पहुचे तो वहा ताला लगा हुआ था। अब वह कुटि नही है एक तीन मजिला भवन है। हमें बताया गया कि इस भवन की देखभाल करने वाले एक बुजुर्ग सज्जन है। वो रामगढ तल्ला में आयोजित आर्य महासम्मेलन में गए हैं और अभी तक लौटे नहीं हैं। आर्य जगत के इतने महत्वपूर्ण दर्शनीय स्थल की यह स्थिति देखकर सब यात्री बहुत निराश हुए। यह है दर्शनीय स्थलों के प्रति हमारी श्रद्धा।

अब लू के थपेडो से यात्री परेशान होने लगे। हम चारों तरफ लू के थपेडे खाते साय 4 बजे जयपुर पहुच गए और गर्म हवा का हर एक झोंका हमें हिमालय की ठण्डी वादियों की याद दिलाता रहा। ऐसा प्रतीत हो रहा था कि हमने स्वर्ग से नरक तक की यात्रा की है। फिर भी जब हम अपने घरों में पहुचे तो हमें अपने घर स्वर्ग से भी अधिक अच्छे लगे।

(समाप्त)

कृत्रिम अग बनाने वाले एक सस्थान की भी स्थापना की। उन्होंने अनुराग नामक एक कम्प्यूटर विकसित किया जिससे ट्यूमर का ऑपरेशन आसानी से हो सकता है। कैंसर के रोग के ईलाज के कोरोनरी कैथघट सस्ते दामों में उपलब्ध कराने में डॅा कलाम का महत्वपूर्ण योगदान रहा। हैदराबाद के ह्रदय रोग विशेषज्ञ डॉ. राजू के साथ मिलकर बॉयोमेडिकल टेक्नोलोजी सोसायटी की स्थापना की जिसके द्वारा ह्रदय रोग के उपचार के लिये अनेक उपकरणों का निर्माण होता है। डॅा कलाम और डॅा राजू ने सस्थान प्रयोगशाला में एक द्रव्य की खोज की जिसका उपयोग स्टेन्ट बनाने में किया जाता है। पहले यह स्टेन्ट विदेश से मगाया जाता था और इसका मूल्य पाच गुना अधिक होता था। इसका उपयोग ह्रदय की बाई–पास सर्जरी में होता है। डिफेन्स मेटालर्जिकल



प्रासला के शिविर में प्रशिक्षण लेने आए आर्य वीर

लेबोरेटरी द्वारा विकसित टिटेनियम धातु का उपयोग दात बनाने के लिए होता है। इसी धातु की प्लेटे हड्डी जोडने के उपयोग में लाई जाती है। इनका नाम भव्य और दिव्य रखा गया है। ये प्लेटे पहले विदेश से मगाई जाती थी। डॅा कलाम ने तुलसी के भी आश्चर्यजनक उपयोगों का पता लगाया है और इसके प्रयोग से महिलाओं के स्तन एव गर्भाशय के कैंसर का उपचार होता है। शरीर के अन्दर के उपयोगी अगों के लिये कृत्रिम अग बनाना डायलेसिस की सस्ती पद्धति का विकास ऑखों के लिये दृष्टि नाम के साधन का विकास एव प्लास्टिक टेक्नोलोजी के विकास में डॅा कलाम लगे हुए हैं।

## सस्कृत साहित्य के अध्येता

शिविर में आर्यवीरों को यह जान कर आश्चर्य हुआ कि डॅा. कलाम गीता रामायण महाभारत एव अन्य सस्कृत ग्रन्थों का भी अध्ययन करते हैं और उनसे प्रेरणा लेते हैं। सस्कृत साहित्य के प्रति उनमें असीम आदर भाव है।

## महान देशभक्त

उन्होंने विदेशों में बसने वाले वैज्ञानिकों को सदेश दिया है कि यदि पैसे के पीछे नही भागना हो तथा सघर्ष की क्षमता हो तो तुम्हारी प्रतिभा के निखार के लिये भारत से अच्छी जगह नही है।

## भारत रत्न कलाम– मातृदेवो भव,पितृदेवोभव



डॅा कलाम का भाषण सुनती हुई आर्यवीरागनाए

भारत रत्न की उपाधि से केवल दो वैज्ञानिकों को ही सम्मानित किया गया। पहले वैज्ञानिक डॅा सी वी रमन और दूसरे वैज्ञानिक डॅा कलाम। 25 नवम्बर 1997 को शाम साढे सात बजे जब रेडियों और टेलिविजन से उन्हें भारत रत्न से सम्मानित करने का समाचार प्रसारित हुआ तब डॅा कलाम को अपने 103 वर्षीय पिताजी और 97 वर्षीय माताजी की याद आई जिन्होंने घोर गरीबी के बावजूद उच्च शिक्षा के लिये अपने पुत्र को प्रोत्साहित किया। उन्हें याद आई अपने बचपन के मित्र रामास्वामी की और उसके परिवार की जिसने उच्च शिक्षा प्राप्त करने के लिए उन्हें आर्थिक सहायता दी। उन्हें याद आई महान वैज्ञानिक विक्रम साराभाई की जिन्होंने उनकी प्रतिभा को पहचाना और हमेशा आगे बढने के लिए प्रेरित किया। इस अवसर पर कृतज्ञ डॅा कलाम ने महान वैज्ञानिक सतीश धवन एव ब्रह्मप्रकाश जैसे वैज्ञानिकों को याद किया।

भारत रत्न मिलने पर उन्होंने वैज्ञानिकों को नई पीढी को सदेश दिया– दोस्तो! तुम्हारे हाथ में मशाल है उसमें अग्नि प्रज्ज्वलित करो। मैं तो उन परम्पराओं पर चलने वाला एक साधारण वैज्ञानिक हूँ। भारत रत्न की उपाधि मिलने पर उन्होने बडी नम्रतापूर्वक कहा था– मुझे भारत रत्न से सम्मानित होने पर खुशी हुई। यह पूरे वैज्ञानिक समुदाय का सम्मान है जिसके कारण मुझे यह सम्मान मिला इससे मेरे साथ काम करने वाले साथियों का उत्साहवर्धन होगा।

## डॅा कलाम द्वारा श्री गगास्तोत्रम्

देवि सुरेश्वरि भगवति गगे त्रिभुवनतारिणी तरल तरगे
पतितोद्धारिणी जाह्नवी गगे दूरी कुरु मम दुष्कृतिभारम।

डॅा कलाम पायलट बनना चाहते थे परन्तु 1958 में वायु सेना ने उन्हें इस पद के योग्य नहीं माना और उनकी विमान चालक बनने की कामना कुचल दी गई। निराश कलाम न जाने क्यो ऋषिकेश की ओर रवाना हो गए और गगा की शीतल धारा में डुबकी लगा कर गगा मैया से प्रार्थ ा की–

दूरी कुरु मम दुष्कृतिभारम्।

इस सम्बन्ध मे आर्यवीरों को अपनी व्यथा सुनाते हुए डॅा कलाम ने कहा कि गगा स्नान के ब द



प्रासला के शिविर मे श्री खैरनार और डॅा कलाम का स्वागत करते स्वामी धर्मबन्धु जी

मैं स्वामी शिवानद के पास गया और व्यथा सुनाई। स्वामी जी न मुझे सान्त्वना देते हुए कहा कि तुम व्यर्थ में ही दु खी हो रहे हो। ईश्वर नही चाहता कि तुम विमान चालक बनो। तुम अपने हित में इसे ईश्वर की इच्छा मानते हुए साहस के साथ जीवन पथ पर बढते चलो। स्वामी जी के इन शब्दों से मेरी सारी व्यथा दूर हो गई। मैं पुन उत्साहपूर्वक कार्य में जुट गया और नई दिल्ली लौट गया। अगले ही दिन मुझे रक्षा मत्रालय के तकनीकी विकास एव उत्पादन निदेशालय मे वरिष्ठ वैज्ञानिक सहायक की 250रु की नौकरी मिल गई। आज मैं सोचता हू कि यदि मुझे पायलट की नोकरी मिल गई होती तो क्या मैं वैज्ञानिक बन सकता था? और विज्ञान की इन ऊचाईयों तक पहुच सकता? इसलिए ईश्वर जो करता है सो ठीक करता है।

## ईशावास्यमिद सर्वम

अणुबम बनाने के औचित्य पर विचार व्यक्त करते हुए डा कलाम ने कहा कि दुनिया मे शक्तिशाली का ही अस्तित्व रहता है। दुष्टों और राक्षसो के विनाश के लिए हथियारों की शक्ति बहुत जरूरी है। मर्यादा पुरुषोत्तम राम को भी ऋषि विश्वामित्र से जो अद्भुत हथियार मिले थ उसी से वे रावण एव राक्षसों का वध कर सकें। महर्षि दयानन्द ने भी सत्यार्थ प्रकाश मे लिखा है ईश्वर उपदेश करता है कि हे राजपुरुषो! तुम्हारे आग्नेयास्त्रादि अस्त्र ओर शतघ्नी भुषुण्डी धनुष बाण तलवार आदि शस्त्र



प्रासला के शिविर मे प्रशिक्षण लेने आए आर्य वार

शत्रुओं के पराजय करने और राकने के लिये प्रशसित हों और तुम्हारी सेना प्रशसनीय होवे कि जिससे तुम सदा विजयी होवो।

## देशोन्नति के पॉच उपाय

डॅा कलाम ने शिविरार्थियो को सम्बोधित करते हुए कहा कि आप सब देश की उन्नति के लिये चिन्तित रहते हो। इसीलिए आर्य समाज देश मे हजारो शिविर आयोजित करता है। मैं आर्य समाज के युवा सन्यासी स्वामी धर्मबन्धु जी का बहुत बडा प्रशसक हूँ। वे मुझे कही भी और जब भी बुलाते है मैं आ जाता हूँ क्योंकि वे राष्ट्र की नई पीढी को तैयार कर रहे हैं। इस महान कार्य मे उनको मदद करना हमारा फर्ज है इसीलिए मैं यहा आया हूं। मेरी दृष्टि में देशोन्नति के पॉंच उपाय है

1 शिक्षा और स्वास्थ्य 2 कृषि और खाद्य प्रसस्करण 3 सूचना और सचार तकनीक 4 आधारभूत ढॉचे का विकास और 5 महत्वपूर्ण क्षेत्रो मे आत्मनिर्भरता

डॅा कलाम ने शिविरार्थियों से पूछा कि जब हमारे पास पडौस में परमाणु हथियार भरे पडे हो तो क्या हमें बैठकर तपस्या करनी चाहिए। भारत और पाकिस्तान दोनों देशों के पास अणुबम हैं इसीलिए दोनों देशों के बीच युद्ध नही हुआ और न होगा। अणुबम शाति के लिए आवश्यक है।

शेष पृष्ठ 4 पर

## चिट्ठी आई है

प्रिय भाई साहब

आप यमराज को अंगूठा बतला कर लौट आए हमारा सौभाग्य है। आपको अभी यहा कई पुत्री पाठशालयए खोलनी है। इतनी जल्दी कैसे जा सकते हैं? चिरजीव भव। शतायु भव।

बागे बहिश्त से हुक्मे सफर
दिया था क्यो?
करे जहा दराज है अब
मेरा इन्तजार कर।

आपने अच्छा किया सर्व श्री मगलसेन और विजय चतुर्वेदी के पत्र छाप कर।

पहले विजय जी के पत्र के बारे में लिखते हैं 20 000 वर्ष से यह मुसलमान हिन्दुओं पर अत्याचार करते चले आ रहे हैं। इस्लाम को अभी केवल 1400 वर्ष हुए हैं। गीता और महाभारत को 5 000 वर्ष राम–रावण यद्ध को ज्यादा से ज्यादा 10 000 वर्ष हुए हैं और 20 000 वर्ष से हिन्दू मार खाते आ रहे हैं। क्या इतने नपुसक है वह?

रही बात मगलसेन जी की ठीक ही कहते हैं। महर्षि का आदेश है–
यथा योग्य व्यवहार करे।

दुष्टो का सहार करे शिशुपाल वध करे। निरपराध स्त्रियो बच्चो की बर्बर हत्या क्यो? गोधरा के खल नायको को दण्ड दें। राज्याधिकारी की अयोग्यता है कि उन्हे अभी तक दण्डित नही कर सके। कलक्टर एस पी स्थानीय राजा हैं उन्हें मालूम होना चाहिए कि उनके इलाके मे कौन दुर्जन हैं। उन पर निगाह रखें वक्त पर उन्हे बाधें। दो हजार व्यक्ति रेलवे लाइन पर पहुच जाते हैं। रेलगाड़ी का डिब्बा जला देते है। उनको भी प्रशासन रेलवे पुलिस सो रही है उनको भी दण्डित करना चाहिए। राज्य सरकार कभी भी अपनी जिम्मेवारी से बरी नही हो सकती।

गोधरा काण्ड हुआ। इसका यह मतलब नहीं कि गुण्डा तबका कानून अपने हाथ मे लेले और जहा चाहे वहा जुल्मों–सितम व बहशीपन ढाए। गर्भवती स्त्रियों के गर्भ गिराये, बच्चों, बूढ़ों को जलती आग मेंझोंके बलात्कार करें। क्या शिवाजी की वीर दुर्गादास की यही शिक्षा थी। राजा का कर्त्तव्य है दीन दुखियों की आततायी बलवान से रक्षा करें। प्रजा को जालिमों से बचाये दुष्ट दमन करे। तभी वह राजा बनने योग्य है। वरना उसे हटा देना चाहिए। ऐसा ऋषि का फरमान है। देखें सत्यार्थ प्रकाश समुल्लास 6 राजधर्म। यही मनु का आदेश है। इस कसौटी पर गुजरात सरकार को तोलें तो हल्की पडेगी।

क्या हमने जिन्ना की राष्ट्र की थियौरी कुबुल कर ली है? हमे तो रेड विकल्प की सीमावर्ती लकीर को मिटाना है बल्कि और लकीरे दीवारे खडी करनी है। इस्लाम केवल तलवार से फैला पर गलत इतिहास है। ईसाइयों द्वारा रचा गया इतिहास है। इस्लाम इसलिए भी फैला कि हमने दलित तबके से दुर्व्यवहार किया उन्हे कुओं पर पानी नहीं पीने दिया तालाबों मे नहाने नहीं दिया गया मदिरों में जाने नहीं दिया गया सड़को पर चलने नही दिया गया घोड़ी पर चढने नहीं दिया गया वेद पढने नही दिए गए। रोटी–बेटी का रिश्ता हुक्का पानी वर्जित कर दिया। आज भी यही कर रहे हैं। ऋषि की सन्तान कब जागेगी? पूर्ण क्राति कब होगी? यही आर्य समाज का आज मुख्य कर्त्तव्य है।

दयानन्द के गुजरात मे बेबस बच्चों बूढों स्त्रियों पर राक्षस लोग बर्बरता से अत्याचार करें और राज्य शक्ति देखती रह जाए शर्म की बात है।

मजहब जुदा हुआ तो क्या? वेद कहता है एकसू सद्‌विप्रा बहुधा वदन्ति। प्रजा तो प्रजा है चाहे शैव हों वैष्णव हों बौद्ध हों सिख हों मुसलमान हो राजा का कर्त्तव्य है सदा जागृत रहें। साधारण निस्सहाय प्रजाजन की रक्षा करे दुष्टों का दमन करे नही कर सकता तो उसे हटा दें यही ऋषि का फरमान है।

कुमार हूजा भारती पूर्व कुलपति
गुरूकुल कागडी विश्वविद्यालय
ए–15–ए तिलक नगर जयपुर–4

---

माननीय सामवेदी जी

सादर नमस्ते।

नारायण स्वामी आश्रम तल्ला रामगढ गाथा। आपके पत्र 21 जून 2002 में पढने को मिली। इसमें आर्य समाज हल्द्वानी द्वारा स्वागत में रही कुछ त्रुटियो की ओर ईशारा है। आपके सामने छुपी बाते भी आ जावे और सत्यता की जानकारी हो जावे इस आशय से यह पत्र लिख रहा हू।

मान्यवर! रामगढ जाने के लिए हल्द्वानी समाज बेस कैम्प की तरह हैं। उसने अपने सीमित साधनों में से लगभग 6000रु की राशि इस आयोजन के भाग लेने वालों की भोजन आदि की व्यवस्था में खर्च की। जिसका आपके पत्र में कहीं उल्लेख नही हैं। शायद आपको इसकी जानकारी भी नही होगी। उत्तराचल राज्य उत्तर प्रदेश से सन 2000 से अलग हो गया है। यहा की प्रतिनिधि सभा अलग तभी से गठित एव पजीकृत है कार्य कर रही हैं। उसे इस आयोजन की कोई जानकारी भागीदारी नहीं दी गई। हल्द्वानी समाज जो इस सभा का एक घटक है उसे भी कोई जानकारी नहं दी गई। आयोजकों द्वारा केवल इतना ही कहा गया कि जो आदमी आवे उनके ठहरने की व्यवस्था कर दें। कितने आदमी आयेंगे उनको कहा–कहा ठहराया जायेगा। हल्द्वानी की आर्य सदस्य भी चाहते थे कि सुव्यवस्था हो। आपके फोन को कार्यालय में उपस्थित व्यक्ति समझ नही सका। भविष्य मे आप हमें सीधा फोन करे।

आशा है सब स्थिति को समझ कर आप आर्य समाज हल्द्वानी को क्षमा करेंगे। हमारे मत्री जी कभी–कभी जयपुर जाते हैं। श्री श्रीकान्त जी। वह आपसे व्यक्तिगत मिलेगे भी।

दिल्ली मे सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा कितनी है? हमे पूरा विवरण देते हुए मार्ग दर्शन देने की कृपा करें। आर्य नीति पत्र हमे भी नियमित भजते रहे।

आपका शुभेच्छु
नानकचन्द लोहिया

आदरणीय सत्यव्रत सामवेदी जी

नमस्ते।

मुझे आप द्वारा सम्पादित आर्य पत्रिका आर्य नीति का अवलोकर करने का अवसर मिला। पत्रिका बहुत ही उपयोग है। पत्रिका में आर्य समाज में हो रही प्रत्येक गतिविधि पर लेख सूचना आदि होते हैं। पत्रिका की जितनी प्रशसा की जाये कम है। दो पक्तिया लिख रहा हू–

आर्यावर्त मे आर्य नीति का शोर सुनाई दे इसके जैसी पत्रिका ना और दिखाई दे।
इसके सम्पादकीय सूचना और लेख शब्द ज्ञान कोष का करे इजाफा बने आनन्दमय माहौल।
अब तो आर्य नीति कलेजे की कोर दिखाई दे इसके जैसी पत्रिका ना कोई और दिखाई दें।
कहे बोहल आर्य नीति तो सिरमोर दिखाई दे इसके जैसी पत्रिका ना और कोई दिखाई दें।

नरेश सिहाग 'बोहल'
आर्य समाज घटाघर भिवानी हरियाणा

---

## आर्य समाज घटाघर भिवानी हरियाणा के चुनाव सम्पन्न

सरक्षक – डॅा अमीर चन्द    प्रधान – श्री अमृतलाल आर्य    उपप्रधान – श्री सुभाष चन्द्र
मत्री – डा रामफल आर्य    उपमत्री – श्री विमलेश आर्य    कोषाध्यक्ष – श्री राधेश्याम
पुस्तकालयाध्यक्ष – श्री वेद प्रकाश प्रचार मत्री श्री ज्ञानेन्द्र आर्य

नरेश सिहाग 'बोहल'

---

## आर्य वीर दल

महर्षि दयानन्द मार्ग रातानाड़ा जोधपुर

### क्रान्तिकारी रामप्रसाद बिस्मिल की 105वीं जयन्ती मनाई

आर्य समाज महामदिर तथा आर्यवीर दल क्रान्तिकारी रामप्रसाद बिस्मिल शाखा के सयुक्त तत्वावधान में दिनाक 21 06.2002 को क्रान्तिकारी रामप्रसाद बिस्मिल की 105वीं जयन्ती मनाई गयी। सबसे पहले दिन प्रात 5 बजे महामदिर क्षेत्र में प्रभात फेरी निकाली गयी। प्रभातफेरी में क्रान्तिकारी गीत कोरस और शहीदों की याद में वीरगान व जयघोष लगाये गये। प्रभात फेरी का सचालन प्रदीप आर्य और भैंवरलाल आर्य ने किया। प्रभातफेरी को ओ३म् का झण्डा उपसचालक हेमसिह ने दिखा कर प्रारम्भ किया।

दूसरे सत्र में साय 6.30 यज्ञ से प्रारम्भ हुआ। यज्ञ का सचालन प्रदीप आर्य ने किया। यज्ञ के पश्चात आर्यवीर दल जोधपुर के सचालक नारायण सिह ने क्रान्तिकारी रामप्रसाद बिस्मिल के क्रान्तिकारी कार्यो जैसे काकोरी रेल डकैती में सरकारी धन को लुटना गोरखपुर जेल मे लिखि उनकी आत्मकथा तथा क्रान्तिकारी अशफाक उल्ला खाँ चन्द्रशेखर आजाद ठाकुर रोशनसिह राजेन्द्र लाहिड़ी जैसो का सगठन करना आदि विषयों पर प्रकाश डाला। आर्यवीर दल जोधपुर के सचालक ने कहा रामप्रसाद बिस्मिल भारत को आजाद कराने वाले आर्य समाजी देव दयानन्द का दिवाना तथा इस विप्लव यज्ञ के ज्वाला मुखी थे। अपने बच्चो को अच्छे सस्कार देने के लिये तथा शारीरिक रूप से स्वस्थ रहने के लिये सभी को आर्यवीर दल मे आने का निमन्त्रण दिया। आर्यवीर दल राजस्थान के अध्यक्ष रामसिह आर्य ने इस अवसर रामप्रसाद बिस्मिल के कार्यो पर प्रकाश डाला और उनके द्वारा बताये गये मार्ग पर चलने की प्रेरणा दी। सभी आर्यवीरो को वर्तमान परिप्रेक्ष्य मे अपने विचारों को शहीदो क इतिहास को साक्षी मानकर अपनाना चाहिये।

इस अवसर पर राजस्थान सयुक्त महासघ प्रदेश वरिष्ठ उपाध्यक्ष डी पी जोशी भी उपस्थित थे उन्होंने बताया कि क्रान्तिकारी रामप्रसाद बिस्मिल जैसे समर्पित नौजवानों की आज राष्ट्र को जरूरत है। इस दिन कार्यक्रम का मुख्य आर्कषण स्थानीय व्यायामशाला का व्यायाम प्रदर्शन रहा। आर्यवीरों ने आसन लाठी बॉक्सिग आग के गोले में से निकलना मुह से आग निकालना जिम्नास्टिक आदि रोमाचकारी प्रदर्शन किया। सभी नन्हें–मुन्हें तथा बडों ने व्यायाम प्रदर्शन में भाग लिया। व्यायाम प्रदर्शन का सचालन शाखा नायक प्रदीप आर्य ने किया। अन्त मे आर्य समाज, राम मौहल्ला के प्रधान सेवाराम आर्य ने सबको धन्यवाद दिया तथा शान्ति पाठ किया।

हे! ईश भारत मे शत बार मेरा जन्म हो।
कारण सदा ही मृत्यु ही देशोपकारक कर्म हो।
सरफरोशी की तमन्ना अब हमारे दिल मे है।
देखना है जोर कितना बाजुए कातिल में है।

–क्रान्तिकारी रामप्रसाद बिस्मिल
सचालक आर्यवीर दल, जोधपुर

---

## भावी राष्ट्रपति डॅा कलाम का भाषण

शेष पृष्ठ

**मन को शिवसकल्प वाला बनाऐं**

डॅा कलाम ने शिविर में आए आर्य वीरों को प्रेरणा दी कि वे अपने अन्तर्मन की ज्योति को प्रकाशित करे और यह सब कुछ इस प्रकार के शिविरों में ही सम्भव हो सकता ह। यहीं आपको ऐसा परिवेश मिलेगा कि आप सब स्वामी धर्मबन्धु जी के सान्निध्य में अपने अन्तर्मन को प्रकाशित कर सकते हो। डॅा कलाम ने कहा कि आप सबकी कठिनाई यह है कि आपके पास शिक्षा के अवसरों अथवा औद्योगिक ढॉंचे का अभाव नही है पर आप सही विषय के चुनाव और अपने चुनाव के साथ न्याय करने के अन्तर को नही समझे हों। उन्होंने उच्च शिक्षा के इच्छुक छात्रों को परामर्श दिया कि आप हमेशा इस बात का ध्यान रखें कि आप द्वारा विषय का

की कसौटी पर खरा उतरता है या नहीं।

**विज्ञान और प्रौद्योगिकी का अन्तर** बताते हुए डॅा. कलाम ने कहा कि विज्ञान अन्तहीन और अन्वेषणकारी है जबकि विकास की एक समयबद्ध अवधारणा है। विज्ञान एक जज्बा है। वादों और सम्भावनाओं की कमी खत्म न होने वाली यात्रा है।

**हाँ,हाँ मैं शाकाहारी हूँ।**

शिविरार्थियो की यह जिज्ञासा थी कि डॅा. कलाम शाकाहारी हैं या मासाहारी? शिविर में शाकाहारी भोजन था। जब युवा सन्यासी धर्मबन्धु जी ने शिविरार्थियों की जिज्ञासा से डॅा कलाम को अवगत कराया तो वे बहुत जोर से हसते हुए कहने लगे–हा हा मैं शाकाहारी हूँ। मैं गरीब घर मे पैदा हुआ। हमारे घर में शाक के लिए भी पैसे नही होते थे तो मास कहा से खरीदते? मैं मजबूरी मे शाकाहारी बना किसी आदर्श से नहीं पर यह अच्छा ही हुआ। अब हमें मास से परहेज है। शाकाहार हमारे जीवन का अभिन्न अग बन गया है।

जब डॅा कलाम शिविरार्थियों के बीच मे से हसते–हसते रवाना हुए तो शिविरार्थियों का मन मुर्झाने लगा। उनकी उपस्थिति में ऐसा लग रहा था कि उन्हें प्रेरणा का ऑक्सीजन मिल रहा हो। जब रवाना होने के लिए डॅा कलाम खडे हुए तो स्वामी धर्मबन्धु जी ने आर्य वीरों से कहा–बच्चो! क्या तुम जानते हो कि डॅा साहब कवि भी है। उन्होंने अग्निमीढ़ेपुरोहित पर कविता लिखी है। इस पर डॅा कलाम ने फिर ठहाका लगाया और कहा कि मैनें यह मत्र न तो देखा है और न ही सुना है। अनजाने में ही या पूर्वजन्म के सस्कारवश मैंने उस मत्र के भावों को व्यक्त करने वाली कविता लिखी है।

अग्नि में मत ढूढो,
शत्रु को भयभीत करता,
शक्ति का स्तम्भ कोई,
यह तो एक आग दिल में,
जो सुलगती हर भारतीय के
सम्यता के स्रोत सी
एक छोटी सी मूर्ति है यह
भारत के गौरव की उ
प्रदीप्त जो

# आर्य प्रतिनिधि सभा, राजस्थान का विवाद

## स्वामी तत्त्वबोध आर्य प्रतिनिधि सभा,राजस्थान के साथ गद्दारी कर रहे है

### अन्तरंग सभा की बैठक बुलाई जाये : रामसिंह आर्य

जोधपुर 8 जुलाई। हमने कितने अरमान से स्वामी तत्त्वबोध को श्री सत्यव्रत सामवेदी जी के कहने पर आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान का अक्टूबर 1999 में प्रधान बनाया था। हमें उस समय उदयपुर के एव राजस्थान के अनेक आर्यो ने चेतावनी दी थी कि आप इस आशा से स्वामी तत्त्वबोध को प्रधान बना रहे हों कि वे सभा की आर्थिक समस्या हल कर देंगे परन्तु वे न तो अपनी घोषणा के अनुसार आर्थिक सहयोग देंगे और न ही आपको काम करने देंगे। लोगों ने यह भी कहा था कि स्वामी तत्त्वबोध तानाशाही प्रकृति के आदमी है और शीघ्र ही वे सबसे झगड़ा कर लेंगे। उनके विरोधियों ने और भी न जाने क्या–क्या बातें कहीं जिन्हें लिखने में हम लज्जा का अनुभव करते हैं। हमने स्वामी तत्त्वबोध के विरोधियो की एक भी नहीं सुनी परन्तु अनुवर्ती घटनाओ ने सिद्ध कर दिया कि उनके विरोधियों ने जो कुछ भी कहा वह अक्षरश सत्य था। आज आर्य प्रतिनिधि सभा उसी का परिणाम भुगत रही है।

स्वामी तत्त्वबोध ने चुनाव से पूर्व घोषणा की थी कि मैं आर्य प्रतिनिधि सभा के लिये एक लाख रुपये दूगा और प्रतिमाह पाच हजार रुपये दिया करुगा परन्तु जब उनसे रुपये मागे गए तो कह दिया कि उदयुपर में जो साधारण सभा की बैठक हुई थी उसमें 56 हजार रुपये व्यय हुए थे। अत 56 हजार रुपये मैंने एक लाख में से काट लिये है और शेष 37 हजार रुपया मैं सभा को दे चुका हू। यह विश्वासघात है कि नही?

आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान द्वारा आयोजित प्रान्तीय महासम्मेलन में स्वामी जी ने केवल 20 हजार की सहयोग राशि दी जबकि आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर के 2.50 लाख रुपये व्यय हो गए। आर्य प्रतिनिधि सभा को श्री सत्यव्रत सामवेदी के प्रति कृतज्ञ होना चाहिये या स्वामी तत्त्वबोध के प्रति?

यह सब जानते है कि स्वामी जी पूर्णत अस्वस्थ व्यक्ति हैं और कार्य करने म पूर्णत अक्षम हैं। भाषण भी आप किसी से लिखाते हैं और सम्मेलनों में उस लिखित भाषण को पढ देते हैं। इसीलिए हमने श्री सत्यव्रत सामवेदी को आर्य प्रतिनिधि सभा का कार्यकारी प्रधान बनाया था। उनकी असाधारण क्षमताओं से कौन परिचित नही हैं। जब वे भाषण देते हैं तो पौराणिक वर्ग मुसलमान ईसाई सब मन्त्रमुग्ध होकर उनके प्रवचन सुनते रहते हैं। आर्थिक सहयोग देने में भी उनका कोई सानी नही हैं। उनकी आवाज पर लोग लाखों रुपया दान में देने के लिए तैयार रहते हैं। आर्य जगत के समस्त विद्वान सामवेदी जी की विद्वत्ता लगन निष्ठा समर्पण और त्याग के प्रसशक हैं। उन्होंने चुनाव से पूर्व घोषणा की थी कि मैं कोई भी पद नही लूगा और बिना पद के कार्य करूगा परन्तु अन्तरग सभा ने सर्व सम्मति से उन्हें कार्यवाहक प्रधान बनाने के लिए बाध्य किया क्योंकि प्रधान कार्य करने में समर्थ नही था। परन्तु स्वामी तत्त्वबोध ने निर्लज्जतापूर्वक उन्हें कार्यवाहक प्रधान पद से हटाने का आदेश जारी कर दिया और समस्त आर्य समाजों को लिखा कि मैं पुन आर्य प्रतिनिधि सभा का प्रधान बनना चाहता हू ताकि प्रतिनिधि सभा का हाल बच जाए। स्वामी जी की इस हरकत से अन्तरग सभा में विद्रोह हो गया। परन्तु सत्यव्रत जी ने विद्रोह को शान्त करते हुए कहा कि हमें आर्य एकता के लिये सब कुछ बलिदान करने के लिए तैयार रहना चाहिये। यही नही श्री सत्यव्रत जी ने सभा में विवाद समाप्त करने की दृष्टि से स्वामी तत्त्वबोध को सर्वसम्मति से प्रधान बनाने की अपील जारी की और सब प्रतिनिधियों को इसके लिए सहमत कर लिया। श्री सत्यव्रत जी ने 5 व्यक्तियों की कमेटी बनाकर सर्वसम्मति से अन्तरग सभा का गठन करने का प्रयास किया परन्तु उसमें भी स्वामी तत्त्वबोध विघ्न डालते रहें। चुनाव एक वर्ष के लिये हुए थे और नये चुनाव अक्टूबर 2000 में कराने थे परन्तु विधान के अनुसार एक वर्ष कार्यकाल बढ़ाया जा सकता था। अत बढ़ा दिया गया। एक वर्ष पूरा होने पर स्वामी तत्त्वबोध ने त्याग पत्र दे दिया परन्तु फिर भी आज तक पद पर बने हुए हैं और भविष्य में भी अनेक वर्षों तक बिना चुनाव के प्रधान बने रहना चाहते हैं।

क्या उनके पद त्याग की घोषणा ढोंग और पाखण्ड नहीं था? अक्टूबर 2001 में चुनाव प्रक्रिया प्रारम्भ हो गई। प्रतिनिधियों की सूची आर्य मार्तण्ड में प्रकाशित कर दी गई। स्वामी तत्त्वबोध जी को यह मालूम था कि अब वे किसी भी हालत में प्रधान नही बन सकते। उन्होंने षड्यन्त्र किया और जोधपुर की मृतप्राय आर्य समाजों के पदाधिकारियों से एक मुकदमा दायर करवा दिया। जिसमें जोधपुर की 33 आर्य समाजों के प्रतिनिधियों की वैधता को चुनौती दी गई और चुनाव पर निषेधाज्ञा के लिए प्रार्थना की गई। इन 33 आर्य समाजों के प्रतिनिधियों के विरूद्ध स्वामी तत्त्वबोध गत अनेक मास से विषवमन कर रहे थे और जो लोग गत चुनाव में स्वामी जी का विरोध कर रहे थे उन्हें इन आर्य समाजों का जाँच अधिकारी बनाया। स्वामी जी का आरोप था कि इन आर्य समाजों के भवन नही है। क्या भवन को आर्य समाज कहते हैं? जो नवयुवक प्रातःकाल 4 बजे आर्यवीर दल की शाखा लगाते हैं प्रतिदिन सध्या हवन करते हैं वैदिक धर्म की जयनाद से आकाश गुजाते हैं वे तो आर्य समाजी नही हैं और जिन आर्य समाज के विशाल भवनों में साप्ताहिक सत्सग में 2–4 व्यक्ति आते हैं उनके 15–20 प्रतिनिधि भी वैध हैं।

जोधपुर के न्यायालय में जो मुकदमा दायर किया गया वह एक सुनियोजित षड्यन्त्र था। इस वाद में स्वामी तत्त्वबोध को एव सार्वदेशिक सभा को पार्टी बनाया गया। सार्वदेशिक सभा का प्रतिनिधित्व भी स्वामी तत्त्वबोध ही कर रहे थे। स्वामी तत्त्वबोध और सार्वदेशिक सभा ने मुकदमा करने वालों के साथ मिलकर चुनाव रूकवाने के लिए न्यायालय में 07 09 2001 को सहमति दे दी। क्या यह आर्य प्रतिनिधि सभा के साथ गद्दारी नही है? जिन 33 आर्य समाजों के प्रतिनिधियों ने स्वामी तत्त्वबोध को प्रधान बनाया था आज उन्हीं प्रतिनिधियों का वे विरोध कर रहे हैं? आश्चर्य की बात तो यह है कि यही मुकदमा गत चुनाव से पहले जोधपुर और भरतपुर में भी किया गया था। परन्तु न्यायालय ने इन 33 आर्य समाजों के प्रतिनिधियों के विरूद्ध प्रार्थना पत्र को खारिज कर दिया था। इन्हीं 33 आर्य समाजों के प्रतिनिधियों को न लेने के कारण ही राजस्थान उच्च न्यायालय ने स्वामी सुमेधानन्द द्वारा कराये गए चुनावों को रद्द कर दिया था और प्रतिनिधि सभा पर रिसीवर की नियुक्ति कर दी थी। बार–बार इन आर्य समाजो के विरूद्ध मुकदमें करके आर्य समाज के साथ खिलवाड किया जा रहा है। प्रतिनिधि सभा के चुनावों में जब एक बार प्रतिनिधियो ने भाग ले लिया तब उन्हे किस आधार पर हटाया जा सकता है?

अन्तरग सभा ने प्रस्ताव पारित कर दिया था कि राजस्थान का किसी भी सार्वदेशिक सभा से सम्बन्ध नही हैं। सार्वदेशिक सभा ने उदयपुर में निर्वाचित अन्तरग सभा को भग करने का नोटिस दे दिया परन्तु अन्तरग सभा के उक्त प्रस्ताव के कारण सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा अन्तरग सभा को भग नही कर सकी क्योकि जिला न्यायालय जयपुर ने आदेश जारी कर दिया था कि सार्वदेशिक सभा को आर्य प्रतिनिधि सभा के कार्यों मे हस्तक्षेप करने का कोई अधिकार नही है। तत्पश्चात सार्वदेशिक सभा ने चुपचाप उच्च न्यायालय से एक तरफा फैसला कराके जिला न्यायालय के आदेश पर रोक लगवा दी।

स्वामी अग्निवेश एव स्वामी सुमेधानन्द के कहने पर हमने उच्च न्यायालय के एक तरफा फैसले के विरूद्ध कोई कार्यवाही नही की क्योंकि हमें मुकदमेंबाजी से दूर हटकर परस्पर मिलजुल कर विवाद समाप्त करने के लिए कहा गया। इसका परिणाम हमें भुगतना पड़ा। सार्वदेशिक सभा जोधपुर के न्यायालय मे पार्टी बन गई और चुनाव स्थगित कराने की सहमति दे दी। अब आप ही निर्णय करें कि आर्य समाज के प्रचार में सार्वदेशिक सभा कितनी सहायक हो सकती है? परन्तु राजस्थान उच्च न्यायालय ने दिनाक 14.02.2002 को आदेश जारी कर अपने एक तरफा फैसले को निरस्त करते हुए पुन जिला न्यायालय के आदेश को बहाल कर दिया। जिसके अनुसार सार्वदेशिक सभा आर्य प्रतिनिधि सभा के कार्यों में हस्तक्षेप नही कर सकती। (यह आदेश आर्य नीति के दिनाक 08 मई के अक में मुद्रित किया जा चुका है)

चुनाव को स्थगित हुए नौ मास हो गए है। तब से प्रतिनिधि सभा का काम ठप पड़ा है। इसका परिणाम यह निकला कि प्रतिनिधि सभा को एक वर्ष का शताश जो सवा लाख रुपया होता है वह भी नही मिला और प्रतिनिधि सभा की आर्थिक स्थिति शोचनीय हो गई। सेवक को पदमुक्त कर दिया गया। लिपिक को भी वेतन नही मिल रहा। रोजमर्रा के कार्यों के लिए भी सभा के पास पैसे नही हैं। स्वामी तत्त्वबोध ने मत्री श्री ओमप्रकाश पर अनेक अनर्गल आरोप लगाए हैं और चैक पर दस्तखत करने से मना कर दिया।

स्वामी तत्त्वबोध श्री ओमप्रकाश के हमेशा ही विरोधी रहे है और उन्हें मत्री पद से हटाने के लिए दबाव डालते रहे हैं परन्तु श्री सत्यव्रत सामवेदी ने उनके विरोध की कोई परवाह नही की और श्री ओमप्रकाश को मत्री पद से हटाने से साफ इन्कार कर दिया।

स्वामी तत्त्वबोध ने कुछ दिन पूर्व एक पत्र जारी कर अपना मन्तव्य प्रकट किया है कि चुनाव प्रक्रिया प्रारम्भ होने के कारण अन्तरग सभा भग हो गई है और अब भविष्य में 7–8 पदाधिकारियो की काम चलाऊ कमेटी ही काम करेगी। स्वामी जी ने 14 जुलाई को उदयपुर में इन्हीं आठ पदाधिकारियो की बैठक बुलाई है जिसकी विषय सूची में श्री सत्यव्रत सामवेदी एव श्री रामसिह आर्य एव अनेक सदस्यों के निष्कासन का विषय हैं और अन्तरग सभा के स्थान पर काम चलाऊ कमेटी के गठन को भी विषय सूची में रखा गया है। अधा बाटे रेवडी फिर–फिर अपने का देय वाली कहावत चरितार्थ होती है।

### श्री सत्यव्रत सामवेदी एव रामसिह आर्य का अपराध क्या है?

स्वामी तत्त्वबोध के अनुसार सार्वदेशिक सभा के चुनाव के समय सत्यव्रत सामवेदी और रामसिह आदि ने स्वामी अग्निवेश आदि उपद्रवियों का साथ दिया और एक अवैध सार्वदेशिक सभा बना ली। उसके ये पदाधिकारी एव सदस्य बन गए। अत वे अन्तरग सभा की सदस्यता से स्वत ही पृथक हो गए। स्वामी जी ने यह कैसे मान लिया कि राजस्थान की सभा कैप्टन देवरत्न वाली सार्वदेशिक से सम्बद्ध है। जबकि वास्तविकता यह है कि राजस्थान की सभा का किसी भी सार्वदेशिक सभा से सम्बन्ध नही है और श्री सत्यव्रत जी ने भी यह अपील जारी की थी कि सार्वदेशिक सभाओं के विवाद को हम राजस्थान में नही आने दें। स्वामी जी को भी मालूम है कि सार्वदेशिक सभा के चुनाव के समय दीवानहाल के दरवाजे बद कर दिये गए थे। प्रतिनिधियों को अन्दर नही जाने दिया गया था और श्री कैप्टन देवरत्न और उनके साथियों ने अपने को सार्वदेशिक सभा का पदाधिकारी घोषित कर दिया था। क्या यह लज्जाजनक बात नही है कि जो स्वामी अग्निवेश ससार के अनेक देशों में दयानन्द और वेद की दुन्दुभी बजा रहे हैं जिनके भाषणों को लाखों मुसलमान ईसाई बौद्ध सिख और विश्व के धर्माचार्य मत्र मुग्ध होकर सुनते हैं उन्हें स्वामी तत्त्वबोध उपद्रवी कहते हैं। स्वामी अग्निवेश ने आर्य जगत के इतिहास में पहली बार देश–विदेश में आर्य समाज की पताका को फहराया है। अभी हाल ही में विश्व के सबसे बडे मुस्लिम राष्ट्र इण्डोनेशिया में आयोजित विश्व धर्म सम्मेलन में स्वामी अग्निवेश के भाषण को इण्डोनेशिया के राष्ट्रपति और उनकी पत्नी रोमाचित होकर विश्व शान्ति के लिए वैदिक सदेश को सुनती रही।

मेरी मान्यता है कि आर्य जगत स्वामी अग्निवेश और श्री सत्यव्रत सामवेदी का विरोध छोडकर यदि सहयोग देना प्रारम्भ करें तो कृण्वन्तो विश्मार्यम् का स्वप्न पूरा हो सकता है और आर्य समाज विश्व का नेतृत्व कर सकता है। परन्तु स्वामी तत्त्वबोध तो आज स्वामी धर्मानन्द स्वामी ओमानन्द प्रो शेरसिह प्रो कैलाशनाथ सिह स्वामी इन्द्रवेश आदि आर्य जगत के मूर्धन्य नेताओं को ही उपद्रवी कह रहे हैं। मतभेद कोई बडी बात नही है और मतभेद होना भी चाहिए। परन्तु मतभेद का मतलब यह नही है कि आप सम्मानित नेताओ के लिए अपशब्दों का प्रयोग करने लगे।

हम स्वामी तत्त्वबोध को पुन स्पष्ट कर देना चाहते है कि आज की तारीख में आर्य प्रतिनिधि सभा, राजस्थान का किसी भी सार्वदेशिक सभा से सम्बन्ध नही है। सार्वदेशिक सभा से सम्बद्धता के बारे में अन्तरग सभा ही निर्णय ले सकती है और यदि स्वामी तत्त्वबोध ने अपनी मर्जी से राजस्थान की सभा को सार्वदेशिक सभा से सम्बद्ध करने के निर्णय को उचित माना तो यह उच्च न्यायालय की अवमानना होगी और इसके गम्भीर परिणाम होंगे।

अत अन्तरग सभा के अधिकाश पदाधिकारी एव सदस्यों का आग्रह है कि 14 जुलाई को उदयपुर में आहूत अनौपचारिक बैठक में कोई काम चलाऊ कमेटी बनाने का निर्णय नही लें क्योंकि काम चलाऊ कमेटी बनाने का विधान में कोई प्रावधान नही है और न ही अनौपचारिक बैठक में इस प्रकार के निर्णय लिये जा सकते हैं। सभा के विधान के अनुसार जब तक चुनाव नही होते तब तक पुरानी अन्तरग सभा ही काम करती रहेगी। आप तत्काल अन्तरग सभा की बैठक आमंत्रित करने के लिए सभा के मत्री को निर्देश दे ताकि अन्तरग सभा आर्य प्रतिनिधि सभा के लिए भावी कार्यक्रम तय कर सके।

श्री सत्यव्रत जी को एव हमें सभा के पदों की कोई लालसा नही है। अन्तरग सभा यदि चाहे तो हम हमेशा के लिए सभा से अलग होने के लिए तैयार हैं ताकि हम अपनी शक्ति और समय रचनात्मक कार्यों में लगा सकें।

हमारा तो एकमात्र लक्ष्य है कि आर्य समाजों में विवाद समाप्त हो और सब मिलजुल कर आर्य समाज का प्रचार–प्रसार करें। आपको एक वर्ष के लिए प्रधान बनाया गया था और अब आप मुकदमेबाजी के जरिये अनेक वर्षों के लिए इस पद पर बने रहना चाहते हैं। आपने स्वय अपने पत्र में लिखा है कि आप अस्वस्थ रहते हैं और जयपुर आने में भी असमर्थ हैं। अत यह समाज के हित में होगा कि आप तत्काल त्याग पत्र दें दें और अन्तरग सभा को आपके स्थान पर दूसरा प्रधान चुनने दें। आपके त्याग पत्र देने से आर्य प्रतिनिधि सभा की समस्त समस्याओं का समाधान हो जायेगा।

# इण्डोनेशिया में आयोजित विश्व धर्म एवं शान्ति सम्मेलन में स्वामी अग्निवेश का आह्वान

## विश्व शान्ति के लिए वेदों की ओर लौटो

इण्डोनेशिया की सास्कृतिक राजधानी जोगजकार्ता में आयोजित

बाये से स्वामी अग्निवेश श्रीमती दीपाली मनोट श्रीमती प्रभात शोभा पडित और फादर पैन्टों

'एशियन कान्फ्रेंस ऑन रिलीजन एण्ड पीस' के कीनोट स्पीकर (प्रमुख वक्ता) के रूप में स्वामी अग्निवेश ने आर्य समाज के प्रवर्तक महर्षि दयानन्द की क्रातिकारी भूमिका और उनके 'वेदों की ओर लौटने' के आह्वान का प्रतिपादन किया।

24 जून से 28 जून 2002 तक चले इस महासम्मेलन का उद्घाटन इण्डोनेशिया की राष्ट्रपति महामहिम मेघवती सुकर्णपुत्री ने 24 जून प्रात सत्र मे किया। उद्घाटन के बाद पूरे सम्मेलन के प्रमुख वक्ता के रूप में सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के कार्यवाहक प्रधान स्वामी अग्निवेश ने अपना विचारोत्तेजक प्रवचन दिया। लगभग 40 मिनट के अपने धाराप्रवाह अग्रेजी मे दिये वक्तव्य की महासम्मेलन में उपस्थित लगभग सभी 300 धर्माचार्यों ने सराहना की और व्यक्तिगत रूप से मिलकर अपनी बधाई दी।

भारत से भाग लेने वाले अन्य धर्माचार्यों में सार्वदेशिक सभा के उप प्रधान प्रो शेरसिह जी की पत्नी एव स्व स्वामी समर्पणानन्द जी की पुत्री श्रीमती प्रभात शोभा पण्डित भी प्रमुख अधिकारियों में थी। सम्मेलन के अंतिम सत्र में जब अगले 5 वर्षों के लिए नये पदाधिकारियों का चुनाव हुआ तो श्रीमती पडित ए सी आर पी की 5 अध्यक्षों में से एक अध्यक्ष(एकमात्र महिला अध्यक्ष) निर्वाचित हुई। आर्य समाज और भारत के लिए यह विशेष गौरव की बात है।

इण्डोनेशिया में आयोजित इस विश्व धर्म एव शान्ति सम्मेलन में स्वामी अग्निवेश ने कहा कि आज से एक शताब्दी पूर्व स्वामी दयानन्द सरस्वती ने मत–मतान्तरो के विरोध में आध्यात्मिक सुधार आदोलन का प्रवर्तन किया। महर्षि दयानन्द ने सिह गर्जना करते हुए विश्व को बताया कि किस प्रकार घृणित और जन्मगत ब्राह्मणवाद ने वेदों के सार्वदेशिक सनातन एव शाश्वत दृष्टिकोण को धूलि धूसरित कर दिया और विश्व शाति के लिए वेदो की ओर लौट आने का निमत्रण दिया।

महर्षि दयानन्द ने आख मूद कर किसी मत सम्प्रदाय या विचार को मानने का एव विवेकरहित होकर भेडचाल चलने का विरोध किया। समस्त मत और सम्प्रदाय अपने अनुयायियो से यह कहते हैं कि आप अपनी आखे बद करके हमारे पीछे चलो परन्तु महर्षि दयानन्द ने कहा कि पहले अपनी आखे खोलो और 'श्रवणचतुष्टय' अर्थात श्रवण मनन और निदिध्यासन तथा साक्षात्कार के माध्यम से धर्म का मार्ग अपनाओ। धर्म के चयन के लिए बुद्धि का दखल जरूरी है। बिना बुद्धि के मनुष्य पशुवत है। जितने भी मत और सम्प्रदाय है उन्होंने अपने अनुयायियो को बुद्धिहीन बनाया। बिना सोचे विचारे किसी भी मत का अनुकरण करना केवल पशुता ही है।

महर्षि दयानन्द ने किसी भी विषय पर प्रश्न चिन्ह लगाने, बहस–मुबाहसा शास्त्रार्थ करने और यहा तक कि असहमति व्यक्त करने की भी छूट दी। महर्षि दयानन्द ने समस्त मत–मतान्तरों की कटु आलोचना करते हुए धज्जियाँ उडाई और यहा तक कि जिस मत और ब्राह्मण कुल में उनका जन्म हुआ था उसकी भी उन्होंने सबसे अधिक आलोचना की। उनका यह स्पष्ट मत था कि धर्म का लक्ष्य व्यक्ति को कल्याण का पथिक बनाना है न की पतन की ओर धकेलना है।

विश्व में भद्र और श्रेष्ठ पुरुषों और स्त्रियो में भाई बहन का सम्बन्ध स्थापित करना या 'वसुधैव कुटुम्बकम्' के आदर्श को स्थापित करना उनका उद्देश्य था। उन्होंने अमानवीय जातिवाद एव मूर्तिपूजा की विवेकहीन प्रथा को उखाड फेंकने मे कोई कसर नही छोडी। उन्होने विवेक को आध्यात्मिकता का मूलाधार माना और बडी बात यह है कि उन्होंने आत्मालोचन के आध्यात्मिक महत्व पर बल दिया।

धर्म के क्षेत्र में महर्षि दयानन्द ने जो पथ प्रशस्त किया उससे भारतवर्ष एव अन्य देशा के धर्मों के बीच सद्भाव या सामनस्य स्थापित हो सकता था परन्तु दुर्भाग्यवश ऐसा नही हुआ। इसके विपरीत अत्यन्त शक्तिशाली ब्राह्मणवादी वर्ग ने जाति सम्प्रदाय शोषण एव अस्पृश्यता आदि बुराईयों की जड़ों को और गहरा किया। यही कारण है कि भारत वर्ष मे विघटन और सामाजिक अन्याय निरन्तर बढता ही गया।

विश्व के समस्त धर्मों के बीच सामनस्य एव सद्भाव उत्पन्न करने के पाच साधन स्वामी अग्निवेश ने बताए– 1 प्रत्येक राष्ट्र मे स्थापित विभाजक एव प्रतिस्पर्द्धात्मक धार्मिकता के स्थान पर वैश्विक आध्यात्मिकता के दृष्टिकोण को विकसित करना। 2 बिना किसी लाग–लपेट के दृढ शब्दो मे भौतिकवाद और युद्धोन्माद को जन्म देने वाले सैन्यवाद की जडों को खोखला करना। 3 विघटन उत्पन्न करने वाली और द्वेष घृणा प्रतिशोध के लिए प्रेरित करने वाली विचारधाराओं को निष्प्राण करना और जनता को आस्तिक या नास्तिक धार्मिक या अधार्मिक भेदों में बाटने वाली विचारधाराओ को निरुत्साहित करना। जनता के प्रशिक्षण के लिए बहुत बडे पैमाने पर प्रचार तत्र की स्थापना करना। इसके लिए मीडिया को चुनौती दी जानी चाहिए और इस दिशा मे रचनात्मक दृष्टिकोण अपनाने के लिए मीडिया पर दबाव डालना चाहिए। धार्मिक नेताओं की दशा और दिशा बदलने की योजना बनाई जानी चाहिए और धर्म के ठेकेदारों और भगवानों की जो बाढ़ आई हुई है उसका प्रतिरोध करना। 5 विश्व कुटुम्ब के दृष्टिकोण को विकसित करते हुए सर्वव्यापी परमेश्वर केन्द्रित दृष्टिकोण को विस्तृत करना जो मत–मतान्तरों की सकीर्ण सीमाओं से ऊपर हो।

सामनस्य का अर्थ यह है कि वह सत्य प्रेम करूणा और न्याय की कसौटी पर खरा उतरे। इस तथ्य से इन्कार नही किया जा सकता कि समाज को वैमनस्य के विपरीत सामनस्य की ओर उन्मुख करने के लिए अन्य महाद्वीपों की अपेक्षा एशिया महाद्वीप अधिक अनुकूल है। इस प्रक्रिया की कुजी जैसा कि मैं पहले स्पष्ट कर चुका हू आत्मालोचन की आध्यात्मिकता में निहित है। जब तक व्यक्ति धार्मिक समुदाय और सामाजिक वर्ग की यह मान्यता रहेगी कि उनका मत या पैगम्बर या अवतार अन्तिम सत्य है और निर्दोष है तब तक विश्व मे घृणा द्वेष वैमनस्य मार–काट लडाई–झगडे खून–खराबा जारी रहेगा। केवल वही लोग जो आध्यात्मिक दृष्टि से उन्मुक्त हैं और उदात्त भावनाओं से प्रेरित हैं वही सहृदयता सामनस्यता एव अविद्वेष के सदेश वाहक हो सकते हैं। सामनस्य का लक्ष्य मुक्ति या स्वतत्रता है। वैमनस्य के अनुयायी विघटन और घृणा के कैदी हैं।

सामनस्य वह प्राकृतिक पुष्प है जो आध्यात्मिक एव मानवीय जीवन पद्धति के वृक्ष पर पुष्पित होता है। यह कोई कृत्रिम पुष्प नहीं हो सकता जिसे विस्तृत जीवन पद्धति की धरा से दूर एकान्त में लगाया जाए।

प्रसिद्ध गांधीवादी श्री वासुदेवन के साथ स्वामी अग्निवेश

### आर्य नीति का उद्देश्य

तन मन धन से सहयोग दें

1 देश–विदेश की आर्य समाजो में घटित घटनाओं से आर्य जगत को अधुनातन जानकारी देना।

2 आर्य समाज के पुनर्जागरण के लिये आर्य जगत को प्रेरित करना।

3 आर्य समाज को राष्ट्रीय धारा से जोडना और राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओ पर चिन्तन एव निवारण के लिए राष्ट्र व्यापी सगठन बनाना।

4 आर्य समाज द्वारा धार्मिक सास्कृतिक सामाजिक व राजनीतिक क्षेत्र मे किये जा रहे कार्यों की जानकारी देना।

5 समर्पित एव निष्ठावान कार्यकर्ताओं का आर्य जगत को परिचय देना।

6 देश मे 1000 समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ताओ महिलाओ एव युवको का सगठन खडा करना।

7 आर्य समाज के आदर्शों से प्रेरित शिक्षण सस्थाओ के माध्यम से देश मे सशक्त छात्र शक्ति खडी करना

8 विश्व के आर्य परिवारो का सगठन बनाना।

9 देश के 100 विद्वानो की परिषद बनाना।

10 विश्व की समस्त भाषाओ मे वेद सन्देश प्रकाशित कर वैदिक धर्म की विश्व को जानकारी देना।

11 विश्वशाति के लिए विश्व व्यापी आदोलन चलाना कट्टरवाद अन्धविश्वास अज्ञानता के विरूद्ध मुहिम छेडना तथा देश में राजनीतिक सामाजिक धार्मिक सास्कृतिक आर्थिक क्रान्ति के लिए अभियान चलाना।

आप आशीर्वाद दे कि परमपिता परमेश्वर हमें इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए शक्ति एव सामर्थ्य दे।

तन मन धन से सहयोग दे पाठकगण 100 रू सहयोग राशि भेजने का कष्ट करें।

[illegible] सामवेदी, सम्पादक प्रकाशक एव मुद्रक [illegible]–13, जवाहर नगर, [illegible] जयपुर से मुद्रित
सम्पादक फोन [illegible] e-mail [illegible]
आर्य समाज, [illegible] के सौजन्य से प्रकाशित

प्रेषक
सत्यव्रत सामवेदी, सम्पादक आर्य नीति
आर्य समाज, राजापार्क जयपुर–4
राजस्थान

डाक टिकट

70 श्री जगदीश वेदालकार
पुस्तकालयाध्यक्ष
गुरुकुल कागडी विश्वविद्यालय
हरिद्वार उत्तराचल यू पी

वेद प्रचार, आर्य समाज, विश्व शान्ति, राष्ट्रोत्थान, मानवता एवं सम्पूर्ण क्रान्ति के लिये समर्पित पाक्षिक पत्र

।।ओ३म्।।
कृण्वन्तो विश्वमार्यम्

# आर्य नीति

वर्ष 2 अंक 37 21 जुलाई 2002 मूल्य एक प्रति 3 रुपये डाक पंजियन संख्या RJ-2637/2001 वार्षिक मूल्य 75रुपये

## जम्मू में हिन्दूओं का संहार

# क्रन्दन का आकाश, पिशाचों का अट्टहास, सिसकियों के शोक गीत

जम्मू में मुस्लिम पिशाचो द्वारा बडे बूढों जवानों स्त्रियों व बच्चों का कत्लेआम जारी है। इन मुस्लिम पिशाचों का दृढ विश्वास है कि इन काफिरों की बेरहमी से हत्या करने पर उनका खुदा बहुत खुश होगा और उन्हें जन्नत मिलेगी। दुनिया में धर्म और दीन के नाम पर जो खून खराबा हो रहा है उसका मूल कारण यही है कि कुछ मतावलम्बी अपने पैगम्बर को खुदा का देवदूत मानते हैं और उस तथाकथित देवदूत के कथन को ईश्वर का सदेश मानते हैं। वास्तविकता यह है कि शैतान देवदूत का लबादा ओढकर दुनिया को धर्म का सदेश देता है।

15 जून को उधमपुर जिले के बदर गॉव में सात आतंकवादियों ने एक घर में घुसकर अधाधुंध गोलिया चलाई और एक हिन्दू परिवार के पाच सदस्यों की हत्या कर दी तथा चार अन्य को घायल कर दिया। इसी दिन इन्हीं पिशाचो ने तीन तीर्थ यात्रियों की हत्या कर दी। तीर्थ यात्री तीर्थ स्थल शारदा माता के दर्शन कर लौट रहे थे। इस वारदात के बाद आतकवादी पास कुतवाड़ा गाव मे घुसे। ग्राम रक्षा समिति के सदस्यो ने उन्हें ललकारा परन्तु पिशाचो ने उनकी भी हत्या कर दी।

इस हत्याकाण्ड को अभी एक मास भी नही था कि खूनी भेडियो ने जम्मू शहर की एक झुग्गी बस्ती कासिमनगर में 12 जुलाई की शाम को 24 मजदूरों की हत्या कर दी और 31 जने घायल हो गए। मरने वालों में 12 महिलाए 11 पुरुष और 3 वर्ष का एक बच्चा भी शामिल है। मरने वाले सभी हिन्दू थे।

### मृतकों के परिवारों ने आडवाणी की खबर ली

शैतानियत के घृणित दरिंदों ने उप प्रधानमंत्री को 24 श्रमिकों की लाशो का शानदार तोफा दिया और उनकी वही घिसीपिटी बासी प्रतिक्रिया– यह हत्याकाण्ड आतकवाद का सबसे नगा रूप है और भारत इस हमले का मुह तोड जवाब देगा। जब आडवाणी कासिमनगर झुग्गी बस्ती में गए तो झुग्गी बस्ती वालो ने शोर मचाया– बाहर आओं आडवाणी फारूख का साथ छोड दो 'फारूख को भी बाहर लाओं। कुछ लोग यह भी कह रहे थे कि इन सबके लिए फारूख जिम्मेदार है।

### लश्कर जिम्मेदार

जम्मू–कश्मीर पुलिस ने जम्मू नरसहार के लिए आतकी सगठन लश्कर–ए–तोएबा को जिम्मेदार ठहराया है। पुलिस प्रमुख एके सूरी ने कहा कि हमारे पास इस बात की पुख्ता सूचना थी कि लश्कर जम्मू में हमले की साजिश कर रहा है। उन्होंने कहा हमलावर अभी जम्मू के आस पास ही हो सकते हैं।

### पाक दोषी : सिन्हा

विदेशमंत्री यशवंत सिन्हा ने जम्मू नरसहार के लिए पाकिस्तान को जिम्मेदार ठहराते हुए कहा कि यह नरसहार विधानसभा चुनावों में गड़बड़ी पैदा करने के लिए किया गया। एक निजी टीवी को दिए साक्षात्कार में उन्होंने कहा कि इस काण्ड को अजाम देने वाले अपराधियों को पाक से समर्थन मिलता है।

जब भी आतकवादी कुत्ते जम्मू–कश्मीर मे नरसहार करते हैं तब आडवाणी जी भी घोषणा करते है कि मुँह तोड़ जवाब देंगे तो देते क्यों नही मुँह तोड जवाब? ये आतकवादी पागल कुत्ते जम्मू की सीमाओ तक घुसाने की हिम्मत कैसे करते हैं? हमारा खुफियातत्र इतना निकम्मा क्यो है?

हमे मनु महाराज के इस सदेश को ह्रदयगम करना चाहिये– 'जिस राजा और उसके राजपुरुषो के देखते हुए चीखती पुकारती प्रजा को दस्युलोग पकड़कर ले जाते हैं उसे मरा हुआ समझो जीवित नही।

### काश्मीर को तीन भागों में बांट दो

29 जून को कुरूक्षेत्र में राष्ट्रीय स्वय सेवक सघ के अखिल भारतीय कार्यकारी मच की बैठक हुई जिसका उद्घाटन सघ के प्रमुख के सी सुदर्शन ने किया। इसमे देश भर के 250 प्रतिनिधियों ने भाग लिया। इस बैठक मे जम्मू और काश्मीर को तीन भागो मे बाटने का एक प्रस्ताव पारित किया गया। जम्मू और काश्मीर को अलग–अलग राज्य तथा लद्दाख को केन्द्र शासित क्षेत्र बनाने की बात कही गई जो एक तीन सदस्यीय समिति की रिपोर्ट पर आधारित थी। इस समिति के अध्यक्ष थे–पजाब एव हरियाणा के पूर्व मुख्य न्यायाधीश जितेन्द्र वीर गुप्ता एव अन्य दो सदस्य थे–बजरग लाल गुप्ता आर बाल आप्टे। इस समिति की रिपोर्ट के अनुसार जम्मू काश्मीर की सरकार पर काश्मीर घाटी वालों का कब्जा है जो हिन्दू बहुल जम्मू और बौद्ध बहुल लद्दाख से भेदभाव करती है आर सौतेला व्यवहार करती है। यदि जम्मू और लद्दाख काश्मीर से अलग कर दिया जाता है तो मुस्लिम बहुल सरकार हिन्दुओ और बौद्धों पर अत्याचार नही कर सकेगी। समिति का कहना है कि भाषा और संस्कृति की दृष्टि से भी जम्मू, लद्दाख आर काश्मीर घाटी में कोई समानता नही है। काश्मीर में कश्मीरी बोली है जबकि जम्मू में डोगरी बोली है लद्दाख की अलग भाषा लद्दाखी है। धार्मिक मतभेद भी है। काश्मीर में मुसलमानो का बहुमत है और जम्मू में हिन्दुओं और लद्दाख में बौद्धों आर मुसलमानों की मिश्रित आबादी है। सघ के प्रस्ताव में कहा गया है कि काश्मीर के हिन्दुओं को जेहादी तत्वों द्वारा अपने घरो से भगाया जा रहा है और उनके काश्मीर घाटी में जहा वे हजारों वर्षों से रह रहे हैं सुरक्षित ढग से पुनर्वास की जरूरत है। काश्मीर के हिन्दुओं के खिलाफ जातीय उन्मूलन का जघन्य अभियान चलाया गया।


कासिम नगर (जम्मू) नरसहार में मारे गए लोगों के बिलखते परिजन

### संघ कश्मीर पुनर्गठन के लिए जनजागरण करेगा

राष्ट्रीय स्वय सेवक सघ जम्मू–काश्मीर के पुनर्गठन की माग को लेकर जनजागरण अभियान चलाएगा।

सघ के अखिल भारतीय सह सम्पर्क प्रमुख इन्द्रेशकुमार ने बताया कि जिस तरह कुछ दशक पूर्व पजाब के पुनर्गठन से हरियाणा एव हिमाचल बने उसी तरह से जम्मू–कश्मीर का पुनर्गठन कर जम्मू को राज्य एव लद्दाख को केन्द्र शासित प्रदेश बनाने की माग की जा रही है। लद्दाख क्षेत्र में लगभग 33 प्रतिशत और जम्मू क्षेत्र में 35 प्रतिशत मुस्लिम होंगे। विकास के मामले में इन क्षेत्रों के साथ भेदभाव किया जा रहा है। इसी कारण लद्दाखी और जम्मू के लोग लम्बे समय से अलग राज्य की माग करते रहे हैं।

सघ का आरोप है कि जम्मू एव लद्दाख में जनसख्या सतुलन को बदलने का षड्यत्र भी चल रहा है। इसी नीति के तहत राज्य में पुनर्वास विधेयक लागू करने का प्रयास चल रहा है। यह कानून लागू होने पर वर्ष 1947 से 1954 तक पाकिस्तान चले गए या उनकी अगली पीढी के लोग वापिस आकर जम्मू–कश्मीर में बस सकेंगे। दोहरी नागरिकता के प्रावधान को भी जनसख्या सतुलन बिगाडने के लिए काम में लिया जा रहा है। हजारों लोगो को नोटिस भेजकर यह प्रमाणित करने के लिए कहा गया है कि वे राज्य के नागरिक हैं। इस गम्भीर परिस्थिति को ध्यान में रखते हुए सघ ने यह प्रस्ताव पारित किया है। उनका कहना था कि पुनर्गठन से कश्मीर घाटी भारत से अलग नहीं होने वाली। काश्मीर घाटी में पाक प्रेरित आतककारियों द्वारा कत्लेआम के बावजूद वहा अच्छी तादाद में राष्ट्रभक्त मुसलमान है।

### सदन में आडवाणी का बयान

परन्तु सघ परिवार के छद्म नेता श्री आडवाणी ने इस प्रस्ताव का विरोध करते हुए कहा कि धार्मिक आधार पर किसी प्रदेश को बाटने का सवाल ही नही उठता। आडवाणी ने सदन में कहा कि यदि पाकिस्तान आतकवाद पर लगाम कसने में नाकामयाब रहता है तो अमेरिका को उसे आतकवादी देश घोषित कर देना चाहिए। बहस के दौरान कांग्रेस समेत सभी विपक्षी दलों ने आरोप लगाया कि सरकार के पास आतकवादियों से निपटने की न तो कोई नीति है और न ही इच्छा शक्ति। केवल पाकिस्तान को जिम्मेदार ठहराने से पार नही चलेगा।

### काश्मीर और आर्य समाज

काश्मीर का भारत में विलय आर्य समाजी नेता जस्टिस मेहर चन्द महाजन के कारण हुआ। महान देश भक्त श्यामा प्रसाद मुखर्जी ने काश्मीर रक्षा का अभियान आर्य समाज के चरण रज अपने सिर पर डालकर प्रारम्भ किया था और सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के अध्यक्ष पद से भाषण देते हुए काश्मीर रक्षा के लिये आर्य समाज को आह्वान किया था परन्तु आज आर्य समाज की कोई भूमिका नही है। वह मृत्यु की गोद मे बैठा हुआ सजल नयनो से देश के विनाश के चित्र को देख रहा है।

## श्री सत्यव्रत सामवेदी की चुनावी विवादो को तिलांजलि देने की घोषणा

# आर्य समाज को केवल रचनात्मक कार्यों के लिए संघर्ष का आह्वान

## विवाद समाप्त करने के लिए आर्य एकता मच की स्थापना

जयपुर 20 जुलाई। आर्य जगत के विद्वान प्रखर वक्ता श्री सत्यव्रत सामवेदी ने आर्य समाज के निष्ठावान कार्यकर्ताओ को आह्वान किया है कि अब वे अपना समय और धन सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभाओ और प्रान्तीय सभाओ के विवादो में बर्बाद न करें। सामवेदी जी ने कहा कि इन विवादो मे उलझकर मैंने एव मेरे जैसे अनेक कार्यकर्ताओ ने अपनी जवानी बर्बाद की है। हमे अनेक आर्य सन्तो और महात्माओ ने समझाया था कि आप लोग मूर्खो के स्वर्ग मे रह रहे हैं। सभाओं के ये विवाद कभी भी समाप्त नही हो सकते क्योकि इनसे तथाकथित नेताओं के निहित स्वार्थ जुडे हुए है। जब अमर हुतात्मा स्वामी श्रद्धानन्द और आर्य मुसाफिर प लेखराम एव प गुरूदत्त जैसे उद्‌भट विद्वान एव तपस्वी नेता भी विवाद समाप्त करने में असमर्थ रहे तो आप लोग किस आधार पर उसी काटो भरी राह पर चलने का साहस कर रहे हैं।

### विकल्प क्या है? लोकशक्ति

सामवेदी जी ने समर्पित कार्यकर्ताओ से आग्रह किया है कि अब हम अपने गौरवमय अतीत पर भाषण देना बन्द करे और सगठन को सशक्त बनाने के लिए रचनात्मक कार्यक्रम की योजना तैयार करें। आर्य समाज का उत्थान न तो लेख लिखने से होगा और न कविताए लिखने से। कर्महीन ज्ञान का कोई महत्व नही है।

सामवेदी जी की दृष्टि में सगठन को मजबूत बनाने के लिए हमें निम्न लिखित कार्यक्रमो को अम्ली–जामा पहनाना चाहिए–

### विश्व स्तर पर आर्य विद्वानों की परिषद्

प्रत्येक धर्म में विद्वानो की प्रतिष्ठा है। केवल आर्य समाज ही ऐसा धार्मिक सगठन है जहा चुनावी राजनीति के जरिये ही कोई आर्य समाज का नेता बन सकता है। आर्य समाज के चुनावो मे भी वे ही खामिया है जो राजनीतिक दलों मे है। राजनीतिक दलो की भाति आर्य समाज का भी अपराधीकरण हो चुका है। राजनीति का अपराधीकारण रोकने के लिए चुनाव आयोग ने सर्वोच्च न्यायालय के आदेश पर कुछ निर्देश जारी किए परन्तु समस्त राजनीतिक दलों ने उसका प्रतिरोध किया। इसी प्रकार आर्य जगत मे शुद्धिकरण के लिए हम कितने ही अच्छे सुझाव क्यो न दे परन्तु उसे वर्तमान नेतृत्व मानने वाला नही है। आर्य समाज के चुनावो में भी अब जातिबल पूजीबल भुजबल आदि घटक काम करने लगे है। जिसकी लाठी उसकी भैस की कहावत चरितार्थ हो रही है। जिन लोगों को ईश्वरोपासना के मत्र तक नही आते वे आर्य समाज के महान नेता बने हुए है और वेदो के विद्वान तथा अनेक तपस्वी नेता ऐसे धूर्तों का जयनाद कर रहे हैं और बहुत तन्मयता से उनके अनर्गल प्रलाप सुनते हैं।

सामवेदी जी का विचार है कि अब आर्य समाज का नेतृत्व विद्वानों को अपने हाथों मे लेना चाहिए। इसके लिए सार्वदेशिक सभाओ प्रतिनिधि सभाओं की कोई आवश्यकता नही है। पौराणिकों मे शकराचार्य का महत्व है। जैनियों में त्यागी तपस्वी विद्वान ही उनका गुरू हो सकता है। अरबपति–खरबपति जैनी हाथ जोड़कर इन तपस्वियों के पीछे भागते दिखाई देते है। इसी प्रकार ईसाइयों मे अभी तक पोप और पादरी का महत्व है। केवल आर्य समाज ही ऐसा धार्मिक सगठन है जहा पर वेद ज्ञान से अनभिज्ञ कोट पेंट और टाई पहने हुए मामूली सा आदमी भी इसका सर्वोच्च नेता बन जाता है।

अत आर्य समाज को नेतृत्व प्रदान करने के लिए स्वामी दीक्षानन्द स्वामी सुमेधानन्द (चम्बा) स्वामी धर्मानन्द स्वामी आत्मबोध (आर्यभिक्षुजी) स्वामी अग्निवेश स्वामी इन्द्रवेश प्रो शेरसिह स्वामी सत्यपति स्वामी धर्मबन्धु, श्री उमाकात उपाध्याय जैसे यदि 50–100 विद्वान सगठित होकर कार्य करने का मन बना लें तो आर्य समाज 24 घटे में उठ सकता है। न जाने ये विद्वान लोग सगठित होने के लिए तैयार क्यों नही होते हैं और अपनी आँखों के सामने आर्य समाज की विनाश लीला क्यों देख रहे हैं?

इन विद्वानो और सन्यासियो को सारे भारत वर्ष का भ्रमण करना चाहिये। निष्ठावान कार्यकर्ताओ से मिलकर आर्य समाज के उत्थान के लिए भावी योजना बनानी चाहिए। सन्यासी होकर किसी स्थान विशेष से चिपके रहने का क्या औचित्य है? सन्यासी को तो निरन्तर भ्रमण करते रहना चाहिये। इन समस्त तपस्वी सन्यासियों में अब केवल अधिक से अधिक 5–10 वर्ष तक कार्य करने की क्षमता है। यदि इन सन्यासियों ने इस अल्पकाल का सदुपयोग नही किया तो फिर सर्वनाश ही सर्वनाश है।

### प्रत्येक प्रान्त में 1000 निष्ठवान कार्यकर्ताओं का सगठन

सामवेदी जी ने घोषणा की है कि आर्य समाज के पुनर्जागरण का अभियान हमें राजस्थान से करना चाहिये। इसके लिये हमें सक्रिय आर्य समाजों के प्रधानों और मन्त्रियों को भी बुलाना चाहिए। राजस्थान में लगभग 130 आर्य समाजें सक्रिय हैं। इस प्रकार 250 या 260 प्रतिनिधि 1000 निष्ठावान कार्यकर्ताओ का सगठन खडा कर सकते हैं और आर्य समाज के प्रचार के लिय सुदृढ आर्थिक आधार तैयार कर सकते हैं। इसी प्रकार प्रत्येक प्रान्त में 1000 नवयुवको का और 1000 महिलाओं का सगठन खडा करने का प्रयास करना चाहिए।

### एक लाख आर्य परिवारों का संगठन

सामवेदी जी की मान्यता है कि धार्मिक दृष्टि से आर्य समाज पूर्णत विघटित हो गया है। 80 प्रतिशत आर्य समाजी आर्य समाज में नही आते। वे सामाजिक दृष्टि से तो जुड़ना चाहते हैं परन्तु धार्मिक दृष्टि से सगठित होने मे उनकी कोई रूचि नही है। एक शहर में 50–100 आर्य परिवार भी एक दूसरे का नाम तक नही जानते। जो समाज में सुख दु ख मे एकत्रित होना नही जानता वह कभी जिदा नही रह सकता।

आदमी उसी समाज के साथ रहता है जो उसके सुख दुःख में काम आए। किसी आर्य जन के दु ख के अवसर पर आप उसके घर जाए तो आपको कितने आर्य मिलेंगे। उस समय उस व्यक्ति के समाज के लोग ही उसके दु ख में भागीदार बनने आते हैं। वहा पौराणिक होंगे मुसलमान होंगे ईसाई होंगे परन्तु आर्य समाजी नहीं होंगे। हम वसुधैव कुटुम्बकम् की बात करते है परन्तु हम आर्य समाजी परिवारों को भी अपना परिवार का अग बनाने का प्रयास भी न्ही करते।

सामवेदी जी प्रतिदिन अब आर्य परिवारों में जाते है। उनके साथ बैठते है परिवार के समस्त सदस्यों से परिचय करते है। एक रजिस्टर साथ ले जाते है उसमें परिवार के समस्त सदस्यो के नाम योग्यता एव पते लिखते हैं। उनके पुत्र और पुत्रिया यदि जयपुर से बाहर या विदेशो मे हैं तो उनके भी पते लिखते है ताकि वे पर्व और त्यौहारो पर उन्हे शुभकामना सदेश भेजकर उन्हें आर्य समाज से जोडने का प्रयास किया जा सके। उनकी मान्यता है कि एक लाख परिवारों का सगठन बनने पर गुण कर्म स्वभाव से वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित करने मे भी काफी सुविधा हो जायेगी। सामवेदी जी का कहना है कि प्रत्येक शहर में आर्य समाजी परिवारों की निदेशिका या डायरेक्टरी होनी चाहिए और सुख दु ख में उन सबको आमत्रित करना चाहिए।

सामवेदी जी की योजना है कि आर्य परिवार सघ के लिए सारे देश का भ्रमण करके 100 निष्ठावान कार्यकर्ताओं को तैयार करना चाहिए जो 1000–1000 आर्य परिवारो की सूची तैयार करे। प्रारम्भ मे निम्नलिखित 5 कार्यकर्ताओ ने 1000–1000 आर्य परिवारों की सूची बनाने का सकल्प लिया है–

1 श्री सत्यव्रत सामवेदी जयपुर 2 श्री जगदीश आर्य अलवर 3 श्री रामसिह आर्य जोधपुर
4 श्री मदनमोहन आर्य भरतपुर सवाई माधोपुर 5 श्री विटठल राव आर्य आन्ध्र प्रदेश

शेष 95 व्यक्तियों की घोषणा कार्यकर्ताओं से सम्पर्क करने के बाद की जाएगी। यदि देश के प्रसिद्ध सन्यासी और विद्वान इस कार्य में सहयोग दे तो यह कार्य असम्भव नहीं है। अब यह तो भविष्य ही बतायेगा कि इस कार्य में कितने आर्य जन सहयोग देते हैं।

सामवेदी जी का कहना है कि यदि एक लाख आर्य परिवारों का सगठन बन जाता है तो आर्य समाज के किसी भी योजना के लिए धन की कमी नही रहेगी और बिना धन के कोई काम हो नही सकता। यदि 1–1 परिवार प्रतिवर्ष 100 रु या धर्म या देश के लिए प्रतिदिन 0 30 पैसे भी देता है तो वर्ष मे एक करोड रुपया एकत्रित होता है। जिस सगठन में एक आवाज पर एक करोड रुपया एकत्र करने की क्षमता हो उसको करोड़ो रुपयो का सहयोग देने वाले लोग और भी मिल जाते हैं।

सामवेदी जी की इस योजना को सुन्कर कुछ लोग हसते हैं कुछ लोग मुस्कराते हैं कुछ लोग बगले झाकते हैं। उनकी पीठ पीछे कुछ उन्हें हवाई किले बनाने वाला भी कहते हैं कुछ उन्हे मूर्ख तक कहने का भी दु साहस तक करते हैं परन्तु सामवेदी जी इन विशेषणों की कोई भी चिन्ता नही करते। उनका कहना है कि ऐसे मूर्खो ने ही दुनिया मे हमेशा क्रान्ति की है। काश! आर्य समाज को ऐसे सैंकडो हजारों मूर्ख मिल जाए ताकि दयानन्द और वेदो के सपनों का विश्व बनाया जा सके।

प्रस्तुतकर्ता सुनील भादू,
पुस्तकालयाध्यक्ष
आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान एव
उप प्रधान आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर।

---

## उत्कल आर्यप्रतिनिधि सभा

### गुरूकुल आश्रम आमसेना,

कलियार रोड नवापारा उडीसा–1

### उत्कल प्रान्तीय वनवासी आर्य महासम्मेलन सोल्लास सम्पन्न

उडीसा के काश्मीर कहे जाने वाले परन्तु गौ हत्या के लिये बदनाम ईसाइयों के षड़यन्त्र से आक्रान्त कोरापुट जिले में आदिम गुरूकुल कुन्दुली बाजार के विशाल मैदान मे 25 26,27 मई को 108 वनवासी युवतियों की कलशयात्रा के साथ पूज्य स्वामी इन्द्रवेश जी पूर्व सासद के करकमलो से ओ३म ध्वज उत्तोलन पूर्वक वनवासी आर्य महासम्मेलन एव महायज्ञ पूज्य स्वामी धर्मानन्द जी की अध्यक्षता में प्रारम्भ हुआ। महायज्ञ के मुख्य यजमान स्थानीय विधायक श्रीयुत जयराम पागी बने। कार्यक्रम प्रारम्भ होते ही यज्ञ एव समारोह में भाग लेने वालों की भीड़ उमड पडी। सायकाल तक लगभग 10 हजार वनवासी जनता सम्मेलन में भाग लेने के लिये पहुच गयी थी यद्यपि विशाल उपस्थिति को देखते हुए पहले ही पाच यज्ञकुण्ड बनाये गये थे परन्तु श्रद्धालु लोगों का यज्ञ मे भाग लेने का उत्साह अपूर्व था। जिन्हें अशिक्षित कहा जाता है उनमें अधिक श्रद्धा सात्विकता के इस उत्साह और श्रद्धा को देखकर आश्चर्य में पड गए। तीनों दिन इसी प्रकार जनता की उपस्थिति बढ़ती गयी परन्तु कहीं कोई अव्यवस्था नही हुई। 26 को मध्यान्होत्तर गुरूकुल आश्रम आमसेना और आदिम गुरूकुल आश्रम कुन्दुली के ब्रह्मचारियों के व्यायाम प्रदर्शन देखने हेतु सारा मैदान भर गया था। महोत्सव का उद्‌घाटन उत्कल आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान श्री स्वामी व्रतानन्द जी ने किया। श्री स्वामी इन्द्रवेश जी उड़ीसा के प्रसिद्ध विद्वान ई प्रियव्रत दास उत्तर प्रदेश से पधारे प्रसिद्ध भजनोपदेशक श्री सहदेव बेधड़क एव उड़ीसा के श्री वैरागीचरण साहू की भजन पार्टियो ने तो अपने कार्यक्रमों से जनता को मोहित कर लिया। यज्ञ का सचालन श्री प विशिकेसन जी शास्त्री ने अत्यन्त कुशलता से किया। शास्त्री जी श्री विश्वबन्धु एव गुरूकुल के स्नातक आचार्य आनन्दकुमार जी बीच–बीच में वेदोपदेश द्वारा लोगों को मन्त्रमुग्ध करते रहें।

इस समारोह की सफलता में विधायक श्री जयराम पांगी के प्रशंसनीय सहयोग के साथ श्री सुरेश साहू, श्री निरजन पात्र आचार्य कुजदेव जी, श्री पीताम्बर जी आचार्य विनय कुमार जी श्री रोहित आर्य श्री करूणाकर आर्य श्री कैलाश स्वाई श्री प्रहलाद प्रसाद आर्य आदि का महत्वपूर्ण सहयोग रहा। इसी प्रकार यह सम्मेलन आशा से अधिक अपूर्व रूप से सफल रहा। जिसका स्थानीय जनता पर व्यापक प्रभाव पडा। हजारो लोगों ने यज्ञोपवीत ग्रहणकर मद्य-मांस आदि छोड़ने की प्रतिज्ञा ली।

यहा पुनर्मिलन का भी विशाल कार्यक्रम होना था परन्तु कलेक्टर के ईसाई और एस पी के मुसलमान होने से उन्होंने दुराग्रह करके प्रतिबन्ध लगा दिया अत इस क्षेत्र में अशांति न फैले यही सोचकर आयोजको को कार्यक्रम स्थगित करना पड़ा।

ब्र.सुदर्शनदेवार्य उपमन्त्री
उत्कल आर्य प्रतिनिधि सभा

## श्री महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मारक ट्रस्ट टकारा की गतिविधियाँ

1. ट्रस्ट द्वारा नि:शुल्क उपदेशकविद्यालय चलाया जा रहा है जिसमें लगभग 100 ब्रह्मचारी शिक्षरत हैं।
2. टकारा ट्रस्ट द्वारा स्वामी जी के जीवन पर आधारित एक चित्रशाला, गौ–सवर्धन केन्द्र सार्वजनिक पुस्तकालय अतिथिगृह निशुल्क औषधालय सचालित किया जा रहा है।
3. वह गृह जहा स्वामी जी का जन्म हुआ था ट्रस्ट ने अपने अधिकार में ले लिया है इस स्थान पर सत्सग हॉल वैदिक सहित्य विक्रय केन्द्र आडियो–विजुअल ऑडीओरिम के निर्माण की योजना है। इसको विश्वदर्शनीय बनाने के लिये लाखो रुपये दान स्वरूप आवश्यकता है।
4. प्रतिवर्ष ऋषि मेला/ऋषि बोधोत्सव के आयोजन पर हजारो ऋषि भक्त टकारा पधारते हैं। सभी के आवास और भोजन की पूरी व्यवस्था टकारा द्वारा निशुल्क की जाती है।
5. ट्रस्ट परिसर में नये निर्माण का कार्य प्रतिवर्ष किया जा रहा है जिसमें पिछले दो वर्षों में लगभग 40–45 लाख का व्यय हुआ। नवनिर्मित भवन पूर्ण सुविधाओ से युक्त है जिनसे पधारने वाले ऋषि भक्त अपने प्रवास के दौरान सुविधा प्राप्त कर सके।
6. टकारा में जो इतना कार्य हो पा रहा है वह केवल आपके सहयोग एव दान राशि से ही सम्भव हो पा रहा है। प्रत्येक ऋषि भक्त का कर्त्तव्य है कि ट्रस्ट द्वारा किये जा रहे कार्यों के लिय हर वर्ष अधिक से अधिक राशि भेजकर ऋषि ऋण से उऋण होकर पुण्य के भागी बनें। आप अपना दान नई दिल्ली टकारा अथवा मुम्बई के पतों पर भेजकर रसीद प्राप्त कर सकते हैं।
7. टकारा ट्रस्ट को दान दी जाने वाली राशि आयकर से मुक्त है।



श्री महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मारक ट्रस्ट टकारा

ऋषि जन्म भूमि टकारा ग्राम पर

## महर्षि दयानन्द द्वार

### निर्माण हेतु अपील

ऋषि ग्राम टकारा जो कि राजकोट –मोरबी राजमार्ग पर स्थित है पर कोई ऐसा चिन्ह अकित नहीं है जो जन साधारण को ऋषि जन्म भूमि की ओर आकर्षित करें।

इसी सदर्भ में इस वर्ष ट्रस्ट ने ऐसा निश्चय किया है कि टकारा गाँव के प्रवेश स्थल पर ही एक विराट 'महर्षि दयानन्द द्वार' का निर्माण किया जाये। 60 फुट लम्बे और 20 फुट ऊँचे इस द्वार में तीन द्वार होंगे जिसमें मध्य मे 40 फुट चौड़ा और इसके दाए बाए 10–10 फुट के दो छोटे–छोटे द्वार पैदल आने जाने वाले व्यक्तियों के लिये होंगे और बीच का द्वार वाहन इत्यादि के लिए होगा। इस द्वार हेतु स्थानीय पचायत ने ग्राम की सीमा पर जमीन ट्रस्ट हेतु आवटित कर दी है और द्वार निर्माण हेतु स्वीकृति भी लिखित रूप मे दे दी है। इस विराट 'महर्षि दयानन्द द्वार' हेतु सुप्रसिद्ध आर्य समाज के कार्यकर्ता श्री लेखराम कटारिया (साकेत,दिल्ली) के सुपुत्र अचल कटारिया जो कि विश्वविख्यात आर्किटेक्ट है जिन्होंने जन्म भूमि स्थित यज्ञशाला का रेखाचित्र तैयार किया था वह इस कार्य हेतु भी अपनी नि शुल्क सेवाए अर्पित कर रहे हैं और रेखाचित्र तैयार करवा रहे हैं।

समस्त आर्य जनता एव ऋषि भक्तो से अपील है कि ट्रस्ट का जो सकल्प है ऋषि जन्म भूमि को विश्वदर्शनीय बनायेगे में अपना योगदान देते हुए इस 'महर्षि दयानन्द द्वार' हेतु अधिक से अधिक धनराशि 'महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मारक ट्रस्ट' के नाम केवल खाते मे चैक/मनीआर्डर/नकद/बैंक ड्राफ्ट द्वारा आर्य समाज, अनारकली मन्दिर मार्ग नई दिल्ली–110001 अथवा टकारा जिला राजकोट गुजरात–363650 के पते पर भिजवाने की कृपा करे। इसके लिये हम आपके अत्यन्त आभारी रहेगे।

आपकी जानकारी के लिये टकारा ट्रस्ट को दी जाने वाली राशि आयकर से मुक्त है।

– निवेदक –

| ओंकार नाथ | आचार्य विद्यादेव | रामनाथ सहगल |
|---|---|---|
| मैनेजिग ट्रस्टी | प्राचार्य | ट्रस्ट मत्री |

# वाणी सफलता की कुंजी

ईश्वर ने मनुष्य को कई महत्वपूर्ण विशेषताए प्रदान की है। उनमें सबसे महत्वपूर्ण प्रभावशाली माध्यम है मनुष्य की वाणी। यदि हमारी बोलने की तथा अपने विचार व्यक्त करने की क्षमता के बारे में गम्भीरता से विचार करेंगे तो हम जान जायेंगे कि परमात्मा ने हमें यह कितनी दिव्य उपलब्धि प्रदान की है। किन्तु हम इस अमूल्य योग्यता के बारे में उदासीन रहते हैं। इस पूरे ससार में ईश्वर ने अनेक प्राणी पशु, पक्षी आदि को उत्पन्न किया है। किन्तु अपने विचार तथा भावनाओं की अभिव्यक्ति की योग्यता सिर्फ मनुष्य को वाणी द्वारा प्रदान की गयी है। सृष्टी का कोई भी प्राणी अपनी भावना वाणी द्वारा प्रकट नहीं कर सकता। कितनी विवशता है कि वह अपना सुख दुख नहीं प्रकट कर सकता। वाणी की महत्ता हमको इन पशु–पक्षियों को देखकर हो सकती है।

हमें बोलना आता है इतना ही पर्याप्त नहीं है। हमें वाणी की शक्ति तथा महत्ता को भलीभाँति पहचानना होगा। हमें अपनी वाणी को परिमार्जित करना होगा। जैसे एक कलाकार अपनी कलाकृति को सवारता है उसी प्रकार हमें अपनी वाणी को भी सवारना होगा। एक सोची समझी नपीतुली और सुसस्कृत वाणी द्वारा आप अनेक समस्याओं को हल कर सकते हैं। इस गुण द्वारा आपका व्यक्तित्व चमकेगा। आपका यश ससार में चहू ओर फैलेगा। आप सबके सम्मान के पात्र बनेंगे। आप चाहें किसी भी क्षेत्र में काम करते हो। सतुलित विनम्र और सुससकृत वाणी द्वारा आप उस क्षेत्र मे उन्नति के शिखरपर विराजमान हो सकते हैं। इस योग्यता की हर क्षेत्र में नितान्त आवश्यकता है। आप इसकी उपयोगिता से इन्कार नहीं कर सकते। उदाहरण के रूप म आप एक व्यापारी का विचार कीजिये। यदि व्यापारी अपने ग्राहकों से नम्रतापूर्वक स्नेह और मधुरता से बोलता हो तो ग्राहक बार–बार आना चाहेगा। इस तरह उसके ग्राहकों के साथ सम्बन्ध दृढ हो जायेंगे। उसका ग्राहक परिवार हमेशा बढता चला जायेगा। कुछ समय मे वह अपने व्यापार को सफलता के शिखर पर ले जा सकता है। जबकि एक असभ्य कठोर वचन बोलने वाले व्यापारी के पास कोई नही जाना पसद करेगा। उसका व्यापार तुरन्त ठप्प हो जायेगा। इसलिए यह जरूरी बनता है कि हम अपनी वाणी को प्रयत्नपूर्वक मधुर बनाए।

बुद्धिमान लोग आपके बात करने के ढग से ही आपकी शिक्षा सस्कृति तथा वातावरण को पहचान लेते हैं। सफल बनने के लिए जिन जरूरी गुणो की आवश्यकता होती है उनमे वाणी बहुत महत्व रखती है।

अपनी वाणी मधुर रसपूर्ण तथा नम्र बनाने के लिए हमें कुछ गुणों को धारण करने की आवश्यकता होती है। हमारे बोलने मे हमेशा सकारात्मक दृष्टीकोण होना चाहिए। हमें हमेशा आशा यश और विजय की बातें करनी चाहिए। नकारात्मक बातचीत से आप लोगों को निरूत्साहित करते हैं। हमे लोगों के अच्छे कामों की सराहना करनी चाहिए और उनको उत्साह और प्रेरणा देनी चाहिए। कुछ लोगों को अपना दुखड़ा गाने की आदत होती है।

अगर आप उनसे हालचाल के बारे में पूछेंगे तो वे अपना दुखडा गायेंगे। हमें यह समझलेना चाहिए कि दुखी व्यक्ति के पास कोई आना नही चाहेगा। सब सुख के भागीदार बनना चाहते हैं। इसलिए हमें केवल प्रसन्नता सुख और आशावादी बाते करनी चाहिए। इस प्रकार के बर्ताव से लोग आपकी तरफ आकर्षित होंगे। वो आपको पसद करेंगे तथा आपका सग चाहेंगे। ऐसा क्यों होता है किसी समारोह या किसी सार्वजनिक उत्सव में किसी व्यक्ति के साथ अधिक लोग बात करना चाहते हैं। इसका कारण कि उसका व्यवहार, वाणी और आचरण मधुर होता है। वह अपनी बातों से किसी का दिल आहत नहीं करता। वह सबको आनंदित करता है। सबको खुश रखने की कला से ही आप आगे बढ सकते हैं। सबको खुश करने का मेरा मतलब असत्य और झूठ बाते बोलना नहीं किन्तु यथार्थ व सत्य बोलने से है। कुछ लोगों को लगता है कि सत्य कटु होता है और किसी का सुधार करना हो तो हमें सच बोलना ही होगा। उनको लगता है कि अगर आपको सत्य बोलना हो तो आपको कटुता का आधार लेना ही होगा। परन्तु यह तर्क बिल्कुल तथ्यहीन है। हमें सत्य बोलते समय या किसी सुधारात्मक सुझाव देते समय माधुर्य का सहारा लेना होगा।

अगर हम सत्य को मधुरता के साथ प्रकट करेंगे तो जो हम कहना चाहते हैं वह भी कहेंगे और साथ ही में किसी का मन भी आहत नहीं होगा। अक्सर यह होता है कि हमारे कठोर और कटुवचन से लोग हमसे दूर हो जाते हैं। जिन सम्बन्धों को हमने वर्षो से स्थापित किया था वो सम्बन्ध एक कटुवचन से बिगड जाते हैं। कटुवचन आपका बडा अहित करता है। यह आपकी सफलता का मार्ग अवरूद्ध करते हैं।

इसी कारण वाणी को शस्त्र कहा गया है। जिस तरह धनुष्य से निकला तीर वापस नहीं आ सकता उसी तरह वाणी से निकला शब्द भी वापस नहीं आता। वह तो अपना प्रभाव करके ही रहेगा। शस्त्र से लगा घाव भर जायेगा किन्तु वाणी से लगा घाव नहीं भरता। इसलिए बोलते समय पूरा विचार करके बोलना चाहिए। बोलकर पछताने की बजाय हमे सोचकर बोलना चाहिए। अक्सर हम क्रोध में अपना सन्तुलन खो देते हैं और ऐसा कुछ बोल देते हैं जिसका पछतावा हमें बाद मे होता है। एक पल का क्रोध भी आप ा बहुत नुकसान करता है। हमे अपने आप पर नियन्त्रण करना सीखना होगा।

वाणी की मधुरता–

मधुरता वाणी अतिशय महत्वपूर्ण गुण माना गया है। वेदों में हमेशा मधुरवाणी की बात आती है–

मधुमन्मे निष्क्रमणं मधुमन्मे परायणम।
वाचा वदामि मधुमद् भूयासं मधुसदृशः।।

अर्थात– मेरा जाना मधुर्ययुक्त हो। मेरा लौटकर आना भी मधुयुक्त हो। मैं वाणी से मीठा बोलू। मैं मधु के सामन हो जाऊँ।

मधुरता के बिना हमारा बोलना निरस होता है। बिना मधुरता के साथ बोली गयी वाणी से लोग ऊब जाते हैं। वह आपसे पीछा छुड़वाना चाहेंगे। इसलिए जिसे अपने आप को अच्छा बनना हो उसे मधुरता पर ध्यान देना होगा। आपके व्यवहार और आचरण से मधुरता टपकनी चाहिए। वेद तो कहते हैं कि आप मधु समान बन जावो। हमें केवल वाणी से मधुर नहीं होना है किन्तु हमारा अतःकरण भी माधुर्य से भरा हो। अगर वाणी मीठी और अतःकरण में कटुता है तो ऐसे नाटकीय व्यवहार को लोग जल्दी ही पहचान लेते हैं। हमको अन्दर बाहर से पवित्र, प्रेममय बनना है।

जीवन में मधुरता का इतना महत्व है जितना कि किसी सब्जी में नमक का या मिठाई में चीनी का। बिना चीनी के बनायी गयी मिठाई खायी नहीं जा सकती। उसी प्रकार सब्जी कितनी भी महगी क्यों न हो यदि उसमें नमक नहीं होगा तो वह बेकार होगी। इसी प्रकार जीवन मधुरता के बिना रसहीन है। यदि आपकी बोली में मधुरता नहीं है तो आपकी अच्छी बात भी दुसरों को अच्छी नहीं लगेगी। अत मधुरता जीवन में अपना विशेष महत्व रखती है। आपका मधुर व्यवहार आपकी बहुत सी कमियों को ढक कर आपको आगे बढाने में सहायक सिद्ध होगा।

वाणी ऐसी बोलिये मन का आपा खोय।
औरन को शीतल करे आप ही शीतल होय।।

लेखक–सुमत चद्रशेखर लोखडे
सीताराम नगर
लातूर महाराष्ट्र

## समस्त वेद प्रेमियों को खुश खबर

समस्त वेद प्रेमी जनता को सूचित करते हुए हर्ष होता हो रहा है कि आर्य समाज जामनगर द्वारा एक वेबसाईट तैयार की जा रही है जिसके द्वारा चार वेद सत्यार्थ प्रकाश ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका वेदाग तथा आर्ष उपनिषदो की सम्पूर्ण विश्व मे प्रचार करने की योजना है। इस महान कार्य के लिए आर्य समाज जामनगर सभी धर्म प्रेमि सज्जनों से तन मन–धन से सहयोग की आशा करना है। क्योकि इस कार्य हेतु पयाप्त धन की आवश्यकता होगी।

वेबसाईट– www aryasamajjamnagar org
ई–मेल– info@aryasamajjamnagar org

# श्री दुलाल चन्द्र विद्यावाचस्पति पीएच.डी. की उपाधि से सम्मानित

सुधी आर्य जनों को यह जानकर खुशी होगी कि केन्द्रीय सरकार से मान्यता प्राप्त महात्मा गाँधी जी द्वारा सस्थापित 'दक्षिण भारत हिन्दी प्रचार सभा मद्रास' विश्वविद्यालय विभाग ने 66वें दीक्षान्त समारोह में भारत के पूर्व मुख्य न्यायाधीश श्री रगनाथ मिश्र तथा श्री डॉ हरिगौतम (अध्यक्ष राष्ट्रीय चिकित्सा विज्ञान सस्थान) के अध्यक्ष तथा मुख्य आतिथ्य में 'राष्ट्र को महर्षि दयानन्द सरस्वती की प्रदेयता' विषय पर प्रो डॉ निर्मला एस.मोर्य के

दक्षिण भारत हिन्दी प्रचार सभा मद्रास का 66वाँ दीक्षान्त समारोह में श्री दुलाल चन्द्र विद्यावाचस्पति को पीएच.डी की उपाधि लेते हुए

निर्देशन में विश्वविद्यालय विभाग की ओर से 26.06.2002 को श्री दुलाल चन्द्रविद्यावाचस्पति को पीएच.डी की उपाधि से सम्मानित किया गया। कर्नाटक विश्वविद्यालय के प्रो डॉ टी आर भट्ट के अनुसार महर्षि दयानन्द सरस्वती विषय पर दक्षिण भारत में विस्तृत रूप से यह पहला शोध प्रबन्ध है जिसमें महर्षि दयानन्द विषय पर विस्तृत जानकारी दी गई है।

उन्होंने वायवा के तुरन्त बाद ही विश्वविद्यालय विभाग के कुल सचिव श्री सेतुमाधव राव जी को इस शोध प्रबन्ध को प्रकाशित करने की अनुमति दे दी। ध्यान रहे इससे पहले एम फिल में दुलाल चन्द्र जी को तमिलनाडू में प्रथम आने के कारण तथा आंध्र, कर्नाटक केरल और तमिलनाडू में प्रथम आने के कारण दो स्वर्ण पदक से सम्मानित किया गया।

दीक्षान्त समारोह भवन खचाखच भरा हुआ था। सयोग से अजमेर से पधारे परोपकारी सभा के मत्री डॉ धर्मवीर आर्य तथा ओमप्रकाश जी सभागार में उपस्थित थे जिन्होंने दुलाल चन्द्र जी के शोध कार्य को देखकर बडी प्रसन्नता व्यक्त की और उन्हें आशीर्वाद दिया।

इन पक्तियों के लेखक तथा आर्य समाज ईसगाव के प्रसिद्ध भजनोपदेशक प ओमप्रकाश जी आर्य दुलाल चन्द्र जी की धर्मपत्नी सीमा तथा पुत्री सुदक्षा भी उपस्थित थे। यह समाचार तमिलनाडू के प्रसिद्ध समाचार पत्रिका 'दिन मलर' ने दुलाल चन्द्र जी के फोटो सहित छपा तथा दूरदर्शन चेन्नई से भी समाचार मे दिखाया गया है। इन कार्य के पीछे गुरू जनो मित्रगणों पूज्या माता जी का स्व पिता जी का भाईयों का तथा विशेष रूप से स्व आचार्य शम्भू प्रकाश वर्मा का आर्य समाज ईसगाव तथा आर्य समाज सेन्ट्रल के एव पजाब एसोशिएशन के सभी महानुभावों का एव इन पक्तियों के लेखक का सदा आशीर्वाद बना रहा।

परमात्मा से यही प्रार्थना करते हैं कि ईश्वर दुलाल चन्द्र जी को और भी अधिक तरक्की दे तथा वे दयानन्द के कार्य को आगे बढाने में समर्थ हो।

'इत्योम्'

प निर्मलचन्द्र शास्त्री
वेद प्रचारक बगलौर कर्नाटक
ARYA SAMAJ (Central) CHENNAI
183, Avvai Shanmugam Salai,
Chennai-600 086, Phone 8113267

*एक चिड़िया की सुनो कहानी, कहती हूँ मैं अपनी जुबानी।*
*एक डाल पर उसका बसेरा, था एक सपने ने उसे घेरा॥*
*दूर देश की सैर को जाऊ, नील गगन को छूकर आऊ।*
*देखू दुनियाँ को जी भर के, कर लू पूरे अपने सपने॥*
*पर मन में वो डर जाती, अपने से ही वो घबराती।*
*सोचे गर मैं उड़कर जाऊ, कभी देख उन्हें मैं खाऊ॥*
*हो शिकारी का वहाँ फेरा, बिछा रखा हो जाल घनेरा।*
*जाल में उसके मैं फंस जाऊ, फिर बाहर मैं कैसे आऊ॥*
*मिले कोई जो ये बतलाये, जाल से बचने की राह सिखाए।*
*कभी देख न मन ललचाये, अपनी मंजिल खुद वो पाए॥*
*पूरा हो चिड़िया का सपना, फिर लगे सारा जग अपना।*
*दुनियाँ से प चान हो जाये, मन में वो फूली न समाये॥*
*बस चिड़िया की यही कहानी, कह दी पूजा ने अपनी जुबानी॥*

श्रीमती कृष्णा प्रजापति 'पूजा'
313 दीपक आटा चक्की के सामने
गाधीग्राम कॉलोनी नागदा ज

# गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार का भूमि विक्रय प्रकरण

गुरुकुल कागड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार के पूर्व कुलपति, दिल्ली आर्य प्रतिनिधि सभा के पूर्व प्रधान, आर्य समाज के वरिष्ठ नेता डॉ धर्मपाल के सम्बन्ध में कुछ समय से समाचार पत्रों के माध्यम से यह कुप्रचार किया जा रहा है कि उन्होंने गुरुकु कागड़ी की भूमि भूमाफिया को बेच दी।

डॉ धर्मपाल का कहना है कि यह आरोप सरासर गलत, भ्रामक, निराधार और उनकी प्रतिष्ठा को हान पहुचाने वाला है। गुरुकुल कागड़ी विश्वविद्यालय की कोई भी भूमि उनके कार्यकाल में नही बेची गयी और न ही कुलपति को भूमि बेचने का अधिकार है। यह विवाद दिल्ली आर्य प्रतिनिधि सभा, आर्य प्रतिनिधि सभा, हरियाणा और आर्य प्रतिनिधि सभा, पजाब के बीच में है।

आर्य विद्या सभा के प्रधान, आर्य समाज के सुप्रसिद्ध नेता और पूर्व ससद सदस्य स्वामी इन्द्रवेश इस बात को स्पष्ट कर चुके हैं। आर्य प्रतिनिधि सभा, पजाब ने 1980-90 के बीच गुरुकुल कागड़ी की भूमि बेची है और इसके माध्यम से लगभग डेढ करोड़ रुपया लिया है, जो अब लगभग सात करोड़ रुपया हो चुका है। यह सारा धन आर्य प्रतिनिधि सभा, पजाब, जालधर के पास है। विवादित भूमि का विक्रय इकरारनामा भी आर्य प्रतिनिधि सभा, पजाब ने 1991 में पैंतीस लाख रुपये में तीन लाख पचास हजार रुपये चैक और बैंक ड्राफ्ट से लेकर कर दिया था। आर्य विद्या सभा ने पजाब सभा के द्वारा जमीन बेचने में की जा रही मनमानी पर अकुश लगाया है और इसी जमीन का सत्तर लाख रुपया लेकर सावधि खाते में हरिद्वार में आर्य विद्या सभा के नाम जमा कर दिया ताकि यह रुपया गुरुकुल के काम आवे और पजाब सभा वालों की भाँति इस रुपये को दूसरी सभायें न ले जा सकें। आर्य विद्या सभा के नाम भूमि हो, इसके लिये तीनों सभाओं की सहमति थी। रजिस्ट्री के समय यह भूमि आर्य विद्या सभा के नाम थी। 1975 में आर्य प्रतिनिधि सभा, पजाब का त्रिशासन हुआ था। तभी से गुरुकुल कागड़ी और सम्बद्ध सस्थाओं का सचालन तीनों सभाए कर रही है। यह स्पष्ट है कि गुरुकुल कागड़ी विश्वविद्यालय और इसके कुलपति ने कोई भूमि नही बेची।

डॉ धर्मपाल
पूर्व कुलपति, गुरुकुल कागड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

## नाराज न हो आत्म निरीक्षण करो

# आर्य समाज में निरन्तर बढ़ती जा रही पण्डागिरी

आर्य परिवार सस्था कोटा के आह्वान पर आर्य लेखक परिषद् दिल्ली के तत्वावधान में कोटा में 22 से 24 दिसम्बर 2000 को षष्ठ राष्ट्रीय आर्य लेखक सम्मेलन सम्पन्न हुआ। जिसमे देश के कोने से लगभग 35 लेखक और विद्वान सम्मिलित हुए थे। तीन दिन चले इस सम्मेलन की विभिन्न गोष्ठियों और सस्कार विधि पर समग्र दृष्टि से विचार गोष्ठी में निम्न प्रकार प्रस्ताव पारित कर उपस्थित सभी लेखक/विद्वानों ने वैदिक सिद्धान्तो और यज्ञादि विकृतियों की ओर निरन्तर बढ़ते जा रहे आर्य समाज पर अत्याधिक चिन्ता प्रकट की थी।

पारित प्रस्ताव– आर्य लेखक परिषद यह अनुभव करती है कि महर्षि दयानन्द सरस्वती ने अग्निहोत्र से लेकर अश्वमेध पर्यन्त यज्ञों पचमहायज्ञों सोलह सस्कारों से युक्त यज्ञों का ही विधान किया है। सन्ध्या और यज्ञ पर कुछ वाद–विवाद चला आ रहा था। उन पर सार्वदेशिक सभा की धर्मार्य सभा ने आचार्य विश्वश्रवा जी व्यास और आचार्य वैद्यनाथ जी शास्त्री के काल में विचार विमर्श कर जो दयानन्द प्रणीत सन्ध्या और यज्ञ पद्धति निर्धारित की है उसी के अनुसार सन्ध्यादि पचमहायज्ञ और विशेष (वृहद् और वेदपारायण आदि) यज्ञ करें। यदि इसमे किसी को कुछ असगति लगती हो तो वह धर्मार्य सभा में विचारार्थ रखें। स्वय मन मान कर्मकाण्ड और यज्ञ पद्धति मे सशोधन और मिलावट प्रचलित न करें। सशोधन और परिवर्धन धर्मार्य सभा का ही मान्य हो तभी सार्वदेशिक स्तर पर आर्य समाज मे एक रूपता रह सकती है।

आचार्य श्रीराम शर्मा लिखित 'षोडष सस्कार पद्धति' प इन्द्रदेव पीलीभीत लिखित सस्कार पद्धति और प मदन मोहन विद्यासागर लिखित सस्कार समुच्चय तथा इसी प्रकार की या इसी के समकक्ष लोकाचार या अन्य यज्ञपद्धतियों और तथाकथित बहुकुण्डीय, सत्यार्थभृत राष्ट्रभृत गायत्री महायज्ञ इत्यादि यज्ञों के प्रचलन से महर्षि दयानन्द द्वारा अनुमोदित आर्ष प्रणाली के यज्ञों और कर्मकाण्डों की अवहेलना और उपेक्षा हो रही है। अत आर्य लेखक परिषद् आर्य विद्वानों, परोपकारिणी सभा सार्वदेशिक सभा प्रान्तीय आर्य प्रतिनिधि सभाओं, पुरोहितों और आर्य समाजों तथा आर्य समाज के सभासदों से अनुरोध करती है कि सभी स्थानों में महर्षि दयानन्द की आर्ष प्रणाली के अनुसार ही पंचमहायज्ञों और वृहद्यज्ञों (वेद पारायण यज्ञ सहित) का आयोजन किया और कराया जाए तथा दयानन्द प्रतिपादित यज्ञ परम्परा से अन्य किसी प्रकार की छेड़छाड़ न की जाए।

इस प्रस्ताव को विस्तृत करने या इसकी व्याख्या करने और लेख, पम्पलेट आदि के माध्यम से जन–जन में इसका प्रचार करने के लिए श्री वेदप्रिय शास्त्री और डॉ रामकृष्ण आर्य कोटा को अधिकृत किया जाता है। यह प्रस्ताव लगभग 35 आर्य लेखको विद्वानों और आर्य समाजों के लगभग 40 पदाधिकारियों और कार्यकर्ताओ की उपस्थिति में सर्वसम्मति से पारित किया गया। इस प्रस्ताव के अनुरूप हम इस पर्चे में उन वैदिक सिद्धान्तो और यज्ञो में जानबूझ कर पैदा की जा रही या देखा देखी पैदा हो रही या बढती जा रही प्रमुख विकृतियो की गिनती कर आर्य विद्वानो आर्य कार्यकर्ताओ, आर्य लेखकों आर्य नेताओ तथा सामान्य आर्य बन्धुओं से आग्रह करते हैं कि वे इन पर विचार कर आत्म निरीक्षण करे कि इन विकृतियो का समूल नाश कर वैदिक सिद्धान्त और यज्ञ पद्धति की रक्षा वर्तमान परिस्थितियों में कैसे की जाए जबकि आर्य समाज के अधिकतर पुरोहित विद्वान यज्ञाचार्य और साधु–सन्यासी तथाकथित पण्डे पुजारी बन इन विकृतियों से अपनी रोटी–रोजी और नाम कमाकर आर्य समाज मे पण्डागिरी बढा रहे हैं।

इन पक्तियो के लेखक द्वारा नवम्बर 1984 से जुलाई 1985 तक दयानन्द सन्देश दिल्ली में 'अवैदिक यज्ञ पद्धति समीक्षा' शीर्षक से एक लेखमाला लिखी गयी थी। जिसमें कई यज्ञ विकृतियाँ गिनायी गयी थीं यथा–गायत्री महायज्ञ शतधारा और सहस्रधारा महायज्ञ लक्ष्मी या श्रीमहायज्ञ महामृत्युजय महायज्ञ सत्यार्थभृत महायज्ञ तथा बहुकुण्डीय महायज्ञ इत्यादि। इनमे से शतधारा और सहस्रधारा महायज्ञीय आदि विकृतियाँ इसलिए बद हो गयीं कि इनको कराने वाले यज्ञाचार्यगण इन यज्ञों के यजमानो की स्वर्ग मे सीट बुक कराते कराते स्वय ही स्वर्ग सिधर गए। शेष सब विकृतियाँ वैसी की वैसी चल रही है अपितु उनमें अत्यधिक वृद्धि भी हो गयी है।

1 मन्त्रान्त मे ओ३म उच्चारण अर्थात 'ओ३म स्वाहा' बोल कर यज्ञाहुति कराना। यो यह बहुत पहले से चली आ रही यज्ञ विकृति है। कमाधिक होती रही है। वर्तमान में फिर विवाद का विषय बनी है। इस पर कलम द्वारा काफी वाद–विवाद हो चुका है। निष्कर्ष यही निकला है कि मन्त्रान्त मे ओ३म स्वाहा बोलकर आहुति देना दिलवाना एक यज्ञ विकृति है। सार्वदेशिक धर्मार्य सभा भी इसे यज्ञ विकृति मानकर इसको अशास्त्रीय घोषित कर चुकी है। (देखें–यज्ञ पद्धति प्रकाश–ब्रह्मपारायण यज्ञ पद्धति–प्राक्कथन पृष्ठ 1 से 3 आचार्य विश्वश्रवा व्यास)

2 बहुकुण्डीय यज्ञ विकृति भी बहुत पहिले से चल रही है। बीच में सार्वदेशिक धर्मार्य सभा ने 21 03 1982 की अपनी विज्ञप्ति मे इसे अवैदिक अशास्त्रीय अवैज्ञानिक और दयानन्दीय यज्ञ पद्धति को बाह्य घोषित कर इसे एक ढोंग और पाखण्ड मान लिया था। परन्तु 7–8 वर्षो से इस विकृति ने पुन तेजी से सिर उठाया है। जिसका खण्डन इन पक्तियों के लेखक ने पुन 29 अप्रेल 01 जुलाई 29 जुलाई 2001 के आर्य जगत दिल्ली के अका मे किया है।

3 सन्यासी पुरोहित/ब्रह्मा बन यज्ञ व अन्य पौरोहित्य कर्म नहीं करा सकता। परन्तु वर्तमान आर्य समाज मे धडल्ले से सन्यासी पुरोहित और ब्रह्मा बन सस्कारों के यज्ञ और अन्य वृहद् यज्ञ सम्पन्न करा रहे हैं जो एक यज्ञ विकृति है।

4 कपूर के स्थान पर रूई की बत्ती आदि बनाकर उसके माध्यम से यज्ञ कुण्ड मे अग्नि प्रवेश कराना भी एक यज्ञ विकृति है।

5 अधिकतर यज्ञो मे यज्ञाचार्य लोग प्राय यजमान और यजमान पत्नी दोनो से यज्ञ कुण्ड मे अग्नि प्रवेश खडे होकर कराते हैं। यज्ञ पद्धति मे ऐसा कोई विधान नही है। हा यज्ञ कुण्ड बडा हो तो खडे होकर अग्निप्रवेश कराने मे सुविधा रहती है। परन्तु वही प्रक्रिया छोटे से कुण्ड मे छोटे से यज्ञ मे अपनाना यज्ञ विकृति है।

6 यज्ञ पद्धति के अनुसार यज्ञ के प्रारम्भ में 8–8 अगुल की तीन समिधाए लेना चाहिए। परन्तु देखा गया है कि कहीं कहीं डेढ–दो फुट तक की आहुत की जाती है। यह एक यज्ञ विकृति है।

7 अयन्त इध्म मत्र से पच घृताहुति देने का विधान है। अनेक यज्ञाचार्य ऐसी आहुतियाँ न देते न दिलाते है और देने दिलाने का विरोध भी करते है। यह एक यज्ञ विकृति है।

8 छोटे–छोटे यज्ञ कुण्डों के यज्ञों में दो–दो व्यक्तियों से घी की आहुति देना दिलवाना एक यज्ञ विकृति है। क्योंकि कुण्ड का आकार और घी सामग्री का अनुपात आहुतियो की सख्या के हिसाब से होगा।

9 स्विष्टकृत आहुति केवल भात या घी की ही देनी चाहिए। पेडा पेठा खीर हलवा बूदी शकरदाना आदि की देना एक यज्ञ विकृति है।

10 वैज्ञानिक और शास्त्रीय दृष्टि से पूर्व और उत्तर दिशा प्रकाश और उत्तरोत्तर उन्नति की दिशा मानी गयी है। इसलिए यज्ञ कुण्ड के चारों ओर यज्ञाहुति के दौरान जो जल छिडका जाता है वह पूर्व में दक्षिण से उत्तर की ओर और पश्चिम में भी दक्षिण से उत्तर की ओर तथा उत्तर में पश्चिम से पूर्व की ओर और चारों ओर प्रदक्षिणा विधि से पूर्व से प्रारम्भ करके छिडका जाता है। यद्यपि सस्कार विधि में जल छिडकने की कोई विधि नही दी है। केवल यज्ञ कुण्ड के आस–पास पूर्व, पश्चिम और उत्तर तथा चारो ओर जल छिडकने का ही निर्देश है। आर्य विद्वानों ने शास्त्रीय दृष्टि से उसकी व्याख्या कर जो विधि तैयार की उचित है। आज इसका क्रम मनमाना हो गया है जो एक यज्ञ विकृति है। इतना ही नही पद्धति में मात्र जल छिडकना लिखा है परन्तु इसका अनुचित आशय लेकर आर्य विद्वानों और आर्य बन्धुओ ने यज्ञ कुण्ड के चारो ओर पक्की नालियाँ ही बना डाली। जिसमे यज्ञ समाप्ति के बाद भी हर समय पानी भरा रहता है कि नालियो में काई ही जमी रहती है।

11 महर्षि ने यज्ञ समाप्ति के प्रसग मे मात्र इतना ही कहा है कि अधिक आहुति देना हो तो विश्वानि देव और तत्सवितु मत्रों से दे लें। अधिक का अर्थ लक्षाहुति गायत्री महायज्ञ कैसे ले लिया गया? शास्त्रो मे अश्वमेध यज्ञ के दौरान सावित्री इष्टि करने की चर्चा तो आयी है परन्तु 'गायत्री महायज्ञ' नाम से किसी यज्ञ का शास्त्रो मे अता पता नही मिलता। यह एक यज्ञ विकृति है।

12 लेखक जब 1968 मे पहली बार कोटा मे आर्य समाज मे प्रवेश हुआ था तब आर्य समाज के साप्ताहिक यज्ञ सहित किसी भी छोटे–बडे यज्ञो मे श्मशान घाट मे अन्त्येष्टि सस्कार यज्ञ मे दी जाने वाली सामूहिक आहुति की तरह सामूहिक आहुति देने की प्रक्रिया नहीं थी। अब यज्ञ छोटा हो या बडा उपस्थित सभी लोग खडे–खडे मुट्ठिया भर–भर कर आहुतिया देते है यहा तक कि सामग्री की आहुति से यज्ञ कुण्ड पूरा भर कर कभी कभी यज्ञाग्नि ही बुझा कर धुंआ ही धुआ कर देते हैं। यह भी एक यज्ञ विकृति है जो गायत्री और अन्यत्र देख देखी मूर्खता से प्रारम्भ हुई है। जिसे आर्य पुरोहितो और यज्ञाचार्यों ने आर्य समाज मदिर के पुजारी या पण्डा बन दान दक्षिणा के लोभ मे अत्यधिक बढाकर यज्ञ को पूरी तरह विकृत करने मे कोई कसर नही छोडी है। कौन सा ऐसा पाखण्ड है जो ये वैदिक कर्मकाण्ड के नाम पर सम्पादित नहीं कराते हैं।

13 देवयज्ञ मे बलिवैश्वदेव यज्ञ की आहुतिया देना एक यज्ञ विकृति है। योगधाम ज्वालापुर के श्री रणजीत मुनि जी ने इस विकृति के साथ–साथ याज्ञिक पाखण्ड तक मान लिया है।

14 यज्ञ मे पूर्णाहुति करने का अधिकार प्रारम्भ से आखिर तक केवल यज्ञ के यजमान और यजमान पत्नी तथा तीनों ओर बैठे यज्ञ कार्यकर्ताओ या यजमान सहायको का ही है। यज्ञ और उत्सव मे सम्मिलित सभी लोगो द्वारा पूर्णाहुति के समय आहुति देना और दिलवाना एक यज्ञ विकृति है।

15 पूर्णाहुति केवल घी से ही करनी चाहिए वह भी मात्र तीन बार पूर्णाहुति मत्र बोलकर उसके साथ मात्र तीन बार आहुति देकर करनी चाहिए। पूर्णाहुति में नारियल गोला आधा काटकर उसमें घी भरकर उससे करना और उपस्थित सभी लोगों से यज्ञ कुण्ड मे नारियल पेडा आदि डालना एक यज्ञ विकृति है।

16 किसी भी यज्ञ का यजमान एक ही होता है। परन्तु आजकल बहुत से यजमान मानकर यज्ञ समाप्ति पर बहुवचन में आर्शीवाद दिया जाता है। यह भी एक यज्ञ विकृति है।

17 विवाह सस्कार मे लाजा होम की प्रथम तीन पदक्षिणाओं मे वधू को वर के आगे रखना विवाह सस्कार की एक विकृति है। समस्त पदक्षिणाओं मे वर आगे ही रहता है।

18 सम्पूर्ण विवाह सस्कार मे वधू को वामाग बैठाने का कोई विधान का सकेत तक नही पाया जाता है। हा हृदय स्पर्श के दौरान महर्षि ने निर्देश दिया है कि वर वधू के दक्षिण स्कन्ध पर से अपना दक्षिण हाथ लेके उससे वधू का हृदय स्पर्श करे उसी प्रकार वधू भी अपने दक्षिण हाथ से वर के हृदय का स्पर्श करे। यह कर्म काण्ड जब वधू करेगी तो उसे वामाग आकर ही करना पडेगा। यह एक विशिष्ट कर्मकाण्ड पूर्ण करने की एक प्रक्रिया मात्र है। परन्तु वामाग बैठाने का स्पष्ट कोई कर्मकाण्ड नहीं है। बिना विधान के बैठाना विवाह सस्कार की एक विकृति है।

19 महर्षि दयानन्द प्रतिपादित वैदिक यज्ञ और कर्मकाण्ड पद्धति मे कही भी लच्छा–कलावा बाध कर या तिलक लगाकर पुरोहित का वरण करना नही लिखा न पुरोहित द्वारा यजमान को कलावा बाध कर या तिलक लगाकर पौरोहित्य कर्म कराना स्वीकार करना लिखा है। फिर भी आर्य समाज में यह पुरोहित वरण का पौराणिक तरीका धडल्ले से चल रहा है जो एक यज्ञ विकृति है।

20 महर्षि ने आर्य समाज को समाज रूप मे ही स्थापित किया था। फिर भी हम आर्यसमाज भवन को मदिर कहकर मदिर का स्वरूप क्यो दे रहे हैं। यद्यपि मदिर शब्द का अर्थ वैदिक अर्थ में होता है। तथापि मदिर शब्द मूर्तिपूजा के प्रसग मे रूढ हा गया इसलिये महर्षि ने आर्य समाज के साथ मदिर शब्द नहीं लगाया तो हम क्यों लगाकर आर्यसमाज को विकृति कर रहे हैं? आर्यसमाज एक समाज है धार्मिक सस्था नही है।

21 उसी प्रकार महर्षि ने सर्वत्र यज्ञशाला को यज्ञशाला या वेदी ही कहा है। किसी एक भी स्थान पर उन्होने यज्ञशाला को यज्ञमदिर नही कहा न ही यज्ञशाला या समाज के भवनो के ऊपर मदिर जैसे गुम्बदे बनाने के लिए कहा है तो हम गुम्बदे बनाकर क्यो आर्यसमाज को मदिर की शक्ल देकर हिन्दू धर्म का एक सम्प्रदाय बना रहे हैं। (देश में लाखो रुपयो की लागत से विशाल यज्ञशालाए बनायी गयी जो विरान ही पडी हुई है। व्यर्थ मे लगी इस लागत से कितना साहित्य प्रचार होता।) महर्षि ने तो इसे आर्यों का समाज ही कहा है(देखे–महर्षि द्वारा 1878 मे मैडम ब्लेवस्टकी को लिखा पत्र)

शेष पृष्ठ 5 पर

# चिट्ठी आई है

मान्यवर सामवेदी जी

सादर नमस्ते।

इससे पूर्व कि मैं आप द्वारा इस सप्ताह के प्रकाशित अक की चर्चा करू मैं यह बता देना चाहता हू कि मैं और गुड़गावॉ के अधिकत्तर निष्ठावान एव प्रबुद्ध जन स्वामी अग्निवेश जी पर पूर्ण श्रद्धा रखते हैं। स्वामी अग्निवेश हरियाणा की धरती पर सबसे पहले गुडगावॉ में आर्य वीर दल के शिविर मे जब वह प्रो श्याम राव थे पधारे थे। तब मैं आर्य वीरद दल गुडगावॉ का मत्री था तब से लेकर आज तक उन की धार्मिक यात्रा का गुडगावॉ की आर्य समाजें पूरा साथ एव मान देती रही है और आज भी देती हैं।

पिछले दिनों 17 दिसम्बर से 24 दिसम्बर तक एक विशाल उत्सव स्वामी श्रद्धानन्द बलिदान दिवस के मुख्य अतिथि एव प्रमुख प्रवक्ता के रूप में आर्य केन्द्रीय सभा गुडगावॉ ने उन्हें अपनी पलकों पर बिठाया था। कुल मिलाकर गुडगावॉ की पूरी जनता आज भी (चाहे कुछ हरियाणा आर्य प्रतिनिधि सभा के नेता नहीं चाहते) स्वामी जी को सच्चा एव सही मानती है। आपके दर्शन करने का सौभाग्य गुड़गावॉ की जनता को नहीं हुआ।

हम चाहते हैं कि आप जैसे सदविचार रखने वाले महात्मा के दर्शन किये जायें परन्तु फिर भी हम आप द्वारा प्रकाशित आर्यनीति के माध्यम से पिछले नौ मास से पूर्ण परिचित हैं। यह मैं मानता हू कि सत्य कडवा होता है परन्तु सदैव कडवा होता है ऐसा मैं नही मानता।

मान्यवर सामवेदी जी! इस मई के अक में आपने अपने लेख में आर्य समाज का पतन नामक शीर्षक में आर्य समाज की भूमिका के ऊपर प्रश्न चिन्ह लगाये हैं। गुजरात की साम्प्रदायिकता के लिए आपने आर्य समाज को कटघरे में खडा कर दिया है। क्या मैं यह जानने की धृष्टता कर सकता हू कि गुजरात को आग मे झोंकने का काम आर्य समाज के कार्यकर्ताओं ने किया? ऐसे आक्षेप तो शायद हम पर विरोधी भी न लगा पायेंगे। यदि कोई ऐसी बात जाने या अनजाने में हुई है तो उसे प्रकाशित करके क्या हम आर्य समाज का कितना प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष भला कर रहे हैं। यह बात विचारणीय है।

आपने लिखा है– 'हमारी भाषा हमारा व्यवहार हमारा दृष्टिकोण हमारा ज्ञान हमारा कर्म वही हो गया जो राष्ट्रीय स्वय सेवक सघ विश्व हिन्दू परिषद बजरग दल का था। यदि हमें उनके स्वर में ही स्वर मिलाना हो तो फिर आर्य समाज के पृथक अस्तित्व की क्या आवश्यकता है? सम्भला दो आर्य समाज की सम्पत्ति गिरिराज किशोर को डालमिया को सिघल को टॉगिया को या धर्म का व्यापार करने वाले बनियों को' पृष्ठ 2, 8मई।

मैं आपकी इस बात से पूर्ण रूपेण सहमत हू कि जो अन्तर कोयल और कौवे में हैं वही अन्तर आर्य समाज और विश्व हिन्दू परिषद में हैं। एक बात और मैं स्पष्ट कर दू कि मेरा जन्म आर्य वीर दल आर्य समाज की कोख से हुआ है। मैं केवल और केवल दयान्दी हू। बड़े से बड़े राजनैतिक प्रलोभन मुझे सघ और परिषद की ओर ने झुका पायें परन्तु इस प्रकार की आर्य समाज की उपेक्षा एव अपमान सहन न कर सका इसलिए आप जैसे निष्ठावान सरल स्वभाव एव क्रान्तिकारी विद्वान के सम्मुख धृष्टता कर बैठा हूँ परन्तु फिर भी एक छोटा सा कार्यकर्ता होने के नाते अपने स्पष्टीकरण इस प्राकर मागे हैं जैसे एक पुत्र या छोटे भ्राता को अपने अग्रज से पूछने का अधिकार हमें आर्य समाज ने घुट्टी में दिया है। यदि आप बेहतर समझें तो इसका उत्तर अपने अगले अक के माध्यम से प्रकाशित करें ताकि मेरे जैसे अनेक अबोध नवयुवक भ्रमित न हों। पुन धृष्टता के लिए क्षमा चाहता हुए समुचित पत्रोत्तर की आकाक्षा रखता हूँ।

विनीत कन्हैया लाल आर्य
आर्य केन्द्रीय सभा गुड़गावॉ
4/48 शिवाजी नगर गुड़गावॉ–122001

— —

आदरणीय श्रीमान सत्यव्रत सामवेदी जी
सम्पादक आर्यनीति

सादर नमस्ते।

आशा है आप स्वस्थ एव सकुशल होगे। मुझे आप द्वारा प्रेषित आर्यनीति की एक प्रति प्राप्त हुई। मैं इसके लिए आपका तहदिल से धन्यवाद ज्ञापित करता हूँ।

आर्यनीति को पढते वक्त मुझे स्वामी अग्निवेश जी की पूर्व निकाली जाने पत्रिका क्रान्तिधर्मी की याद आ जाती है। जिस तरह की शैली स्वामी जी की है वैसी ही आपकी होती है।

मुझे आशा है अगर आप रात–दिन इसी प्रकार मेहनत जारी रखेंगे तो प्रदेश मे समाज एव अपना विशेष स्थान जयपुर से बाहर भी बना पाने में सफल होंगे।

मुझे आशा है कि प्रदेश की सभी समाजे आपका भविष्य मे सहयोग करने पर विचार करेंगी। इसी विश्वास मे,

आपका श्रीराम
आर्य समाज उदयपुर

---

माननीय सम्पादक जी

सादर नमस्ते।

जिसकी जैसी भावना होती है उसे सफलता उसी प्रकार की मिलती है। इसलिए महर्षि दयानन्द महाराज का उपदेश है– जीवन में व्यक्ति ईश्वर भक्त अवश्य बनें।

जो भक्त नही है वही विभक्त है इसलिये विभक्ति से बचने का सही इलाज है व्यक्ति भक्ति करें।

यह जो लोग पदों के लिये लड रहे हैं यश के लिये लर रहे हैं या अन्य कारणों से लड रहे हैं। सच बात यह है कि आज अभी आर्य समाज की दुर्दस्था को ठीक करने के लिए नहीं लर रहे है। यह सब विभक्त लोग है और पहले से ही विभक्त लोग हैं।

भक्त को तो लड़ने की कोई जरूरत ही नही। जिनका भगवान से कोई नाता नही दयानन्द से कोई नाता नही और आर्य समाज से कोई नाता नहीं।

विभक्त वही लोग है जो पद पाने के लिये लडते हैं तो कभी पद बचाने के लिये लडते हैं।

भवदीय
प भूदेव साहित्याचार्य
आर्य समाज आनन्द विहार दिल्ली–92

---

आदरणीय सत्यव्रत जी

यह लीजिए उड़ीसा गुरुकुल के लिये 100रु की तुच्छ राशि।

आप का गोधरा के बारे में लेख पढ़ा। गोधरा के मुजरिम अधिकारियों को क्या सजा मिली। यह जानने की उत्सुकता हैं। दो हजार गुण्डें इक्ठ्ठा हो कर रेलवे लाईन पर पहुच गए और स्थानीय लाएड आर्डर अधिकारी सोते रहें।

वह फौरन सस्पेंड किए जाने चाहिये थे और उनके विरूद्ध कानूनी कार्यवाही तेज हो यह पहला तकाजा है। आपको जानकारी हो तो सूचित करें।

मोहनपुरा के बारे में क्या किया?

आपने अन्तर्जातीय जोड़ों का सम्मान किया यह अच्छी पहल है। पर यह जोड़े तो अभिजात वर्ग के हैं।

दलित अभिजात जोडों को भी तालाशियें।

–जिन्दाबाद–

29 03 1857 को मगल पाण्डे ने बैरकपुर छावनी में क्रान्ति की आग जलाई थी। आपका लेख आना चाहिए।

जुल्मो सितम की आग ने चेहरा झुलसा दिया।
शीशे में अपना सकल देखा न जा सका।
सारे सुबूत कत्ल के पाये पर मगर
कातिल का चेहरा सामने लाया न जा सका।

कुमार भारती पूर्व कुलपति
गुरूकुल कागड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार
ए–15–ए, तिलक नगर, जयपुर–4

---

ये शरीर तो मिला, सकाम कर्मों के नाश के लिए
इस शरीर से कोई पाप यर करे तो भगवान क्या करे?
ये जीव तो आया कर्म फल भोगने के लिए
जीव सकाम कर्म करे योनियों में भटके तो कोई क्या करें?
ये पानी तो मिला प्यास बुझाने के लिए
इस पानी में कोई डूबकर मरे तो पानी क्या करे?
ये शुद्ध हवा तो चली दीर्घश्वास लेने के लिए
इसे प्रदूषित कर कोई बीमार पड़े तो हवा क्या करें?
ये चादनी तो फैली मन की शीतलता के लिए
इस चादनी मे कोई आग उगले तो चाद क्या करें?
ये माली तो रखा चमन की रक्षा के लिए
रक्षक ही गर भक्षक बन जाए तो चमन क्या करें?
ये ज्ञान का दीया तो जले अन्तर मे रोशनी के लिए
दीपक से अधेरा दूर न करे तो गुरू क्या करे?
ये ज्ञान तो ध्यान करने के लिए
आचरण न करे ज्ञान का भार ढोता फिरे तो अह ही बढे।

सुमन कुमार आर्य
504 चेतन निवास
जवाहर कॉलोनी सरदारनगर
अहमदाबाद–382475

---

स्वर्णिम रग चतुर्वेदो का
आप्लावित हो धरती तल पर।
इसी रग मे सराबोर हो
अवनी के सारे नारी–नर।।
हवन हवाओ से सुरभित हो
प्रकृति सुन्दरी का प्रति अग।
फैले फिर वेदो का रग।।

बढे परस्पर प्यार सभी मे
द्वेष–बैर हो पूर्ण समाप्त।
समता समरसता सहिष्णुता
जन–जन में हो फिर परिव्याप्त।
निर्देशन हो मनीषियो का
सन्तो का हो फिर सत्सग।
फैले फिर वेदो का रग।।

छोटा बड़ा नही है कोई
हम सब प्रभु की है सन्तान।
जीने का अधिकार सभी को
प्राणि मात्र है एक समान।
गले मिलें हम मित्र भाव स
उठे ह्रदय मे मृदुल तरग।
फैले फिर वेदो का रग।।

ऐक्य भावना हो समाज मे
जुडे हमारे फिर परिवार।
हो समान सकल्प हमारे
करे परस्पर सद्व्यवहार।
पठन तथा पाठन वेदों का
फिर हो उर मे उठे उमग।
फैले फिर वेदो का रग।।

राधेश्याम आर्य एडवोकेट
मुसाफिरखाना–227813 सुलतानपुर, उ प्र

---

आदरणीय श्री सत्यव्रत सामवेदी जी

सादर नमस्ते। अत्र कुशल तत्रास्तु।

आर्यनीति का 8 जुलाई,2002 का अक प्राप्त हुआ उसमें भारतरत्न डॉ अब्दुल कलाम जो कि निकट भविष्य में भारत के राष्ट्रपति पद को गौरवान्वित करने वाले हैं का भाषण और उत्तराखण्ड की यात्रा का रोमाचक वर्णन विशेष महत्व के और उल्लेखनीय है। एतदर्थ धन्यवाद। आपने म द आर्य गुरूकुल में एक भव्य वेद मंदिर एव वानप्रस्थाश्रम के निर्माण का जो विचार व्यक्त किया है कृपया उसके लिए एक बृहद योजना का प्रारूप आप ही बनायें और एतदर्थ धन सग्रह भी शनै शनै आर्यजनों के विज्ञापन द्वारा दानी महानुभावों से प्राप्त किया जाये। आपने इस हेतु एक ट्रस्ट बनाने का भी सुझाव दिया था। यह अच्छा सुझाव है। वर्तमान उत्तरांचल वेद विद्या सभा अल्मोड़ा को ही एक ट्रस्ट के रूप मे परिवर्तित, विकसित किया जा सकता है। इसके लिए आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश जिसके नाम यह भूमि दान में प्राप्त है के प्रधान प्रो कैलाशनाथ सिंह जी की भी लिखित सहमति आवश्यक है। मैंने इस बीच उन्हें दो पत्र लिख डाले हैं कोई उत्तर नही अभी नही मिला। कृपया आप भी उनसे भावी योजना के लिए एव स्वामी अग्निवेश जी से परामर्श करने का कष्ट करें। जो भी उचित हो उसमें विलम्ब नहीं करना है। देखें इस सत्र में गुरूकुल में नये छात्र कितने आते हैं? पत्रोत्तर की प्रतीक्षा में।

भवदीय,
जयदत्त उप्रेती
स्वास्त्ययने तल्ला थापलिया अल्मोड़ा–263601
फोन–05962–30693

## आर्य वीर दल

**लाल सड़क, हाँसी-125033, हरियाणा**

### हाँसी में आर्य वीर प्रशिक्षण शिविर सम्पन्न

**हाँसी नगर के इतिहास में पहली बार**

स्थानीय आर्य वीर ने हरियाणा प्रदेश आर्य वीर दल के तत्वावधान में डी ए वी स्कूल लाल् सडक हासी मे 8 दिवसीय आर्य वीर चरित्र निर्माण प्रशिक्षण शिविर 26 मई से 2 जून 2002 तक वैदिक विद्वान आचार्य रामसुफल शास्त्री लाल सडक हासी के नेतृत्व में लगाया गया।

शिविर का उद्घाटन श्री मामनराम सैनी पूर्व प्रधान नगर परिषद हासी ने किया तथा अध्यक्षता मा भगवानदास प्रधान आर्य वीर दल खाण्डाखेडी ने की जिसके विशिष्ट अतिथि प्रो कवल नैन थे।

शिविर में कुल 52 छात्रों ने भाग लिया। जिनकी भोजन व आवास की व्यवस्था गुरूकुलीय वातावरण मे एक समान की गई। शिविर के दौरान स्वामी कीर्ति देव प भरतलाल शास्त्री प्रिंसिपल भगवान दास कैप्टन चौप्रताप सिह आर्य प ओमकारनाथ शास्त्री भिवानी मा जगदीश सैनी श्री देवराज आर्य रोहतक व श्री सोहनलाल भयाणा उपप्रधान आर्य समाज हासी आदि विद्वानों ने बौद्धिक कक्षाओं द्वारा बच्चो को वैदिक सिद्धान्त की जानकारी दी।

2 जून को शिविर का भव्य समापन समारोह आर्य कन्या विद्यालय हासी में किया गया। जिसमें मुख्य अतिथि चौ हरिसिह सैन पूर्वमंत्री हरियाणा सरकार अध्यक्षता श्री अमीर चन्द मक्कड पूर्व विधायक हासी विशिष्ट अतिथि डॉ रमेश कुमार लीखा उपप्रधान आर्यसमाज हिसार तथा प्रमुख वक्ता श्री वेदप्रकाश आर्य महामत्री आर्य वीर दल हरियाणा व आचार्य विश्वमित्र शास्त्री हिसार थे। बच्चो को शिविर में सिखाये गए करामात का विशाल प्रदर्शन दिखाया जिसे दर्शक टकटकी बाध कर देखते रहें।

शिविर में चौभीमसिह आर्य, श्री राकेश कालड़ा प विजय पाल आर्य प्रभाकर श्री रामफल ड्राइवर अमित वर्मा पकज गोयल अभिषेक वर्मा नरेन्द्र कडेक्टर एव देवेन्द्र वर्मा का प्रशसनीय योगदान रहा। शिविर बहुत ही सफल रहा जो हासी शहर व आस-पास के गावों में सर्वत्र चर्चा का विषय बना हुआ है।

मत्री आर्य वीर दल हासी

## आर्य समाज मंदिर,

**जनकपुरी, बी ब्लाक**

**बी-2/आर-3 नई दिल्ली-58**

### आचार्य हरिप्रसाद जी आर्य का वेदोपदेश

नई दिल्ली 2 जून 2002 आर्य समाज बी-ब्लाक जनकपुरी के साप्ताहिक सत्सग में एक वेद मत्र की व्याख्या करते हुए आचार्य हरि प्रसाद आर्य ने कहा कि वह ईश्वर वर्चस्वी है वही र्चस्व को देने वाला है।

अत हम उससे वर्चस्विता को प्राप्ति की कामना करते है जिसके पास जो वस्तु होत है उसी से उस वस्तु की याचना की जाती है।

वह ईश्वर सर्वशक्तिमान दयालु, न्यायकारी और सर्वसामर्थ है। वह शरीरो का पालन व रक्षा करने वाला आयु प्रदान करने वाला एव वर्चस्वी बनाने वाला है।

आयुर्वेद मे यह कहा गया है कि और सब चीजों को छोडकर शरीर का अनुपालन करना चाहिए क्योकि उसके अभाव में आर सभी चीजों का अभाव हो जाता है। सुख-दु ख का भोक्ता शरीर नही शरीरी है और शरीरी का अर्थ है जीवात्मा। कर्मफल का भोक्ता वही जीवात्मा है। परमात्मा निर्लिप्त है द्रष्टा है अत वह सुख-दु ख से भी रहित है। वही शरीर आयु और वर्चस्विता का देने वाला है।

आचार्यवर के प्रवचन को सभी श्रोताओ ने मत्रमुग्ध होकर सुना। इन श्रोताओ में आर्य समाज बीब्लाक के प्रधान डॉ सुन्दरलाल कथूरिया मत्री श्री जगदीश चन्द्र गुलाटी डॉ उदयमान बजाज श्रीमती प्रभा आर्या श्री ओइमप्रकाश गुप्ता आदि गणमान्य व्यक्ति उपस्थित थे।

योगेश्वर चन्दार्य<br>
प्रचारमत्री<br>
आर्य समाज जनकपुरी<br>
बी-ब्लाक नई दिल्ली

## देशोद्धारक महर्षि दयानन्द

### बागे हिन्द मे लाया मौसम बहार का

**गीत**

ऋषि ने बिगुल बजाया देश के सुधार का।<br>
दलित दुखियों के उद्धार का वैदिक बिचार का।।<br>
लोप हो रहा था वेदज्ञान का ससार से।<br>
घोटते गला ये सत्य का जो अहकार से।<br>
आया ले सकल्प सत्य के प्रचार का।<br>
सत्य के लिए ही सत्रह बार गरल भी पीया।<br>
जब तलक जीया जगत मे सत्य के लिए जीया।<br>
मरते दम भी दे गया सन्देश प्यार का।<br>
सत्य की तलाश मे बन-बन मे रहा घूमता।<br>
बर्फीली चोटियो पर चढके रहा झूमता।<br>
सामना किया जो सिह की दहाड का।<br>
घोर अपमान राव कर्णसिह ने किया।<br>
हाथ ले तलवार मारने को भी उद्यत हुआ।<br>
दिखलाया पौरुष तभी ब्रह्मचर्य अपार का।<br>
उम्र भर बुराइयो के साथ जो लडता रहा।<br>
पाव न पीछे हटे आगे सदा बढता रहा।<br>
भय नहीं किया कभी सागर पहाड का।<br>
चाहाना कविइन्द्र न थी उसको तख्तो ताज की।<br>
कामना थी दिल मे एक वैदिक समाज की।<br>
बागे हिन्द मे लाया मौसम बहार का।<br>
बिष भी देने वाले को थैली दे जो किया बिदा।<br>
प्राण निछावर किया अपना धर्म पर हो फिदा।<br>
मिलता न कोई सानी ऐसे ऋषि उदार का।

इन्द्रस्वामी इन्द्रकवि<br>
ग्रा पो बिष्णुपुरा कला भाया एकमा<br>
जनपद सारण छपरा बिहार-841208<br>
फोन-09155-94902 (चमरहिया बाजार)

## राजस्थान के प्रखर आर्य वक्ता श्री मदनमोहन आर्य की अग्रिम जमानत का प्रार्थना पत्र उच्च न्यायालय में भी नामंजूर

जयपुर 15 जुलाई। राजस्थान के सवाई माधोपुर जिले में गगापुर सिटी नाम की एक प्रसिद्ध नगरी है। इस क्षेत्र मे मुसलमानो का भी वर्चस्व है। अत हमेशा हिन्दू-मुस्लिम सघर्ष की आशका बनी रहती है। गगापुर सिटी के पास एक गाव है बड़ी उदई जो देशद्रोही प्रतिबन्धित मुस्लिम सगठन सिमी का केन्द्र है। साम्प्रदायिक मुसलमानों से नगर की रक्षा का दायित्व आर्य समाज सदा से निभाता आ रहा है इसलिए आर्य समाज साम्प्रदायिक मुसलमानों के द्वेष और आक्रोश का शिकार बना हुआ है। साम्प्रदायिक मुसलमानो से हिन्दुओं की आबरू की रक्षा सवाई माधोपुर की जिला सभा के प्रधान एव राजस्थान में आर्य समाज के प्रखर वक्ता एव आर्य समाज के प्रति समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ता श्री मदन मोहन आर्य के नेतृत्व में आर्य समाज के सैकड़ों आर्य वीर करते हैं। श्री मदन मोहन आर्य अब तक 26 हिन्दू युवतियों को गुण्डे मुसलमानों से छुडा चुके हैं। एक युवती तो एक ब्रह्मण भारतीय प्रशासनिक अधिकारी की बहिन थी। उस युवती को मुक्त कराने पर ब्राह्मण परिवार बहुत रुष्ट हुआ। उनका कहना था कि हमारी लडकी भ्रष्ट हो गई है। अब वह हमारे घर नही आ सकती और मदनमोहन आर्य ने इस लड़की को मुसलमानों से छुड़वाकर हमारे लिये मुसीबत खड़ी कर दी है। हम कही भी मुँह दिखाने लायक नही रहे। श्री मदन मोहन आर्य ने एक ब्राह्मण नवयुवक तलाश कर उसके साथ उस युवती का विवाह करा दिया और वे दोनो आनन्द पूर्वक दाम्पत्य जीवन व्यतीत् कर रहे हैं। आज तक भी यह है मानसिकता पौराणिक हिन्दुओं की। गगापुर रेलवे स्टेशन पर [illegible] के [illegible] गायों से भरे हुए थे। इन गायो को काटने के लिये कहीं ले जाया जा रहा था परन्तु मदनमोहन और उनके साथियों ने [illegible] के डब्बों के दरवाजे खोलकर गौओं को मुक्त करा दिया और वे कसाईयों के कब्जों में आने से बच गयी। मदनमोहन जी पर 20 साल तक मुकदमा चलता रहा और वे अकेले इसका मुकाबला करते रहें। उनकी मदद में न तो प्रान्तीय आर्य सभा आई और न ही सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा।

मार्च 2002 में कुछ गुण्डे मुसलमानों ने एक पिछडी जाति की 14 वर्षीया बालिका के साथ बलात्कार किया। जब इस बालिका के परिवार वाले पुलिस थाने में रिपोर्ट लिखाने गए तो थानेदार ने रिपोर्ट करने वालो के साथ अभद्र व्यवहार किया और पुलिस थाने से बाहर निकाल दिया। ऐसी स्थिति में उन दलितो का आर्य समाज के अतिरिक्त और कौन सहायक हो सकता था। वह परिवार मदनमोहन जी के पास आया आर अपनी व्यथा सुनाई। गगापुर सिटी के थानेदार का जनता पर आतक छाया हुआ था। वह बहुत बडी-बडी मूछे रखता था। थाने मे जाने से लोगो की रूह कापती थी। लोग उसे लकेश कहते हैं। उस लकेश से लडने के लिये जनता मदनमोहन जी को थाने मे ले गयी। थानेदार ने मदनमोहन जी से भी अभद्र व्यवहार किया और कहा कि अगर तुम में दम है तो मेरी मूँछ उखाड देना जाओ भाग जाओ यहा से। श्री मदनमोहन उस बलात्कार से पीडित दलित एव नाबालिग लडकी को लेकर श्री सत्यव्रत सामवेदी के पास आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर मे आए। सामवेदी जी ने जयपुर के समस्त पत्रकारो को बुलाया और पुलिस तथा असामाजिक तत्वों के अपवित्र गठबन्धन के बारे में विस्तार से बताया। रात को 12 बजे मुख्यमत्री श्री अशोक गहलोत ने सत्यव्रत जी को फोन किया और दूसरे दिन अपनी कोठी पर मिलने के लिए सबको बुलाया। मुख्यमत्री जी ने बलात्कार पीडिता और उसके परिवार के लोगों की व्यथा को सुना। उन्होंने पुलिस के आई जी को बुलाया हुआ था। उन्हे तत्काल जाच के लिये भेजा और उस लकेश को लाइन हाजिर कर दिया गया। मदनमोहन जी ने उसकी मूँछ उखाड कर दिखा दी। (यह दु खद काण्ड आर्य नीति के दिनाक 21 मार्च,2002 के अक में प्रकाशित हो चुका है)

8 जून,2002 को कुछ मुस्लिम गुण्डों ने माथुर परिवार की नाबालिग लडकी का अपहरण कर लिया। जब पुलिस उस लडकी को बरामद नहीं कर पाई तो माथुर परिवार ने श्री मदनमोहन को अपनी व्यथा सुनाई। श्री मदनमोहन के अनुसार वे 26 जून को उपपुलिस अधीक्षक के कार्यालय में धमक गए और धमकी दी कि [illegible] में अपहृत युवती को बरामद नही किया तो आन्दोलन शुरू हो जाएगा और हम आपके कार्यालय के आगे धरना देंगे। पुलिस उपअधीक्षक ने मदनमोहन को पाठ पढाने की सोची और देशद्रोही प्रतिबन्धित मुस्लिम सगठन सिमी के कार्यकर्ताओं को बुलाया और उन्हें श्री मदनमोहन आर्य के खिलाफ एक झूठी रिपोर्ट लिखने के लिए प्रेरित किया। सिमी वालो को और क्या चाहिए था? सिमी के कार्यकर्ता मुस्तफा खाँ ने गगापुर सिटी के थाने मे एक झूठी रिपोर्ट लिखकर दी कि दिनाक 21 06 2002 को मदनमोहन आर्य मेरी दुकान पर आया। दिन के करीब 4 बजे थे। उसने आकर पहले मेरा नाम पूछा। मैंने अपना नाम बताया तो कहा कि यह जो तुम्हारी कुरआन है उसमें 24 आयतें गलत हैं। मैंने उनका अर्थ पढा है। यह आयतें गैर मुसलमानो (हिन्दुओं) को मारने का आदेश देती है। दुनिया में जो आतकवाद है वह कुरआन की देन है और आप लोगों की वजह से इस देश के टुकडे-टुकडे हुए हैं। तुम लोग नमक हमारा खाते हो और हमदर्दी पाकिस्तान की करते हो और जो तुम्हारे मोहम्मद साहब थे वे भी आतकवादी थे। कुरआन की बात करने को जब मैंने मना किया तो वे झगडे पर उतारू हो गया।

इस रिपोर्ट के आधार पर जब पुलिस द्वारा मदनमोहन आर्य को गिरफ्तार करने के षड्यत्र की भनक पडी तो गगापुर सिटी के प्रसिद्ध वकील अग्रिम जमानत के लिए अतिरिक्त जिला एव सत्र न्यायालय के समक्ष उपस्थित हो गए। परन्तु दुर्भाग्यवश अग्रिम जमानत का प्रार्थना पत्र खारिज कर दिया गया और जज ने अपने निर्णय में लिखा- 'इस रिपोर्ट पर मुकदमा दर्ज कर अनुसधान किया जा रहा है। इस स्टेज पर बिना कोई गुणावगुण पर राय व्यक्त किये मैं प्रार्थी अभियुक्त का प्रार्थना पत्र स्वीकार किये जाने योग्य नही पाता हूँ। अत प्रार्थी अभियुक्त का अग्रिम जमानत का आवेदन अस्वीकार कर खारिज किया जाता है।' आदेश आज दिनाक 01 07 2002 को खुले न्यायालय में लिखा जाकर सुनाया गया। इस निर्णय के विरुद्ध राजस्थान उच्च न्यायालय में अपील की गई परन्तु वहा भी अपील दुर्भाग्यवश खारिज हो गई।

पंजियन संख्या RAJHIN(RNI)/2000/2567
डाक पजीकरण संख्या RJ 2637

# आर्य समाजियों! खबरदार! अगर तुमने मोहम्मद साहब एव कुरआन की आलोचना की तो तुम जेल की हवा खाओगे और तुम्हारी जमानत भी नहीं होगी

श्री मदनमोहन आर्य का गगापुर सिटी में एक विद्यालय है। 1जुलाई को नया शिक्षा सत्र प्रारम्भ हुआ और मदनमोहन जी का विद्यालय भी एक जुलाई को खुला। गैर सरकारी विद्यालयो मे सारा काम जुलाई के प्रथम दो सप्ताहों में होता है परन्तु गगापुर सिटी मे अग्रिम जमानत न होने के कारण उन्हें 1 जुलाई को ही जयपुर आना पडा और श्री सत्यव्रत सामवेदी उन्हे इस सकट से मुक्त कराने के लिये रात–दिन भाग दौड करने लगे। उन्हें जयपुर आए 20 दिन हो गए हैं। उनका विद्यालय राम भरोसे चल रहा है। इस दौरान श्री मदनमोहन को कितनी आर्थिक क्षति और मानसिक पीडा हुई इसकी आप कल्पना नही कर सकतें।

यदि आर्य समाज के पास कोई लोक शक्ति होती या आर्य समाज का कोई विधायक या सासद होता तो अब तक षडयत्र करने वाले अधिकारियों के विरूद्ध कार्यवाही हो गयी होती। यदि आर्य समाज जिन्दा होता तो सारे राजस्थान में आग लग जाती परन्तु आज तो आर्य समाजों में सन्नाटा छाया हुआ है। किसी निष्ठावान नेता को आर्य समाज से निकालना हो तो अपने कधे पर गमछा रखे हुए और अपने जेब से सैकडों रुपये खर्च करके सैकडों तथाकथित कार्यकर्ता आ जाएगें। परन्तु आर्य समाज क लिये अपने प्राणों की आहुति देने वालों पर कोई सकट आएगा तो कोई व्यक्ति मदद के लिये नही आएगा और न ही कोई आर्थिक सहायता देगा। ऐसे अवसरों पर जब तथाकथित नेताओं को बुलाया जाएगा तो वे या तो शादी का बहाना करेगा और किसी बीमारी का।

पाठकगण स्वय विचार करें कि क्या यह कोई मुकदमा है? क्या मदनमोहन जी पागल थे जो एक दर्जी की दुकान पर जाते और मोहम्मद साहब व कुरआन की आलोचना करते? मोहम्मद साहब और कुरआन की आलोचना तो आर्य समाज अपने जन्मकाल से ही करता आ रहा है। दयानन्द के अनुयायी तो खुले आम शास्त्रार्थ करते आए हैं और यह कहते आए हैं कि जब तक इन अनार्ष ग्रन्थो का अस्तित्व है तब तक विश्व में शांति नही हो सकती। इन आयतों की आलोचना के कारण निजाम ने हैदराबाद में और मोहम्मद अली जिन्ना ने सिंध में सत्यार्थ प्रकाश पर प्रतिबध लगाया था परन्तु इन सरकारों को आर्य समाज द्वारा प्रवर्तित जन आदोलनों के सामने झुकना पडा और सत्यार्थ प्रकाश पर से प्रतिबध हटाना पडा।

## गगापुर धधकने लगा

उच्च न्यायालय में अग्रिम जमानत के लिये अपील खारिज होने के बाद गगापुर धधकने लगा है। सैंकडों आर्य युवक व अन्य सहयोगी लोग आदोलन की तैयारी में जुट गए। गगापुर वासियों का कहना है कि यदि मदनमोहन को हाथ लगाया तो गगापुर सिटी में आग लग जायेगी। आर्य युवक राजस्थान सरकार से पूछ रहे हैं कि कर्फ्यू एव सरकार की हर चौकसी के बावजूद विश्व हिन्दू परिषद के नेता तोगडिया पुलिस की आँखों में धूल झोंक कर गगापुर सिटी में कैसे घुस गए? वहा सार्वजनिक सभा को कैसे सम्बोधित किया? जब श्री तोगडिया ने सभा में यह कहा कि हम सारे भारत वर्ष को गुजरात बना देंगे तब उन्हें गिरफ्तार क्यों नही किया गया? उन्हे गगापुर सिटी से बिना किसी व्यवधान के कैसे जाने दिया गया? दिल्ली के ईमाम बुखारी मस्जिद की चोटी पर खडे होकर चीखते हैं कि मैं पाकिस्तान का एजेन्ट हूँ। सरकार की हिम्मत हो तो मुझे पकडकर दिखाये। पुलिस अधिकारियो को ऐसे देशद्रोही को पकडने की हिम्मत नही होती और झूठी रिपोर्ट लिखवाकर बेचारे मदनमोहन आर्य को गिरफ्तार करने का षडयत्र रचा जाता है क्योकि आज आर्य समाज एक बुझी हुई आग है।

फिर भी गगापुर सिटी के आर्य युवक सिहनाद करते हुए घोषणा करते हैं– मदनमोहन ने दिनाक 21 जून को देशद्रोही प्रतिबधित मुस्लिम सगठन सिमी के कार्यकर्ता मुस्तफा खाँ की दुकान पर जाकर तो यह नही कहा था कि कुरआन की 24 आयतों से दुनिया में खून खराबा हो रहा है युद्ध हो रहे हैं शाति भग हो रही है। पर हम आज यह घोषणा करते हैं कि हम हर मच से हर दरो दीवार से न्यायालय में या न्यायालय के बाहर दहाड़ कर कहेंगे कि कुरआन की इन 24 आयतों से विश्व की शाति भग होती है। इन आयतों के कारण ही इन्सानियत का खून होता है इन आयतों के कारण ही धरती मानवता के खून से लाल होती है इन आयतो के कारण ही बच्चों का खून होता है और उनके करूण क्रन्दन से आसमान का कलेजा कापने लगता है इन्ही आयतों के कारण ही हमारी करोड़ों बहिनें विधवा होती है और उनके करूण क्रन्दन से चराचर जगत द्रवित होकर आसू बहाता है। अगर इन 24 आयतों की आलोचना करना जुर्म है तो हम अपना जुर्म कबूल करते हैं और बार–बार यह जुर्म करने की घोषणा करते हैं। यदि इसकी सजा फासी है तो हम फासी पर एक बार नही लाख बार चढने के लिये तैयार हैं। अब हम सब नारे लगायेंगे–

जो बोले सो अभय
वैदिक धर्म की जय।
वेदोद्धारक महर्षि
दयानन्द की जय।
भारत माता की जय।

राजस्थान के मुख्यमंत्री श्री अशोक गहलोत आर्य समाज के शिष्ट से बलात्कार की घटना की जानकारी लेते हुए। श्री मदनमोहन आर्य मुख्यमंत्री से बातचीत करते हुए एव बैठी हुई पीड़िता व उसकी माँ

गगापुर सिटी के इस हादसे से उत्पन्न गगापुर सिटी की गम्भीर स्थिति को देखते हुए श्री सत्यव्रत सामवेदी आर्य समाज के शिष्ट मण्डल को लेकर राजस्थान के पुलिस महानिदेशक श्री शान्तनु कुमार से मिले और उन्हें सारी स्थिति बताते हुए कहा कि यदि जाच से यह सिद्ध हो जाए कि श्री मदनमोहन आर्य सिमी के कार्यकर्ता मुस्तफा खाँ की दुकान पर गए थे तो आप मदनमोहन को गगापुर सिटी के चौराहे पर सारी जनता के बीच गोली से उडा देना। आप इसकी निष्पक्ष जाच करायें। उन्होने तत्काल आदेश दिया कि इस प्रकरण की सी आई डी के आई जी से जाच कराई जायेगी और मेरे से बिना पूछे श्री मदनमोहन को गिरफ्तार नही किया जायेगा। निष्पक्ष जाच एव न्याय प्रदान करने के लिये आर्य जगत श्री शान्तनु कुमार के प्रति अपना आभार प्रकट करता है और आश्वासन देता है कि आर्य समाज हमेशा साम्प्रदायिकता के विरूद्ध–चाहे वह हिन्दू की हो या मुसलमान की– हमेशा अपनी आवाज बुलन्द करता रहेगा और सहयोग देता रहेगा। श्री शान्तनु कुमार से मिलने गए शिष्ट मण्डल मे आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर के उपप्रधान श्री सुनील भादू, पूर्व जिला जज श्री राजेन्द्र सिंह मानव श्री मदनमोहन आर्य थे।

# गुरूकुल आश्रम आमसेना

अरियार रोड़ नवापारा उडीसा–1

## गुरूकुल आश्रम में नये छात्रों का प्रवेश

गुरूकुल आश्रम मे नये छात्रों का प्रवेश 16 जून से प्रारम्भ होगा। जो सज्जन अपने बालक को विद्वान बलवान और राष्ट्रभक्त बनाना चाहते है वे अपने सुपुत्रों को गुरूकुल मे प्रविष्ट कराये। गुरूकुल में आर्ष पाठयक्रम से कक्षा 6 (प्रथमा) से एम ए (आचार्य) तक शिक्षा का उत्कृष्ट प्रबन्ध है। यहा प्राचीन व्याकरण उपनिषद दर्शन वेद रामायण महाभारत निरूक्त आदि की शिक्षा दी जाती है शिक्षा के नियमित दिनचर्या कृषि बागवानी गौशाला चिकित्सा औषध निर्माण कम्प्यूटर आदि में विषयों में क्रियात्मक ज्ञान करवाया जाता है। भोजन साहित्वक सादा मिर्च मसाले से रहित होता है। भोजन खर्च 150रु मासिक है। गुरूकुल में महर्षि दयानन्द विश्वविद्यालय रोहतक के द्वारा परीक्षा ली जाती है प्रमाण पत्र भी विश्वविद्यालय से मिलते हैं।

इसी प्रकार की व्यवस्था कन्याओं के लिए आदर्श कन्या गुरूकुल आमसेना में है। वहा अध्यापक सरक्षक आदि सब महिलायें हैं। विशेष जानकारी के लिए– आचार्य जी गुरूकुल आश्रम आमसेना नवापारा से सम्पर्क करें।

निवेदक
आचार्य

## आर्य नीति का उद्देश्य

तन मन धन से सहयोग दें

1 देश–विदेश की आर्य समाजों मे घटित घटनाओं से आर्य जगत को अधुनातन जानकारी देना।

2. आर्य समाज के पुनर्जागरण के लिये आर्य जगत को प्रेरित करना।

3 आर्य समाज को राष्ट्रीय धारा से जोडना और राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओं पर चिन्तन एव निवारण के लिए राष्ट्र व्यापी सगठन बनाना।

4 आर्य समाज द्वारा धार्मिक सास्कृतिक सामाजिक व राजनीतिक क्षेत्र मे किये जा रहे कार्यों की जानकारी देना।

5 समर्पित एव निष्ठावान कार्यकर्ताओ का आर्य जगत को परिचय देना।

6 देश मे 1000 समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ताओ महिलाओ एव युवको का सगठन खडा करना।

7 आर्य समाज के आदर्शों से प्रेरित शिक्षण सस्थाओ के माध्यम से देश मे सशक्त छात्र शक्ति खड़ी करना।

8 विश्व के आर्य परिवारो का सगठन बनाना।

9 देश के 100 विद्वानो की परिषद बनाना।

10 विश्व की समस्त भाषाओं में वेद सन्देश प्रकाशित कर वैदिक धर्म की विश्व को जानकारी देना।

11 विश्वशाति के लिए विश्व व्यापी आदोलन चलाना कट्टरवाद अन्धविश्वास अज्ञानता के विरूद्ध मुहिम छेडना तथा देश में राजनीतिक सामाजिक धार्मिक सास्कृतिक आर्थिक क्रान्ति के लिए अभियान चलाना।

आप आशीर्वाद दे कि परमपिता परमेश्वर हमे इन उद्देश्यो की प्राप्ति के लिए शक्ति एव सामर्थ्य दे।

तन मन धन से सहयोग द पाठकगण 100 रू सहयोग राशि भेजने का कष्ट करे।

सत्यव्रत सामवेदी, सम्पादक प्रकाशक एव मुद्रक [illegible]–13 जवाहर नगर, द्वारा [illegible] प्रिन्टिंग प्रेस [illegible] जयपुर से मुद्रित
सम्पादक फोन नि. 652687 का. 622056 e-mail [illegible]
आर्य समाज शिक्षा समिति एव शिक्षा समिति आदर्श नगर, जयपुर के सौजन्य से प्रकाशित

प्रेषक
सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक आर्य नीति
आर्य समाज राजापार्क जयपुर–4
राजस्थान

प्रेषित
2
श्री धर्मपाल आर्य
उप कुलपति
गुरूकुल कागडी
विश्वविद्यालय हरिद्व

वेद प्रचार, आर्य समाज, विश्व शान्ति, राष्ट्रोत्थान, मानवता एवं सम्पूर्ण क्रान्ति के लिये समर्पित पाक्षिक पत्र






वर्ष 2 अक 40 08 सितम्बर 2002 मूल्य एक प्रति 3 रुपये डाक पजियन सख्या RJ-2637/2001 वार्षिक मूल्य 75रुपये

## वेद प्रचार सप्ताह

# महर्षि दयानन्द के सपनों का आर्य समाज

### जिसका प्रधान होगा श्री नारायण चतुर्वेदी, मत्री होगा श्री ए आर अहमद, कोषाध्यक्ष होगा श्री डब्ल्यू राबर्ट एव पुस्तकालयाध्यक्ष होगा सरदार जोगेन्दर सिह

– स्वामी आत्मबोध सरस्वती

जयपुर 18 अगस्त। आर्य समाज आदर्श नगर, जयपुर मे 18 अगस्त से 25 अगस्त, 2002 तक वेद प्रचार सप्ताह अत्यन्त उल्लास और उमग के साथ मनाया गया जिसमें हजारों धर्म प्रेमी आर्य नर–नारियों ने भाग लिया। इस वेद प्रचार सप्ताह में आर्य जगत के मूर्धन्य सन्यासी स्वामी आत्मबोध जी सरस्वती वानप्रस्थ आश्रम ज्वालापुर, हरिद्वार ने अपने प्रेरणा–दायक भाषणों से श्रोताओ को भावविभोर कर दिया। स्वामी जी ने महर्षि दयानन्द सत्यार्थ प्रकाश और वेद महिमा का रोमांचक वर्णन करते हुए बताया कि यज्ञ एक वैज्ञानिक परिशोध है किन्तु कालान्तर मे स्वार्थी और अनपढ़ लोगों के हाथों में पड़ जाने से इसे विविध मान्यताओं से सज्जित कर दिया गया। ऋषिवर दयानन्द ने इसकी महत्ता को पुन: सही रूप में प्रस्तुत किया और बताया कि यज्ञ व्यक्ति से समष्टि तक के लिए लाभदायक है। ऋषिवर के अनुसार जो भी व्यक्ति प्रतिदिन यज्ञ करता है, अनिवार्य नहीं है कि उसे उपलब्धि प्राप्त हो ही जाये। उपलब्धि प्राप्त करने हेतु परोपकारी बनना होगा। याज्ञिक जीवन में अपने व्यवहार पर ध्यान देना अत्यावश्यक है कि हम अपने से छोटे, अपने बराबर अपने से बड़ों के साथ कैसा व्यवहार करते हैं। अपने से छोटों को प्यार करो, प्यार करो। अपने से बड़ों का सत्कार करो, सत्कार करो। व्यवहार बराबर वालों से करो।





वेद प्रचार सप्ताह में उपस्थित श्रोतागण एव स्वामी आत्मबोध जी सरस्वती को राजस्थानी साफा पहनाकर सम्मानित किया गया

सन्यासी को स्पर्धा में नही आना चाहिए। लोकेषणा से पीड़ित व्यक्ति को संन्यासी बनने की सोचना ही नहीं चाहिए। संन्यासी तो समाज का पथ प्रशस्त करता है। वह स्वय किसी पद पर आसीन नहीं होता। गृहस्थी कैसा हो? मेरे ऋषिवर का वक्तव्य पढ़ो और उस पर आचरण करो– "जो सांसारिक सुख और मोक्ष का आनन्द चाहते हैं तो नियम पूर्वक गृहस्थ जीवन में प्रवेश करो। पुरुषार्थ से धन कमाओ और ऐश्वर्य का उपभोग करो।

देव दयानन्द ने कहा कि समझाना छोड़ो और दूसरों को समझने की चेष्टा करो। एक दूसरे की भावनाओं की कद्र करो। समझने की चेष्टा में ही सच्चा आनन्द और मोक्ष प्राप्ति है।

समाज में निर्धन धनवान से डरता ह निर्बल बलवान स मूर्ख विद्वान से और तीनो चरित्रवान से डरते हैं। तो हे मनुष्यों! चरित्रवान बनो जिससे विश्व तुमसे डरे। विलक्षण प्रतिभाशाली देव दयानन्द ने चरित्रवान बनने हेतु मानव के क्रियाकलापों का अत्यन्त सुन्दर वर्णन अपनी पुस्तक सत्यार्थ प्रकाश में किया है– 'मनुष्य जन्म का लक्ष्य सत्यासत्य का निर्णय करके सत्य को ग्रहण करने के लिए होता है। व्यर्थ का वाद–विवाद आर झगड़ा करने के लिए नहीं। क्या ऐसा सदेश किसी और ने दिया–नहीं। अत अपनी इस धरोहर को सुरक्षित रखो। अपने को चरित्रवान बनाओं।

ऋषि ने बताया कि मस्तिष्क और हृदय के योग का नाम ही मनुष्यत्व है। सत्यासत्य का निर्णय लेने में मस्तिष्क साधक है वही निर्णीत निर्णय को धारण करने में बाधक है। अत: अपने में श्री बुद्धि का का विकास करो श्रद्धा और विश्वास को जीवन म उतारन का प्रयास करो। अपन प्रयोजन की सिद्धि को समष्टि में डाल दो। मूलशकर ने अपने अभूतपूर्व चिन्तन से समाज की विकृतियों को जड़ से नष्ट करने का जीवन भर प्रयास किया।

मात्र प्रभु पर विश्वास करने से ईश कृपा नहीं प्राप्त होती। वेदादि सत्य शास्त्रों में स्पष्ट है कि मनुष्य जितना–जितना उपकार करता है परमात्मा भी उस पर दयादृष्टि रखता है कृपा करता है। ऋषि की कामना है कि ससार के सब प्राणिमात्र केवल स्वस्थ ही न हों अपितु सबकी आत्मा भी बलवती हो जिससे वह श्रेष्ठ और योग्य व्यक्ति का चुनाव कर सके जिससे समाज और राष्ट्र उन्नतशील बन सके।

हमें गर्व है कि हम आर्य समाज के सदस्य हैं। सज्जन व्यक्तियों का सगठन ही आर्य समाज है। परोपकार की भावना से युक्त मनुष्य ही सज्जन है, अन्यथा दुर्जन है। मेरे ऋषि की कल्पना का भावी आर्य समाज इस प्रकार का होगा–उस आर्य समाज का प्रधान होगा श्री नारायण चतुर्वेदी मत्री होगा श्री ए.आर.अहमद, कोषाध्यक्ष होगा डब्ल्यू राबर्ट पुस्तकाध्यक्ष होगा सरदार जोगेन्दरसिह। अगर ऐसी ऋषिवर दयानन्द की आर्य समाजें विश्व में बन जाये तो कल्पना करिये कि विश्व कितना सुन्दर होगा। मन्दिर मस्जिद गुरुद्वारा, गिरजाघर के झगड़े ही समाप्त हो जायेंगे।

अन्त मे मै यही कहूगा–
न मस्जिद से गरज मुझको
न मन्दिर से मुझे मतलब।
सिजदा ही करना है अगर
कर लेंगे कहीं भी खड़े होकर।

इन मिट्टी के बर्तनों को अब तो चमकने दो। देव दयानन्द द्वारा स्थापित आर्य समाज की श्रृंखला में अपने को बाध कर उसके आदर्शों के अनुकूल बनायें। पारिवारिक सम्बन्ध बना कर समाज को सगठित एव सुदृढ़ बनाओं।

इस अवसर पर श्री सत्यव्रत सामवेदी ने कहा कि परमपिता परमेश्वर ने मानवजाति को अभ्युदय और नि:श्रेयस की प्राप्ति के लिये वेदों का ज्ञान दिया। जब से मानव ने वेदो की उपेक्षा करके मत–मतान्तरों की सृष्टि की है तब से विश्व में क्रन्दन है हाहाकार है विलाप है हिंसा है मार–काट है, असुरों को ताण्डव नर्तन है घृणा है पशुता है भोगवाद है। अत ससार में आध्यात्मिक आधिभौतिक और आधिदैविक शान्ति के लिये हमें सारे विश्व में वेदों का प्रचार करना चाहियें और ससार को आर्य बनान के लिए अहर्निश प्रयत्न करना चाहिये।



स्वामी आत्मबोध जी सरस्वती के साथ आर्य समाज आदर्श नगर,जयपुर के पदाधिकारीगण

# श्री सत्यव्रत सामवेदी के विरूद्ध परिपत्र जारी करने वाला यह ओमप्रकाश कौन है?

# —:: प्रतिक्रिया ::—

**ओमप्रकाश के छदम नाम से किसी व्यक्ति ने श्री सत्यव्रत सामवेदी के विरूद्ध हजारो लोगो को एक उदयपुर से परिपत्र भेजा है। आर्य जगत मे इस पत्र की तीव्र प्रतिक्रिया हुई और जो पत्र आर्य नीति को प्राप्त हुए उन्हे प्रकाशित किया जा रहा है।**

ओमप्रकाश के हस्ताक्षर से श्री सत्यव्रत सामवेदी के विरूद्ध एक परिपत्र मेरे पास भी आया आय जगत मे ओमप्रकाश के नाम से लाखो व्यक्ति है। आर्य प्रतिनिधि सभा के मत्री ओमप्रकाश है एक ब्यावर का ओमप्रकाश है ऐसे हजारो ओमप्रकाश है। इस ओमप्रकाश ने चोरो की तरह यह पत्र भेजा है इससे साफ है कि इसके आरोपो मे कितनी सत्यता है जैसे इस पत्र को पढकर राजस्थान की समस्त आर्य समाजो ने अनुमान लगा लिया है कि यह ओमप्रकाश कौन है?

अगर यह ओमप्रकाश अपना नाम नही बताना चाहता तो हम भी इसका नाम जाहिर [illegible] मे स्वामी गुण्डानन्द सरस्वती के नाम से कुख्यात है। हरियाणा के किसी गाव मे इसकी चार बीघा जमीन है। वहा पर जब यह भूख से मरन लगा तब इसने गुरूकुल झज्झर मे शरण ली। वहा भी चोरी के आरोप म इसे जूते मारकर निकाल दिया गया और फिर इसन राजस्थान मे आर्य समाज के नाम पर व्यवसाय करना शुरू कर दिया। वेद प्रचार के नाम पर जीप खरीदन के लिए यह व्यक्ति धन एकत्रित करता है और फिर जीप बेच कर [illegible] यह गुण्डानन्द सरस्वती राजस्थान मे भटकता रहा इसने बहुत हाथ पाव मारे पर यह आर्य प्रतिनिधि सभा का कभी सदस्य भी नही बन सका परन्तु श्री सत्यव्रत सामवेदी ने हिमालय जैसी भूल करके इस प्रतिनिधि सभा [illegible] बडा पदाधिकारी बना दिया [illegible] इसने सारे भारत का दौरा करना शुरू कर दिया और लाखो रुपया ठग कर ले आया। राजस्थान मे आर्य प्रतिनिधि सभा की करोडो की सम्पत्ति को कौडियो के भाव बेचना शुरू कर दिया। आर्य प्रतिनिधि सभा पर कब्जा करने के लिए इसने सैकडा नकली प्रतिनिधि बनाए परन्तु सत्यव्रत जी ने इसे प्रतिनिधि सभा से बाहर उठाकर फेक दिया। यह विश्वासघाती अपने को स्वामी ओमानन्द जी और स्वामी सर्वानन्द जी का चेला बताता है। सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा ने भी इसे निष्कासित किया हुआ है इस व्यक्ति ने कै देवरत्न पर प्रहार किया और जब गत चुनाव मे सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के दो टुकडे हो गए तो यह स्वामी ओमानन्द जी वाली सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा का पदाधिकारी बना परन्तु जब इसे यह पता चला कि स्वामी ओमानन्द जी वाली सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा का पदाधिकारी बनने पर इसके ठगी के व्यवसाय मे बाधा उपस्थित होगी तो इसने घोषणा कर दी कि मेरा किसी भी सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा से सम्बन्ध नही है। जिस स्वामी ओमानन्द जी ने इसे पाल पोष कर बडा किया यह विश्वासघाती आज उनके साथ भी नही है जब श्री सत्यव्रत सामवेदी ने इसे आर्य प्रतिनिधि सभा का इसे पदाधिकारी बनाया तो इस दुष्ट ने पहला काम आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर पर एव शिक्षण सस्थाओ पर कब्जा करने का किया और तदर्थ समितिया बना दी परन्तु सामवेदी जी ने इसकी एक भी नही चलने दी और इस साप को कुचल दिया तब से यह धूर्त श्री सत्यव्रत जी के विरूद्ध विषवमन करता रहता है।

श्री सत्यव्रत सामवदी की आर्थिक शुचिता पर कभी उनके दुश्मनो ने भी उगली नही उठाई उन्होने करोडो के भवन बना दिए। 100 वर्ष तक जो प्रतिनिधि सभा अपना दफ्तर नही बना पाई थी उसे लाखो रुपयो का भूखण्ड दे दिया सामवेदी जी ने सभा को लाखो रुपयो की मदद की। आज ऐसे निष्काम कर्मयोगी पर कीचड उछालते हुए इस व्यक्ति को शर्म नही आई क्योकि आर्य प्रतिनिधि सभा के चुनाव होने वाले है और उसमें नकली प्रतिनिधियो के जरिये यह पुन प्रधान बनना चाहता है परन्तु इस कार्य मे सामवेदी जी सबसे बडी बाधा है इसीलिए यह गुण्डानन्द सरस्वती ओमप्रकाश के छदम नाम से उनके विरूद्ध पत्र भेजता रहता है।

भगवे कपड पहनकर भी काई व्यक्ति इस नीचता पर उतर सकता है इसकी हमे [illegible] आर्य जगत की [illegible]

रामसिह आर्य
उप प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान

---

ओमप्रकाश के नाम से जिसने श्री श्री सत्यव्रत सामवेदी के विरूद्ध पत्र जारी किया है मैं उसकी भर्त्सना [illegible] गुमनाम व्यक्ति ने सामवेदी जी पर यह आरोप लगाया है कि बर्फखाना स्थित भूखण्ड पर सामवदी जी ने कब्जा कर लिया है और इस भूखण्ड पर बनी हुई सैकडों दुकानों की पगडी और किराया खा जाता है

इस भूखण्ड पर पहले दयानन्द स्कूल का सचालन होता था और आज कल डी ए वी स्कूल का [illegible] उसका उपयोग भवन निर्माण और शिक्षा के प्रचार—प्रसार मे होता है।

इस भूखण्ड के लिए आर्य समाज ने एक भी पैसा नही दिया। दयानन्द पब्लिक स्कूल ने ही इस भूखण्ड के लिए रुपया जमा कराया था। इस विद्यालय की कमेटी ने केवल आर्य समाज क सदस्यो को ही नही बल्कि आम जनता को विद्यालय के खातो को देखने का अधिकार दे रखा है। ओमप्रकाश जी जब भी चाहे वे विद्यालय मे आकर विद्यालय के खातो को देख सकते है। सामवेदी जी तो इस विद्यालय के पदाधिकारी भी नही है। ऐसी धूल फेकने से धूल फैंकने वाले की छवि ही खराब हुई है। यह धूल फैंकने वाला कौन है इसे हम अच्छी तरह जानते हैं।

नरेन्द्र मोहन पालीवाल
प्रधान डी ए वी स्कूल बर्फखाना जयपुर

---

ओमप्रकाश नामक किसी गुमनाम व्यक्ति ने यह आरोप लगाया है कि मानसरोवर स्थित वैदिक बालिका महाविद्यालय के भवन का निर्माण आर्य समाज के रुपयो से हुआ है। यह [illegible] आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर का एक भी पैसा नही लगा। आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर का सारा हिसाब—किताब मेरे पास रहता है। ओमप्रकाश जी जब भी चाहे आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर मे आकर आर्य समाज के खाते देख सकते है।

ओमप्रकाश का यह आरोप है कि मानसरोवर स्थित भवन पर सामवेदी जी के पुत्र चक्रकीर्ति ने कब्जा कर रखा है यह एक हस्यास्पद आरोप है। मानसरोवर स्थित यह ये सस्थाए आर्य समाज के प्रचार—प्रसार की दृष्टि से सर्वोत्कृष्ट शिक्षण सस्थाए हैं। इसका श्रेय श्री चक्रकीर्ति सामवेदी को जाता है। हमारे लिये तो यह प्रसन्नता की बात है कि किसी नवयुवक ने शिक्षण सस्थाओ को सम्भाला तो। [illegible] पूर्व न्यायाधिपति श्री [illegible] लाल महता है। सामवेदी जी ने शुरू शुरू म अपने खातो मे जो थोडा बहुत रुपया था उस देकर निर्माण कार्य शुरू किया था। आज वहा करोडो का भवन है जिसमें आर्य समाज द्वारा एक भी पैसा का सहयोग नही दिया गया।

सुनील भादू — पुस्तकाध्यक्ष आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान

नन्द किशोर वैदिक — व्यवस्थापक दयानन्द पब्लिक स्कूल मानसरोवर

---

ओमप्रकाश नामक गुमनाम व्यक्ति ने श्री सत्यव्रत सामवेदी पर यह आरोप लगाया है कि आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर मे सामवेदी जी ने अपने परिवार के सदस्यो को भरा हुआ है और वे [illegible] आर्य जगत म इससे बडा झूठ न मैन देखा न सुना।

आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर विश्व की उत्कृष्ट आर्य समाजो मे से एक है जहा अत्यन्त सुशिक्षित और प्रभावी लोग इसके सदस्य है। आर्य समाज के साप्ताहिक सत्सगो मे सर्वाधिक सख्या आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर मे ही होती है। श्री सामवेदी जी तो आर्य जगत के ओजस्वी वक्ता है नेता एव प्रकाण्ड विद्वान है। राजस्थान मे श्री सत्यव्रत सामवेदी आर्य समाज का पर्याय है। राजस्थान म मुख्यमत्री से लेकर किसी भी स्तर के नेता के सामने आप आर्य समाज का नाम ले तो उसके मुह से सहसा यह शब्द सुनाई देगा—सत्यव्रत!

मै इस आर्य समाज का कार्यवाहक अध्यक्ष हू। इस समाज के लगभग 150 सदस्य है इनमे से केवल चार सदस्य श्री सत्यव्रत सामवेदी जी के परिवार के हैं। आर्य समाज के हर उत्सव मे वे आर्य समाज के सदस्यो को प्रेरणा देते हैं कि अपने परिवार के सब सदस्यो को आर्य समाज का सदस्य बनाना चाहिये। यह उनकी प्रेरणा का ही परिणाम है कि आज आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर के 150 सदस्य है। इस ओमप्रकाश ने इस आर्य समज को निगल जाने का बहुत प्रयास किया परन्तु आर्य समाज के सदस्यो ने धूर्त साप को कुचल कर बाहर फेक दिया। इस दुष्ट आदमी ने सामवेदी जी पर यह आरोप लगाया कि उन्होने अपने लडके को एक शोरूम दे रखा है जबकि सत्य यह है कि सामवेदी जी ने प्रधान पद पर रहते हुए कभी अपने पुत्र को कोई दुकान नही दी। उनके प्रधान पद से हटने पर ही अन्तरग सभा ने सर्वसम्मति से उनके पुत्र को दुकान दी। श्री सामवेदी जी ने 250 दुकाने लोगो को दी है और किसी भी आर्य समाजी को आज तक दुकान देने से मना नही किया। ऐसे निष्कलक व्यक्ति पर इस प्रकार का बेहूदा आरोप लगाना नीचता की पराकाष्ठा है। अधिकाश दुकानो से 40रु से लेकर 150रु प्रतिमास तक किराया मिलता है पर तु उनके पुत्र से 250रु किराया लिया जाता है। साच को आच नही। इस प्रकार के पत्र लिखने वाले लोग आर्य समाज मे घुसे हुए भेडिये है जिनसे आर्य जगत को सावधान रहना चाहिये।

बलदेवराज आर्य
कोषाध्यक्ष आर्य प्रतिनिधि सभा एव
कार्यवाहक प्रधान आर्य समाज

---

मुझे ओमप्रकाश के नाम से श्री सत्यव्रत सामवेदी के विरूद्ध एक पत्र मिला। उस पत्र मे इस मक्कार ओमप्रकाश ने यह आरोप लगाया है कि सत्यव्रत सामवेदी सहमति के आधार पर बिना चुनाव के निर्विरोध अन्तरग सभा का गठन करना चाहता है ताकि एक कमजोर अन्तरग सभा बन सके और [illegible] पर शिक्षा सस्थाओ पर कोई कार्यवाही नही हो सके। क्या सर्वसम्मति से अन्तरग सभा का गठन करना अपराध है? यह तो एक आदर्श स्थिति है जिसके लिए आर्य जगत निरन्तर प्रयत्न करता रहा है। यदि सर्वसम्मति से राजस्थान मे अन्तरग सभा का बिना चुनाव के गठन हो जाता तो आर्य जगत में क्रान्ति आ जाती और आर्य जगत को भी प्रेरणा मिलती। आर्य समाज से लडाई—झगडे समाप्त होते परन्तु निहित स्वार्थी दुष्टो को यह सब पसन्द नही आ रहा क्योंकि इसरो इनका व्यवसाय खत्म होता है। फिर वे करोडो की सम्पत्तियों को कौडियो मे कैसे नीलाम कर पाएगे। यही उन्हे डर है।

सामवेदी जी तो हमेशा कहते हैं कि जब तक समर्पित और निष्ठावान कार्यकर्ता सगठित नहीं होंगे और एक लोक शक्ति खडी नही होगी तब तक न तो आर्य समाज का उत्थान हो सकता है और न ही आर्य समाज म झगडे समाप्त हो सकते हैं। वे उस लोक शक्ति को खडा करने के लिए राष्ट्रीय स्तर पर सतत प्रयास कर रहे हैं। उनके इस प्रयास से भारत वर्ष के निहित स्वार्थी तत्व बोखला गए हैं।

ओम प्रकाश का यह कहना हास्यास्पद है कि आर्य समाज और शिक्षण सस्थाओं को बचाने के लिए वे सहमति से कमजोर अन्तरग सभा का गठन करना चाहते है। इस ओमप्रकाश और इसके धूर्त साथियो ने आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर एव शिक्षण सस्थाओं पर कब्जा करने का प्रयास किया और सर्वोच्च न्यायालय तक इसने अपन घोड़े खोल लिये परन्तु सामवेदी जी के नेतृत्व मे आर्य समाज के सदस्यो ने इन धूर्तो की एक चाल भी नही चलने दी और इन्हे धूलि—धूसरित कर दिया। अगर ये धूर्त आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर एव शिक्षण सस्थाओ पर फिर आख उठाने की कोशिश करेगे तो अपने सर्वनाश को ही निमन्त्रण देगे।

इस धूर्त के बहकावें में शुरू—शुरू में हम भी आ गए थे परन्तु जब हमने सामवेदी जी को नजदीक से देखा तो यह पाया कि वह शुद्ध कुन्दन की तरह तपा हुआ व्यक्ति है और आर्य जगत के उज्जवल भविष्य की आशा की किरण है इसीलिए हम उनको तन—मन—धन से सहयोग देने के लिए तैयार रहते हैं। जिस ओमप्रकाश ने यह पत्र भेजा है उसे हम सब जानते हैं और हम उसके पत्र से धोखे मे आने वाले नही है।

जगदीश प्रसाद आर्य उपप्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा

# आर्य साम्राज्य के संस्थापक - योगिराज कृष्ण

## (आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर मे कृष्ण जन्माष्टमी पर श्री सत्यव्रत सामवेदी के भाषण के कुछ अंश)

आज सारे विश्व मे हिन्दू और आर्य समाजी अत्यन्त उत्साह उल्लास और आनन्द के साथ कृष्ण जन्माष्टमी मना रहे है पौराणिक वर्ग ने योगेश्वर कृष्ण को सिर से लेकर पाव तक वासना के कीचड मे पोत दिया है पौराणिको ने अनक च किया तैयार की रास लीला करते हुए माखन की चोरी करते हुए चीर हरण करते हु राधा के साथ केलि क्रीडा करते हुए कुब्जा के साथ समागम करते हुए धोखे से भीष्म कर्ण दुर्योधन दु शासन और जयद्रथ का वध करते हुए

इस अधर्म के समुद्र में भारतवर्ष को महर्षि दयानन्द ने डूबने से बचाया और भारत वर्ष ईसाई ह ब य

धर्म को समाप्त करने के पौराणिको ने ... कि इनके जन्म हो ध के उन्मूलन के लिये हुआ हो पौराणिको की इसी बेशर्मी से पादरियो को ईसाई मत के प्रचार का स्वर्णिम अवसर मिला ईसाई प्रचारको ने हिन्दुओ को समझाया कि हिन्दू धर्म ... मूर्खो ... चरित्रहीनो का पतितो का धर्म है तुम लोग स्वय ही कहते ह

गोपाल कामिनीजार चोर जार शिरोमणि

गोपाल परस्त्रिय के साथ व्यभिचार करता और वह चोरो और लम्पटो का शिरोमणि है

बिशप काल्डवेल ने लिखा पुराणो मे वर्णित श्रीकृष्ण का कथा आ न भारत य स ज क चरित्र क मा यम कर दिया आज हिन्दू समाज मे व्याप्त चरित्रहीनता का कारण यही पौराणिक कथाए है

रेवरेन्ड मर्रे मिक्ल ने अपनी पुस्तक भारतीय युवको के नाम पत्र मे लिखा कि पुराणो मे ब्रह्मा इन्द्र और कृष्ण का जो चरित्र प्रस्तुत किया गया है वह अत्यन्त निन्दनीय और घृणाजनक है यदि किसी मनुष्य ने ऐसे घृणित कार्य किए होते तो वह भय और लज्जा के मारे स्तब्ध हुए बिना नही रहता

टी ए एम गर्बियर नामक एक कैथालिक पादरी ने हिन्दू धर्म पर प्रहार करते हुए लिखा कृष्ण किसी सुन्दरी को देखकर उसके पीछे पड जाता है और उसके सतीत्व को भग करके ही दम लेता है आश्चर्य की बात है कि हिन्दू कवि इस व्यभिचार का निर्लज्ज होकर अपनी कविताओ मे वर्णन करते है क्या यह आश्चर्यजनक नही है कि हिन्दू लोग एक ऐसे व्यक्ति को ईश्वर मानकर पूजा करते है जो व्यभिचारी और लम्पट है

ईसाइयो द्वारा पौराणिक कृष्ण विरोधी प्रचार से भारत वर्ष के करोडो भारतवासी ईसाई बनने लगे थे और सारा भारत वर्ष ईसाई धर्म को स्वीकार करने वाला था भारतवर्ष के तत्कालीन महान धार्मिक नेता ब्राहमसमाजी केशवचन्द्र सेन ने तो ईसाई धर्म स्वीकार कर ही लिया था और वे गैर ईसाइयो को ईसाई बनने की प्रेरणा दे रहे थे इस गम्भीर स्थिति मे महर्षि दयानन्द ने ईसाई धर्म पर आक्रमण की घोषणा कर दी और ललकारते हुए कहा कि पौराणिको द्वारा योगेश्वर कृष्ण का जो चरित्र प्रस्तुत किया गया है वह वैदिक धर्म के विरूद्ध एक षडयन्त्र है यह गुण्डो बदमाशो और चरित्रहीन लोगो ने वैदिक धर्म को समाप्त करने के ... किय ... श्री ... क स्तति ... लते है जिसमे लिखा है

> वेद वेदाग विज्ञान बल चा यधिक तथा
> नृणा लोके हि कोऽयोऽस्ति विशिष्ट केशव दृते

अर्थात् वेद वेदाग विज्ञान और बल आदि सभी गुण श्री कृष्ण मे विद्यमान है मनुष्य लोक में केशव के अतिरिक्त और कौन अधिक गुण सम्पन्न है?

भागवत पुराण मे गोपियो के साथ लीला करते हुए योगिराज कृष्ण को चित्रित करने का पौराणिको ने अक्षम्य अपराध किया है आश्चर्य की बात है कि आर्य समाजियो को छोडकर समस्त हिन्दू बडे चाव से भागवत कथा सुनने जाते हैं भारतवर्ष के लाखो बनिये करोडो रुपये खर्च करके भागवत् कथा का आयोजन करते हैं और पौराणिक योगिराज कृष्ण की ...पी लीला का वर्णन सुनकर पहले तो सिर हिलाते हैं और फिर नाचने लगते हैं आश्चर्य तो यह है कि भारत की सती साध्वी नारिया बेशर्मी से इन लीलाओं को सुनती हैं और वासना की उफनती नदियों में आपाद मस्तक निमज्जित होकर अपनी वासनात्मक चित्तवृत्तियो पर पर्दा डालने के लिये भक्ति भाव से गाने लगती हैं हरे कृष्ण हरे कृष्ण हरे कृष्ण हरे हरे, जैसे कि कृष्ण से अनुरोध कर रही हो कि गोपियों की भाति हमे हर जाओ।

आर्य समाज के प्रसिद्ध विद्वान प चमूपति ने अपने ग्रन्थ योगेश्वर कृष्ण मे लिखा है 'महाभारत में गोपी प्रेम की गन्ध भी नही है। और तो और किसी प्रसग में भी कृष्ण के होंठों से वशी तक न छुआने की कसम खा ली है। महाभारत का कृष्ण चक्रधर है गदाधर है असिधर है मुरलीधर नही।

बगला के साहित्य सम्राट बंकिमचन्द्र चटटोपाध्याय ने कृष्ण चरित्र में लिखा है महाभारत में गोपियों की कथा नहीं है विष्णुपुराण में पवित्र भाव से है हरिवश में विलासिता की कुछ गन्ध है भागवत में उसकी अधिकता है पर ब्रह्म वैवर्त मे कुछ मत पूछिये। उसमें तो विलासिता की नदी उमड चली है।

भागवत मे रास का वर्णन गोपियो की चीर हरण लीला से ... है इस पौराणिक यहा तक बंकिमचन्द्र जैसे साहित्यकार भी भक्ति का गूढ रहस्य मानते है

अब ये पौराणिक यह सिद्ध करने मे लगे है कि ये सब रूपक उनके अ ... की चित्तवृत्तिया गोपिया है भगवान कृष्ण अन्तरात्मा ... यमुना असम्प्रज्ञात समाधि है कदम्ब वृक्ष ब्रह्म रन्ध्र है कोई मूढ पौराणिक चीर हरण के रहस्य बताते हुए कहते है कि गोपिया नदी मे निवस्त्र स्नान करती थी अत ... शिक्षा ... चीर हरण किया ताकि भविष्य मे नग्न होकर वे नदी ... विद्वा ... ता

स्वदेशी स्त्र ... लिय यु ... शिक्षा ... तिलाजलि देने के स्थान पर पौराणिक कलक करते है ... कृष्ण की ... ... पौराणिक नीचता के स्तर पर उतर आये कि उन्होने गोपियो के पूर्व जन्म ... बना दिया ... राम ...

इच्छा व्यक्त ... कहा तब ... रमण ... पत्नी ... अब्दुल ... रोली थी इसी पाप के परिणाम ... मुसलमान हिन्दुओ का धर्म परिवर्तन करने मे सफल हुए इन पौराणिको ने अपनी ... के समुद्र मे योगेश्वर कृष्ण को डुबो दिया

जब परीक्षित ने शुकदेव से कृष्ण द्वारा रास लीला के बारे मे सुना तो वह स्तब्ध रह गया और पूछे बिना नही रह सका हे ब्रह्मन आपने कहा था कि भगवान जगदीश्वर धर्म की स्थापना तथा अधर्म के नाश हेतु अवतार धारण करते है स्वय धर्म मर्यादा के वक्ता कर्ता तथा रक्षक होकर भी ऐसे भगवान ने मर्यादा के विपरीत परस्त्री स्पर्शरूपी महान अधर्म का कार्य क्यो किया शुकदेव ने परीक्षित की जिज्ञासा शान्त करते हुए जो उत्तर दिया उसे सुनकर निर्लज्ज व्यक्ति का भी सिर शर्म से झुक बिना नही रहेगा शुकदेव ने उत्तर दिया जिस प्रकार सर्वहुत अग्नि मे अपवित्र वस्तु डाल देने पर भी वह अपवित्र नही होती उसी प्रकार सर्वसमर्थ भगवान के ऐसे कृत्य भी जो मर्यादा का उल्लघन करते है अनुचित नही माने जा सकते

योगिराज कृष्ण का निम्नलिखित सदेश पौराणिको का पदाफाश करता है परन्तु बेशर्म पौराणिको को इसकी कोई चिन्ता नही है

> यद् यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जन
> स यत्प्रमाण कुरुते लोकस्तदनुवर्तते

श्रेष्ठ पुरुषो के आचरण का ही अनुकरण सामान्य जन भी करते हैं अत उनसे यह अपेक्षा की जाती है कि वे अपने आचरण को आदर्श और पवित्र बनाये ताकि अन्य लोग भी उनका अनुकरण कर सदाचारी बने

पौराणिको की व्यभिचार की कथाओ ने ही देश का चारित्रिक पतन किया है प्रत्येक शहर मे आर्य समाजी परिवार कितने है 50 100 परिवार शेष हिन्दू वर्ग तो पौराणिक है जो कृष्ण के वासनामय रूप की ही पूजा करता है इन्ही पौराणिक कथाओ के कारण भारतवर्ष के सा ... ह ... कानन बन गए है

यही कारण है कि आये दिन पौराणिक समाज की खूबसूरत बेटिया हथियारो और नशीले पदार्थों के सौदागरों अरबपतियो सम्पादको पत्रकारो न्यायविदो सरकारी अधिकारियो और सत्ता के केन्द्र मे वासना और मनोरजन का साधन बन रही हैं और एक बार इनके जाल मे फसने के बाद अगर वे बचने का प्रयास करती है तो उनकी सजा है मौत इसीलिए नैना साहनी जेसिका लाल शिवानी भटनागर की लाशे चीख चीख कर चेतावनी दे रही है कि देश के इन चरित्रहीन नेताओ से दूर रहो ये नेता नही पिशाच हैं जब तक जी चाहेगा तब तक ये तुम्हारी खूबसरती के साथ खिलवाड करेंगे ये जिस्म फरोश लोग तुम्हे अपनी वासनाओ का शिकार बनायेगे जन्म जन्मान्तर ... साथ ... करो ... सत्ता ... के प्रलोभन देगे और जब तुम वादा निभाने के लिए आग्रह करोगे तो तुम्हारे खूबसूरत शरीर को वे लाश मे बदल देगे

हमारा देश योगेश्वर कृष्ण के पदचिन्हो पर क्यो नही चलता? जिस क्रान्तिकारी कृष्ण के लिये भगवान वेद व्यास ने घोषणा की

> यत्र योगेश्वरो कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धर
> तत्र श्रीर्विजयो भूतिध्रुवा नीतिर्मतिर्मम

जहा योगेश्वर कृष्ण और धनुर्धर अर्जुन है वही श्री विजय अचल विभूति एव नीति है

> यतोधर्मस्तत कृष्णो यत कृष्णस्ततो जय

जहा धर्म है वहीं कृष्ण है। जहा कृष्ण है वहीं विजय है

आर्यो! आप कृष्ण के स्वर मे स्वर मिलाते हुए यह सकल्प क्यों नही लेते

> न त्वह कामये राज्य न स्वर्गं न नापवर्गकम
> कामये दु ख तप्ताना प्राणिनामार्तिनाशनम

## चिट्ठी आई है

आदरणीय सत्यव्रत सामवेदी जी

नमस्ते।

आर्य नीति मे प्रकाशित लेख आर्य एकता मच तथा आर्य विद्वत परिषद की कल्पना पसन्द आई एसीलिए विद्वानो को एकत्रित करने का काम आप ही कर सकते हैं। क्योकि प्राय आपको कोई भी विद्वान नकार नही देगा। ऐसा मुझे विश्वास लगता है। एक बार आर्य जगत के सब प्रश्नों का विवादो का निपटारा हागा तो बहुत अच्छा होगा।

आर्य जगत की एकता के बगैर आर्य समाज द्वारा कोई भी प्रभावशाली कार्य नही हो सकेगा। सबमे एकता रहना अथवा [illegible] विरोध द्वेष तथा कोई भी सिद्धान्त विरूद्ध बर्ताव न करेगे तो ही देव दयानन्द का सपना साकार होगा अन्यथा नही।

आपका अपना ही

सभाजी पवार महाराष्ट्र

प्रिय सामवेदी जी

साद नमस्ते।

यह पत्र लातर [illegible] मे प्रचार यात्रा मे [illegible] हुए मै भेज रहा हू। यहा एक आर्य ने आर्य नीति का 21 जुलाई 2002 का अक मुझे दिखाया। मुझे प्रसन्नता हुई यह जानकर कि आपने अब एक सूचनात्मक कार्य हाथ मे लिया है व महसूस कर लिया है कि विवादो मे पडकर वैदिक धर्म की सेवा नही हो सकती। इससे पूर्व गुजरात मे मई मे रहकर आपकी पत्रिकाकिसी के यहा पढकर मुझे दु ख हुआ था। किसी भी प्रान्तीय आर्य प्रतिनिधि सभा तथा सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा ने किसी पीडित की कोई सेवा न करके राजनैतिक व साम्प्रदायिक बयानबाजी की थी। अब आपके विचारो मे परिवर्तन आ गया है व आपने रचनात्मक कार्य लेकर उसे ही करने का निश्चय किया है तो मैं इसका स्वागत करता हू।

भवदीय

इन्द्रजितदेव

चूना भटिठया पुरानी सब्जी मण्डी मार्ग

यमुनानगर–135001 हरियाणा।

## गा प्यार से

### गीत

पाव न पीछे हटे बिपद हजार से गा प्यार से।
गीत धर्म के प्रचार के गा प्यार से।। १।।
धर्म के लिए [illegible]
[illegible]
चाहे हो छलनी बदन भी बम प्रहार से गा प्यार से।।२।।
धर्म के लिए पडे पर्वत से चाहे कदना।
होना न भयभीत पड़े सागर मे डूबना।
[illegible] गा प्यार से।।३।।
धर्म ही बनाता है इन्सान हैवान से।
धर्म ही बनाता देव दानव नादान से।
[illegible] गा प्यार से।।४।।
धर्म से मिलती है मुक्ति पाप नर्क द्वार है।
धर्म ही दिलाता सुख स्वर्ग का अपार है।
फल बन लगा न दिल कभी तृ खार से गा प्यार से।।५।।
धर्म बिन मानव का जीवन नि सार है।
धर्म पर टिका हुआ समस्त ससार है।
धर्म धार कर न प्यार चोर जार से गा प्यार से।।६।।
धर्म के प्रचार से कभी न मुख को मोड़ना।
जब तलक रहे ये जिन्दगी धर्म न छोड़ना।
कहता इन्द्रकवि पुकार नर व नार से गा प्यार से।।७।।

इन्द्रस्वामी इन्द्रकवि (ठा इन्द्रदेवसिह)
ग्राम पो बिष्णुपुरा कला माया एकमा
जनपद–सारण (छपरा) बिहार–8

## ला रामशरणदास वेद प्रचार स्मारक स्थिर निधि एवम् आर्य समाज,हासी, चार जिलो का आर्य सम्मेलन सम्पन्न

दिनाक 04 08 2002 रविवार को लाला रामशरणदास वेद प्रचार मण्डल हासी द्वारा आर्य समाज मदिर हासी मे महत्वपूर्ण कार्यकर्ताओ की एक विशेष मीटिग हुई जिसमे जिला हिसार भिवानी सिरसा फतेहाबाद के आर्य कार्यकर्ताओं ने भाग लिया।

सम्मेलन की अध्यक्षता डॉ जयसिह जी आर्य प्रोफ [illegible] की। सभा के मुख्य अतिथि श्री हीरानन्द जी आर्य (पूर्व शिक्षा मत्री हरियाणा सरकार) थे। सम्मेलन का सचालन आर्य जगत के प्रसिद्ध भजनोपदेशक श्री जबरसिह जी खारी ने किया। मीटिग से पूर्व विशाल यज्ञ पुरोहित [illegible] शास्त्री द्वारा सम्पन्न किया गया तत्पश्चात मीटिग मे मुख्य वक्ताओ मे बहन सुमित्रा आर्या श्री गौड साहब प्रधान आर्य समाज बहल श्री जगदीश जी शिवर प्रधान आर्य समाज सिरसा चौ बदलूराम जी आर्य प्रधान वेद प्रचार मण्डल हिसार श्री शेरसिह आर्य निम्णीवाली भिवानी श्री सुरेन्द्र आर्य आर्य समाज बोदीवाली बहन सुधेश जी आर्या चिड़ौद हिसार श्री बल्वन्तसिह आर्य शीशर श्री जवाहर सिह आर्य आर्य ढाणीपाल श्री दलबीर सिह आर्य आर्य समाज डिफेन्स कॉलोनी हिसार के विभिन्न विद्वानो ने भाग लिया। आर्य समाज के प्रचार–प्रसार को किस तरह बढाया जाय इस विषय पर निम्नलिखित विचारो द्वारा सुझाव प्रस्तुत किये– आर्य सज्जनों के भवनो पर ओ३म ध्वज एव विद्यालयो मे वैदिक सस्कृति का प्रचार–प्रसार तथा उपदेशको के पास वेद प्रचार–प्रसार हेतु वाहन साथ ही सुमधुर कैसटे तथा महर्षि दयानन्द सरस्वती स्वरचित साहित्य भी गाडी मे मौजूद हो। गन्दे अश्लील चुटकले बोलन वाले प्रचारको पर पाबन्दी लगाई जायें तथा मन से वचन से कर्म से एक ही रास्ते पर चला जाय आदि। इस समय आर्य समाज के पदाधिकारी श्री चौ देवदत्त जी प्रधान श्री सतीश कुमार आर्य मत्री तथा अन्य अधिकारी व सदस्य भी मौजूद थे। सभी सुझावो को सर्वसम्मति से पारित किया गया।

सतीश कुमार आर्य मत्री

लाला रामशरणदास वेदप्रचार स्मारक

स्थिर निधि

## श्री महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मारक ट्रस्ट के मैनेजिग ट्रस्टी श्री ओकारनाथ जी का निधन

मुझे यह सूचित करते हुए अत्यन्त दु ख हो रहा है कि श्री महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मारक ट्रस्ट,टकारा के मैनेजिग ट्रस्टी, आर्य प्रतिनिधि सभा, मुम्बई के प्रधान, प्रतिष्ठित समाज सेवी एव उद्योगपति श्री ओंकारनाथ जी, 279 ओ३म सदन, 36वा रास्ता, बान्द्रा, मुम्बई–400050 का दिनाक 07 08 2002 को 5 30 बजे हृदयगति रुक जाने से स्वर्गवास हो गया है।

रामनाथ सहगल,मत्री

श्री महर्षि दयानन्द सरस्वती

स्मारक ट्रस्ट,टकारा

आर्य समाज अनारकली,

मदिरमार्ग, नई दिल्ली–1

## वेद प्रचार सप्ताह पर

### तिमिर समस्त मिटाओ

उठो सपूतो! इस धरती का तिमिर समस्त मिटाओ।
वेदो का पावन प्रकाश ले जागो और जगाओ।।
अन्धकार विस्तृत है भू पर
हुआ श्रेय का पथ अवरूद्ध।
फैल रहा अज्ञान तिमिर अति
लुप्त हुआ अब ज्ञान विशुद्ध
वृत्ति दानवी शक्ति द्विगुणित
करके होती निर्भय क्रुद्ध।
[illegible] धरा का
होता नही तनिक उद्बुद्ध।
उठो! कृष्ण के वशज बीरो! ज्ञान पुन सिखलाओ।
वेदो का पावन प्रकाश ले जागो और जगाओ।।
ऋषि–मुनियो की वसुन्धरा पर
होता मानवता उपहास।
दानवता के तत्व अडिग हो
करते धरती पर अट्टहास।
सत्य शिवम सुन्दरता [illegible]
सस्कृति का हो रहा विनाश।
कस तथा रावण निर्भय हो
मनानुकूल कर रहे विलास।
बढो! रामके वशज! निद्रा त्यागो धनुष उठाओ।
वेदो का पावन प्रकाश ले जागो और जगाओ।।
आज मानवी वृत्ति धरा पर
रोती और सिसकती।
आर्त निनादो की लहरी है
व्यथा–कथा कटु कहती।
स्वर्गिक सुषमामयी धरणियह
नरक दुखो का सहती।
गगा की पावन धारा
प्रतिकूल दिशा मे बहती।
शक्ति पुज तुम! सत्य प्रणेता! उठ कर्त्तव्य निभाओ।
वेदो का पावन प्रकाश ले जागो और जगाओ।।
उठो! सपूतो इस धरती का तिमिर समस्त मिटाओ।।।

राधेश्याम आर्य विद्यावाचस्पति

मुसाफिर खाना सुल्तानपुर उप्र

## अन्धविश्वास

सुख भोगकी आशा से बन्धन है होता
कर्मफल भोग वास्ते योनि भ्रमण है होता।
राग से मुक्त होने मनुष्य शरीर है जीवन पाया
निज वतन प्रभु के घर में रहने आया
सम्प्रदायो ने प्रभु व कर्म फल बाबत भरमाया
दुकानदारी चले ऐसा उन्होने मार्ग बताया
क्या कर्म फल भोगते सम रह पाया?
परमात्मानुभव साथ दु ख समता से सह पाया?
हजारो धर्म मत नही कैदखाने है ये!
तृष्णा पूर्ति का व्यापार चलाते है ये!
परिग्रह अविरति असाधन हो जहा
चाहे लगती हो भीड वहा
कोई भी विरक्त सन्त पैदा हो पाया न वहा।
डोरा धागा, मत्र तत्र से भ्राति को बढाया
वित्तैषणा लोकैषणा पुत्रैषणा हो जहा
गुरू शिष्य के बीच अज्ञानता हो जहा
पूरा मनुष्य भी पैदा न हो पाया वहा!
जीव निज वतन प्रभु से दूर होता गया
पाप कर्म का भार और ढोता गया।
जागो लोगो! अन्धविश्वास मे मत उलझो,
घोषणा करो कि धर्म के नाम दुकानदारी बन्द करो।

–सुमन कुमार आर्य –

594 चेतन निवास

जवाहर कॉलोनी सरदारनगर

अहमदाबाद–382475

# राष्ट्र भाषा (हिन्दी) प्रचार

हिन्दी देश की राज भाषा है। सविधान मे उसे राष्ट्र भाषा का दर्जा प्राप्त है। पर विडम्बना है कि हिन्दी जनता की भाषा नही बन पाई। स्वामी दयानन्द जी की दिव्य दृष्टि ने देख लिया था कि सारे भारतवर्ष मे एक भाषा का प्रचार होना चाहिए क्योकि ऐसा हुए बिना न धर्म प्रचार का ही कार्य सुगमतौ से हो सकता है और न जातीयता के भावों का सचार ही हो सकता है। उन्होंने देखा कि भारत वर्ष की राष्ट्र भाषा होने की योग्यता केवल हिन्दी मे ही है। इसी विचार से गुजराती होते हुए भी उन्होने अपने ग्रन्थ आर्य भाषा मे ही लिखे व्याख्यान भी उसी भाषा मे दिया। आर्य समाजियो को [illegible]

[illegible] स्वतन्त्रता से पहले हुआ स्वतन्त्रता के पश्चात गति मे वह उत्साह नही रहा। यही कारण है कि स्वतन्त्रता के 55 वर्ष [illegible] का भविष्य चिन्ता का कारण बना हुआ है। आज उच्च [illegible] बच्चे पब्लिक स्कूलो मे पढते है। पब्लिक स्कूलो का जाल बिछा हुआ है। हर व्यक्ति अपने बच्चे को विदेश भेजना चाहता है। अपने देश के उत्थान की तो किसी को परवाह नही है। हिन्दी बेचारी सविधान के पन्ने पर ही राजभाषा का मुकुट पहने खडी है। अब तो वर्ष मे एक दो बार गोष्ठिया करके या हिन्दी दिवस मना कर श्रद्धा सुमन अर्पित कर दिए जाते हैं जो केवल औपचारिकता ही रह जाती है।

सरकार को प्रस्ताव पारित करके एव ज्ञापन दिए जाते हैं किन्तु वोटो की राजनीति मे सब रद्दी की टोकरी मे चले जाते है। यदि सरकार तक अपनी आवाज पहुचानी है तो इसे जनता की आवाज बनाना पडेगा और सार्थक पग उठाने पडेगे।

महात्मा गाधी जी का उदाहरण हमारे सामने है। जब तक स्वतन्त्रता सग्राम काग्रेस तक सीमित रहा अग्रेजो पर कोई प्रभाव नही पडा। जब गाधी जी ने आम जनता को जागृत किया उनके दिल मे आजादी की आग भडकाई बच्चा बूढा जवान सभी के दिलो में आजादी का प्यार और अग्रेजो के [illegible] दूभर हो गया। अग्रेज तो निकाल दिये गए परन्तु देशवासियो ने अग्रेजी को गले लगा लिया और अपने घर कार्यालय एव कार्य व्यापार की भाषा बना दिया। एक विदेशी भाषा लोक प्रिय हो गई और इस देश की भाषा हिन्दी उपेक्षित हो गई। लोगो के अग्रेजी के प्रति प्यार को देखते हुए सरकार उसको और बढावा दे रही है अग्रेजी जो सरकारी स्कूलो मे छठी कक्षा से आरम्भ होती थी उसे पब्लिक स्कूलो की भाति प्रथम कक्षा से कर दिया गया है। हिन्दी को उसका स्थान दिलवाने के लिए जन जागरण जन आन्दोलन की आवश्यकता है। आमूल चूल परिवर्तन कठिन है। सहज परिवर्तन से कार्य आरम्भ करना [illegible]

[illegible] यह कार्य कोई सस्था जैसे आर्य प्रतिनिधि सभा या अन्य सगठन जिसका मजबूत आधार हो योजनाबद्ध तरीके से पूरे देश मे एक साथ आरम्भ करे [illegible]

1 सभी हिन्दी प्रेमी अपने हस्ताक्षर हिन्दी मे ही करे

[illegible] नाम पटट हिन्दी मे ही लिखवाए।

3 दुकानो एव व्यावसायिक केन्द्रो के बोर्ड हिन्दी मे लिखे।

4 किसी के साथ जोर जबरदस्ती न की जाए बल्कि अपने देश और अपनी भाषा का वास्ता देकर उनके मन परिवर्तन करके उनके बोर्ड हिन्दी मे लिखवाए जाए1 बाजार की सडक पर चलते हुए नजर उठाकर देखे तो लगे कि हम हिन्दुस्तान के किसी नगर मे है

5 बाजार मे जन्म दिवस एव विभिन्न त्यौहारो पर कार्ड [illegible] बनाने वालो से सम्पर्क करके उन्हे हिन्दी भाषा मे परिवर्तित करने का आग्रह किया जाए।

6 बाजार मे बच्चो के कपडो के द्वारा एव कई उपहारो द्वारा अग्रेजी का प्रचार होता है। इनमे यदि हिन्दी शब्दो का प्रयोग हो तो हिन्दी के प्रचार को बढावा मिल सकता है।

7 शादी के कार्डो के लिए आकर्षण शब्दावली बनवाई जाए। जैसे लोग अब बच्चो के नाम सस्कत भाषा से चुनकर रखते है। इसी प्रकार शब्दो का लालित्य उन्हे हिन्दी के कार्ड छपवाने पर बाध्य करेगा

8 दूरदर्शन मे जो फिल्म एव सीरियल आते हैं उसमे 50 प्रतिशत सवाद मे अग्रेजी बोली जाती है। सीरियल बनाने वालो से आग्रह किया जाए कि हिन्दी सीरियल एव हिन्दी [illegible] यह भी लिखाजाए कि हिन्दी सीरियल एव हिन्दी फिल्मो के नाम हिन्दी मे लिखे। प्राय यह नाम अग्रेजी लिपि मे होते हैं इससे हिन्दी लिपि का ह्रास हो रहा है। अग्रेजी ने हिन्दी भाषा को हानि तो पहुचाई ही है। अब हिन्दी शब्दों को अग्रेजी लिपि मे लिख कर देवनागरी लिपि का लोप किया जा रहा है

9 पुस्तक मेलो मे बच्चो की पुस्तके अग्रेजी मे बहुत बिकती है हिन्दी में भी उत्तम कागज एव आकर्षक नमूने की छपवा कर प्रदर्शित की जाए।

मै पिछले 8 वर्षो से इश्तहार छपवा कर मेलो मे उत्सवो मे वितरित करके जन जागरण का कार्य कर रही हू। यद्यपि यह समुद्र में बूद के समान है। नमूना सलग्न है। प्रत्येक व्यक्ति जिसे अपनी भाषा एव सस्कृति से प्यार है अपने स्तर पर प्रयत्न करे तो जन जागरण में सहायता मिलेगी।

अन्त मे एक कवि के शब्दो मे –

निज भाषा उन्नति अहे सब जीवन को मूल
बिन निज भाषा ज्ञान के मिटे न हिय का शूल।
परभाषा परभाव परभूषण परपरिधान
पराधीन जन की अहे यह पूरी पहचान।

भवदीया
चन्द्रकान्ता सेवा निवृत्त प्राचार्या
प्रधान स्त्री आर्य समाज
सदर बाजार करनाल हरियाणा 1

### हिन्दू जाति के नाम, हिन्दू संस्कृति की पुकार

[illegible] भटके हुओं को राह दिखा दो।
मैं कराह रही हू मैं तडप रही हू
[illegible]
मुझ पर अग्रेजियत का भवन बन गया है। मेरा शोषण हो रहा है। मेरी पहचान अपने घरो मे वापिस लाओ।

**हिन्दी अपनाओ**

मम्मी–डैडी पापा अकल–आटी हाय–बाय टाटा मिटाओ।
मॉ–पिता चाचा–चाची मामा–मामी
मासी–मासड बुआ–फूफा नमस्ते।
इन शब्दो मे तुम्हारे घर मे मेरी पहचान है। मुझे मारने वालो! मुझे पुनर्जीवित करो।

प्रेरक– कष्णचन्द्र काठपालिया धर्मार्थ न्यास ई ए 362 माया एनकलेब नई दिल्ली।

## आर्य समाज गरोठ

जिला– मन्दसौर मध्यप्रदेश–458880

### श्रावणी पर्व का शुभारम्भ

दिनाक 22 अगस्त से 31 अगस्त तक आर्य समाज गरोठ [illegible] पर आर्य समाज मदिर से यज्ञ कार्यक्रम सम्पन्न हुआ जिसमें शहीदो को श्रद्धाजलि दी गई। 23 अगस्त को शीतलामाता मदिर 24 अगस्त को सूर्यवशी राममदिर 25 अगस्त को हरदेव लाला का मदिर 26 अगस्त गुप्तेश्वर महादेव मंदिर 27 अगस्त को प्राचीन गणपति मदिर 28 अगस्त को बागरी मोहल्ला ढाबा चौराहा, 29 को प्राचीन खाखी जी का मदिर, 30 अगस्त को राम गोपाल जी सेठीया के निवास पर 31 अगस्त को शिवमार्ग बस स्टेण्ड शामगढ पर भव्य यज्ञ एव वेद प्रवचन का आयोजन के पश्चात आर्य वीर दल गरोठ द्वारा चल समारोह व शारीरिक व्यायाम प्रदर्शन किया जा गया।

वेद प्रचार सप्ताह का कार्यक्रम श्री मोहनलाल सोनी पूर्व प्रधान के मार्ग दर्शन में सफलता पूर्वक मनाया गया।

मत्री, आर्य समाज
गरोठ मन्दसौर म प्र

## जग मे है कितना अन्याय

एक दुराचारी रह कर भी ब्राह्मण पद को पाये
एक मनुष्य करे जग सेवा फिर भी शूद्र कहाय।
जग मे है कितना अन्याय
एक ओर जग जड प्रतिमा का मोहन भोग लगाये
एक ओर इक जावित प्राणी बिलख–बिलख मर जाये
जग मे है कितना अन्याय
[illegible]
सेठ गद्दो पर नट तरसा–तरसा कर खाये
जग मे है कितना अन्याय
नारी विधवा बन पर आजीवन कष्ट उठाय
पर [illegible] एक नर [illegible] बार बार ब्याह [illegible]
जग मे है कितना अन्याय
[illegible]
सरल चित्त हो दुखिया दिन–दिन और कपटी मुस्काय।
जग मे है कितना अन्याय

श्री उत्तम चन्द जी शरर
म न 30/8 कलन्दर चौक
सब्जीमण्डी
पानीपत रियाणा

## आर्य समाज

पो सुजानगढ–33157 जि–चूरू

### विधानोक्त आर्य समाजीय पद्धति के अनुकूल समाधान बताये

सुजानगढ मे आर्य समाज के पवित्र प्रागण मे दिनाक 22 07 02 से 28 07 2002 पर्यन्त श्री चिन्तामणी शास्त्री के ब्रह्मत्व मे वृष्टि यज्ञ का आयोजन हुआ हमारी समझ मे यह नही आया कि यह यज्ञ किस पद्धति से हुआ।

आर्य समाज के विद्वान सन्यासी एव पुरोहित पृथक पृथक तौर तरीको से कार्य कराते है ऐसा क्यो?

[illegible] रखवाते हैं कि इन पर सात दिन तक निरन्तर एक ही यजमान बैठे। पाच दूसरे कुण्डो पर प्रतिदिन नये–नये यजमान बैठ बिना जोडे एक एक आदमी एव औरत को बैठाकर आहुति दिलवाते है।

दो दिवस के उपरान्त जो मुख्य वेदी पर दो यजमान विराजमान है उनको पुरोहित ने जीवणें से बाये बैठा कर खीर [illegible] आहुति दिलवाई इसके पश्चात खीर के स्थान पर चिडवा घृत एव शक्कर की आहुति दिलवाई। तीन दिन लगातार तीन–तीन समिधा घी मे भिगोकर आहुति दिलवाई गई। इसके पश्चात दोनो यजमानो से छ समिधा दिलवाना प्रारम्भ किया।

हमारी समझ मे यह नही आ रहा है कि इस प्रकार भ्रान्ति व अन्य कार्य का निवारण कैसे सम्भव हो। अत आप उचित विधानोक्त आर्य समाजीय पद्धति के अनुकूल समाधान पत्रोत्तर माध्यम से करने की कपा करे साथ ही स्वामी दयानन्द सरस्वती विरचित प्रामाणिक पुस्तक उपलब्ध करवाये।

निदेशक
सोहनलाल प्रधान
आर्य समाज सुजानगढ

# आर्य महासम्मेलन — बरेली

## भारत के भविष्य की ठोस आधारशिला हेतु आर्य तरूणाई आगे आई

प्रो कैलाश नाथ सिह

बरेली 0* सितम्बर 2002 आर्य उपप्रतिनिधि सभा जनपद–बरेली द्वारा आयोजित जनपदीय आर्य महासम्मेलन मे सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा नई दिल्ली एव उत्तर प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा कप्रधान, तरूणाई के प्रतीक प्रो कैलाश नाथसिह ने विशाल आर्य जनसमूह एव युवका का आह्वान करते हुए कहा कि युवा पीढी हमारे राष्ट्र की आधारशिला है युवको को आर्य [illegible] क्रान्ति रथ निकाला जायगा। इसम आय वीर दल आर्य कुमार सभा तथा आर्य युवा परिषद के सदस्य पूर्ण सहयोग करेगे।

आर्य हमेशा श्रेष्ठ ओर निर्भीक होने है ओर कण्टकाकीर्ण पथ पर चलने से कभी घबराने नही है वह सत्य के रास्ते से कभी डिगते भी नही हैं। आर्य समाज के सस्थापक स्वामी दयानन्द सरस्वती ने देश मे फैले हुए अज्ञान और अधकार को दूर करने मे कोई कसर नही छोडी थी। पानी मे बहता हुआ व्यक्ति शव के समान होता है और जो विपरीत धारा मे तैरता हुआ चलकर पार करता है वह शिव कहलाता है निराशा और हताशा आर्यजनो क शब्दकोष म ह ही नह।।

सभा प्रधान जी जैसे ही अपने प्रदेशीय अधिकारियो के साथ सम्मेलन के सभा मण्डप मे पहुचे विशाल आर्यजनो जिनमे भारी सख्या मे आर्य नौजवान एव आर्य वीरागनाए सम्मिलित थी इन्होने गगनभेदी जयघोषो के साथ सभा प्रधान को फूलमालाओ से लाद दिया। सुसज्जित सभास्थल पर प्रात काल यज्ञ भजन उपदेश (प्रवचन) के उपरान्त प्रात 9 30 बजे मा0 सभा प्रधान प्रो0 कैलाश नाथ सिह के करकमलो द्वारा ओ३म ध्वज का आरोहण हुआ। ध्वजगान समवेत स्वर मे श्री रामचन्द्र शर्मा भजनोपदशक ने गाया।

ध्वजारोहण के समय स्वामी अग्निवेश जी कार्यकारी प्रधान सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा नई दिल्ली श्री अर्जुनदेव आर्य 'विषम' सभा मत्री डॉ जयप्रकाश भारती उपमत्री श्री प्रेम किशोर कुलश्रेष्ठ मत्री विद्यार्य सभा के अतिरिक्त श्री हर्षवर्धन प्रधान आर्य उप प्रतिनिधि सभा बरेली सहित सारे जनपद की आर्य समाजो के प्रतिनिधि गणो के अलावा सम्पूर्ण उत्तर प्रदेश से पधारे हुए आर्य नेता एव कार्यकर्तागण उपस्थित थे।

इसक उपरान्त सभा प्रधान प्रो कैलाश नाथ सिह की अध्यक्षता मे आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश 5–मीरा बाई मार्ग लखनऊ की अन्तरग सभा एव विद्यार्य सभा की बैठकें हुई जो अपराह्न 1 30 बजे तक समाप्त हो गई।

इस अन्तरग सभा के कतिपय अत्यन्त सामयिक एव समीचीन विषयो पर सर्वसम्मत निर्णय लिये गये हैं।

मध्यान्होत्तर 2 00 बजे से जिला आर्य महासम्मेलन का आयोजन हुआ जिसके अध्यक्ष माननीय प्रो0 कैलाश नाथ सिह प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश थे जिन्होने अपने अध्यक्षीय भाषण मे भारत की तरूणाई को आर्य समाज मे सहयोग देने हेतु आमत्रित किया।

इस सम्मेलन का उद्घाटन मा0 सन्तोष गगवार केन्द्रीय पेट्रोलियम एव प्राकृतिक गैस राज्यमत्री भारत सरकार ने किया। मुख्य अतिथि पूज्य स्वामी अग्निवेश जी थे जिन्होने अपने भाषण मे कहा कि धार्मिक पाखण्ड एव [illegible] होकर [illegible] होगा। इसी अभियान के तहत 27 सितम्बर को अयोध्या से 'मिल कर चलो' यात्रा प्रारम्भ की जाएगी। इसका समापन 2 अक्टूबर को दिल्ली मे होगा।

स्मृति चिन्ह सभा प्रधान प्रो0 कैलाश नाथ सिह श्री सन्तोष गगवार श्री स्वामी अग्निवेश जी तथा अन्य सभी मचस्थ नेताओ को स्मृति चिन्ह सर [illegible]। भेट किए गऐ [illegible] माननीय सभा प्रधान प्रो0 कैलाश नाथ सिह [illegible] को श्री रामकुमार 'वीरेश' द्वारा रचित अभिनन्दन पत्र पढकर सुनाते हुए ससम्मान भेट किया गया।

विशिष्ट अतिथि के रूप में आधुनिक गार्गी डॉ निष्ठा [illegible]लकार ने कहा कि वेदा मे परमात्मा के बाद दूसरा स्थान नारियो को दिया गया है। महान पुरूषो के निर्माण मे माताओं का महत्वपूर्ण स्थान रहा है। उन्होंने स्त्री शिक्षा पर जोर देते हुए कहा कि पुरूष को शिक्षित करने पर पूरा परिवार शिक्षित होता है। आज के युग मे नारी को सुशिक्षित करना बहुत अनिवार्य है।

इस अवसर पर ग्रामीण जनता भी भारी सख्या मे उपस्थित थी। श्री अर्जुनदेव आर्य 'विषम' सभा मत्री ने रोचक कविता सुनाई तथा अन्य वक्ताओ मे डॉ धीरज सिह श्री देवेन्द्रपाल वर्मा श्री प्रेमकिशोर कुलश्रेष्ठ डॅा. जयप्रकाश भारती आदि के अलावा श्रीमती आशा शर्मा ब्र0 श्री कड़कदेव आर्य श्री रामचन्द्र शर्मा के सुमधुर सगीतमय भजनों ने जनता का ह्रदय मोहित कर लिया। श्री सच्चिदानन्द गुप्त ने सम्मेलन का समापन किया।

सचालन श्री सुनील कुमार सक्सेना कर रहे थे तथा जिला आर्य उप प्रतिनिधि सभा के प्रधान श्री हर्षवर्धन आर्य इस सम्मेलन के सयोजक थे। समवेत स्वर में शान्तिपाठ के पश्चात् सम्मेलन की कार्यवाही समाप्त हुई। —आर्य मित्र सवाददाता

# लोकतन्त्र के सजग प्रहरी—कृष्णकान्त

—चौधरी अमर सिह

भारत के उपराष्ट्रपति महामहिम कृष्णकान्त की मृत्यु का समाचार सुनकर एकाएक विश्वास नही हुआ। दूरदर्शन पर घोषणा हुई कि कृष्णकान्त अब नही रहे। गाधी वादी आदर्शों एव लोकतन्त्र को समर्पित एक नायक [illegible] क बावजूद सादगी और अपन आदर्शो को नही छोडा। उन्होने लोकतन्त्र को मजबूती प्रदान करने के लिए बराबर धैर्य एव साहस के साथ प्रयास किये। कृष्णकान्त जी ने काग्रेस मे रहते अनेक पदो पर काम किया। जनता पार्टी [illegible] भी जनता सगद [illegible] कार्य समिति [illegible] सदस्य रहे। वर्ष 1977–80 मे चण्डीगढ से लोकसभा सदस्य 7 फरवरी 1990 से 21 अगस्त 1997 तक आन्ध्र प्रदेश के राज्यपाल [illegible] 1997 [illegible] तक भारत के उपराष्ट्रपति एव राज्य सभा के सभापति रहे।

आन्ध्र प्रदेश के राज्यपाल के रूप मे उन्होने केन्द्र राज्य सम्बन्धो को नया आयाम देने मे महत्वपूर्ण भूमिका निभाई। एन टी रामाराव के मुख्यमन्त्रित्व काल मे उनके ही दामाद चन्द्रबाबू नायडू वर्तमान मुख्यमत्री के विद्रोह करने पर आन्ध्र प्रदेश की समस्या का विवेकपूर्ण समाधान कर चन्द्रबाबू नायडू आन्ध्र प्रदेश के मुख्यमत्री बने। उपराष्ट्रपति के रूप मे भी उन्होने भारतीय राजनीति पर अपनी छाप छोडी। आज के समय मे जहा राजनीतिज्ञ छोटे–छोटे स्वार्थों के लिए अपनी लडाई सडको पर ले जाते हैं वहीं कृष्णकान्त जी जैसे राजनेताओं ने राजनीतिक पूर्वाग्रहो से हटकर राष्ट्रहित मे व्यापक सहमति बनाने के भरपूर प्रयास किये। इसी कारण उनके राज्य सभा के सभापति के रूप में भी पुरानी काग्रेस की पृष्ठभूमि होने के बावजूद उन्हे भारतीय जनता पार्टी काग्रेस तेलगूदेशम वामदलो समाजवादी पार्टी तथा अन्य अनेको राजनीतिक दलो का समर्थन मिलता रहा।

अपने प्रारम्भिक दिनो मे वैज्ञानिक शिक्षा और अनुसधान की गतिविधियो से जुडे रहने के कारण विज्ञान टैक्नोलाजी परमाणु ऊर्जा अन्तरिक्ष अनुसन्धान के विभिन्न कार्यक्रमो को आगे बढाने में महत्वपूर्ण भूमिका निभाई। वे राजनेता न होते तो शायद वैज्ञानिक होते। सार्वजनिक [illegible] रहत थे। इन बुराईयो को दूर करन के लिए विभिन्न राजनीतिक पार्टियों से आग्रह करते रहे। प्रेस की आजादी के वे प्रबल समर्थक थे। भारतीय प्रेस परिषद को सशक्त बनाने मे उनकी महत्वपूर्ण भूमिका रही।

कृष्णकान्त जी ने जीवन के हर मोड़ पर अधिकारों की लडाई लड़ी। आजादी के बाद भारतीय राजनीति मे चन्द्रशेखर मोहन धारिया के साथ युवातुर्क के रूप में उस समय की राजनीतिक व्यवस्था को हिलाकर रख दिया था। इन्दिरा गाधी के काल मे इस मण्डली ने देश मे सामाजिक और आर्थिक बदलाव के लिए व्यापक परिवर्तन लाने में पूर्ण समर्थन दिया था। काग्रेस विभाजन और 1971 भारत पाक युद्ध में भारत की ऐतिहासिक विजय के बाद श्रीमती इन्दिरा गाधी से इनकी वैचारिक दूरी बढती गयी और धीरे–धीरे वे जयप्रकाश नारायण के आदर्शो से जुडते चले गये तथा 1975 में इमरजेन्सी लगने पर इन्हे अन्य विरोधी नेताओं के साथ जेल जाना पडा।

### भाजपा द्वारा कृष्णकान्त के साथ घिनौना मजाक

कृष्णकान्त जी भारत के नौवे उपराष्ट्रपति थे। पाच उपराष्ट्रपति स्वभाविकरूप से राष्ट्रपति बनें। वी वी गिरी जी कागेस से विद्रोह कर इन्दिरा गाधी के समर्थन से राष्ट्रपति बने। भाजपा श्री के आर नारायण को दुबारा राष्ट्रपति नही बनाना चाहती थी इसलिए श्री पी सी एलैक्जेण्डर महाराष्ट्र के राज्यपाल थे उनकी राष्ट्रपति बनाने की बात चली परन्तु श्री एलैक्जेण्डर के नाम पर [illegible] नाम सवसम्मत उम्मीदवार के रूप मे लिया और सोनिया गाधी के सूचना भेजन पर सोनिया गाधी ने उनके नाम पर तुरन्त स्वीकृति द दी। सोनिया गाधी ने उन्हे बधाई दे डाली। न केवल सोनिया गाधी बल्कि अन्य अनेक नेताओ और श्री अटल बिहारी वाजपेयी [illegible] चुनाव क लिए फोन कर कृष्णकान्त जी को बधाई दी परन्तु घटना क्रम एकाएक तेजी से बदला और प्रधानमत्री का प्रस्ताव [illegible] दबाव डाला और प्रधानमत्री की ओर से कृष्णकान्त जी से खेद प्रकट करना भी उचित नही समझा। तुच्छ राजनीति किसी सीधे–सादे व्यक्ति के साथ कैसा क्रूर मजाक कर सकती है और फिर उन्होने कभी राष्ट्रपति पद के लिए दावा नही किया। उनमे गौरव व आत्मसम्मान था वे राजनीतिक स्वार्थों प्रचार व जोड तोड की राजनीति से दूर रहते थे। वे भले व्यक्ति थे अत अपने दिल की चोट व निराशा व्यक्त नही करते थे। फिर उन्होने तो पद मागा नही था। राष्ट्रपति पद के लिए प्रयास भी नही किया था लेकिन उनके साथ किये गये अपमानजनक व्यवहार से उन्हे गहरी चोट लगी जिससे उनकी जीवन लीला समाप्त हुई। आने वाला समय इसका जवाब मागेगा और उसकी कीमत चुकानी होगी। उनके जीवन की राजनीतिक उपलब्धिया कम महत्वपूर्ण नही थी।

इतना लम्बा राजनीतिक जीवन बेदाग कोई लोकतन्त्र का सच्चा सेनापति ही जी सकता है। भारतीय इतिहास मे इस सेनानी का नाम स्वर्णाक्षरो मे लिखा जायेगा। ऐसे निर्भीक लोकतन्त्र के प्रहरी को शत–शत नमन

अमर सिह एडवोकेट
सी–12 महेश नगर
80 फिट रोड जयपुर–15

## हार नहीं होती

[illegible]
कोशिश करने वालो की हार नही होती।।
नन्हीं चीटी जब दाना लेकर चलती है।
चढ़ती दीवारो पर सौ बार फिसलती है।।
मन का विश्वास रगो मे साहस भरता है।
चढ़कर गिरना गिरकर चढ़ना न अखरता है।।
आखिर उसकी महनत बेकार नहीं होती।
कोशिश करने वाला की हार नहीं होती।।
[illegible]
जा जा कर खाली हाथ लौट आता है।।
मिलते न सहज मे मोती गहरे पानी मे।
बढ़ता दुगुना उत्साह इसी हैरानी मे।।
मुट्ठी उसकी खाली हर बार नहीं होती।
कोशिश करने वालो की हार नही होती।।
असफलता एक चुनौती है स्वीकार करो।
क्या कमी रह गई देखो, और सुधार करो।।
अब तक न सफल हो नींद चैन को त्यागो तुम।
सघर्षों का मैदान छोड मत भागो तुम।।
कुछ किये बिना ही जय जय कार नहीं होती।
कोशिश करने वालों की हार नही होती।।

प्रेषक— आर्य समाज [illegible]

## सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा द्वारा आयोजित वृष्टि यज्ञ

# सार्वदेशिक सभा एक प्राईवेट लिमिटेड कम्पनी बनकर रह गई है

दिल्ली आर्य प्रतिनिधि सभा नई दिल्ली के महामंत्री श्री इन्द्रदेव जी के निमन्त्रण पर दिनांक 03 08 2002 को प्रात साढे सात बजे आर्य समाज मिन्टो रोड नई दिल्ली मे उपस्थित हुआ अत्यन्त ध्यानपूर्वक जब देखा तो ज्ञात हुआ कि न यहा सार्वदेशिक सभा के अधिकारी है न कोई विद्वान न कोई यजमान। हा यज्ञप्रेमी दानवीर श्री गणेशदास जी मुख्य यजमान के आसन पर विराजमान थे। अन्य सब आसनो पर स्वतन्त्रतापूर्वक आहुति देने वाले व्यक्ति उपस्थित होकर आहुति दे रहे थे।

यज्ञ के विशेषज्ञ श्री पूज्य स्वामी दीक्षानन्द जी सरस्वती के ब्रहमत्व मे वृष्टि यज्ञ हो रहा [illegible] से निराश वातावरण पाया।

वृष्टि यज्ञ के अनुकूल न सामग्री और न ही समिधाए। वेदपाठी तोता रटन्त की भाति मन्त्र पाठ कर रहे थे मानो कही रेल या हवाइ जहाज पकडना हो। अश्रद्धा पूर्ण वृष्टि यज्ञ एक उपहास मात्र रहा।

सार्वदेशिक सभा का आयोजन हो और उपस्थिति कुल 40 50 व्यक्ति हो यह शोभानीय नहीं है न कोई पूर्व सूचना जनश्रुति के आधार पर व्यक्ति उपस्थित हो रहे थे। यह सारा दृश्य श्री रामफल जी बसल सपत्नी चिन्तित मुद्रा से देख रहे थे।

वृष्टि यज्ञ मे आर्यों से अन्य वर्ग का कोई व्यक्ति न था। व्यर्थ समय व्यतीत कर रहे थे [illegible] दिखाई दे रही थी। न कोई राष्ट्रीय नेता था।

यज्ञ ता श्रद्धापूर्ण विधि से किया हुआ ही फलीभूत होता है। सार्वदेशिक सभा स्तर पर राष्ट्र की राजधानी दिल्ली मे आयोजित वृष्टि यज्ञ किया और वह भी उस ऐतिहासिक स्थल पर जहा भारतवर्ष की हिन्दुवादी सरकार ने एक वर्ष पूर्व आर्य समाज मदिर को बुलडोजरो से ध्वस्त कर दिया हो। उसके लिए जानकारी यह है कि इस वृष्टि यज्ञ के लिए न तो अन्तरग सभा बुलाई गई न दिल्ली के आर्य जनो को विश्वास मे लिया गया न समाचार पत्रो मे कोई सूचना दी गई यह इस बात का प्रमाण है कि सार्वदेशिक सभा को 2 3 अधिकारी ही प्राईवेट लि कम्पनी की भाति चला रहे है।

मिन्टो रोड आर्य समाज मदिर की भूमि वापिस लेने के लिए हो रहे प्रयासो पर मीडिया एव गुप्तचर विभाग द्वारा दी गई रिपोर्ट का सरकार पर क्या प्रभाव पडगा

भारत के उपराष्ट्रपति महामहिम श्री कृष्णकान्त का अन्त्येष्टि सस्कार सार्वदेशिक सभा की देख रेख में सम्पन्न हुआ। राष्ट्रीय समाचार पत्रो मे इस बात का कोई वर्णन नही परन्तु सार्वदेशिक तथा आर्य सन्देश पत्रो म सभा के अधिकारियो के चित्र और वर्णन ही भरे पडे है। [illegible] भविष्य मे उपदेशको पुरोहितो तथा विद्वानो की आवश्यकता नही रहगी क्योकि सभा के अधिकारी ही सार्वदेशिक सभा की देख रेख मे सभी कर्मकाण्ड सम्पन्न कराया करेगे।

वृष्टि यज्ञ के सम्बन्ध मे ग्राम्य समाज मे कुछ टोने टोटके प्रचलित हैं। जैसे मेढक–मेढकी का विवाह गीदड गीदडी का विवाह मेढको की बारात लेकर चलना आदि। कुछ ग्राम अचलो मे यह प्रसिद्ध है कि इन्द्र भगवान को प्रसन्न करने के लिए नग्न महिलाये खेता मे हल चलावे। बिना विधि विधान के बिना श्रद्धा के विधि विहीन सामग्री के बिना विशेष चयनित वेद मत्रो के बिना यजमान और ब्रह्मा के एकनिष्ट तपस्या के लिये आर्य समाजी यज्ञ भी टोने टोटके तो साबित नहीं हो रहे हैं। प्रा लि कम्पनी क्या इसी दिशा की ओर चल रही है।

गुरूकुल कागडी गुरूकुल विश्वविद्यालय मे पिछले दिनों अन्तर्राष्ट्रीय शताब्दी महासम्मेलन का आयोजन भी इसी प्रा लि कम्पनी ने आयोजित किया था। कहने को तो गुरूकुल कागडी का सचालन आर्य प्रतिनिधि सभा पजाब हरियाणा तथा दिल्ली समाये करती है परन्तु देखने मे यह आया है कि वहा पर हरियाणा सभा का कोई स्थान नही है स्वामी ओमानन्द प्रो शेरसिह [illegible] पजाब सभा का दुमछल्ला मात्र है। दिल्ली से केवल दो महानुभाव विश्वविद्यालय की कार्यकारिणी मे हैं। वर्चस्व वहा केवल पजाब सभा का ही है और क्यो न हो? सारी सम्पत्ति आर्य प्रतिनिधि सभा पजाब लाहौर के नाम थी

अब वह आर्य प्रतिनिधि सभा पजाब के नाम है। कहते है कि गुरूकुल कागडी की भूमि विक्रय से प्राप्त करोडो रुपया भी जालन्धर मे ही जमा है विश्वविद्यालय का स्वामी भी पजाब सभा ही है। यह भी प्रा लि कम्पनी का ही चमत्कार है।

(सब काम धर्मानुसार अर्थात सत्य और असत्य को विचार कर करने चाहिए– महर्षि दयानन्द)

सम्पादक–राजपालसिह शास्त्री मधुरलोक

## सभी आर्य बन्धुओं को भजनोपदेशक की सूचना

सभी आर्य बन्धुओ को सूचित किया जाता है कि आप जन्म दिन विवाह सस्कार उत्सव आदि कार्यक्रमो के लिये आप एक मास पहिले कु उदयवीरसिह आर्य भजनोपदेशक को बुलाकर एक बार सेवा का अवसर देवे सम्पर्क–प जानकीप्रसाद शर्मा आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर–४ फोन–६२१८५९ अथवा कु उदयवीर सिह आर्य ग्राम पो उसपार जिला–मथुरा–२८१००२ फोन–४०६४३१

## आर्य समाज मन्दिर, बी–ब्लाक, जनकपुरी, नईदिल्ली–58

### हमारी ज्वलन्त समस्याओ का समाधान–सस्कारित जीवन

नई दिल्ली आर्य समाज बी ब्लाक जनकपुरी के मच से बोलते हुए प्रसिद्ध आर्य विदुषी डा रमाजी ने कहा कि आज जीवन म बहुत समस्याये है प्रत्येक प्राणी दुखी और तनावग्रस्त है। दैनिक जीवन के अनेक उदाहरण देकर उन्होने यह सिद्ध किया कि आज की युवा व किशोर वर्ग अपने बुजुर्गों का सम्मान नही करते बच्चो के पास अपने बडे बूढो के पास बैठकर उनके सुख दुख बाटने का समय तो नही है किन्तु रात के 12 बजे तक टी वी या कम्प्यूटर के सामने बैठे रहते है। आज वृद्ध पीढी एकाकीपन की पीडा से गुजर रही है और परिवार के सदस्यो मे त्याग भावना एव सामजस्य भावना का अभाव है अपने जीवन मे हमे आज जिन ज्वलन्त समस्याओं का सामना करना पड रहा है उसका एकमात्र कारण यही है कि हम अपने बच्चो को अच्छे सस्कार नही दिए हमारा प्रयास होन चाहिए कि हम अपने बच्चो को आर्य समाज [illegible] सुन्दरलाल कथूरिया न डा रमा जी क प्रति आभार व्यक्त करते हुए कहा कि पहले हमे अपने जीवन को आदर्श तथा सस्कारित करना होगा तभी हमारे बच्चो पर प्रभाव पडेगा कायक्रम का सफल सयोजन सचालन मत्री जगदीशचन्द्र गुलाटी ने किया प्रवचन से पूर्व सध्या यज्ञ एव भजनोपदेश भी हुआ

[illegible] के वानप्रस्थी श्री चैनमुनि जी ने सब का मनमोह लिया शातिपाठ एव प्रसाद वितरण के साथ कार्यक्रम सम्पन्न हुआ

मत्री

## आर्य समाज, जवाहर बाजार, टोक

### महामहिम उपराष्ट्रपति का हार्दिक बधाई

राजस्थान की पावन धरती शेखावाटी अचल मे जन्मे श्री भैरोसिह शेखावत द्वारा महामहिम उपराष्ट्रपति के पद का शपथ ग्रहण करने का दायित्व सम्भालन पर आय समाज परिवार टोक की ओर से हार्दिक बधाइया एव उनके जीवन की दीर्घायु होने की शुभकामनाये प्रदान करता है। राजस्थान के लिए यह गौरव का विषय है कि श्री शेखावत के मुख्यमन्त्रित्व काल मे उदयपुर मे महर्षि दयानन्द सरस्वती द्वारा रचित 'सत्यार्थ प्रकाश' वैदिक ग्रन्थ के लिये 'सत्यर्थ प्रकाश' न्यास स्थापित कर जनहित के लिये सराहनीय कार्य किया है 1991 मे गुलाब बाग उदयपुर मे स्थित नवलखा महल सिर्फ एक रुपये क पटटे पनर आय समाज को आवटन कर एक महान पुण्य का कार्य किया है जिसे इतिहास मे स्वर्णाक्षरो मे लिखा जायेगा शेखावत जी को उपराष्ट्रपति बनने पर बधाइया देते हैं

श्री सुखलाल आर्य प्रधान श्री रामरतन आय कोषाध्यक्ष श्री केदारनारायण विनय श्री सीताराम शर्मा श्री जगदीशचन्द्र कसेरा मत्री श्री नानगराम आर्य श्री गोरधनदास श्री मनीष कुमार सुरेश कुमार आदि

जगदीशचन्द्र कसेरा
मत्री

आर्य समाज कसेरा भवन पर आज दिनाक 18 08 2002 का साप्ताहिक विश्व शाति महायज्ञ एव साप्ताहिक सत्सग का आयोजन किया गया इसमे यज्ञ पर मुख्य यजमान श्री जगदीशचन्द्र कसेरा रहे तथा पुरोहित श्री रामरतन आर्य ने वैदिक मत्रो से यज्ञ कार्य सम्पन्न करवाया।

श्री रामरतन जी ने अपने प्रवचन द्वारा वैदिक ज्ञान को मानव क जनकल्याण के लिए आवश्यक बताते हुए यजुर्वेद के 46 वे अध्याय के मन्त्र का व्याख्यापूर्वक उपस्थित श्रोताओ को सविस्तार समझाते हुए बताया कि यथेमाम वाच कल्याणी मा वदानि जनेभ्य अर्थात वेद पढने [illegible] को क्षत्रिय अपनी शास्त्र शक्ति से राष्ट्र को वैश्य अपनी धनोपार्जन कला से राष्ट्र के अभाव को शूद्र अपने पावन श्रम से सहयोग देकर कर्त्तव्य भाव से अपने राष्ट्र धर्म का पालन करना सिखाते हैं।

जगदीशचन्द्र कसेरा
मत्री

## महर्षि दयानन्द जन्म स्थान टकारा मे भव्य ऋषि मेला

### 28 02 2003 से 02 03 2003 नई दिल्ली

आर्य जगत को सूचित करते हुए हर्ष हो रहा है कि हर वर्ष की भाति अगले वर्ष 2003 में महर्षि दयानन्द जन्म स्थान टकारा मे ऋषि बोधोत्सव 28 02 2003 से 02 03 2003 को सम्पन्न होगा। मेरी विश्व की समस्त आर्य समाजो स्त्री आर्य समाजो शिक्षण सस्थाओ गुरूकुल एव समस्त आर्य जनता से प्राथना है कि यह तिथिया अभी से अकित कर ले और इन दिनों मे और कोई कार्य न रखकर महर्षि दयानन्द जन्म टकारा मे सपरिवार पधारे वहा आपके ठहरने और भोजन आदि की सब सुव्यवस्था टकारा ट्रस्ट की ओर से होगी। टकारा पहुचने के लिये राजकोट गुजरात तक रेल द्वारा हवाई जहाज द्वारा प्रतिदिन भारत से गाडिया चलती है और राजकोट और टकारा केवल 46 मिलोमीटर की दूरी पर है।

रामनाथ सहगल
श्री महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मारक ट्रस्ट टकारा
आर्य समाज अनारकली मदिर मार्ग नई दिल्ली 1

**आर्य नीति का उद्देश्य**

तन मन धन से सहयोग दें।

1 देश-विदेश की आर्य समाजो मे घटित घटनाओ से आर्य जगत को अधुनातन जानकारी देना।

2 आर्य समाज के पुनर्जागरण के लिये आर्य जगत को प्रेरित करना।

3 आर्य समाज को राष्ट्रीय धारा से जोडना और राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओ पर चिन्तन एव निवारण के लिए राष्ट्र व्यापी सगठन बनाना।

4 आर्य समाज द्वारा धार्मिक सास्कृतिक सामाजिक व राजनीतिक क्षेत्र मे किये जा रहे कार्यों की जानकारी देना।

5 समर्पित एव निष्ठावान कार्यकर्ताओ का आर्य जगत को परिचय देना।

6 देश मे 1000 समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ताओ महिलाओ एव युवको का सगठन खडा करना।

7 आर्य समाज के आदर्शों से प्रेरित शिक्षण सस्थाओं के माध्यम से देश मे सशक्त छात्र शक्ति खडी करना।

8 विश्व के आर्य परिवारो का सगठन बनाना।

9 देश के 100 विद्वानो की परिषद बनाना।

10 विश्व की समस्त भाषाओं मे वेद सन्देश प्रकाशित कर वैदिक धर्म की विश्व को जानकारी देना।

11 विश्वशाति के लिए विश्व व्यापी आदोलन चलाना कट्टरवाद अन्धविश्वास अज्ञानता के विरुद्ध मुहिम छेडना तथा देश में राजनीतिक सामाजिक धार्मिक सास्कृतिक आर्थिक क्राति के लिए अभियान चलाना।

आप आशीर्वाद दें कि परमपिता परमेश्वर हमे इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए शक्ति एव सामर्थ्य दे।

तन मन धन से सहयोग दें
पाठकगण 100 रू सहयोग राशि भेजने का कष्ट करे।

# सगच्छध्वं—मिल के चलो

# स्वामी अग्निवेश के संयोजकत्व में आर्य समाज की पहल पर अयोध्या से दिल्ली तक सद्भावना यात्रा

## भारत के निवर्तमान राष्ट्रपति श्री के.आर.नारायणन इस अभियान के प्रमुख संरक्षक

मान्यवर

सादर नमस्ते

आपको विदित है कि कुछ साम्प्रदायिक ताकते आम आदमी को धर्म के नाम पर लडाकर देश को तोडने की कोशिश कर रही हैं। इन साम्प्रदायिक तत्वो का यदि समय रहते [illegible] नही दी गई तो [illegible] राष्ट्र भयकर नासूर

भारत निर्माण महाअभियान द्वारा सञ्चलित

**''मिल के चलो''**

**(अयोध्या से राजघाट तक)**

**27 सितम्बर से 2अक्टूबर,2002 तक**

**सर्व धर्मशांति सद्भावना तीर्थ यात्रा का कार्यक्रम**

को झेलने के लिए मजबूर होगा। विडम्बना की बात यह है कि इन साम्प्रदायिक ताकतों को अने राजनैतिक फायदे के लिए कुछ राजनीतिज्ञ व राजनैतिक दल सरे आम समर्थन व सहयोग देकर उनका मनोबल बढा रहे हैं। देश भक्त नागरिकों के लिए यह चिन्ता की बात है। एक राष्ट्रवादी सगठन होने एव 'वसुधैव कुटुम्बकम' के सिद्धान्त के मानने वाले आर्य समाज का यह दायित्व है कि इस एतिहासिक मोड पर वह आगे आय तथा सभी धर्मो में निहित सहिष्णुता और करुणा की भावना को जागृत करने के लिए राष्ट्रीय अभियान प्रारम्भ करें। आर्य समाज के सस्थापक महर्षि दयानन्द ने सत्यार्थ प्रकाश की भूमिका में लिखा है— 'यद्यपि आजकल बहुत से विद्वान प्रत्येक मतों में हैं वे पक्षपात छोड सर्वतन्त्र सिद्धात अर्थात जो-जो बाते सबके अनुकूल सब मे सत्य है उनका ग्रहण और जो एक दूसरे के विरुद्ध बाते हैं उनका त्याग कर परस्पर प्रीति से बर्तें-बर्तायें तो जगत का पूर्णहित होवे। क्योंकि विद्वानों के विरोध से अविद्वानो मे विरोध बढकर अनेक विधा दु ख की वृद्धि और सुख की हानि होती है।

इसी भावना के अनुरूप देश में साम्प्रदायिक सद्भाव धार्मिक सहिष्णुता आपसी विश्वास व मैत्री की साझी विरासत को कायम रखने के लिए आर्य समाज के पहल पर हिन्दू मुस्लिम [illegible] ईसाई आदि [illegible] धर्मो के आध्यात्मिक नेता अयोध्या से दिल्ली तक सद्भावना यात्रा करेंगे जिसका नाम होगा 'मिल के चलो'। पूर्व प्रधानमत्री श्री इन्द्रकुमार गुजराल पूर्व न्यायाधिपति कृष्णा अयर प्रसिद्ध समाजसेवी अन्ना हजारे, सुश्री निर्मला देशपाण्डे गाधीवादी सिद्धराज ढड्ढा आर्यनेता प्रो कैलाशनाथ सिंह श्री सत्यव्रत सामवेदी श्री जगवीर सिह आदि इसमे बढचढ कर भाग लेंगे। धार्मिक जगत के अनकों शकराचार्य महामण्डलेश्वर मौलाना पादरी बिशप जत्थेदार एव साध्वी, इसमें शिरकत कर रहे हैं। अनेक दृष्टि से यह यात्रा ऐतिहासिक होगी।

27 सितम्बर 02 को पवित्र नगरी अयोध्या से शुरू होने वाली यह यात्रा गाधी जयन्ती अर्थात 2 अक्टूबर 02 को दिल्ली पहुचेगी। दिल्ली में हजारों लोग इण्डियागेट से राजघाट (महात्मागाधी की समाधि) तक जायेंगे। इस

यात्रा के दौरान निम्नलिखित पडाव निश्चित किए गये हैं—

### प्रस्तावित कार्यक्रम

### पहला दिन 27 सितम्बर 2002

साय 3 से 5 बजे तक हनुमान गढी मन्दिर अयोध्या मे विशाल सवधर्म सभा का आयोजन रात्रि विश्राम अयोध्या मे।

### दूसरा दिन—28 सितम्बर,2002

अयोध्या से फैजाबाद प्रात 9 30 बजे फैजाबाद से बाराबकी प्रात 11.00 बजे जनसभा व दोपहर का भोजन। बाराबकी से लखनऊ साय 6 00 बजे। लखनऊ मे जनसभा प्रेस कान्फ्रेन्स व रात्रि विश्राम।

### तीसरा दिन—29 सितम्बर,2002

प्रात 9 00 बजे लखनऊ से सीतापुर के लिए प्रस्थान। सीतापुर म 11 30 बजे जनसभा व भोजन। सीतापुर से 3 00 बजे साय प्रस्थान व 5 30 बजे शाहजहापुर। शाहजहापुर मे जनसभा प्रेस कान्फ्रेन्स व रात्रि पहुच विश्राम।

### चौथा दिन—30 सितम्बर,2002

प्रात 9 00 बजे शाहजहापुर से बरेली के लिए प्रस्थान बरेली मे प्रात 11 बजे जनसभा व भोजन। बरेली से 3 00 बजे साय प्रस्थान व 7 00 बजे साय मुरादाबाद पहुच। मुरादाबाद मे जनसभा प्रेस कान्फ्रेन्स व रात्रि विश्राम।

### पाचवा दिन—01 अक्टूबर,2002

प्रात 9 00 बजे मुरादाबाद से गढ मुक्तेश्वर के लिए प्रस्थान गढ मुक्तेश्वर में दोपहर 1 00 बजे जनसभा व भोजन गढ मुक्तेश्वर से 3 00 बजे प्रस्थान व 6 00 बजे मेरठ पहुच। मेरठ मे जनसभा प्रेस कान्फ्रेन्स व रात्रि विश्राम।

### छठा दिन—02 अक्टूबर,2002

प्रात 8 00 बजे मेरठ से इण्डिया गेट दिल्ली के लिए प्रस्थान व 10 00 बजे इण्डिया गेट पहुच। इण्डिया गेट पर जनसभा 10 00 बजे इण्डिया गेट से राजघाट तक शान्ति मार्च 11 00 बजे से 1 00 बजे तक। सकल्प 1 00 बजे से 1 30 बजे तक।

### सातवा दिन—03 अक्टूबर,2002

यात्रियों का एक शिष्ट मण्डल भारत के महामहिम राष्ट्रपति श्री ए पी जे अब्दुल कलाम से मिलकर अपने अनुभव [illegible] करेगा और भावी योजना पर विचार विमर्श करेगा।

आप आर्य समाज के एक प्रखर चिन्तक एव मनीषी है। आपसे अनुरोध प्रार्थना है कि उपरोक्त यात्रा मे अपनी भागीदारी करने तथा राष्ट्र में शान्ति एव सद्भाव का वातावरण तैयार करने के लिए अपना सक्रिय सहयोग देवें तथा यात्रा मे अवश्य पधारे। आप अपनी सस्था का बैनर व ओ३म का झण्डा भी अवश्य लेकर आवे। कृपया सूचित करे कि आपके साथ कितने व्यक्ति कब और कहा तक यात्रा मे शामिल होने वाले हैं। आशा एव विश्वास के साथ।

भवदीय, **स्वामी अग्निवेश**

सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक प्रकाशक एव मुद्रक 64-13 जवाहर नगर द्वारा नीटू प्रिन्टिंग प्रेस [illegible] जयपुर से मुद्रित
सम्पादक फोन नि. 652697 का. 622065 e-mail [illegible]
आर्य समाज [illegible] समिति एव [illegible] समिति आदर्श नगर, जयपुर के सौजन्य से प्रकाशित

## दर्द दे गया कोई

दिल में एक दर्द दे गया कोई, यादें दे सुख चैन ले गया कोई।
कैसा सौदा अनजाने में हो गया, बिन रिश्ते बंधन दे गया कोई।।
[illegible], [illegible] दे गया कोई।
ये आँसू [illegible], [illegible] दे गया कोई।।
[illegible], [illegible] कोई।

श्रीमती [illegible] प्रजापति 'पूजा'
313 दीपक [illegible]

प्रेषक
सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक आर्य नीति
आर्य समाज राजापार्क जयपुर-4
राजस्थान

पंजियन संख्या RAJHIN(RNI)/2000/2637
डाक पंजीकरण संख्या RJ 2637

बुक पोस्ट

प्रेषित —

श्री जगदीश वेदालकार
पुस्तकालयाध्यक्ष
गुरुकुल कागड़ी विश्वविद्यालय
हरिद्वार [illegible]

...मानवता एव सम्पूर्ण क्रान्ति क लिये समर्पित पाक्षिक पत्र

॥ओ३म्॥
कृण्वन्तो विश्वमार्यम्



# आर्य नीति

वर्ष 2 अक 41 21 सितम्बर 2002 मूल्य एक प्रति 3 रुपये डाक पजियन सख्या RJ-3637/2001 वार्षिक मूल्य 75रुपये

## स्वामी आत्मबोध सरस्वती ब्रह्मलीन

# सांस के पर्दों में बजता ही रहा साज़े हयात, मौत के क़दमों की आहट तेज़तर होती गई

—सत्यव्रत सामवेदी

जयपुर 20 सितम्बर। राजस्थान के सवाई माधोपुर जिले में एक मण्डी है जिसका नाम है गगापुर सिटी। इस छोटे से शहर की आर्य समाज बहुत जानदार है। प्रतिदिन 50 से 60 महिलाए प्रातःकाल दैनिक यज्ञ करने आती हैं। आर्य जगत का शायद ही ऐसा कोई विद्वान हो जिसे गगापुर सिटी में अनेक दिनों तक वेद चर्चा करने के लिए बाध्य न किया गया हो। किसी आर्य विद्वान को तीन दिन के लिये आमन्त्रित करते हैं और यदि उसके भाषण ने श्रोताओं के ह्रदय को छू लिया तो उसने अन्धकार में छलाग लगाकर अपने ह्रदय और मस्तिष्क को फ्रेक्चर कर लिया और फिर उसके लिये वहा 15 दिन या 30 दिन का विश्राम करना अनिवार्य हो जाता है। एक बार वेदामृत की मन्दाकिनी प्रवाहित करने वाले वेद मनीषी प शिव कुमार शास्त्री को गगापुर सिटी एक मास रूकना पड़ा।

मैंने अपनी आँखों से देखा कि श्री उत्तम चन्द शरर को 15 दिन तक वेद उपदेश देने के लिए बाध्य होना पड़ा। अत्यन्त करूण नयनो से उन्होंने कहा कि मुझे मुक्ति दिलाओं। मैंने विवशता व्यक्त की। मैंने कहा कि आज कल वेद कथा सुनने वाले नही मिलते और आप सौभाग्य से वेद प्रेमियों की गिरफ्त में आ गये तो बचना चाहते हैं।

इसी गगापुर सिटी मे 8 सितम्बर तक वेद प्रचार सप्ताह था और 7–8 सितम्बर को प्रवचन देने के लिए मुझे आमंत्रित किया था। 8 सितम्बर को पूर्णाहुति के दिन मैंने कहा कि आर्य जगत में आर्य विद्वानों का अकाल पड़ता जा रहा है। स्वामी दीक्षानन्द जी बहुत वृद्ध हो गए हैं। अब कही आने–जाने लायक नही रहे।

स्वामी विद्यानन्द जी भी इतने वृद्ध हो गए हैं कि उन्हे किसी उत्सव में ले जाना खतरे से खाली नहीं है। वे उत्सव स्थल पर पहुचने से पहले कहीं उड़ कर जा सकते हैं परन्तु गजब है कि अब भी वे कहीं भी चलने के लिये तैयार रहते हैं। अब स्वामी आत्मबोध जी सरस्वती को ही लीजिए। उन्होने कहा कि हरिद्वार से जो गाड़ी सीधी जयपुर आती है उसी से आ सकता हू क्योकि गाड़ी बदल कर आना मेरे बस की बात नही।

अत हमे जयपुर में वेद प्रचार सप्ताह श्रावणी पर्व से न करके 18 अगस्त से से करना पड़ा क्योंकि उसी दिन सीधी गाड़ी हरिद्वार से जयपुर आती थी। गाड़ी आई प्लेट फार्म नम्बर 2 का 3 था। अब पुल पर चढ़कर कैसे आएं। लिहाजा उनको स्टेशन से बाहर लाने की व्यवस्था करनी पड़ी। शत्–शत् नमन है इन पूज्य सन्यासियों को। शरीर साथ नही दे रहा फिर भी दयानन्द की आग इन्हें चैन से नहीं बैठने देती। दयानन्द के मिशन के लिये जब कहो तब तैयार हैं। परन्तु इनके जाने के बाद क्या होगा? आर्य समाज का उपदेशक बनने के लिये सारा जीवन साधना करनी होती है तब कही जाकर आर्य समाज का छोटा–मोटा

स्वामी जी भाषण देते हुए

उपदेशक बन पाता है। यह कोई रामायण महाभारत या भागवत की कथा तो है नहीं। एक राजा था जिसका नाम दशरथ था। उनकी तीन रानिया थी और चार पुत्र थे। उनके नाम थे राम लक्ष्मण भरत और शत्रुघ्न। कोई महाभारत

> *आर्य समाज, आदर्श नगर, जयपुर में 18 अगस्त से 25 अगस्त तक आयोजित वेद प्रचार सप्ताह में स्वामी जी ने घोषणा की थी–*
>
> *1 सत्यार्थ प्रकाश पर सर्वश्रेष्ठ निबन्ध व भाषण पर पाँच हजार रुपये का पारितोषिक।*
>
> *2 आर्य नीति के प्रकाशन के लिए प्रतिवर्ष 1200 रुपये का आर्थिक सहयोग।*
>
> *3 अपने जन्म दिन 30 जनवरी को आर्य वानप्रस्थ आश्रम में वैदिक विद्वान के रूप में श्री सत्यव्रत सामवेदी को सम्मानित करना एव स्वामी धर्मानन्द*
>
> *'।*

एव भागवत का कथा वाचक हो सकता है परन्तु आर्य समाज का उपदेशक बनने के लिये तो जीवन और जगत की समस्त विद्याओं का निष्णात विद्वान होना चाहिए। सृष्टि की उत्पत्ति कब हुई? ईश्वर का स्वरूप क्या है? मोक्ष कैसे मिलता है? मानव जीवन का लक्ष्य क्या है? आदर्श वैदिक परिवार कैसा होता है? जातिप्रथा अस्पृश्यता शिक्षा प्रणाली विश्व शाति पर्यावरण यहा तक कि परिवार नियोजन। सब प्रश्नो का वैदिक समाधान क्या है? लोक–परलोक सबके बारे मे बताओं। तो क्या होगा आर्य समाज का इन विद्वानो के जाने के बाद। मुझे याद नहीं घटा भर मैं क्या बोलता रहा।

भाषण समाप्त होने के बाद सुश्री इन्दु आर्य ने मुझे कहा कि स्वामी आत्मबोध जी नहीं रहे। मेरे पावो के नीचे से जमीन खिसक गई। सुश्री इन्दु आर्य गगापुर सिटी मे योग पर गत सात दिनो से प्रवचन दे रही है। वे भी वानप्रस्थ आश्रम ज्वालापुर मे रहती हैं और स्वामी सत्यप्रिय जी की विदुषी शिष्या है। मैंने घबरा कर पूछा कि आपको कैसे मालूम कि स्वामी जी नही रहे? उन्होने एक नवयुवक की ओर इशारा करते हुए कहा कि उन्होने बताया है। गुरूकुल के स्नातक है और वानप्रस्थ आश्रम मे रहते हैं। मैने उस नवयुवक से पूछा कि आपको कैसे मालूम हुआ? कहा कि 2–3 दिन पूर्व मैं ऋषि उद्यान अजमेर मे था। वहीं समाचार आया था। मुझे विश्वास नहीं हुआ। मुझे लगा कि किसी दुष्ट ने झूठी खबर फैलाई है।

अभी 23 अगस्त को प्रात 5 बजे उन्हे राजी–खुशी दिल्ली के लिये कार मे बैठाकर रवाना किया था। जाते–जाते मुझे कहना नही भूले कि वानप्रस्थ आश्रम 29 जनवरी को ही आ जाना। आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर मे आयोजित वेद प्रचार सप्ताह मे स्वामी जी ने बताया था कि वे अपने जन्म दिन 30 जनवरी को प्रतिवर्ष किसी वैदिक विद्वान को सम्मानित करते हैं और स्वामी धर्मानन्द सरस्वती पुरस्कार देते हैं।

स्वामी जी ने घोषणा की कि इस बार यह पुरस्कार सत्यव्रत सामवेदी को देने का निर्णय लिया है। मैं कौनसा विद्वान हू जिसे सम्मानित करने का निर्णय लिया है। वेदों के प्रकाण्ड विद्वान स्वामी धर्मानन्द जी सरस्वती मेरी बहिन के श्वसुर थे। जब से स्वामी जी को मेरा और स्वामी जी का यह सम्बन्ध मालूम हुआ तब से मैं उनका स्नेहपात्र हो गया। स्वामी धर्मानन्द जी सरस्वती से ही स्वामी आत्मबोध जी सरस्वती ने दीक्षा ली थी। स्वामी धर्मानन्द जी के प्रति स्वामी आत्मबोध जी सरस्वती की असीम श्रद्धा थी जैसे स्वामी विरजानन्द जी के प्रति महर्षि दयानन्द की एव रामकृष्णहस के प्रति स्वामी विवेकानन्द जी की ।

वे अक्सर कहा करते थे कि मै आर्य जगत के सभी

विद्वानो के सानिध्य मे रहा हू। मैंने उन्हे बहुत नजदीक से देखा है परन्तु मैने स्वामी धर्मानन्द जी (पूर्व नाम श्री धर्मदेव विद्या मार्तण्ड) जैसा विद्वान निष्कपट चरित्रवान एव निष्काम कर्मयोगी नही देखा। मुझे गर्व है कि मैं एक ऐसे महान विभूति का शिष्य हू।

## मैं कहता आँखिन देखी

आर्य जगत में प्रकाण्ड विद्वानो की कमी नहीं है। अपने भाषणों में सैंकडों वेद मत्रो और सस्कृत ग्रन्थो के उद्धरण देते हैं। श्रोताओ को इन उद्धरणो से कुछ मतलब नहीं क्योकि 99 प्रतिशत श्रोता सस्कृत जानते ही नहीं हैं। अत आर्य विद्वानों को वेद मत्रों और श्लोको के अर्थ बताने पड़ते हैं। भाषण का आधा समय इनके अर्थ बताने में ही व्यतीत हो जाता है।

हानि लाभ को समझे अन्यायकारी बलवान से भी न डरे और धर्मात्मा निर्बल से भी डरता रहे। इतना ही नहीं किन्तु अपने सर्व सामर्थ्य से धर्मात्माओं की चाहे वे महा अनाथ निर्बल और गुणरहित क्यों न हों उनकी रक्षा उन्नति प्रियाचरण और अधर्मी चाहे चक्रवर्ती सनाथ महाबलवान और गुणवान भी हो तथापि उसका नाश अवनति और अप्रियाचरण सदा किया करें अर्थात् जहा तक हो सके वहा तक अन्यायकारियों के दल की हानि और न्यायकारियों के बल की उन्नति सर्वथा किया करें। इस काम में चाहे उसको कितना ही दारूण दु ख प्राप्त हो, चाहे प्राण भी भले ही चले जावें परन्तु इस मनुष्यपनरूप धर्म से पृथक कभी न होवें।



श्री सत्यव्रत सामवेदी जी स्वामी जी को राजस्थानी साफा पहनाते



स्वामी जी श्री सत्यव्रत सामवेदी जी के साथ

स्वामी आत्मबोध जी आर्य जगत के एक मात्र सन्यासी थे जो पाण्डित्य प्रदर्शन के लिये वेद मन्त्रो एव श्लोको के उद्धरणो से परहेज करते थे। मैंने बडे–बडे विद्वानो को भाषण से पहले दिन भर पुस्तकों को पढ कर भाषण की तैयारी करते देखा है परन्तु मैंने आज तक स्वामी आत्मबोध जी को कोई पुस्तक पढते नहीं देखा। उनके भाषण को सुनकर मुझे हमेशा सत शिरोमणि कबीर का निम्न पद याद आने लगता है–

तेरा मेरा मनुआ कैसे एक होई रे

तू कहता कागद की देखी मैं कहता आँखन देखी

मै कहता सुरझावन हारी तू राख्यो उरझाय रे

## राम चरित मानस कंठस्थ परन्तु दीवाने सत्यार्थ प्रकाश के–

स्वामी जी को राम चरित मानस कठस्थ थी। वाराणसी जिनकी जन्म भूमि हो उनका राम चरित मानस के प्रति अनुराग होना स्वाभाविक है। कभी–कभी वे राम चरित मानस की चौपाइयों और दोहो की झडी लगा देते थे जिन्हें सुनकर श्रोता भावविभोर हो उठते परन्तु स्वामी जी दोहे और चौपाई आर्य समाज के मन्तव्यो को पुष्ट करने के लिये ही सुनाते थे। वे अक्सर कहा करते थे कि श्रोताओ को खुश करने के लिये मैं दयानन्द के साथ विश्वासघात नही कर सकता। सत्य का मार्ग दिखाने वाली तो संसार मे केवल एक ही पुस्तक है–सत्यार्थ प्रकाश। वे मजाक में यह भी कहते थे कि मैं वेद का नहीं सत्यार्थ प्रकाश का प्रचारक हूँ। सत्यार्थ प्रकाश के बिना वेद समझ ही नहीं आ सकते। जो सत्यार्थ प्रकाश नहीं जानता वह वेद का प्रचार ही नहीं कर सकता। उनकी मान्यता थी कि ससार में यदि क्रान्ति आयेगी तो सत्यार्थ प्रकाश के माध्यम से। वे सत्यार्थ प्रकाश को मानव जाति के कल्याण के लिये विश्व का सर्व श्रेष्ठ ग्रथ मानते थे। उन्हें सत्यार्थ प्रकाश के सैंकडो उद्धरण कठस्थ थे और श्रोताओं को भी उन उद्धरणों को बोलने के लिये प्रेरित करते। सत्यार्थ प्रकाश का निम्नलिखित उद्धरण उन्हें बहुत प्रिय था जिसे वे श्रोताओं को बोलने के लिये कहते थे–

मनुष्य उसी को कहना जो कि मननशील होकर स्वात्मवत् अन्यों के सुख–दु ख और



दाए से बाए श्री देवेन्द्र त्यागी स्वामी आत्मबोध जी ब्र प्रेम नारायण शास्त्री एव श्री बलदेवराज आर्य

उनकी मान्यता थी कि महर्षि के इसी विचार से ही विश्व में शान्ति हो सकती है और मत मतान्तरो के विवाद समाप्त हो सकते हैं।

स्वामी जी श्रोताओ को साफ कहते थे कि मैं सस्कृतज्ञ नही हू। हिन्दी भी नहीं जानता हू। मैं तो केवल उर्दू और अग्रेजी पढा हू। मुझे अग्रेजी और उर्दू मे भाषण देने में ही सुविधा होती है परन्तु ये सब वे नम्रतावश कहते थे। हिन्दी पर भी उनका जबर्दस्त अधिकार था। पाण्डित्य प्रदर्शन से वे दूर रहते थे। उनकी भाषा मस्तिष्क को नही दिल को छूती थी। कबीर की भाँति भाषा उनकी चेरी थी। जैसे वे हिन्दी के डिक्टेटर हों। मानो कि हिन्दी उनका हुक्म बजाने के लिये हाथ जोडकर खडी हो।

## स्वामी जी एक आग थे

इसीलिये अपवित्रता को वे जलाकर भस्म कर देते थे। यदि कोई वक्ता सत्यार्थ प्रकाश के मन्तव्यों के विरूद्ध बोलता दिखाई देता तो वे उन्हें भरी सभा में फटकार देते थे। इससे अनेक लोग उनसे रूष्ट भी हो जाते थे। रूष्ट लोग उन्हें आर्य भिक्षु के स्थान पर आर्यबिच्छु कह कर अपनी भड़ास मिटाते थे।

## दानवीर एव याज्ञिक स्वामी जी

स्वामी जी का जीवन पूर्णत यज्ञमय था। उन्हें जो कुछ भी दक्षिणा में मिलता उसे वे आर्य समाज के प्रचार–प्रसार एव जनहित के लिये दान में दे देते थे। अजमेर में भिनाय की कोठी जहा महर्षि का निर्वाण हुआ था आर्य जगत का सर्वाधिक महत्वपूर्ण दर्शनीय स्मारक बन गया है। स्वामी जी उसके अध्यक्ष थे और दक्षिणा से प्राप्त लाखों रुपये उन्होंने आर्य समाज भिनाय की कोठी को दान में दे दिये।

वे निर्भयता की प्रतिमूर्ति थे। कोई लाग–लपेट नहीं। जो सत्य लगा उसे कह दिया। किसी की नाराजगी की वे परवाह नहीं करते थे। आचरण की शुद्धि पर वे सबसे अधिक बल देते थे। सत्यपथ पर चलने के लिये प्रेरित करते हुए वे श्रोताओ को कहते थे–

निर्धन धनवान से डरता है।
निर्बल बलवान से डरता है।
मूर्ख विद्वान से डरता है।
किन्तु चरित्रवान से ये तीनों डरते हैं।

महर्षि दयानन्द के अनन्य भक्त सत्यार्थ प्रकाश के अप्रतिम प्रवक्ता निर्भीकता की प्रतिमूर्ति सत्यपथ के दृढ़ अनुगामी अक्खड़ एवं मस्तमौला वाणी परोपकारी प्रतिभा के धनी पूज्यवर स्वामी आत्मबोध जी को हमारा शत् शत् नमन।

# आर्य वीर दल;महर्षि दयानन्द स्मृति भवन रातानाड़ा,जोधपुर

## आर्य वीर दल जोधपुर ने विशाल श्रावणी पर्व मनाया

जोधपुर 15 सितम्बर। आर्य वीर दल जोधपुर द्वारा 14 सितम्बर को महर्षि दयानन्द स्मृति भवन रातानाड़ा के प्रागण मे विशाल श्रावणी पर्व मनाया गया जिसमे जोधपुर के अलावा जयपुर पाली शिवगज सुमेरपुर सिरोही आदि स्थानो के आर्य वीर दल के प्रतिनिधियों ने भाग लिया।

कार्यक्रम के अनुसार यज्ञ आर्य समाज विश्वकर्मा नगर द्वारा सम्पन्न करवाया गया। आर्य वीर दल जोधपुर द्वारा यज्ञ में 5000 आहूतियाँ दी गई।

भजनो के कार्यक्रम की प्रस्तुति आर्य समाज पाबूपुरा ने बहुत सुन्दर तरीके से की जिसमे दो नन्हे बच्चो ने सुन्दर तरीके से ईश प्रार्थना प्रस्तुत कर सबको भावविभोर कर दिया। आर्य समाज जोधपुर रातानाड़ा की वरिष्ठ उप प्रधान श्रीमती कमला जी ने भजन प्रस्तुत किया। आर्य वीर दल जोधपुर के सचालक नारायण सिह आर्य ने वीर रस का गीत 'मेरा रग दे बसती चोला' की प्रस्तुति कर वातावरण को वीर रस से ओत प्रोत कर दिया।



श्री रामसिह जी आर्य शहर विधायक श्री जुगल जी काबरा श्री गणपतसिह जी चौहान श्री सत्यव्रत जी सामवेदी श्री रामेश्वर जी दाधीच नगर विकास न्यास के अध्यक्ष श्री राजेन्द्रसिह जी सोलकी और श्री देवेन्द्र जी त्यागी श्रावणी पर्व के समापन के बाद बैठे

आर्य वीर दल राजस्थान के अध्यक्ष र... आर्य ने महर्षि दयानन्द द्वारा दिये सन्देश को मानवता के लिये कल्याणकारी बताया।

समारोह के मुख्य अतिथि सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा नई दिल्ली के मत्री माननीय श्री सत्यव्रत सामवेदी ने अपने उद्बोधन मे राम और कृष्ण के चरित्र की सच्ची व्याख्या करते हुए उपस्थित मातृशक्ति का आह्वान किया कि वे अपने बच्चो को चरित्र निर्माण के लिये आर्य वीर दल मे भेजे इसी मे राष्ट्र व मानवता का हित है।

समारोह का प्रमुख आकर्षण आर्य वीर दल जोधपुर के अध्यक्ष श्री गणपतसिह पवार द्वारा विशिष्ट उपलब्धियो एव विशेष सामाजिक कार्यो हेतु श्रीमान नारायण सिह जी आर्य सचालक आर्य वीर दल जोधपुर श्रीमान नारायण सिह जी खीची को अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर बोक्सिग के टीम मैनेजर श्रीमान दलपतसिह जी आर्य जालोर को एशियन कुश्ती के टीम मैनेजर श्री जगदीश प्रसाद आर्य एव श्री हेमसिह आर्य को पर्यावरण के क्षेत्र मे उल्लेखनीय उपलब्धियो के लिए सम्मान पत्र देकर मुख्य अतिथि सत्यव्रत जी सामवेदी से सम्मानित कराया। समारोहमे पधारे सभी वरिष्ठ नागरिको का परिचय भी करवाया गया।

समारोह के अन्तिम चरण मे नगर विकास न्यास के अध्यक्ष श्री राजेन्द्र सिह सोलकी जोधपुर शहर विधायक श्री जुगल जी काबरा श्री रामेश्वर जी दाधीच गणपतसिह चौहान व अन्य ...न्य नागरिको द्वारा यज्ञ की पूर्णाहूति देकर किया गया। तत्पश्चात सभी ने प्रीति भोज का आनन्द लिया। आर्य वीर दल जोधपुर की ओर से अध्यक्ष गणपतसिह पवार ने सभी को धन्यवाद ज्ञापित किया।



आर्य वीर दल जोधपुर के अध्यक्ष श्री गणपत सिह पवार उत्कृष्ट उपलब्धियों सामाजिक सेवाओं और पर्यावरण रक्षण के सराहनीय कार्यों के लिये सम्मान करने की घोषणा करते हुए



राजस्थान एमेच्योर बाक्सिग एसोसिएशन के अध्यक्ष श्री नारायणसिह जी खींची को अन्तर्राष्ट्रीय मुक्केबाजी प्रतियोगिता में सेवाए देने के उपलक्ष में सम्मानित करते श्री सत्यव्रत सामवेदी एव श्री रामसिहजी आर्य

## आर्य वीर दल जोधपुर के सम्मानित आर्य वीरो का सक्षिप्त परिचय



**श्री नारायण सिह खींची**— पुत्र श्री जसवन्त सिह जी खींची ने अन्तर्राष्ट्रीय मुक्केबाजी प्रतियोगिताओं में भारत का प्रतिनिधित्व किया। वर्ष 1990 में विश्वकप मुक्केबाजी प्रतियोगिता में तकनीकी अधिकारी एव वर्ष 1993 में 17वीं एशियन जूनियर मुक्केबाजी प्रतियोगिता बैंकाक (थाईलैण्ड) में भारतीय टीम के मैनेजर के रूप में अपनी सेवाए प्रदान करने हेतु उक्त श्रावणी पर्व के अवसर पर जोधपुर में प्रशस्ति पत्र देकर सम्मानित किया गया।



**श्री हेमसिह आर्य**— पुत्र श्री किशन जी परिहार को पर्यावरण एव सामाजिक क्षेत्र में उल्लेखनीय सेवाए प्रदान करने हेतु श्रावणी पर्व दिनाक 14 सितम्बर 2002 के अवसर पर महर्षि दयानन्द स्मृति भवन जोधपुर मे प्रशस्ति पत्र देकर सम्मानित किया गया।



**श्री नारायण सिह आर्य**— सचालक आर्य वीर दल जोधपुर पुत्र श्री मुन्नीलाल जी को सन 2001–2002 मे विशिष्ठ सामाजिक सेवाओं हेतु श्रावणी पर्व दिनाक 14 सितम्बर 2002 के अवसर पर महर्षि दयानन्द स्मृति भवन जोधपुर मे प्रशस्ति पत्र देकर सम्मानित किया गया।



**श्री दलपत सिह आर्य**— पुत्र श्री उगमसिह जी जालोर को वर्ष 2000 की प्रथम एशियन केडिट कुश्ती प्रतियोगिता ईरान मे भारतीय टीम के मैनेजर के रूप मे भारत का प्रतिनिधित्व करने हेतु श्रावणी पर्व दिनाक 14 सितम्बर 2002 के अवसर पर महर्षि दयानन्द स्मृति भवन जोधपुर मे प्रशस्ति पत्र देकर सम्मानित किया गया।



**श्री जगदीश प्रसाद आर्य**— पुत्र श्री बिहारी लाल जी जोधपुर को पर्यावरण एव मुक्केबाजी मे उत्कृष्ट सेवाए प्रदान करने हेतु श्रावणी पर्व दिनाक 14 सितम्बर 2002 के अवसर पर महर्षि दयानन्द स्मृति भवन जोधपुर मे प्रशस्ति पत्र देकर सम्मानित किया गया।

गणपत सिह पवार
अध्यक्ष आर्य वीर दल
महर्षि दयानन्द स्मृति भवन रातानाडा जोधपुर

# चिट्ठी आई है

सेवामे पूज्य आर्य जी

सादर नमस्ते।

आप सब कुशल मगल से होंगे। आपकी रणनीति (आर्य नीति) पढी काफी अच्छी लगी।आज प्रचार कम है झगडे काफी है। समाजों का धन कहचरियों मे वकीलों पर जा रहा है। आपकी बाते नीति में पढी काफी अच्छी लगी। इस ढग से प्रचार बढ़ सकता है।

हम लोग पजाब मे सभा में प्रचार करते हैं। दोनों भ्राता एव हमारे पूज्य पिता भी 50 सालो से सगीत के माध्यम से प्रचार कर रहे हैं। हम आपके साथ हैं। कभी सेवा देना।

आपके साथी

प सुभाष राही प सतीश सुमन आर्य सगीतरत्न

आर्य निवास 59 अजमतगढ

पो मन्सूरपुर जनपद मुजफ्फरनगर उ प्र

---

आदरणीय सत्यव्रत सामवेदी जी

सादर प्रणाम!

आपके द्वारा भेजी गई आर्य नीति पत्रिका को पढकर मुझे इतनी प्रसन्नता हुई। मैं कुछ प्रश्न पूछना चाहता हू–

1 क्या मृत्यु भोज खाना चाहिए या नही?

2 क्या हमें अग्रेजी का बहिष्कार करना चाहिए?

मेरे पिताजी भी आर्य समाजी हैं व दादाजी श्री हरिनारायण जी भी कटटर आर्य समाजी थे और आपके ऐसे विचारों को पढ़कर मेरा रूख भी इधर ही बढता जा रहा है। मुझे आर्य नीति का 8 सितम्बर के अक में लिखा लेख 'राष्ट्र भाषा (हिन्दी) प्रचार ने भी बहुत प्रभावित किया।

कृपया ऐसे लेख भेजकर हमें भी इनके बारे में बताए।

प्रदीप आर्य

कक्षा – 6 बिचून

---

आदरणीय श्री सम्पादक महोदय

सादर नमस्ते!

आर्य समाज जुरहरा ने योगीराज कृष्ण जी का जन्मदिन बडे ही हर्षोल्लासपूर्वक मनाया। इस दिन मदिर में विशेष रोशनी सजावट की गई। प्रात काल प्रभात फेरी कस्बे मे निकाली गई प्रात वेला में ही विशेष यज्ञ हवन व विद्वानों के प्रवचन मदिर में हुए। मदिर में श्रद्धालुओ की अच्छी उपस्थिति हुई। रात्री को 9 बजे से मंदिर में श्री कृष्ण के जीवन चरित्र पर विशेष प्रोग्राम भजन उपदेश हुए।

बाहर से पधारे हुए उपदेशक श्री भजनलाल जी आर्य भीतरौल हरियाणा के उपदेश व हमारें समाज के प्रधान प मगलदेव आर्य ने मधुर भजनों से श्रोताओं को मन्त्रमुग्ध कर दिया। विशेषता श्री भजनलाल आर्य ने तो श्रद्धालुओं में विशेष प्रभावित करने वाले उपदेश दिये। मदिर के दोनों प्रागण श्रद्धालुओं से खचाखच भरे हुए थे। कस्बे के अन्य पौराणिक मदिरों व आस–पास के क्षेत्र के मदिरों की अपेक्षा श्रद्धालु आर्य समाज मंदिर में विद्वानों के प्रवचन सुनने काफी तादाद में पहुचे व कई रोज तक आर्य समाज मदिर में श्री कृष्ण के जीवन चरित्र पर विद्वानों द्वारा जो प्रकाश डाला गया सोचने पर विवश हो गये।

कृपया हमे आप महर्षि दयानन्द जी की जीवनी पर कैसेट फिल्म आदि बनी हुई हो तो अवगत कराने की कृपा करें एव किस पते पर हम उनसे सम्पर्क करें।

कृपा दृष्टि बनाये रखियेगा। आपका आर्य नीति पत्र इधर काफी लोग पढते हैं। काफी प्रसशा करते हैं। आपके पत्र आने को लालायित रहते हैं।

मत्री आर्य समाज जुरहरा

जिला–भरतपुर

---

आदरणीय सामवेदी जी

सादर नमस्ते!

प्रथम बार आपके दर्शन का सौभाग्य मुझे इस वर्ष आपके उत्तराचल भ्रमण के अवसर पर प्राप्त हुआ था आपसे वार्तालाप का अविस्मरणीय क्षण उस समय आया जब हम जिलाधिकारी महोदय से वार्ता करने के पश्चात सायकाल आपकी बस को खोज रहे थे। बस के सम्बन्ध में पता करने को मैंने आपके साथ पी सी ओ से आदरणीय उप्रेती जी के घर पर फोन किया था। यह मैं इसलिये लिख रहा हू कि शायद आपको मेरी धुधली सी स्मृति हो सके। आपके द्वारा लिखा गया 'उत्तराचल यात्रा वर्णन' मैंने अपने मित्र अक में पढ़ा। सजीव वर्णन कर सुखद अनुभूति हुई। पुन मित्र के सहयोग से आर्य नीति में ही 'स्वाधीनता दिवस' अक पढा। आपने शतप्रतिशत यथार्थ बिन्दुओं को अपने भाषण में उठाया कि स्वाधीनता के लेखों में कहीं भी दयानन्द सरस्वती का नाम नहीं था। वैदिक कन्या विद्यालय की झाकी में आर्य समाज की झाकी नही थी। लाला लाजपत राय स्वामी श्रद्धानन्द सुखदेव राम प्रसाद बिस्मिल मदनलाल ढीगडा बालमुकुन्द भाई परमानन्द को किसी भी पत्रकार ने याद नही किया आदि वास्तव में अत्यधिक विचारणीय प्रश्न है?

आपका यह लेख देश के प्रबुद्ध वर्ग पत्रकारों लेखकों को साथ ही आर्य समाज के अनुयायियों को प्रेरित करेगा कि वह देश के समक्ष वास्तविक स्थिति को रखने के प्रति गम्भीरता दिखायेंगे ताकि आर्य समाज का स्वाधीनता सग्राम में योगदान व उसके अनुयायियों का बलिदान इतिहास में न्यायपूर्ण स्थान प्राप्त कर पाये। इस स्थिति के लिये अन्य लोगों को तो क्या कहें स्वय आर्य समाज के लोगों में भी चेतना कम हुई हैं। कभी–कभी ऐसा लगता है कि आर्य समाज अपने आदर्शों [illegible] जिक नैतिक उत्थान के नारो के साथ कहीं ठहर सा गया है। इसका एक ही कारण है कि वर्तमान मे आर्य समाज की सस्थाओ में ऐसे व्यक्ति कब्जा कर स्वय सस्था बन चुके हैं जिनका महर्षि दयानन्द व उनके विचारों एव आर्य समाज के पदों का उपयोग मात्र सामाजिक प्रतिष्ठा व्यावसायिक लाभ व राजनैतिक स्वार्थों की खोखली पूर्ति के लिये कर रहे हैं। जिसका एक उदाहरण आपने अपने उत्तराचल भ्रमण के समय देखा था। ससार को नैतिकता के उपदेश से आदर्श मार्ग दिखाने वाले शायद स्वय कुछ भूल गये हैं।

आपके विचार व स्वय के दोषों को चिन्हित करने वाली निर्भीक सचेष्ट लेखन शैली को देख कर मेरे जैसे एक सौ वर्ष पूर्व से चले आ रहे आर्य समाजी परिवार के सैकड़ा व्यक्तियों के निराश मन में एक उर्जा का सचार हुआ होगा कि अभी भी आप जैसे महापुरुष आर्य समाज में हैं जो कि आर्य समाज को उसका वास्तविक स्थान प्राप्त करा सकते हैं। आवश्यकता है एक राष्ट्रीय क्रमबद्ध कार्यक्रम की जो नगर स्तर तक फैले। आदर्श विहीन अवसरों का लाभ उठाकर पदारूढ़ हुये कब्जाधारियों से आर्य समाज की सम्पत्तियों को मुक्त कराया जाये ताकि कर्मशील आर्य समाजी कार्य कर पायें। शिविर लगा कर आर्य समाजियों में कर्म व लक्ष्य के प्रति जागृति उत्पन्न करी जाए। आर्य समाजियों को बताया जाना चाहिये कि यह पद प्रतिष्ठा के लिये नहीं बल्कि कर्म के लिये है।

आपने सही बात कही कि अरे भाई यह भाषण हमें क्यों पिलाते हो। मुझे पूर्ण आशा है कि आप जैसे महापुरूषों के नेतृत्व में इस क्षेत्र में क्रान्ति आ सकती है।

विनोद बसल लाला बाजार, अल्मोड़ा

उत्तराचल–263601

---

आदरणीय भाई सामवेदी जी

नमस्ते!

आर्य नीति मुझे निरन्तर मिल रही है धन्यवाद। अभी इस सप्ताह प्राप्त आर्य नीति से ज्ञात हुआ कि किसी तथाकथित ओमप्रकाश ने आपके विरूद्ध एक प्रपत्र में अनर्गल प्रलाप किया है। मैं ऐसे प्रत्याशी की घोर भर्त्सना करता हू। आपके विरूद्ध ऐसे लाछन पहले भी लगते रहे हैं उनकी चिन्ता किये बिना निरन्तर आर्य समाज की सेवा कर रहे हैं। यह सतोष एव प्रसन्नता की बात है। कुत्तें भौंकते रहेंगे हाथी चलते रहेंगे। आप कर्मठ आर्य समाजी कार्यकर्ता है कुछ करने की भी इच्छा रखते हैं निरन्तर सक्रिय रहते हुए अन्य सबको भी कार्य करने की प्रेरणा देते हैं। एतदर्थ आप बधाई के पात्र हैं।

मुझे एक पीड़ा अवश्य है कि आप विगत कुछ वर्षों से क्यों विपक्षी नेता की भूमिका का निर्वाह कर रहे हैं। उच्च पद के निकट सहज भाव से आते–आते जाने–अनजाने में न जाने किसकी सलाह पर ऐसे कार्य कर बैठते हैं कि आपको पीछे हटना पड़ता है। सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा में आपको सम्मानजनक स्थान मिल जाना चाहिये था परन्तु आप इससे वचित रहे हैं। कृपया आत्म चिन्तन और आत्म मथन करें क्यों आप सभा की अग्रिम पंक्ति से वचित हैं।

1000 आर्यकर्ता आर्य परिवारों को जोड़ने की 20 वर्ष से आपकी चली आ रही घोषणा को आप साकार रूप नही दे पाये हैं। क्या कारण है? यह बहुत महत्वपूर्ण कार्य है। कठोर लगन की आवश्यकता है। स्वय त्याग करने की आवश्यकता है। मेरा कोई सहयोग स्वेच्छा से, प्रसन्नतापूर्वक आप चाहेंगे तो मैं साथ हू।

भवदीय

सुमन वेदालंकार

पूर्व आचार्य एव अध्यक्ष संस्कृत विभाग,

राजस्थान विश्वविद्यालय,जयपुर

---

## ऋषिवर! अर्पित कोटि नमन

माँ के आचल में तुमने आशा की किरण बिखेरी

तेरी सुन कर सिंह गर्जना बाज उठी रण भेरी

नव जागृति के अग्र पुरोधा! तुमसे ज्योतित जन–मन।

ऋषिवर! अर्पित कोटि नमन।।

दयानन्द ऋषिराज तुम्हीं ने मानवता का मंत्र दिया

घोर तिमिर के विषम जाल मे मानव कोटि स्वतंत्र किया

वेद ललकारों से गुजित अभी धरा है तथा गगन।

ऋषिवर! अर्पित कोटि नमन

अपौरुषेय वेदो की पावन तुमने ज्योति जलाई

बाज उठी फिर महिमण्डल पर सत्य धर्म शहनाई

वैदिक धर्म ध्वजा अम्बर में लहरी हर्षित जन–मन।

ऋषिवर! अर्पित कोटि नमन

त्याग तथा बलिदानों का तुमने अभियान चलाया

तिमिराच्छादित वसुन्धरा को नया विहान दिखाया

ज्योतिर्मय उर किया असंख्यक किया दनुजता वृत्ति हनन।

ऋषिवर! अर्पित कोटि नमन।।

राधेश्याम आर्य विद्यावाचस्पति

मुसाफिर खाना सुल्तानपुर उ प्र

---

## परोपकार

पेड़ छाया फलादि द्वारा सब को सुख देता है

आदमी है कि सुख को बाटना नहीं चाहता है।

पेड सुख देने मे कोई भेद भाव नहीं करता है

आदमी है कि सुख को अपने वास्ते ही सीमित रखता है।

पेड़ को पत्थर मारो तब भी फल देता है

आदमी है कि धन के फल आने पर अकड़ जाता है।

पेड की डाली फल आने पर झुकती जाती है

हमे नम्रता की सदैव सीख देती रहती है।

चमन में सुमन सुख की सौरभ फैलाता है

आदमी है कि उसे पौधे से अलग कर देता है

सुख भोग वास्ते उसे मसल डालता है

सुमन मिटने पर भी अमर हो जाता है

इत्तर की खुश्बू में, अपनी याद छोड़ जाता है

पृथ्वी जल वायु, अग्नि आकाश सब को सुख देते हैं

आदमी है कि उन्हें प्रदूषित कर दु ख फैलाते हैं

सूर्य चन्द्र वर्षा सब को सुख पहुचाते हैं

आदमी है कि इन के उपकरणों का दुरुपयोग करते हैं।

गाय बकरी पशु पक्षी आदि सब को सुख पहुंचाते हैं

स्वाद के गुलाम हैं कि इन को भी काट खाते हैं।

किसी आत्मा को कोई कष्ट देकर सताएगा

कर्म फल भोगेगा कोई उसे भी दु:ख देकर तड़पाएगा।

विरक्त सत महात्मा सब को सुख देते हैं

आदमी हैं कि उन की सलाह नहीं मानते हैं।

प्रकृति के सब पदार्थ परोपकार में लगे रहते हैं

वे ही सच्चे अर्थ मे मनुष्य कहलाते हैं

जो अपने सम सब को जान सुख पहुचाते हैं

तभी तो वे सही अर्थ में परोपकारी बन जाते हैं।

– सुमन कुमार आर्य –

584 चेतन निवास

जवाहर कॉलोनी सरदारनगर,

अहमदाबाद–382475

---

श्री प सत्यव्रत सामवेदी

सादर नमस्ते।

आशा है आप स्वस्थ एव सानन्द हैं। आप एक योग्य लेखक विचारक वक्ता और आर्य सस्थाओं के सचालक हैं। आर्य नीति इसका गवाह है।

मेरी एक अभिलाषा है। आप मूल को पकड़ें। इन तथाकथित आर्य सम्मेलनों से कोई विशेष लाभ नहीं है। व्यक्ति विशेष का कुछ प्रचार हो जाता है और कुछ नहीं।

जब तक 2–2 सार्वदेशिक सभाए,2–3 आर्य प्रतिनिधि सभाए बनी रहेगी तब तक आर्य समाज के वेद प्रचार का नारा धोखा मात्र है।

भगवन्! कुछ कीजिए, कुछ कीजिए। सभाओं के विवाद समाप्त कराकर आर्य संगठन को सुदृढ़ कराइये।

भवदीय

प्रो रत्नसिंह बी–21 गांधी नगर, गाजियाबाद उ प्र

# आर्य समाज, हिरण मगरी, उदयपुर

## वेद प्रचार सप्ताह सम्पन्न

उदयपुर रक्षा बन्धन से प्रारम्भ इस अभियान का समापन कृष्ण जनमाष्टमी 31 अगस्त को हुआ। इस सम्पूर्ण वेद प्रचार अभियान के मुख्य वक्ता उपदेशक श्री कुवर आनन्द सुमन सिह थे। हाथरस से पधारे आचार्य पूरणमल शास्त्री 'पछी के सुमधुर भजनोपदेश हुए। आर्य समाज सभा भवन के अलावा परिवारों में यज्ञ उपदेश के आयोजन रखे गये जिनमें सर्व श्री अरविन्द त्यागी अनन्त देव शर्मा श्याम सुन्दर मेहरा श्री बलराम चौहान प्रधान जगनालाल गौतम प्रमुख थे।

वेद प्रचार अभियान के उपदेश आनन्द सुमन सिह ने ईश्वर का स्वरूप व उपासना विभिन्न पथ सम्प्रदाय व वैदिक धर्म में परस्पर तुलनात्मक आध्यात्मिक भेद अभेद समाज व्यवस्था महर्षि दयानन्द का जीवन व सत्यार्थ प्रकाश राष्ट्रीय स्वतन्त्रता आन्दोलन व आर्य समाज आदि विषयो पर विस्तार से प्रकाश डाला। भजनोपदेश में श्री पूरणमल शास्त्री पछी के साथ इन्द्रदेव पीयूष ने भी भजन प्रस्तुत किये।

समापन समारोह के मुख्य वक्ता डॉ अशोक आर्य ने अपने व्याख्यान में कहा ईश्वर सच्चिदानन्द स्वरूप निराकार सर्वशक्तिमान न्यायकारी दयालु अजन्मा निर्विकार अनादि अनुपम, सर्वाधार सर्वव्यापक अजर अमर पवित्र और सृष्टिकर्ता है। हमें उसी परमपिता की उपासना करनी चाहिए। हमारे महापुरूष श्री रामचन्द्र जी श्री कृष्णचन्द जी भी उसी निराकार ब्रह्मा की उपासना करते थे।

डॉ अशोक आर्य ने कहा कि हम महापुरूषो को ईश्वर का अवतारी बता उनके जीवन से प्रेरणा नही लेते हैं क्योंकि यह देते हैं ऐसा कार्य हम नही कर सकते। लोकोत्तर काम करने वाले महापुरूषो को हम ईश्वर मान लेते हैं और कई तरह के चमत्कार उनके साथ जोड़ देते हैं। बुद्धिमान इसे अतिश्योक्ति मान विश्वास नहीं करते और उस महापुरूष के प्रति उनकी श्रद्धा कम हो जाती है। ऐसे लोकोत्तर कार्य करने वाले महापुरूष ईश्वर के समान एश्वर्य के कुछ गुण धारण कर लेते हैं पर सम्पूर्ण ईश्वर नहीं हो सकते। ऐसा सर्वशक्तिमान एक ही परमपिता है जो कभी जन्म नहीं लेता कभी नहीं मरता। वह अजर–अमर अविनाशी है सर्वदेशी है। योगीराज श्री कृष्ण के गुणो की चर्चा करते हुए डॉ आर्य ने उनके मानवतावादी निर्लोभिता निर्भीकता कूटनीतिज्ञ मैत्रय भाव ब्रह्मचार्यत्व ईश्वर प्राणिधाम आदि पर विस्तार से प्रकाश डाला।

समारोह की मुख्य अतिथि नगर परिषद् की पूर्व सभापति श्रीमती किरण माहेश्वरी ने कहा कि सत्य को जाने बगैर श्रद्धा उत्पन्न नही होती। आर्य समाज जैसा मच तर्क सगत बात कहता है। हवा मे यू ही कही बात पर विश्वास हो तो जाता है किन्तु अधिक समय तक चल नही सकता किन्तु तर्क सगत कही बात जीवन पर्यन्त माननीय होती है। आपने भी पूर्व वक्ता की बात को स्वीकारते हुए कहा कि सच मे महापुरूषो को ईश्वर अवतारी बताना हमारी भूल ही है। ईश्वर कही मदिर मस्जिद गुरूद्वारे मे नही है। ईश्वर तो सर्वत्र मौजूद है। हमारे अन्दर ईश्वर है। हमारे अन्दर ईश्वर को जगाने पहचानने की आवश्यकता है।

वक्ता डॉ कुवर आनन्द सुमनसिह ने कहा कि सृष्टि मे धर्म सस्कृति अनन्त समय से प्रवाहमान है। देशकाल परिस्थितियो के अनुसार महापुरूषो ने अपने विवेक के अनुसार इनकी व्याख्याए की है। डॉ सुमन ने श्री कृष्ण जी के लोक प्रचलित स्वरूपो की विस्तार से चर्चा करते हुए कहा कि वास्तव मे श्री कृष्ण जी महाराज का स्वरूप ही लोगों ने बदल दिया। आपने कहा कि किसी के चरित्र को इतना कलकित मत करो कि लोग घृणा करने लग जाये।

श्री पूरणमल शास्त्री 'पछी ने सुमधुर भजन प्रस्तुत किये। कार्यक्रम की अध्यक्ष डॉ अजित गुप्ता ने भी अपने विचार व्यक्त किये। इससे पूर्व देव यज्ञ सम्पन्न हुआ यज्ञ के मुख्य यजमान श्री विनोद सूद श्री एस एस कोठारी श्री अशोक कुमार आर्य श्री श्याम बिहारी मोढ़ थे। यज्ञ के ब्रह्मा प पन्नालाल अरोडा थे कार्यक्रम का सचालन आर्य समाज के मत्री गिरिश जोशी ने किया। अन्त मे प्रधान जमनालाल गौतम ने धन्यवाद दिया।

प्रस्तुति
राम दयाल आर्य समाज
हिरण मगरी उदयपुर

# राष्ट्र उत्थान यज्ञ समिति

## पाबूपुरा आर्य समाज पचायत विकास समिति जोधपुर

जोधपुर 8 सितम्बर। महर्षि दयानन्द स्मृति रातानाडा जोधपुर मे समस्त आर्य वीर दल जोधपुर की विभिन्न शाखाओ तथा आर्य समाज इकाईयों के पदाधिकारियों प्रतिनिधियो एव कार्यकर्ताओं की बैठक श्री नारायण सिह आर्य प्रधान सचालक एव राष्ट्र उत्थान यज्ञ समिति के मुख्य समन्वयक आर्य वीर दल जोधपुर की अध्यक्षता में आयोजित की गई। आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान के उप प्रधान श्री रामसिह आर्य सभा में विशिष्ट अतिथि रहे।

अध्यक्षता करते हुए श्री नारायण सिह ने पाबूपुरा मे हुई पिछली सभा के पाबूपुरा मे आयोजित होने वाले 'राष्ट्र उत्थान यज्ञ एव राष्ट्र उत्थान यज्ञ समिति के निर्णय की पुष्टि करते हुए आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान के उप प्रधान श्री रामसिह आर्य की सहमति से समिति के सयोजक पदाधिकारी एव सदस्यो की घोषणा निम्न प्रकार से की–

'राष्ट्र उत्थान यज्ञ समिति जोधपुर' के सयोजक श्री भवर लाल नायक तथा समिति के कोषाध्यक्ष श्री यशपाल मेहता एव सचिव श्री पूनमसिह शेखावत एव साथ ही समिति के अन्य प्रमुख सदस्यो मे श्रीमती कमला आर्य श्रीमती इन्दुबाला गौड सर्वश्री गणपतसिह पवार सेवाराम जागिड दिलीपसिह पवार अजीतसिह गहलोत चादमल आर्य नारायणसिह खींची दयालसिह आर्य श्यामसिह साखला हनुमान प्रसाद गौड जगदीश आर्य कमलेश साखला गोपाल आर्य गजेसिह हेमसिह परिहार जितेन्द्र सिह भवरलाल आर्य लक्ष्मणसिह दलपतसिह–जालोर ओम आचार्य फालना हाजी अजीत खॉ माईनुद्दीन मनचला नारायण गुर्जर तथा सरदार कुर्बान सिह सहित पाबूपुरा आर्य समाज एव पचाचत विकास समिति के सभी कार्यकारिणी सदस्य मनोनीत किये जाते हैं। राष्ट्र उत्थान यज्ञ समिति के सयोजक श्री नायक ने बताया कि समस्त जोधपुर की आर्य समाज इकाईयो तथा आर्य वीर दल शाखाओ द्वारा दिनाक 14 09 2002 को हर वर्ष की भाति श्रावणी पर्व 'राष्ट्र उत्थान' के सकल्प के साथ सम्पूर्ण होगा।

राष्ट्र उत्थान यज्ञ का कार्यक्रम 19 अक्टूबर 2002 को आयोजित होगा जिसमे स्वामी अग्निवेश जी मुख्य अतिथि होंगे।

नारायणसिह आर्य
सचालक आर्य वीरदल जोधपुर एव
मुख्य समन्वयक राष्ट्र उत्थान यज्ञ समिति

## दर्द

छा गया हर ओर अन्धेरा,
कोहरा घना हो गया,
अपने–अपने सुख दु ख समेटे,
शहर सारा सो गया।
लिपट गई पेड़ों से परछाइयां,
पछी ना छिपे घोसलों में,
सिहर गई पेडो की पत्तियां,
धुआं–धुआं, मौसम में हर
एक नजारा खो गया।
चलती रही दूधियां चांद की,
बादलो से अठखेलियां,
तेज हवा दीवारों से टकरा–टकरा
पूछती रही पहेलियां।
ओस जैसा कुछ बालों को सहलाकर,
गालो को भिगो गया,
चलता रहा कोई बावला,
खोया गुमसुम चुपचाप।
सूनी अंधेरी सड़क पर
गूंजती रही केवल पदचाप
पेड़ बन के लहराने लगे,
वो दर्द जो कोई कभी बो गया।

डॉ अनुपम तैलग
34 राम नगर सोढाला जयपुर–6

# हिन्दी दिवस के अवसर पर वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय आर्यसमाज, आदर्श नगर, जयपुर मे विभिन्न प्रतियोगिताए सम्पन्न

जयपुर 14 सितम्बर। हिन्दी दिवस के अवसर पर वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय में वाद विवाद प्रश्नोत्तरी आशुभाषण निबन्ध कहानी लेखन स्वरचित काव्यपाठ तथा नारा प्रतियोगिता का आयोजन किया गया जिसमें मुख्य वक्ता के रूप म बोलते हुए डॉ वीरेन्द्रसिह ने कहा कि हिन्दी भाषा में न केवल स्वाभिमान का भाव है अपितु समृद्ध होने के कारण यह अपना प्रभाव सिद्ध कर चुकी है। यद्यपि भूमण्डीकरण एव तकनीकी चुनौती के कारण इसे परीक्षा के दौर से गुजरना पड़ रहा है लेकिन समय सिद्ध करेगा कि हिन्दी इसमें भी सक्षम है।

विशिष्ट अतिथि महाविद्यालय के व्यवस्थापक श्री राजकुमार साहनी ने हिन्दी भाषा के प्रचार–प्रसार में स्वामी दयानन्द सरस्वती के योगदान का उल्लेख किया। उन्होंने कहा कि पहले मातृ भाषा फिर आंग्लभाषा को दर्जा दिया जाना चाहिए।

अध्यक्षीय भाषण देते हुए डॉ आर सी मिश्रा ने कहा कि दक्षिण एशिया में भी हिन्दी भाषा की प्रतिष्ठा है। हिन्दी भारतीय परिधि से निकलकर विश्व परिवेश में अपना परचम फहरा चुकी है। महाविद्यालय की प्राचार्या डॉ आशा शर्मा ने अतिथियों का स्वागत किया।

हिन्दी विभाग की विभागाध्यक्षा डॉ. प्रमिला मिश्रा ने महाविद्यालय में आयोजित विभि न प्रतियोगिताओं की जानकारी दी। कार्यक्रम का सचालन डॉ रीता दाधीच ने किया तथा डॉ रेणु तायल ने धन्यवाद ज्ञापित किया।

प्रतियोगिताओ मे विजयी छात्राए निम्न प्रकार हैं–

**निबन्ध प्रतियोगिता**–कु शिखा प्रजापति कु माया रावत कु हेमलता वर्मा कु अजली छाबडा।

**कहानी प्रतियोगिता**–कु हेमलता वर्मा कु अजलि छाबड़ा कु पूनम स्तुति चौहान।

**प्रश्नोत्तरी**–कु लता राव। कु ज्योति गोयल कु मेधा भटनागर।

**व्याख्यान**–कु माया रावत कु नम्रता शर्मा अजलि छाबड़ा।

**स्वरचित काव्यपाठ**–कु हेमलता वर्मा कु. शिखा प्रजापति कु. प्रियका शर्मा।

**वाद–विवाद**–कु पूजा शर्मा कु शिप्रा शर्मा कु प्रगति शर्मा।

**आशुभाषण**–कु. शिखा प्रजापति कु. हेमलता वर्मा कु पूजा शर्मा

**स्लोगन(नारा)**–कु कचन सैनी कु चित्रा माहेश्वरी।

डॉ प्रमिला मिश्रा
सयोजिका
हिन्दी विभागाध्यक्ष,
वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय

# महर्षि दयानन्द : वैदिक धर्म के विशुद्ध रूप का पुनरुत्थान

महर्षि दयानन्द सरस्वती का प्रधान कार्य वैदिक धर्म के विशुद्ध रूप के पुनरुत्थान के सम्बन्ध मे है। उनका विचार था कि सत्य सनातन वैदिक धर्म के अनुसार ईश्वर एक है जो विश्व की सर्वोच्च सत्ता है उसका न तो कोई आकार होता है न कोई रूप अत उसकी मूर्ति नही बनाई जा सकती।

ईश्वर कभी अवतार नही लेता। वह सर्वशक्तिमान है अत किसी भी कार्य के सम्पादन के लिए उस मानव या अन्य जीव का शरीर धारण करने की आवश्यकता नहीं होती। राम और कृष्ण आदि महापुरुष थे पर न वे ईश्वर थे न ही ईश्वर के अवतार।

आत्मा ईश्वर से भिन्न है। तीन अनादि सत्ताए हैं ईश्वर या परमात्मा जीव या आत्मा और प्रकृति। वे त्रैतवाद से समर्थन के थे और अद्वैतवाद को वेदानुकूल व युक्ति सगत नहीं मानते थे।

उनका मन्तव्य था कि मृत्यु के साथ आत्मा का अन्त नहीं होता अन्त शरीर का होता है। पुराने शरीर को त्याग कर आत्मा नया शरीर ग्रहण करती है और इस प्रकार उसका पुनर्जन्म होता है। मृत व्यक्ति के लिए पिण्डदान पित्तरों का श्राद्ध और तर्पण करना वेदोक्त नही है। अभी सदी सदी मे हिन्दू (आर्य) धर्म का जो रूप था महर्षि की दृष्टि मे वह सत्य सनातन वैदिक धर्म के अनुरूप नही था। उनके बहुत से मन्तव्य पूजा विधि तथा अनुष्ठान आदि न केवल वेद विरूद्ध थे बल्कि मनुष्यो के वैयक्तिक तथा सामाजिक हित मे बाधक भी थे।

महर्षि ने आर्य धर्म की सब विकृतियो के विरूद्ध आवाज उठाई और उसके सत्य स्वरूप को प्रतिपादित किया। यह एक अत्यन्त महत्वपूर्ण कार्य था और महर्षि का सम्पूर्ण कर्त्तव्य व कार्यकलाप इसी कार्य के साथ सम्बन्ध रखता है।

सत्य सनातन वैदिक धर्म अत्यन्त प्राचीन है। समय–समय पर उसमे अनेक प्रकार की विकृतियो का प्रादुर्भाव होती रही है। अनेक सुधारकों ने उन्हें दूर करने का प्रयास भी किया है। महाभारत युद्ध के पश्चात जब यज्ञों मे पशु बलि दी जाने लगी तो राजा वसु चैधोपरिचर के समय मे अनेक ऋषियों ने उसके विरूद्ध आवाज उठाई और याज्ञिक कर्मकाण्ड की तुलना मे भक्तिकार्य के आश्रय को उत्कृष्ट रूप मे प्रतिपादित किया।

ब्राह्मण क्षत्रिय आदि चातुर्वर्ण का आधार जब गुण–कर्म के स्थान पर जन्म को माना जाने लगा उसके कारण समाज में ऊँच–नीच का भेदभाव विकसित होना प्रारम्भ हुआ तब योगिराज कृष्ण ने 'गण कर्म के अनुसार ही चातुर्वर्ण के निर्धारण' की घोषणा की और यज्ञादि की युक्तिसगत व्यवस्था की।

कृष्ण ने वैदिक धर्म की विकृतियों को दूर कर सच्चे आर्य धर्म की पुन स्थापना का प्रयत्न किया। वे इस प्रयास में सफल भी हुए परन्तु बाद में यज्ञो में बलि दी जाने लगी।

गौतम बुद्ध ने इन विकृतियों को दूर करने का प्रयास किया। फिर से यज्ञादि अनुष्ठान शुरू हुए पर इस समय जो वैदिक धर्म प्रचलित हुआ वह विशुद्ध वैदिक धर्म से भिन्न था। मूर्तिपूजा अवतारवाद देवी–देवताओ पर विश्वास जैसे न जाने कितने ही ऐसे तत्व इसमे समाविष्ट हुए जो वास्तविक वैदिक धर्म नही थे। बाद मे अनेक धर्माचार्यों विद्वानो तथा सन्यासियो ने वैदिक धर्म की शक्ति का सवर्द्धन करने सिद्धान्तो का प्रतिपादन करने तथा उसके प्रचार का प्रयास किया। उन्ही के प्रयत्नो का परिणाम था कि भारत से ऐसे अनेक सम्प्रदायो का लोप हो गया जो वेदो की प्रामाणिकता को नही मानते। और जो सृष्टि के कर्त्ता पालक सहर्ता के रूप मे ईश्वर की सत्ता को नही स्वीकारते थे। भारत मे शकर रामानुज वल्लभ आदि आचार्यों ने वैदिक धर्म का सवर्द्धन का प्रयास किया पर उन्होंने आर्य धर्म के जिस रूप का निरूपण किया वह सत्य सनातन वैदिक धर्म से अनेक अशों मे प्रतिकूल था। इन आचार्यों के न दार्शनिक मन्तव्य वैदिक धर्म के अनुसार थे और न पूजा विधि। परिणाम यह हुआ कि इस देश के धर्म की विकृति मे वृद्धि ही होती गयी ओर उसका निराकरण नही किया जा सका। मध्य युग मे सत महात्मा भी असफल रहें।

उन्नीसवीं सदी के पूर्वार्द्ध में नवीन पाश्चात्य शिक्षा से प्रभावित राजा राम मोहन राय सदृश सुधारको ने हिन्दू धर्म की सामाजिक बुराइयो को दूर करने का अवश्य प्रयत्न किया पर इस धर्म के वास्तविक व विशुद्ध रूप को प्रस्तुत करने पर उन्होने ध्यान नहीं दिया। इसी कारण उन द्वारा सचालित आन्दोलन जनता के बहुत छोटे से भाग को प्रभावित कर सके।

वैदिक धर्म के वास्तविक व विशुद्ध रूप को पुन स्थापित करने का प्रयत्न भारत के सुदीर्घ इतिहास में योगिराज कृष्ण के पश्चात केवल महर्षि दयानन्द सरस्वती द्वारा ही किया गया। ऐतिहासिक दृष्टि से यह बात अत्यन्त महत्वपूर्ण है और यही महर्षि की सबसे बडी देन है। महर्षि दयानन्द का मन्तव्य है कि विश्व की सर्वोच्च शक्ति केवल एक ईश्वर है जिसका सर्वश्रेष्ठ नाम 'ओ३म्' है। इन्द्र वरूण अग्नि वायु आदि जो बहुत से नाम वेदों में आते हैं जिन्हें विभिन्न देवताओं के नाम से जानते हैं सब एक ही ईश्वर के विभिन्न नाम है। महर्षि दयानन्द सरस्वती ने जिस ढग से एकेश्वरवाद का प्रतिपादन किया है उन्नीसवीं सदी के हिन्दुओं में प्रचलित धार्मिक मान्यताओं के लिए एक नयी बात थी।

प्रेषक –
प्रमिला मिश्रा विभागाध्यक्ष
हिन्दी विभाग वैदिक कन्या
स्नातकोत्तर महाविद्यालय
राजापार्क जयपुर

# आर्य समाज

**महर्षि दयानन्द मार्ग, बीकानेर–334005**

## श्रावणी पर्व श्रीकृष्ण जन्माष्टमी पर्व तथा दस दिवसीय वेद प्रचार का सफल आयोजन

इस बार आर्य समाज महर्षि दयानन्द मार्ग बीकानेर द्वारा दस दिवसीय वेद प्रचार का शुभारम्भ श्रावणी पर्व के रूप मे दिनाक 22 08.2002 की प्रात से हुआ तथा पूर्णाहुति श्रीकृष्ण जन्माष्टमी पर्व मनाते हुए हुई। इस दौरान दस दिवसीय वेद प्रचार के अन्तर्गत आर्य परिवारों में चारों वेदों की विशेष मत्रो की आहुतियो से प्रधान श्री जसकरण सोनी उपप्रधान तथा ब्रह्मचारी सोमदेव के पोरोहित्य में हुआ। इसमें उदयशकर व्यास उपप्रधान का विशेष सहयोग रहा। महर्षि कपिल आर्य गुरूकुल श्री कोलायत बीकानेर के आचार्य एव



श्री शिव कुमार जी शास्त्री आचार्य कपिल आर्य गुरूकुल सम्बोधित करते हुए एव अग्रिम पक्ति मे पदाधिकारीगण

मूर्धन्य विद्वान श्री शिवकुमार शास्त्री के विद्वतापूर्ण वैदिक प्रवचन प्रतिदिन हुए। श्री आनन्दपुरी वानप्रस्थी के भी प्रवचन हुए एव दिनाक 25 से 31 अगस्त 2002 तक श्री श्रवण कुमार भजनोपदेशक (सिरसा हरियाणा वालों के) ईश्वर भक्ति एव समाजोत्थान पर भजनो ने उनकी विनोदपूर्ण शैली के कारण श्रोताओ का ध्यान आकर्षित किया। समय समय पर भजनोपदेशक श्री राम गोपाल ठाकुर प्रसाद बलवीर सिह श्री जेठराम श्री कृष्ण लाल प्रचार मत्री फूल चन्द ब्रह्मचारी विक्रमाचार्य आदि के भजनों से श्रोतागण भावविभोर होते रहे। दिनाक 27 08 2002 को केन्द्रीय कारागार बीकानेर मे वेद प्रचार का आयोजन विशेष महत्वपूर्ण रहा। कर्म फल तथा वैदिक व्यवस्था पर श्री शास्त्री के विद्वत्तापूर्ण प्रवचन को बन्दीगृहों में बन्दियों ने ध्यानपूर्वक सना तथा हृदयगम किया और शका समाधान भी हुआ। ध्यातव्य है कि पिछले 3–4 वर्षो से लगातार प्रत्येक मगलवार को कारागार मे यज्ञ प्रचारमत्री श्री कृष्ण लाल तथा उपप्रधान श्री रामेश्वर लाल आर्य के देखरेख मे हो रहा था।

उक्त कार्यक्रम का सफल आयोजन प्रधान श्री शम्भूराम यादव वरिष्ठ अधिवक्ता की विशेष प्रेरणा तथा श्री भवरलाल कोषाध्यक्ष आदि सभी सदस्यो के सक्रिय सहयोग से हो सका जिससे नव चेतना एव उत्साह का प्रादुर्भाव हो सका।

महेश सोनी,
मत्री

## श्री घूडमल प्रहलाद कुमार आर्य धर्मार्थ ट्रस्ट,ब्यानियापाड़ा,हिण्डौन सिटी–322230

### डॉ देवव्रत आचार्य सम्मानित

हिण्डौन सिटी। स्थानीय आर्य समाज के ग्यारह दिवसीय यजुर्वेद पारायण यज्ञ का समापन बडे ही उत्साहपूर्ण वातावरण में सम्पन्न हुआ। इस यज्ञ के अन्तर्गत श्रीमती हेमलता ने वेद पाठ कु भूपेन्द्रसिह ने भजनोपदेश देशराज जी ने उपदेश व दिल्ली के गायक कचन कुमार ने भजनों का कार्यक्रम प्रस्तुत किया। प्रतिदिन दोनो समय महिला व पुरुषों ने सम्मिलित रूप से यज्ञ मे आहुतिया दी। मुख्य यजमान हितेश कुमार रहे।

समापन पर डॉ दिनेश जैन को उनकी निशुल्क सेवा जो वह श्री घूडमल आर्य धर्मार्थ होम्योपैथिक चिकित्सालय के लिये आर्य समाज मे देते हैं के लिये सम्मानित किया गया। पर्यावरण व यज्ञ विषय पर आयोजित निबन्ध प्रतियोगिता के विजेता छात्रों को पुरस्कृत किया गया। दिल्ली के प्रकाशक विजयकुमार गोविन्दराम हासानन्द के सचालक अजयकुमार को उनकी साहित्य प्रकाशन सेवा क लिये सम्मानित किया गया।

पिछले वर्षों की भाति आर्य समाज न उन्नीसवे श्री घूडमल प्रहलाद कुमार आर्य साहित्य पुरस्कार से आर्यवीर दल के सचालक डॅा देवव्रत आचार्य को उनके द्वारा लिखित सम्पादित समीक्षित व सकलित ग्रन्थ 'धनुर्वेद' पर नागरिक सम्मान सहित किया गया। लगभग साठ प्रतिनिधियों ने आपको फूलमालाओं से लाद दिया। सम्मान के अन्तर्गत आपको पन्द्रह हजार रुपये अभिनन्दन पत्र, शाल मोतियों की माला भेट की गई। साथ ही एक विशिष्ट स्मृति चिन्ह भेंट किया गया। पुरस्कार राशि पिछले वर्ष तेरह हजार रुपये थी।

प्रभावदेव आर्य

# आर्य समाज मंदिर

**गिरिहिण्डा (शेखपुरा)–811105**

## –वार्षिक चुनाव सम्पन्न–

आर्य समाज मंदिर गिरिहिण्डा शेखपुरा का वार्षिक चुनाव नये सन् 2002–2003 के लिए श्री दर्शन कुमार जी की अध्यक्षता में निम्न पदाधिकारियों का चुनाव सर्वसम्मति से सम्पन्न हुए–

| | | |
|---|---|---|
| प्रधान | – | डॅा शकर लाल आर्य |
| उपप्रधान | – | श्री सुखदेव आर्य |
| मत्री | – | श्री सुखदेव प्रसाद जी विद्यार्थी |
| उपमत्री | – | डॅा ज्ञानमित्र शास्त्री |
| कोषाध्यक्ष | – | श्री रामचन्द्र आर्य |
| लेखा निरीक्षक | – | श्री गगा प्रसाद आर्य |

डॅा जी एम शास्त्री उपमत्री

# आर्य वीर दल पुरानी सब्जी मण्डी के पास, जालोर

## श्री नरेश आर्य मारवाड चेतना पत्रकारिता पुरस्कार से सम्मानित

आर्य समाज के वरिष्ठ कार्यकर्ता एव राजस्थान पत्रिका जालोर के संवाददाता नरेश आर्य को खोजपूर्ण एव उत्कृष्ट पत्रकारिता के लिए मारवाड का प्रतिष्ठित मारवाड चेतना पत्रकारिता पुरस्कार देकर सम्मानित किया गया।

भीनमाल में आयोजित सम्मान समारोह में जिला कलेक्टर श्री पी सी बलाई ने आर्य को मारवाड़ चेतना पत्रकारिता पुरस्कार प्रदान किया।

श्री आर्य को पुरस्कार स्वरूप मिली ग्यारह सौ रुपये की राशि राजस्थान में पडे भीषण अकाल में पशुओं के चारे के लिए आर्य वीर दल के सचालक दलपतसिह आर्य को जिला कलेक्टर पी सी. बलाई के हाथों सौपीं जिसकी लोगो ने मुक्तकठ से प्रशसा की।

अम्बिका प्रसाद तिवारी
उपमत्री आर्य समाज जालोर

## श्री नरपत लाल आर्य प्रशासन द्वारा खेलो के उत्कृष्ट सचालन के लिए सम्मानित

आर्य समाज जालोर के मत्री नरपत लाल आर्य को स्वतन्त्रता दिवस समारोह पर जिला प्रशासन द्वारा खेलों के उत्कृष्ट सचालन के लिए सम्मानित किया गया।

जालोर नगर के शाह पूजाजी गेनाजी स्टेडियम में आयोजित स्वतन्त्रता दिवस समारोह में राज्य के समाज कल्याण मत्री छोगालाल बाकोलिया ने आर्य को प्रशस्ती पत्र देकर सम्मानित किया। विभिन्न सामाजिक सगठनों एव खेल सघों ने आर्य को बधाई दी है।

अम्बिका प्रसाद तिवारी
उपमत्री आर्य समाज जालोर

## आर्य वीर दल जालोर द्वारा श्रावणी उपाकर्म कार्यक्रम समारोहपूर्वक सम्पन्न

जालोर। आर्य समाज एव आर्य वीर दल जालोर द्वारा श्रावणी उपाकर्म कार्यक्रम समारोहपूर्वक सम्पन्न हुआ जिसमे सैकड़ों आर्य जन परिवार ने यज्ञ में भाग लेकर ऋषि प्रसाद ग्रहण किया तथा बड़ी सख्या में आर्य वीरों ने यज्ञोपवीत धारण कर राष्ट्र रक्षा का सकल्प लिया।

सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान के उप प्रधान श्री रामसिह आर्य ने कहा कि सर्वाधिक पुरातन वैदिक धर्म के अनुसरण बिना समाज व राष्ट्र का कल्याण सम्भव नही है इसलिए वर्तमान परिस्थितियो मे वैदिक धर्म की उपादेयता बढ गई है। आर्य ने कहा कि देव दयानन्द ने सच्चे धर्म का रास्ता बताया जिसका आम जन को अनुसरण करना चाहिए। उन्होने यज्ञ द्वारा परमात्मा को याद करने की महत्ता को समझाते हुए कहा कि वैदिक धर्म ईश्वर वाणी है जिसे वेद के माध्यम से पुस्तक के रूप मे सचित किया गया है। वेद हमारा धर्म है इसलिए वैदिक मान्यताओं एव सत्यार्थ प्रकाश के सिद्धान्तो मे ही मानव मात्र का कल्याण है। उन्होने आर्य वीर दल के कार्यकर्ताओ को प्रहरी एव चौकीदार के रूप मे वद एव उपनिषदों के सिद्धान्त के माध्यम से समाज एव राष्ट्रहित मे कार्य करने का आहवान किया। इस अवसर पर आर्य वीर दल के सचालक दलपतसिह आर्य के नेतृत्व में कार्यक्रम अध्यक्ष भूरसिह राजपुरोहित तहसीलदार जालोर प्रसिद्ध भजनोपदेकश केशवदेव शास्त्री राज्य मुक्केबाजी सघ के अध्यक्ष नारायणसिह खीचीं आर्य समाज पावापुरा प्रधान भवरलाल नायक पूर्व नगर पालिका अध्यक्ष मोहन लाल सिद्धावत का माल्यार्पण कर स्वागत किया गया। कार्यक्रम के प्रारम्भ मे हवन के माध्यम से नवयुवको एव प्रबुद्ध नागरिकों ने समाज के कल्याण की कामना कर सकल्प लिया। हवन में रघुनाथ खत्री भवरसिह एव चन्द्रप्रकाश सोनी यजमान के रूप में उपस्थित थे।

इस अवसर पर तहसीलदार भूरसिह राजपुरोहित ने कहा कि सत्सग एव विचारो का लाभ मानव जीवन में लेना चाहिए। अष्टग योग में आसन का महत्व बताते हुए राजपुरोहित ने कहा कि खुशालचद नामक मदबुद्धि बालक जालोर के श्रीमाली परिवार में जन्में आर्य समाज के मूर्धन्य सन्यासी स्वामी नित्यानन्द सरस्वती के बताए गायत्री मत्र के हृदयगम करने पर महात्मा आनन्द स्वामी बन समाज का मार्ग दर्शन किया। उन्होंने नारी उत्थान एव सामाजिक कुरीतियों के लिए आर्य समाज के प्रयास की सराहना करते हुए कहा कि दयानन्द के वेद की अवधारणा से ही मानव मात्र का कल्याण सम्भव है। पुरोहित ने कहा कि सत्सग तन को साफ करने का आध्यात्मिक साबुन है अत कुसस्कारों को मिटाने के लिए नियमित यज्ञ एव उपासना की जानी चाहिये। परोपकार एव पीडित मानव की सेवा के साथ नवयुवको को समाज एव राष्ट्र के उत्थान के लिए कार्य करने का आहवान किया।

इस अवसर पर भजनोपदेशक केशवदेव शास्त्री ने ईश वन्दना ओ३म् नाम गाया कर तून हवन रचाया कर' के माध्यम से ओ३म् की महत्ता समझाते हुए कहा कि दयानन्द ने सत्यार्थ प्रकाश के पहले समुल्लास में परमात्मा के लिए ओ३म शब्द का उल्लेख किया है। शास्त्री ने कहा कि गुण कर्म एव स्वभाव से परमात्मा के अनेक नाम हे परन्तु उपासना के लिए ओ३म नाम सर्वव्यापक है। शास्त्री ने गृहस्थ के लिए यज्ञ को उत्तम मध्यम बताते हुए कहा कि पच यज्ञ से ही मनुष्य का जीवन परमात्मा से जुडता है। मनुष्य को धर्म अर्थ काम एव मोक्ष रूपी पुरुषार्थ करने चाहिए। उन्होने श्रेष्ठ एव उत्तम कर्म के साथ इन्द्रियो को सयमित कर पाप कर्म से दूर रहकर समाज व राष्ट्र के लिए कार्य करने को कहा। शास्त्री जी ने भजन के माध्यम से प्रवचन देते हुए कहा कि जड में गति स्वत नहीं होती है उसम चतन प्राणी गति देने वाला परमपिता परमेश्वर है जो सर्वत्र विद्यमान है। शास्त्री ने कहा कि श्रावणी पर्व स्वाध्याय एव चिन्तन करने का पर्व है अत वेदो द्वारा प्रदत्त चार आश्रम व्यवस्थाओं को अपना कर्म बनाना चाहिये। उन्होने देव दयानन्द उतारे कैसे तेरे उपकार नीद से हमे जगाते रहेगे की मनमोहक भजन प्रस्तुत किया जिसमे व्याख्याता त्रिवेणी सिह ने सगीत दिया। कार्यक्रम में आर्य समाज पावापुरा प्रधान भवरलाल नायक एव राज्य मुक्केबाजी सघ के अध्यक्ष नारायणसिह खींची ने भी सम्बोधित किया।

इस अवसर पर आर्य वीर दल जालोर के सचालक दलपतसिह ने स्वागत भाषण मे आगन्तुको का स्वागत करते हुए समाज का राष्ट्र के लिए तत्परता से कार्य करने का आहवान किया। इस अवसर पर जालोर के पूर्व उपखण्ड अधिकारी भवरसिह सादु द्वारा किए गए विकास कार्य के लिए आर्य वीर दल द्वारा साफा बाधकर अभिनन्दन किया गया।

समारोह मे कोषाधिकारी एम एल आर्य पार्षद ईश्वर मेहता हेमेन्द्र परमार नागरिक बैंक के डायरेक्टर मोहन पाराशर महेन्द्र मुणोत सचिव मानवेन्द्रसिह राजपुरोहित आर्य समाज के प्रधान गलबाराम आर्य सहित बडी सख्या मे प्रबुद्ध नागरिकगण उपस्थित थे। कार्यक्रम का सचालन आर्य समाज के मत्री नरपतलाल आर्य ने किया।

अम्बिका प्रसाद तिवारी
उपमत्री आर्य समाज जालोर

## आर्य समाज

शाहपुरा, जि–भीलवाड़ा

### –आर्य समाज निर्वाचन एव पदाधिकारियो का चयन–

आर्य समाज शाहपुरा की साधारण सभा की बैठक दिनाक 8 सितम्बर को रात्रि 8 बजे सम्पन्न हुई जिसमें सर्व सम्मति से निम्न पदाधिकारियों का चयन किया गया–

| पद | | नाम |
|---|---|---|
| प्रधान | – | बशीलाल जी सोनी |
| उपप्रधान | – | श्री सम्पत कुमार जी व्यास |
| मत्री | – | श्री राम कृष्ण जी छाता |
| उपमत्री | – | डॉ बुद्धि प्रकाश शर्मा |
| कोषाध्यक्ष | – | श्री सत्यनारायण जी |
| प्रचार मत्री | – | श्री कन्हैया लाल जी आर्य |
| पुस्तकालयाध्यक्ष | – | श्री दीपचन्द जी आर्य |
| द्रव्य निरीक्षक | – | श्री राजेन्द्र सिह जी डागी |
| पुरोहित | – | श्री सत्यपाल जी शर्मा |
| अधीक्षक आर्य वीर दल | – | श्री भवर लाल जी भ्रमर |
| सदस्य | – | श्री हीरालाल जी आर्य |
| | | श्री रूपसिह जी |
| | | श्रीमती सुख देवी जी |
| | | श्रीमती अन्नपूर्णा जी |
| | | श्री अम्बालाल जी आर्य। |

आर्य समाज द्वारा वेद प्रचार कार्यक्रम सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के निर्देशानुसार शाहपुरा में अनेक स्थानों पर 24 08.2002 से निरन्तर 31 08.2002 तक सम्पन्न हुआ।

वेद प्रचार के अन्तिम दिन 31.08.2002 को योगीराज कृष्ण का जन्म दिवस विशेष यज्ञ का आयोजन श्री सत्यपाल जी शर्मा के पुरोहित्व में सम्पन्न हुआ। कार्यक्रम में बच्चों को पारितोषिक वितरण किया गया।

मत्री आर्य समाज
शाहपुरा जि–भीलवाड़ा

## स्वामी आत्मबोध सरस्वती को श्रद्धाजंलि

नई दिल्ली। आर्य समाज के विश्व विख्यात स्वामी आत्मबोध सरस्वती (पूर्व महात्मा आर्य भिक्षु) जिन्होंने भारत में ही नहीं विदेशों में भी आर्य समाज एव स्वामी दयानन्द सरस्वती के मन्तव्यों का प्रचार–प्रसार किया का बुधवार दिनाक 04 09.2002 को प्रात 5 बजे हृदयगति रूक जाने से आर्य वानप्रस्थ आश्रम ज्वालापुर हरिद्वार में स्वर्गवास हो गया।

उनकी शवयात्रा दिनाक 06 09 2002 को प्रात 9 बजे आर्य वानप्रस्थ आश्रम से आरम्भ हुई और प्रात 11 बजे उनकी वैदिक रीति से अन्त्येष्टि सम्पन्न हुई जिसमें आर्य वानप्रस्थ आश्रम के वानप्रस्थी एव सन्यासी तो सम्मिलित हुए ही साथ ही सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा श्री महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मारक ट्रस्ट टकारा आर्य प्रादेशिक प्रतिनिधि सभा डी.ए.वी कॉलेज प्रबन्धकर्त्री समिति वैदिक मोहन आश्रम हरिद्वार तथा विभिन्न आर्य समाजों एव आर्य सस्थाओं के अधिकारी सम्मिलित हुए।

उन्होंने आर्य समाज के मन्तव्य के अनुसार 50 वर्ष की आयु में वानप्रस्थ एव 75 वर्ष की आयु में सन्यास आश्रम की दीक्षा ली। उनके नेतृत्व में मुझे आर्य वानप्रस्थ आश्रम का सयोजक बनाया गया। वे प्रतिवर्ष जब से श्री महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मारक ट्रस्ट टकारा की स्थापना हुई है लगभग 50 वर्षों से महर्षि दयानन्द जन्म स्थान टकारा में प्रतिवर्ष जाते थे। वे टकारा ट्रस्ट को अपनी ओर से तो दान देते ही थे साथ ही अन्य सस्थाओं एव महानुभावो से भी अच्छी राशि दान स्वरूप दिलवाते थे। उन्होने प्रतीक्षा कर रखी थी कि मैं आजीवन प्रतिवर्ष महर्षि दयानन्द जन्म स्थान टकारा में मनाये जाने वाले ऋषि बोधोत्सव पर टकारा जाता रहूगा। उनके निधन से आर्य समाज को जो क्षति पहुची है उससे अधिक श्री महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मारक ट्रस्ट टकारा को भी महान क्षति पहुची है।

मैं टकारा ट्रस्ट की ओर से एव समस्त आर्य सस्थाओ की ओर से सवेदना प्रकट करते हुए परमात्मा से प्रार्थना करता हू कि दिवगत आत्मा को शाति एव सद्‌गति प्राप्त हो।

रामनाथ सहगल मत्री

## श्री नारायणसिह सगवालिया को मातृशोक

श्री नारायणसिह जी मत्री आर्य समाज गरोठ की पूज्या माता श्रीमती भवानीबाई 72 वर्ष दिनाक 6 9 2002 को दिवगत हुई। मुक्तिधाम पर पूर्ण वैदिक रीति से अन्त्येष्टि की गई एव आर्य समाज के सभी पदाधिकारियों एव सदस्यों द्वारा पुष्पाजलि अर्पित की गई। श्रद्धाजलि अर्पित करने वालों की श्रृखला में वैदिक विद्वान श्री [illegible] श्री श्री भवानीशकर मालदार श्री हरिभाई कुमावत प्र प्रा [illegible] खुशालचद आर्य आ वि द अधिष्ठाता श्री रमेशचद मोदी आदि थे।

प्रधान आर्य समाज गरोठ जि मन्दसौर म प्र 458880

पजियन सख्या RAJHIN/2000/2637
डाक पंजीकरण सख्या RJ 2637

**आर्य नीति का उद्देश्य**

तन मन धन से सहयोग दें

1 देश–विदेश की आर्य समाजों में घटित घटनाओं से आर्य जगत को अधुनातन जानकारी देना।

2 आर्य समाज के पुनर्जागरण के लिये आर्य जगत को प्रेरित करना।

3 आर्य समाज को राष्ट्रीय धारा से जोडना और राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओ पर चिन्तन एव निवारण के लिए राष्ट्र व्यापी सगठन बनाना।

4 आर्य समाज द्वारा धार्मिक सास्कृतिक सामाजिक व राजनीतिक क्षेत्र मे किये जा रहे कार्यों की जानकारी देना।

5. समर्पित एव निष्ठावान कार्यकर्ताओं का आर्य जगत को परिचय देना।

6 देश मे 1000 समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ताओ महिलाओ एव युवको का सगठन खडा करना।

7 आर्य समाज के आदर्शों से प्रेरित शिक्षण सस्थाओ के माध्यम से देश मे सशक्त छात्र शक्ति खडी करना।

8 विश्व के आर्य परिवारो का सगठन बनाना।

9 देश के 100 विद्वानो की परिषद बनाना।

10 विश्व की समस्त भाषाओं में वेद सन्देश प्रकाशित कर वैदिक धर्म की विश्व को जानकारी देना।

11 विश्वशाति के लिए विश्व व्यापी आदोलन चलाना कट्टरवाद अन्धविश्वास अज्ञानता के विरुद्ध मुहिम छेड़ना तथा देश में राजनीतिक सामाजिक धार्मिक सास्कृतिक आर्थिक क्रान्ति के लिए अभियान चलाना।

आप आशीर्वाद दें कि परमपिता परमेश्वर हमें इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए शक्ति एव सामर्थ्य दे।

तन मन धन से सहयोग दे पाठकगण 100 रू सहयोग राशि भेजने का कष्ट करे।

# जयपुर जिले के फागी तहसील में अस्पृश्यता के विरूद्ध हरिजनों के आन्दोलन ने दम तोड़ा

जयपुर 21 सितम्बर। जयपुर जिले की फागी तहसील में हरिजनों और अनुसूचित जनजातियो तथा पिछडी जातियों के बीच लम्बे अरसे से चले आ रहे सघर्ष ने उग्र रूप धारण कर लिया और मीणा तथा जाटों द्वारा हरिजनो का सामूहिक नरसहार का वीभत्स हादसा सयोगवश टल गया।

आर्य नीति में आज से नो मास पूर्व हमने इस सघर्ष का पूर्ण विवरण दिया था और पाठकों को यह भी बताया था कि किस प्रकार आर्य समाज सर्वप्रथम हरिजनों को मुसीबत में देखकर उनको सहयोग देने के लिए दौडा। फागी तहसील में चकवाड़ा गाँव में एक छोटा सा तालाब है जहाँ लगातार गत चार वर्षों से बरसात न होने के कारण पानी केवल घुटने तक रह गया है। इस छोटे से तालाब पर भी सब जातियों के अलग–अलग घाट बने हुए हैं। हरिजनो के घाट पर पानी समाप्त हो जाने पर एक हरिजन ने जाटो और मीणों के घाट पर स्नान कर लिया। इस पर सारे इलाके में तूफान मच गया और हजारों मीणो और जाटो ने हथियार भाले लाठियाँ लेकर हरिजनों के घरों को घेर लिया और उन्हें जान से मारने की धमकी दी। इसके अतिरिक्त उनके घाट पर स्नान करने के फलस्वरूप 51 हजार रुपया जुर्माना ठोक दिया। हरिजनों ने पुलिस थाने में शिकायत की परन्तु अपराधियों के विरुद्ध कोई कार्यवाही नहीं हुई। हरिजनों ने बाबूलाल आर्य नामक व्यक्ति के नेतृत्व में अन्याय के विरूद्ध सघर्ष का बिगुल बजाया और घोषणा की कि जिस धर्म में हमारे साथ कुत्तों से भी बुरा सलूक किया जाता है उस धर्म में रह कर हम क्या करेंगे। बाबूलाल आर्य के पिता आर्य समाज के भजनोपदेशक थे और बाबूलाल आर्य स्वय भी आर्य समाज के गीतों से श्रोताओं को मत्र मुग्ध कर देता है। हिन्दुओं के जातिवाद से पीड़ित होकर उसने घोषणा की कि मैं इस क्षेत्र के 50 हजार हरिजनों को मुसलमान बनाऊगा। उस अवसर पर श्री सत्यव्रत सामवेदी आर्य समाज के अनेक पदाधिकारियों के साथ चकवाड़ा गाँव गए और हरिजनों को जातिवाद के विरूद्ध सघर्ष में कधे से कधा मिलाकर सहयोग देने का आश्वासन दिया। इसके बाद चाकसू में हरिजनों की एक सभा भी की गई। चकवाड़ा गाँव के हरिजनों ने आर्य समाज के प्रति आभार व्यक्त करते हुए कहा कि यह पहला सगठन है जो अन्याय के विरूद्ध हमें सहयोग देने के लिए आगे आया।

बाबूलाल आर्य ने बताया कि हम लोग विश्व हिन्दू परिषद राष्ट्रीय स्वय सेवक सघ आदि सस्थाओं के साथ जुडे हुए थे। अयोध्या के मदिर आन्दोलन मे हम इनके साथ अयोध्या गए थे परन्तु आज हमारी कोई भी मदद करने नहीं आया।

इसके बाद इन हरिजनों ने आर्य समाज से कोई सम्पर्क नहीं किया और दलित मानवाधिकार सघ के झडे के नीचे अन्याय के विरूद्ध सघर्ष करते रहे परन्तु उसका कोई परिणाम नहीं निकला।

अत मजबूर होकर 20 सितम्बर को हरिजनों ने चकवाडा गाँव में हरिजनों पर किये जा रहे अत्याचार के विरूद्ध एक बहुत बडे प्रदर्शन का आयोजन किया और 2000 पुरुष और महिलाए सद्भावना यात्रा के नाम से चकवाडा गाँव की ओर रवाना हुए। रात को इन पुरुषों और महिलाओं ने माधोराजपुरा में विश्राम किया और प्रातः जब हरिजन चकवाड़ा की ओर कूच करने लगे तो पुलिस ने प्रदर्शनकारियों को रोक दिया क्योंकि इस गाँव से 9 मील दूर फागी तहसील में 10 हजार जाट और मीणें लाठी हथियार लेकर इकटठे हो गए थे और यदि प्रदर्शनकारियों को फागी जाने दिया जाता तो निश्चितरूप से सामूहिक नरसहार की सम्भावना हो जाती। हरिजनों का नेतृत्व कर रहे पूर्व सासद श्री धर्मसिह एव दलित मानवाधिकार सघ के सयोजक श्री पी.एल.मीमरोठ ने प्रदर्शन को स्थगित कर दिया। इसके बावजूद फागी मे जाटों और मीणों ने पुलिस बल पर पथराव कर दिया जिसमें जयपुर के एस पी एव अन्य पुलिसकर्मी घायल हो गए।

हालात बेकाबू होते देखकर पुलिस ने पहले अश्रुगैस के गोले छोड़े उसके बाद भी भीड़ की ओर से जबर्दस्त पथराव जारी रहने के कारण पुलिस को हवाई फायर करना पड़ा।

दलितों के प्रदर्शन में सत्यव्रत सामवेदी भी अपने साथियों सहित शामिल हो गए और यात्रा स्थगित करने के बाद वे सीधे मुख्यमत्री से मिलने गए और उन्हें भयानक स्थिति से अवगत कराया और कहा कि चकवाड़ा गाँव के हरिजनों के 50 परिवार मौत की साया में जी रहे है और उनकी कभी भी सामूहिक हत्या हो सकती है। गाँव वालों ने उनका बहिष्कार किया हुआ है। नाईयों ने बाल काटने से इन्कार कर दिया है दुकानदार सामान नही देते हैं और भय यहा तक व्याप्त है कि वे नित्यकर्म के लिये भी बाहर नहीं जा सकते। सामवेदी जी ने मुख्यमत्री से अविलम्ब उनकी रक्षा करने के लिए आग्रह किया। अपराधी तत्वों के विरूद्ध कार्यवाही न होने के कारण ही यह स्थिति उत्पन्न हुई है। आज हजारो लोग जब हथियार लेकर शहर मे घूम रहे थे तो पुलिस ने कोई कार्यवाही नहीं की और उसी का परिणाम पुलिस को भुगतना पड़ा। टोंक जिला हरिजन बहुल प्रदेश है। इसके बावजूद हरिजनों पर अत्याचार का सिलसिला जारी है। यह खेद आर्य समाज की कमजोरी का परिणाम है। लड़ाई बहुत लम्बी है। जब तक हरिजन स्वय सगठित होकर सशक्त नहीं होंगे तब तक कोई भी दलितों की रक्षा नहीं कर सकता है। सामवेदी जी ने घोषणा की कि दलितों की रक्षा के लिये शीघ्र ही जाटों के नेतृत्व में विशाल रैली का आयोजन किया जायेगा और अस्पृश्यता तथा जातिवाद के विरूद्ध महासमर का पाञ्चजन्य फूका जायेगा।

## उड़ीसा में धर्म रक्षा अभियान के लिए श्रीमती पुष्पा सक्सेना ने 500 रुपये दान दिये

आर्य महिला समाज, आदर्श नगर, जयपुर की प्रधाना श्रीमती पुष्पा सक्सेना का जन्म करतारपुर जिला जालधर, पजाब में 1930 में एक आर्य समाजी परिवार में हुआ। श्रीमती सक्सेना का विवाह दिल्ली में कट्टर आर्य समाजी परिवार में हुआ। इनके पति का नागपुर में स्थानान्तरण होने पर वहा की आर्य महिला समाज की सदस्य बन गईं। 1962 में बंगला देश जो शरणार्थी जो मध्यप्रदेश में आए थे उनको हर दृष्टि से सहयोग दिया। इनके सब पुत्र एव पुत्रियाँ कनाडा में है और आर्य समाज के प्रचार–प्रसार के लिये कनाडा से दान भेजते रहते हैं।

इसके अतिरिक्त श्रीमती सुमित्रा बत्रा श्री धर्मपाल मधु श्रीमती सत्यकामा जी श्रीमती सुधा आर्य ने 100–100 रुपये दिये।

## भारत निर्माण महाअभियान द्वारा २७ सितम्बर से २ अक्टूबर तक अयोध्या से दिल्ली राजघाट की शान्ति, सौहार्द एवं सद्भावना यात्रा "मिल कर चलो" का आयोजन

इस ऐतिहासिक यात्रा के मुख्य सचालक पूर्व राष्ट्रपति श्री के.आर. नारायण होंगे। यात्रा में पूर्व प्रधानमत्री श्री इन्द्र कुमार गुजराल जस्टिस वी.आर.कृष्ण अय्यर, प्रख्यात न्यायविद् फली एस.नरीमन श्री बी.जी. वर्गीस, सुश्री निर्मला देशपाण्डे प्रो कैलाश नाथ सिंह व हिन्दू, मुस्लिम, सिक्ख व ईसाई आदि धर्मों के विभिन्न आध्यात्मिक एव धार्मिक नेता विशेषकर हिन्दू धर्माचार्य, शकराचार्य, महामण्डलेश्वर तथा राष्ट्रीय स्तर के ख्याति प्राप्त वरिष्ठ मानसिक भी सम्मिलित होंगे। धार्मिक सहिष्णुता आपसी विश्वास एव मैत्री की सांझी विरासत को स्थाई बनाने के लिए आप भी यात्रा में सम्मिलित होकर तथा अपना तन–मन–धन से सहयोग देकर भारत निर्माण में भागीदार बनें।

भवदीय
स्वामी अग्निवेश
सयोजक

सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक प्रकाशक एव मुद्रक 13 जवाहर नगर, द्वारा वीनू प्रिन्टिंग प्रेस बाबा हरिश्चन्द्र मार्ग जयपुर से मुद्रित
सम्पादक फोन नि 652697 का. 622055 e-mail Vishwamaryam@satyam.net.in
आर्य समाज विद्या समिति एव शिक्षा समिति आदर्श नगर, जयपुर के सौजन्य से प्रकाशित

प्रेषक
सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक आर्य नीति
आर्य समाज राजापार्क जयपुर–4
राजस्थान

पजियन सख्या
RAJHIN/2000/2637
डाक पजीकरण
सख्या RJ 2637



2 श्री धर्मपाल आर्य
उप कुलपति
गुरूकुल कागडी
विश्वविद्यालय हरिद्वार

।।ओ३म्।।
कृण्वन्तो विश्वमार्यम्

# आर्य नीति

वर्ष 2 अंक 42 08 अक्टूबर 2002 मूल्य एक प्रति 3 रुपये डाक पंजियन संख्या RJ-2637/2001 वार्षिक मूल्य 75 रुपये



## भारत निर्माण महाअभियान

# कुछ नहीं तो कम से कम ख्वाबे सहर देखा तो है
# जिस तरफ देखा न था अब तक उधर देखा तो है

– सत्यव्रत सामवेदी

जयपुर 05 अक्टूबर। अयोध्या से राजघाट तक मिल के चलो यात्रा में शामिल होने के लिए जयपुर से हम पाँच यात्री– सत्यव्रत सामवेदी रामसिह आर्य मध्यप्रदेश के लक्ष्मणदास आर्य भैंवर लाल और देवेन्द्र त्यागी के साथ 25 सितम्बर को प्रात 8 बजे रवाना होकर स्वामी अग्निवेश जी के कार्यालय पर 1 30 पहुँच गए। वहा स्वामी जी ने बताया कि अयोध्या में प्रशासन ने हमारी यात्रा एव सार्वजनिक सभा को प्रतिबन्धित कर दिया है और उनके साथी सन्दीप पाण्डे को उनके 70–80 कार्यकर्ताओं के साथ गिरफ्तार कर लिया है। मेरे खिलाफ भी गिरफ्तारी वारन्ट है और यदि हम अयोध्या जाते हैं तो हमारी गिरफ्तारी निश्चित है। अत अब हमने लखनऊ से 27 सितम्बर से यात्रा प्रारम्भ करने का निर्णय लिया है। अत आप सब अब लखनऊ चले जाए जहा गाधी भवन से हमारी यात्रा प्रारम्भ होगी। इस यात्रा के लिए हरियाणा के दानी एव निश्छल व सरल व्यक्तित्व वाले आर्य नेता चौधरी मित्रसेन ने एक वातानुकूलित रथ दिया



2 अक्टूबर को शांति मार्च से पहले पूर्व प्रधानमंत्री श्री वी पी सिह सम्बोधित करते हुए

सिह का फोन आया और मुझे बुलाकर बात करने को कहा। फोन पर उन्होंने कहा कि मुझे स्वामी अग्निवेश जी से फोन पर

हू परन्तु ड्राइवर उठ ही नही रहे इसीलिए अभी तक नहीं आ सके। ड्राइवर के जगने पर हम 5 लोग प्रो कैलाश नाथ सिह जी से मिलने गए। उन्होंने चाय पिलाकर हमार आतिथ्य सत्कार किया। यात्री दल के लखनऊ रवाना होने से पूर्व दिल्ली में प्रेस कान्फ्रेंस हुई और जिसे भारत निर्माण महाअभियान से सम्बद्ध नेताओं ने सम्बोधित किया। राम के आदर्शों और गाधी के जीवन मूल्यो की धारा चलाकर देश मे बढ रही साप्रदायिक और आतकवादी हिसा को ठडा करने की एक पहल पर उत्तर प्रदेश सरकार और फैजाबाद जिला प्रशासन ने पाबदी लगा दी। जबकि इस मानवीय पहल को राष्ट्रपति एपीजे अब्दुल कलाम पूर्व राष्ट्रपति के आर नारायणन पूर्व प्रधानमत्री विश्वनाथ प्रतापसिह चन्द्रशेखर और इन्द्र कुमार गुजराल सहित देश की कई जानी मानी हस्तियो का आशीर्वाद और सहयोग मिल रहा है। राष्ट्रपति ने इसके लिए अपनी शुभकामनाए भी भेजी हैं।

# आर्य समाज की पहल पर स्वामी अग्निवेश के नेतृत्व में
# मिल के चलो (संगच्छध्वं) यात्रा

हुआ था जिसमें दो कुर्सिया थी और सोने के लिए एक पलग था। उसी रथ में शौचालय और स्नानघर की भी व्यवस्था थी परन्तु अभी तक अन्य गाड़ियो की व्यवस्था नहीं हो पाई थी। हमारे जाने के बाद ही गाड़ी की व्यवस्था करने का प्रयास किया गया। रात्रि को 7 30 बजे 24 लोग चार सूमो गाड़ियों एव वातानुकूलित रथ पर रवाना हुए। राजस्थान से हम चार लोग ही थे शेष 20 व्यक्ति श्री जगवीर सिह जी द्वारा सचालित आर्य युवक परिषद से सम्बद्ध थे। इन 20 व्यक्तियों में भी चार व्यक्ति बहरोड़(अलवर) के थे। दस यात्रियों को रेलगाड़ी से आना था। जिनमें दो ईसाई बहने थी और आठ ईसाई बन्धु थे। हम लोग सारी रात यात्रा करते हुए 26 सितम्बर को 11 बजे लखनऊ पहुचे और गाधी भवन में विश्राम किया। स्नान इत्यादि से निवृत्त होने के बाद श्री जगवीरसिंह [illegible] में किसी होटल में भोजन कराने ले गए। लखनऊ पहुचने पर हमारी इच्छा थी कि हम सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा एव आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश के प्रधान प्रो कैलाशनाथ सिंह जी से मिलते चलें। इसी समय गांधी भवन में प्रो. कैलाशनाथ



आर्य इन्टर कॉलेज सीतापुर के पदाधिकारियों को सम्बोधित करते हुए श्री सत्यव्रत सामवेदी

पता चला है कि आप लोग लखनऊ आ गए हैं परन्तु आपने कोई फोन नहीं किया। यह आश्चर्य की बात है। मैंने कहा कि मै तो बहुत देर से आपके कार्यालय में आने के लिए तैयार बैठा

गौरतलब है कि राजनीति समाजसेवा फिल्म और मीडिया से जुडे जाने माने लोगों ने साम्प्रदायिकता और आतकवाद के खिलाफ [illegible] भारत महाभियान के अन्तर्गत सद्भावना यात्रा मिल कर चलो का आयोजन अयोध्या से राजघाट तक किया है जिसमे सभी धर्मों के धर्माचार्य और कई जानी मानी हस्तिया शामिल होंगी। यह यात्रा 27 सितम्बर को अयोध्या से शुरू होगी जो दो अक्टूबर के दिन दिल्ली में राजघाट पर देश और समाज की एकता सद्भाव और भाईचारे के सकल्प के साथ एक राष्ट्रीय मुहिम में बदल जाएगी। यह जानकारी आज पूर्व प्रधानमत्री इन्द्र कुमार गुजराल स्वामी अग्निवेश फादर वाल्सन थिम्पू, गाधीवादी निर्मला देशपाण्डे मौलाना शफी मुनीस और बिशप करम मसीह ने बुधवार को एक सयुक्त सवाददाता सम्मेलन में दी। पूर्व प्रधानमत्री इन्द्र कुमार गुजराल सहित सभी ने मगलवार को गाधीनगर के स्वामीनारायण अक्षरधाम मंदिर पर हुए आतकवादी हमले की कड़ी निंदा करते

हुए इस हादसे में मारे गए लोगों को श्रद्धाजलि दी। इसके बाद श्री गुजराल ने कहा कि इस घटना के बाद अब देश में साप्रदायिक सद्भाव और सद्भावना का महात्मा गाधी का सदेश ले जाने की जरूरत और बढ़ गई है। आर्य समाजी और मानवाधिकारवादी स्वामी अग्निवेश ने बताया कि देश मे अयोध्या के मदिर आदोलन के बाद से ही माहौल बिगडने की शुरूआत हुई है इसलिए अयोध्या के ही अनेक सतो की इच्छा है कि देश मे अब अयोध्या से ही शाति और सद्भाव का सदेश भी जाना चाहिए। इसलिये भगवान राम की जन्म स्थली अयोध्या से यात्रा शुरू करके देश मे रामराज्य की परिकल्पना करने वाले महात्मा गाधी की समाधि राजघाट पर इस यात्रा को सद्भाव के सकल्प का रूप दिया जाएगा। स्वामी अग्निवेश ने कहा कि लेकिन फैजाबाद के जिला प्रशासन ने इस यात्रा की अनुमति देने से इकार करते हुए अयोध्या मे धारा 144 लगा दी है। इसके बाद मुख्यमत्री मायावती को भी टेलीग्राम से सूचित किया गया लेकिन उनका कोई जवाब नही आया। प्रधानमत्री और उपप्रधानमत्री को भी सूचित किया गया लेकिन वहा से भी कोई जवाब नही मिला। लेकिन 27 सितम्बर को यात्रा अयोध्या से शुरू होकर बाराबकी लखनऊ सीतापुर शाहजहापुर बरेली रामपुर मुरादाबाद गढमुक्तेश्वर हापुड और गाजियाबाद होते हुए 2 अक्टूबर को दिल्ली पहुचेगी। वहा राजघाट पर यात्रा मे शामिल लोग शाति सदभाव और भाई चारे की शपथ लेगे। इस यात्रा का आयोजन करने वाला सस्था भारत निर्माण महाभियान के सरक्षक पूर्व राष्ट्रपति के आर नारायणन है और पूर्व प्रधानमत्री वी पी सिह इन्द्रकुमार गुजराल कानूनविद फाली नारीमन न्यायमूर्ति वी आर कृष्ण अययर एडमिरल एल रामदास वरिष्ठ पत्रकार वीजी वर्गीस तरूण तेजपाल अभिनेत्री नफीसा अली नदिता दास मैगासासे पुरस्कार विजेता सदीप पाडे लेकिखा महाश्वेता देवी गाधीवादी निर्मला देशपाण्डे समाजसेवी अणा हजारे मोहिनी गिरि मौलाना वहीदुद्दीन जमीअते उल्मा हिन्द के प्रमुख मौलाना असद मदनी मौलाना महमूद मदनी जमाएते इस्लामी हिन्द के उपाध्यक्ष मौलाना शफी मुनीस फादर डोमिनिक इमैन्युअल फोदर वाल्सन थिम्पू मौलाना रफीक कासमी भाई दयासिह निरजन तोलिया शिवकुमार मिश्र इस यात्रा मे शामिल होगे।

26 सितम्बर को प्रात स्वामी अग्निवेश जी और 10 ईसाई बहने व बन्धु भी पहुच गए। मध्याह्नोत्तर 3 बजे गाधी भवन मे प्रेस काफ्रेन्स हुई और 5 बजे गाधी भवन के हाल मे सभा सम्पन्न हुई। इस सभा को अयोध्या से आए फलाहारी बाबा स्वामी माधवानद महन्त रामदास महन्त ज्ञानदास महन्त धरमदास आदि अनेक सतो के अतिरिक्त दिल्ली से आए फादर वाल्सन थिम्पू एव प्रसिद्ध गाधीवादी निर्मला देशपाण्डे सदीप पाडे हबीबुर्रहमान ने सम्बोधित किया।

सभा को सम्बोधित करते हुए स्वामी अग्निवेश ने कहा कि आज भारत एक विभाजित राष्ट्र है। इस की एकता और अखडता पर अभूतपूर्व दबाब पड रहा है। एकता हमारी ताकत है और विभाजन हमे पतन की ओर ले जा सकता है।

भारत विभिन्न धर्मों आस्थाओ और मजहबो का गुलदस्ता है। हम बहुधर्मी देश है और बहुधर्मी देश के बिना भारत की कल्पना नहीं की जा सकती। भारत बहुधर्मों के मानने वालों की भूमि है। राजनीति की विसगति की वजह से भारत एक राष्ट्र की परिकल्पना से वचित हो रहा है। हमारे साहित्य परम्परा और चिन्तन में पूजाघर है। हम पूजा करते हैं। हम अपने देशवासियों और भगवान को अपने कर्मों से आघात पहुचा रहे हैं।

हमारे देश की सबसे बडी व्याधि साप्रदायिकता है। धर्मोन्माद के वहशीपन ने राजसत्ता हथिया ली है और जनता के एक हिस्से में अपना प्रभाव तथा इज्जत में भी उसका इजाफा किया है। साप्रदायिकता अपने राजनीतिक हितों के लिए धर्म का दुरूपयोग करती है। धर्म के नाम पर वह जनता को बाटती है तथापि धर्म सच्चे धर्म का मकसद जनता की एकता की बुनियाद को आध्यात्मिक ढग से पुख्ता बनाना होता है।

साप्रदायिकता धर्म का आवरण ओढ़कर चलती है। धर्म का दुरूपयोग तमाम कदाचार की जननी है। असन्दिग्ध रूप से कहा जा सकता है कि साप्रदायिकता के दावेदार भ्रष्टाचार के स्तरी बने हुए हैं। साप्रदायिकता आज के हमारे समाज में अपराध हिंसा और असन्तोष की प्रेरक शक्ति है। सच्चे धर्म का अधिदेश शाति और सद्भाव की सीख देता है। साप्रदायिकता का उभार धर्म निरपेक्ष लोकतत्र और निष्पक्ष प्रशासनिक सस्कृति पर प्रहार है। इससे सत्ता साप्रदायिक पक्षपात की शिकार होती है। पक्षपात पूर्ण प्रशासन आम जनता के लिए दु स्वप्न है। इससे हमारे राष्ट्र की एकता का ढाचा टूट सकता है। समय की पुकार है कि सभी धर्म सगठित होकर एक ऐसे राष्ट्र का निर्माण करें जिसका आधार प्रेम करूणा शाति सत्य और न्याय हो सकता है। हमें विघटनकारी शक्तियों को पराजित करना होगा। ये शक्तिया धार्मिक वेशभूषा में स्थापित स्वार्थ का ही प्रतिनिधित्व करती है। हमारे राष्ट्र की आस्था का आरम्भ बिन्दु सत्यमेव जयते अर्थात सत्य ही विजयी होता है। भगवान राम धर्म का साक्षात रूप है। वह आक्रमण और अधर्म का नाश करते हैं। भारत अहिंसा की धरती है नफरत और रक्तपात से भारत परहेज करता है।

मिल के चलो केवल कार्यक्रम नहीं है बल्कि जन आदोलन है। एकता और भाईचारे की पुकार है। साप्रदायिकता के घाव से घायल भारत के दर्द से इसका जन्म हुआ है। महात्मा के भारत की महानता को हर कीमत पर सुरक्षित रखना है। सर्वधर्म समभाव के गाधी के सपने साकार करने के लिए हम सभी को मिलजुल कर प्रयास करना होगा।

27 सितम्बर को प्रात 9 30 बजे हमारा यात्रीदल शाहजहापुर के लिए रवाना हुआ और हमारा पहला पडाव सीतापुर में था सीतापुर जनपद में प्रवेश होते ही पूर्व केन्द्रीय गृह राज्यमत्री श्री राही ने हमारा स्वागत किया और एक सभा का भी आयोजन किया। वे हमारे साथ सीतापुर तक चले। आर्य इन्टर कॉलेज सीतापुर में हमारे भोजन की व्यवस्था थी। वहीं से हम छात्राओ की रैली के साथ शहर के विभिन्न भागो में होते हुए जिला परिषद के हाल में पहुचे। शहर के 60–70 प्रतिष्ठित व्यक्ति और आर्य इन्टर कॉलेज का स्टॉफ भी इस सभा में था।

सीतापुर से आर्य समाज के सदस्यो एव अन्य अनेक गणमान्य व्यक्तियो ने हमें भावभीनि विदाई दी और शाम को 7 बजे हम शाहजहापुर से 10–12 मील पहले मुख्य मार्ग पर स्थित विनोबा सेवा आश्रम पहुचे जिसका सचालन एक तपस्वी गाधीवादी श्री रमेश भाई करते हैं। इसकी स्थापना अनेक वर्ष पूर्व निर्मला देश पाण्डे ने की थी। हमारी आवास और भोजन की व्यवस्था इसी आश्रम में थी। वहा हमारा भव्य स्वागत हुआ। वहा से श्री रमेश भाई हम सबको आर्य समाज शाहजहापुर ले गए। सबसे पहले वे हमे उस विशाल पार्क में ले गए जहा पर क्रान्ति शिरोमणि प रामप्रसाद बिस्मिल उनके अजीज अशफाक उल्ला खा एव आर्य शहीद ठाकुर रोशनसिह की मूर्तिया थी। इस पार्क में हजारों लोग प्रतिदिन आकर इन शहीदों को नमन करते हैं। वहा से हमें आर्य समाज शाहजहापुर ले जाया गया। जहा पर 400–500 प्रबुद्ध व्यक्ति यात्रीदल के नेताओं का भाषण सुनने के लिए आए हुए थे। यह सभा रात्रि के 11 बजे तक चलती रही। स्वामी अग्निवेश जी का लगभग एक घटा तक भाषण चला जिसमें उन्होंने राष्ट्रवासियों को प रामप्रसाद बिस्मिल और अशफाक उल्ला के आदर्शों पर चलने की प्रेरणा दी और कहा कि ये दोनों महान शहीद साप्रदायिक एकता के लिए अक्षय प्रेरणा के स्रोत हैं। इस सभा को सदीप पाडे हबीबुर्रहमान फादर डोमिनिक इमेन्युअल ने भी सम्बोधित किया। सदीप पाडे इस यात्रा के नायक बने हुए थे। मैगसेसे पुरस्कार की राशि वापिस करने के कारण वे जनता के सम्मान के पात्र हो गए। यह स्वावाभिक ही है कि जो व्यक्ति 50 हजार डालर या 25 लाख रुपयों को ठोकर मारे उसके प्रति जनता का आदर भाव हो। सदीप पाण्डे ने परमाणु बम के विरोध में पोखरण से जब यात्रा प्रारम्भ की थी तब मैंने इन्हें तन–मन–धन से सहयोग दिया था। मैं अपने अनेक साथियों के साथ पोखरण पहुचा। फिर जयपुर से दौसा तक इसकी यात्रा में मैं साथियों के साथ मौजूद रहा। यात्रा के समापन के अवसर पर वाराणसी भी पहुचा।

शाहजहापुर में रात्रि को गुरूद्वारा वालों ने हमें भोजन के लिए आमंत्रित किया और हमारा भव्य स्वागत किया। भोजन के बाद हम लोग पुन विनोबा सेवा आश्रम में वापिस रात्रि विश्राम के लिये चले गए। प्रातःकाल आश्रम के समग्र रूप को देखा और आश्रम द्वारा आयोजित प्रार्थना सभा में आश्रम के संचालक श्री रमेश भाई ने अपना परिचय देते हुए बताया कि वे अब तक 25 हजार किमी की पदयात्रा कर चुके हैं। आश्रम की गतिविधियों को देखकर हमें आश्चर्य और ईर्ष्या दोनों हुई। यह आश्रम अनेक क्षेत्रों में कार्य करता है। गावों में महात्मा गाधी के अनुरूप प्रकति की गोद में बच्चों को सुशिक्षा देना गावों में बीमारों का ईलाज करना प्रसुति व्यवस्था निराश्रित महिलाओ को आश्रय व रोजगार देना आचार मसाले टाट–पट्टी आदि अनेक वस्तुओं का निर्माण और इससे प्राप्त धनराशि महिलाओ को देना। गौ पालन आदि न जाने कितनी योजनाए थी। हमे यह सब देखकर ईर्ष्या हुई कि आर्य समाज इस प्रकार के आश्रम क्यों नही स्थापित करता जिससे जनता का उपकार हो। आर्य समाज में आज शब्दाडम्बर लफ्फाजी और लड़ाई झगड़े के अलावा क्या है? तोते की तरह सध्या हवन के मत्रों का पाठ करना जिसका हम अर्थ भी नहीं जानते हैं और जिसका हमारे मन हृदय और मस्तिष्क पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता। साप्ताहिक सत्सग के बाद अपने घर चले जाना और 6 दिन तक सोये रहना और रविवार को 15 मिनट या आधे घटे के लिए आर्य समाज आ जाना।

28 सितम्बर को आश्रम से रवाना होकर हम बरेली पहुचे। रास्ते मे अनेक आर्य समाजों ने हमारा स्वागत किया। हमे यह देखकर आश्चर्य हुआ कि आर्य समाज की आग कहा–कहा तक फैली हुई है और आर्य समाज के तथाकथित नेता इस आग को बुझाने मे लगे है। बरेली पहुचने पर एक गुरूद्वारे मे हमें सम्मानित किया गया। सैंकडों सिक्ख भाई–बहन हमारी प्रतीक्षा कर रहे थे और हमारे स्वागत के बाद हमें प्रेमपूर्वक भोजन कराया। यह सब यात्री दल मे शामिल भाई दयासिह की सद्भावना का फल था। भाई दयासिह का कहना है कि आर्य समाज और सिक्ख यदि मिल कर काम करें तो देश मे क्रान्ति आ सकती है। उन्हीं के प्रभाव से सर्वत्र गुरूद्वारो मे आयोजन होता था जहा बहुत ध्यानपूर्वक लोग हमारी बातों को सुनते और उसके बाद प्रेमपूर्वक भोजन परोसते। शाम को हम बरेली की बिहारीपुर स्थित ऐतिहासिक आर्य समाज में गए जहा सैंकडो आर्य नर–नारियो ने हमारा स्वागत किया। आर्य समाज से जुलूस के रूप में हम एक चर्च में गए परन्तु चर्च वालों ने हमारे जाने पर अपने द्वार बद कर लिए। चर्च के पास ही एक पार्क है। हम चर्च से उस पार्क मे चले गए। पार्क मे एक सभा हुई जिसका सचालन बरेली के प्रसिद्ध बुद्धिजीवी श्री पालीवाल जी कर रहे थे। बरेली के अनेक सामाजिक कार्यकर्ताओ ने अपने विचार व्यक्त करते हुए हमे सहयोग देने का आश्वासन दिया। वहीं से थोड़ी दूरी पर स्थित गुरूद्वारे में यात्री दल को सम्मानित करने के लिए सैंकडों सिक्ख भाई–बहन उपस्थित थे और वहीं पर ही हमारे भोजन की व्यवस्था थी। गुरूद्वारे से हम आर्य समाज भवन में विश्राम करने के लिए वापिस आ गए। प्रातःकाल आर्य समाज बरेली ने हमारे नाश्ते की व्यवस्था की और साथ में रास्ते के लिए भोजन भी दिया। इस आर्य समाज में कल ही आर्य महिला समाज द्वारा आयोजित वेद प्रचार सप्ताह समाप्त हुआ था। हमें बताया गया कि इस वेद प्रचार सप्ताह में लगभग 500 महिलाए प्रतिदिन आया करती थीं। इस आर्य समाज के युवा मत्री श्री श्वेतकेतु शर्मा आर्य जगत की यशस्विनी विदुषी श्रीमती सावित्री देवी शर्मा के सुपुत्र हैं। श्री श्वेतकेतु ने हमें बताया कि वेद मत्रों की दार्शनिक आधार पर वैज्ञानिक व्याख्या के लिए वे प्रकाण्ड विद्वानो को आमत्रित करते हैं। उन्होंने बताया कि जब से उन्होने साप्ताहिक सत्सगों में विद्वानो को विषय देकर आमत्रित करना शुरू किया है तब से साप्ताहिक सत्सग में उपस्थिति में असाधारण वृद्धि हुई है।

वहा से हम लोग मलक–रामपुर मे आर्य इन्टर कॉलेज में गए। महीने का अन्तिम दिन होने के कारण कॉलेज का अवकाश हो गया था। उसके प्रधान श्री जयसुखराम आर्य ने कॉलेज प्रागण में आकर हमारा स्वागत किया। दोपहर में विश्राम के लिए दरिया एव गद्दे मगवाए। भोजन के साथ केलों की व्यवस्था की। इस कस्बे में आर्य समाज का कोई प्रभाव नहीं था। उनके साथ दो साथी आए थे। वे भी थोडी देर में प्रधानजी को अकेला छोड़कर चले गए। अब केवल प्रधानजी और प्रधानाचार्य यात्री दल के लिए दरिया बिछा रहे थे। आर्य कॉलेज की स्थापना उनके भाई ने की थी। प्रधानजी का कहना था कि जिस उद्देश्य के लिए इन संस्थाओं की स्थापना की [illegible] उससे हम बहुत दूर चले गए हैं। अब इन सस्थाओं से आर्य समाज का कोई भला होने वाला नहीं है और इन सस्थाओं के माध्यम से आर्य समाज का प्रचार करना असम्भव है। इनका अस्तित्व भी अन्य सरकारी स्कूलों की भांति हो गया है। इसी इन्टर कॉलेज के प्रागण में यात्री दल की एक विचार गोष्ठी हुई जिसमें यात्री दल में [illegible] प्रत्येक यात्री ने अपना–अपना परिचय दिया। इस विचार [illegible] हमारे साथी भाई दयासिंह बिगड़ गए और कहने लगे कि हम [illegible] चल रहे कलकत्ता के हबीबुर्रहमान ने बरेली में पत्रकारों [illegible] साक्षात्कार में मुसलमानों के आरक्षण की वकालत की जो अ[illegible] सारे अखबारों में छप गई। सरदार जी का कहना था कि हबीबु[illegible] ने मुसलमानों की आरक्षण की बात करके हमारे महाभियान पर प्रश्न

चिन्ह लगा दिया है। मेरा इस रैली से कोई सबध नही है। मैं इस रैली से अभी अलग होने के लिए तैयार हू। भाई दयासिह बहुत उम्र हो गए और बड़ी मुश्किल से उन्हें मनाया गया।

वहा से शाम को हम मुरादाबाद पहुचे और मुरादाबाद के हिन्दू कॉलेज में हमारा भव्य स्वागत हुआ और एक विचार गोष्ठी का आयोजन किया गया। इस गोष्ठी में अत्यन्त कृपापूर्वक मुझे भी विचार व्यक्त करने के लिए कहा गया। मैंने पाच मिनट मे ही उस महाभियान पर प्रकाश डालते हुए कहा कि मत–मतान्तरों के रहते सबको एक सूत्र में बाधना बहुत कठिन कार्य है। लोग पूछते हैं कि क्या इस यात्रा से साम्प्रदायिकता समाप्त हो जायेगी? आपस के मन–मुटाव समाप्त हो जायेंगे? क्या आतकवाद समाप्त हो जाएगा? मैंने इन प्रश्नों का उत्तर देते हुए कहा कि–

जेहने इन्सानी ने अल औहाम के जूल्मात मे
जिन्दगी की सख्त तूफानी अधेरी रात मे।
कुछ नही तो कम से कम ख्वाबे सहर देखा तो है
जिस तरफ देखा न था अब तक उधर देखा तो है।

मुरादाबाद में सभा को सम्बोधित करते हुए स्वामी अग्निवेश ने कहा कि धार्मिक सस्थाओ ने सामाजिक सरोकारो से मुह मोड लिया इसीलिए समस्याए पैदा हो रही है। धर्म की सही सोच का इस्तेमाल नहीं हो पा रहा और वह समाज मे सघर्ष का कारण बन रहा है। भोजन के अभाव मे 5000 बच्चे रोज मर रहे हैं उनकी ओर किसी का ध्यान नहीं है। स्वामी अग्निवेश ने कहा कि धर्म की सही व्याख्या न होने से कट्टरवाद पनप जाता है। इन तथाकथित नेताओं ने धर्म का सकारात्मक पहलू त्याग कर नकारात्मक पक्ष को पकड लिया है। उन्होंने कहा कि सभी धर्मों के 90 फीसदी बाते समान है। इन पर मिल कर काम होना चाहिए लेकिन ऐसा नहीं हो रहा है। जात–पात जन्म से नहीं होनी चाहिए। यह सभी धर्म मानते है। इस पर मिलकर काम किया जा सकता है।

प्रात काल मुरादाबाद स्थित आर्य समाजों के पदाधिकारियों से मिलने गए। आर्य समाज के भवन इन्टर आर्य कॉलेज चल रहा है। प्रधानाचार्या ने प्रधान जी के घर का पता दिया और एक आदमी को हमारे साथ भेजा। वहा जाने पर हमें बताया कि वे आर्य समाज गये हैं हम फिर आर्य समाज गये परन्तु वे वहा नही मिले। सेवक ने कहा कि हो सकता है कि वे पास मे ही किसी धर्मशाला मे आयोजित वेद प्रचार मण्डल द्वारा आयोजित वेद प्रचार सप्ताह के उत्सव मे गए हों। हम उस सेवक के साथ उस धर्मशाला में गए प्रधान जी वहीं बैठे हुए थे। मच पर आर्य नरेश जी विराजमान थे। उस समय दक्षिणा देने का कार्यक्रम चल रहा था। आर्य नरेश जी कर रहे थे कि मैं तो कोई दक्षिणा लेता नही। केवल हिमाचल मे अपने आश्रम के लिए दान की अपील करता हू। उन्होने यह नही बताया कि आश्रम के लिए दान की अपील को महादक्षिणा कहते है। वेद प्रचार मण्डल के आयोजको को जब हमने अपना परिचय दिया तो वे बहुत प्रसन्न हुए। इस सभा का सयोजन श्री यशपाल आर्य बन्धु कर रहे थे। उन्होने अत्यन्त प्रेम पूर्वक हमे मच पर आमन्त्रित किया और मच पर बुलाकर मेरा श्रीरामसिह आर्य एव श्री लक्ष्मणदास आर्य का माल्यार्पण करके स्वागत किया लगभग 500–600 आर्य नर नारी उस सभा मे थे। मुझे भी 15 मिनट के लिए सभा को सम्बोधित करने का आग्रह किया गया। मैंने सगच्छध्व के सगठन सूक्त के सगच्छध्व मत्र की व्याख्या करते हुए कहा कि द्वेष और ईर्ष्या भाव छोड कर यदि आर्य समाजी प्रेम के सूत्र मे बध जाए तो विश्व मे क्रान्ति हो सकती है। वेद का सदेश है

सहृदय सामनस्य अविद्वेष कृणोमि व।
अन्योन्यभिहर्यत वत्स जातमिवघ्न्या।।

इसी एक मत्र की नाव पर चढकर सारा ससार इस भव सागर को पार कर सकता है। हम आर्य समाजी भी एक–दूसरे से मिलकर प्रसन्न नहीं होते। हममें भी पारिवारिक भावना नहीं है तो 'परिवार कहे वसुधा भर को' केवल शब्दाडम्बर एव लफ्फाजी है। इसीलिए हमने सगच्छध्व यात्रा का आयोजन किया है। श्रोताओं ने तुमुल करध्वनि से मेरे प्रवचन का स्वागत करते हुए भावभीनी विदाई दी और पुन आने का निमत्रण दिया। इसके बाद यात्री दल हापुड़ के लिए रवाना हुआ। हमारा पहला पड़ाव माता गुजरी गुरमत कालिज प्रस्तावित इन्टर कॉलेज शाहबाजपुर कला जे पी नगर में हुआ। वहा पर काफी महिलाएं और सिक्ख बन्धु हमारे स्वागत के लिए दोपहर को 12 बजे एकत्रित हुए। वहा से हमारा यात्री दल श्रीमद् दयानन्द कन्या गुरूकुल महाविद्यालय चोटीपुरा पहुचा। हरियाली से भरपूर खेतों के बीच में छात्राओं के लिए एक भव्य गुरूकुल देखकर हमे बहुत आश्चर्य हुआ। सुन्दर भवन भव्य परिवेश। यह सब देखकर अत्यन्त आनन्द की अनुभूति हुई। मैं स्वय गुरूकुल में पढ़ा हू और मैंने अनेक गुरूकुल देखे हैं। उन गुरूकुलो को देखकर मेरे मन में गुरूकुल के प्रति घृणाभाव उत्पन्न हो गया। मैं हमेशा यह आश्चर्य करता रहता था कि आर्य समाज के दीवाने अपने बच्चो की जिन्दगी बर्बाद करने के लिए उन्हें गुरूकुलों में क्यो भेजते हैं? परन्तु इस गुरूकुल को देखकर मेरी सारी धारणा बदल गई। वहा ऐसा प्रतीत होता था कि कोई शाति की वर्षा हो रही हो। छात्राओ को देखकर ऐसा प्रतीत होता था कि वे पवित्रता की प्रतिमूर्तिया हो। उनकी प्रत्येक गतिविधि मे पवित्रता और सौन्दर्य था। वही हमारी भोजन व्यवस्था की। छात्राओं द्वारा प्रेमपूर्वक सफाई से भोजन परोसना कितना सुखद था। वे शालीनता की जीती जागती प्राणवान मूर्तियां थी। यह सब डा सुमेधा एव डा सुकामा का चमत्कार था। प्रत्येक गुरूकुल मे एक आचार्य होता है परन्तु यहा पर दो आचार्या हैं। हमें बताया गया कि डा सुमेधा के पिताजी के पास एक एकड भूमि थी जिसे उन्होने गुरूकुल के लिए दान कर दी। डा सुमेधा ने पीएचडी करने के बाद आजीवन अविवाहित रहकर गुरूकुल का सचालन करने का व्रत लिया। इस गुरूकुल मे 25 अध्यापिकाए है अनेक छात्राओ ने हमे बताया कि वे दिल्ली से आई है

डा सुमेधा ने बताया कि यहा पर छात्राओ के नाम के आगे जाति सूचक शब्दों का प्रयोग नहीं होता है। कोई छात्रा यह नहीं जानती कि कौन छात्रा किस जाति की है। उस जाट बहुल क्षेत्र मे छात्राओं को जातिवाद के विषधर को कुचलने के लिए अनुप्राणित करना एक साहस का कार्य है। छात्राओ ने ऋग्वेद के मत्रो का जटा पाठ सुनाया। डा सुमेधा ने यात्री दल का स्वागत करते हुए कहा कि मैं इस यात्री दल का अभिनन्दन करती हू परन्तु जब तक देश में एक भाषा एक पूजा स्थल और एक धर्म पद्धति नहीं होगी तब तक देश में शान्ति कैसे हो सकती है और सब मिलकर कैसे चल सकते है? मैंने बहुत सक्षेप मे अपने विचार व्यक्त करते हुए कहा कि हमारी इस यात्रा की सबसे बडी उपलब्धि ऐसे गुरूकुल के दर्शन हैं। हम भी छात्राओ के विद्यालय और महाविद्यालय चलाते हैं और शिक्षा जगत मे हमारी सस्थाओं का नाम है। विश्वविद्यालय की स्नातकोत्तर की परीक्षाओं में 10 में से योग्यता सूची में अधिकाश छात्राओं का स्थान हमारे महाविद्यालय की छात्राओं का ही होता है परन्तु आर्य समाज की दृष्टि से हम इन सस्थाओं का सचालन करने में असमर्थ हैं। मैं विकल्प की तलाश में था और यह विकल्प हमें इसी गुरूकुल में दिखाई दिया। इस गुरूकुल से हम हापुड के लिए रवाना हुए। हापुड मे मुसलमानों ने हमारा भव्य स्वागत किया। सबसे पहले समाजवादी पार्टी के मुस्लिम अध्यक्ष ने यात्री दल का स्वागत किया। उसके बाद थोडी दूरी पर स्थित सभा स्थल मे ले गए। इस सभा में हिन्दू नमक के बराबर थे सर्वत्र मुसलमान ही मुसलमान थे। यात्री दल मे शामिल हबीबुर्रहमान ने गुजरात मे मुसलमानों पर हुए अत्याचार का वर्णन किया और कहा कि मुस्लिम औरतों के पेट चीर कर गर्भ में से भ्रूण निकालकर आग मे फेक दिया गया। दो दो साल के बच्चों को आग मे झोंका गया मुह में पेट्रोल डालकर आग लगा दी गई और सारा शरीर धू धू करके जलने लगा परन्तु उसने काश्मीर के आतकवाद और अक्षरधाम मे आतकवादियों द्वारा किये गए जघन्य अत्याचार काण्ड का जिक्र तक भी नहीं किया।

अत इस प्रकार के भाषणा का प्रभाव सर्वधर्म सम्भाव के विपरीत था। जब स्वामी अग्निवेश जी हिन्दुओ के आतकवाद के विरूद्ध जमकर बोलते हैं तो मुसलमानो को भी मुस्लिम आतकवादियों की तीव्र भर्त्सना करनी चाहिए। स्वामी अग्निवेश जी भी अटल एव एल के आडवाणी और नरेन्द्र मोदी पर बरसते रहे। स्वामी अग्निवेश जी ने कहा कि मैंने वाजपेयी से कहा कि गोधरा काण्ड पर एक श्वेत पत्र जारी किया जाए और सारी स्थिति स्पष्ट की जाए। यहा पर स्वामी जी का भाषण असन्तुलित हो गया और ऐसा लगने लगा कि वे मुसलमानो को खुश करने के लिए भाषण दे रहे हों। जब स्वामी अग्निवेश ने यह कहा कि मैं निश्चित रूप से तो यह नहीं कह सकता कि गोधरा काड नरेन्द्रमोदी द्वारा प्रायोजित था परन्तु सदेह है कि गोधरा काड के पीछे नरेन्द्र मोदी का हाथ हो। इस पर मुसलमानों ने जमकर तालिया बजाई। मच पर बैठे एक हिन्दू नेता ने जिसने गाधी टोपी पहन रखी थी मच से नीचे आने पर कहा कि भारतवर्ष में मुसलमानो की जितनी सख्या है उससे अधिक जितने भी हिन्दू है उनकी हत्या कर दी जाए तो सब मिल करके शायद चल सके।

हापुड से हम गाजियाबाद गये जहा आर्य प्रतिनिधि सभा द्वारा सचालित गुरूकुल में रात्रि विश्राम किया और प्रातकाल दिल्ली के लिए रवाना हो गए। दिल्ली में इण्डिया गेट के पास ही स्पोर्टस क्लब मे हमें एकत्रित होना था। वहा पर अनेक अग्रेजी स्कूलो के छात्र–छात्राए आए और अनेक नेता भी राजघाट तक रैली में शामिल होने के लिए आए। राजघाट के लिए रैली प्रारम्भ होने से पूर्व पूर्व प्रधानमत्री श्री विश्वनाथ प्रताप सिह ने सभा सम्बोधित करते हुए कहा कि मिलजुल कर न चलने से एक परिवार भी नहीं चल सकता तो राष्ट्र कैसे चलेगा? आज 2 अक्टूबर राष्ट्रपिता गाधी के जन्म दिन पर समस्त धर्मों के अनुयायी व्रत लें कि हम सर्वधर्म सम्भाव से देश मे रहेंगे और एक दूसरे का आदर करेंगे। यही महात्मा गाधी के प्रति सच्ची श्रद्धाजलि होगी स्पोर्टस क्लब से हजारों छात्र छात्राए एव नागरिक राजघाट की ओर रवाना हुए जहा पर निर्मला देश पाडे ने यात्रियो को सर्वधर्म सम्भाव करूणा दया और प्रेम की शपथ दिलाई।

अब हमे यह समीक्षा करनी है कि क्या इस प्रकार के अभियान से साम्प्रदायिकता समाप्त होगी? क्या समस्त धर्मों के अनुयायी मिलजुल कर चल सकते हैं? लखनऊ और बरेली मे मुसलमान और इसाइ हमारे सम्मेलनो मे क्यो नहीं आए? हापुड मे हिन्दू क्यों नहीं आए? मेरी दृष्टि में सब धर्मों के अनुयायियो को सगठित करने में स्वामी दयानन्द और स्वामी दयानन्द असफल हुए उसी प्रकार स्वामी अग्निवेश जी का भी यह प्रयास असफल रहा। स्वामी अग्निवेश जी का विचार था कि यदि हम वेद पर अधिक आग्रह नहीं करे तो सब धर्मानुयायी हमारे साथ चल सकते हैं परन्तु यह परीक्षण असफल रहा। वेद और आर्य समाज को अलग करने पर भी दूसरे धर्मानुयायी हमारे साथ नही जुडे। हमारी मान्यता तो यह है कि वैदिक धर्म का प्रागण ही ऐसा प्रागण है जहा पर सब धर्मावलम्बी एकत्रित हो सकते हैं। यदि हमने शुद्ध रूप से आर्य समाज के झण्डे के नीचे यह अभियान चलाया होता तो हमें अधिक सफलता मिलती। यद्यपि लखनऊ से दिल्ली तक हमारे यात्री दल का आर्य समाजों ने स्वागत किया परन्तु वह औपचारिकता मात्र थी। यात्री दल के रवाना होने पर जब मैं समर्पित कार्यकर्ताओ के पते लिखने लगता तब कई पदाधिकारी हमारी पद्धति से मत–भेद प्रकट करते। अधिकाश पदाधिकारी और कार्यकर्ता राष्ट्रीय स्वय सेवक सघ से जुडे हुए हैं। आर्य समाज के अतिरिक्त यदि अन्य सगठनों में मिलजुल कर चलने की भावना होती तो उनमे अब तक मेल मिलाप हो गया होता। केवल आर्य समाज ही तो मनुर्भव का सदेश देता है और अज्ञान तथा अधविश्वास से मुक्त कराने के लिये प्रयास करता है। दूसरे मत अधविश्वास को छोड़ने के लिए तैयार ही नहीं है। सब मत मतान्तर वालो को कहा था कि वे बैनर और झण्डे लेकर आए पर कोई भी अपना झण्डा और बैनर नहीं लाया। हमारी यात्रा शोक यात्रा नही लगे इसीलिए हमने ओ३म के झण्डे लगा लिये ताकि यात्री दल की कोई पहचान बन सके पर हमारे साथियो को यह भी रास नहीं आया और उन्होने हम पर यह आरोप लगा ही दिया कि आर्य समाज ने इस अभियान का हाईजेक कर लिया है।

यदि शुद्ध रूप से हमने आर्य समाज के झण्डे के नीचे भय भूख भ्रष्टाचार बेरोजगारी जातिवाद अस्पृश्यता गरीबी साम्प्रदायिक सद्भाव एव राष्ट्र की अन्य ज्वलन्त समस्याओं के समाधान के लिये राष्ट्रीय जागरण अभियान चलाया होता तो समस्त आर्य समाजो द्वारा हमारा असीम स्वागत होता और प्रत्येक धर्म का अनुयायी भी हमारे विचारो का समर्थक होता। मेरी दृष्टि में हमे सर्वप्रथम आर्य सगठन को मजबूत बनाने के लिए सारे देश की यात्रा करनी चाहिए। आर्य समाज आज भी एक बहुत बडी शक्ति है। आर्य समाज की चिनगारिया सर्वत्र फैली हुई है। यदि इन चिनगारियों को एकत्रित किया जाए तो एक ज्वालामुखी धधकाया जा सकता है। हम दयानन्द, श्रद्धानन्द रामप्रसाद बिस्मिल भगतसिह लाला लाजपतराय एव हजारों क्रातिकारियो के सपनों के भारत की तस्वीर जनता के सामने रखे और उसके लिये सघर्ष हेतु जनता को प्रेरित करें तो देश में क्राति हो सकती है। आखिर इस अभियान में सैंकडों हस्तियों ने सहयोग देने का आश्वासन दिया था परन्तु कितने लोगो ने सहयोग दिया। हमारी मान्यता है कि दयानन्द के रास्ते पर चल कर हम मानव कल्याण कर सकते हैं। उससे हट कर हर एक रास्ता विनाश का ही रास्ता है।

# चिट्ठी आई है

श्रद्धेय सामवेदी जी

सादर नमस्ते'

जैसा कि मुझे आर्य नीति के पढने के पश्चात ज्ञात हुआ कि पूज्य स्वामी आत्मबोध जी सरस्वती हमारे बीच नहीं रहे। स्वामी जी के दर्शनों का हमें भी आर्य समाज चाकसू के वार्षिकोत्सव जो करीब 10 वर्ष पूर्व आयोजित हुआ था मे सुवसर प्राप्त हुआ था।

ऐसे महापुरूष जो कि अपना सर्वस्व परोपकार में ही लगाते हैं धन्य हैं। ऐसे महापुरूष को जिन्होंने महर्षि के मिशन को एक कदम आगे की आरे बढाया। मे शत–शत नमन करता हू।

चाकसू आर्य समाज मे शोक सभा आयोजित कर स्वर्गीय स्वामी जी के श्रद्धा सुमन अर्पित कर श्रद्धाजलि के रूप मे नमन करती है।

चकवाडा हेतु चाकसू से सद्भावना रैली मे दिनाक 21 09 2002 को हम भी 15 लोग जीप द्वारा पहचे थे परन्तु भोजराजपुरा से आगे जाकर पता चला मे स्थिति खराब होने की वजह से वापिस लोट गए थे। तत्पश्चात सायकाल 5 बजे सागानेर होते हुए देर रात चकवाडा पहुचे थे। अब आगे वेद प्रचार का कार्य गाव गाव पहुचे ताकि ग्रामीण परिवेश में से इस प्रकार भ्रान्तिया मिटायी जा सके एव समाज मे शान्ति सद्भावना प्यार कायम हो।

आपका
स्वामी हीरानन्द आर्य
आर्य भवन पो चाकसू
जि–जयपुर–303901

परमादरणीय श्री सामवेदी जी

सादर अभिनन्दन।

आपके कर कमलों द्वारा सम्पादित आर्य नीति नामक पत्रिका हमे निरन्तर प्राप्त हो रही है यह निश्चित रूप से आपकी महानता है जिसका मै हार्दिक आभारी हूँ। आर्य नीति मे प्रकाशित गद्य तथा पद्य रूप मे लेख ज्ञानवर्धक लोकप्रिय तथा उत्कृष्ट होते है। यह अद्वितीय ऐसी पत्रिका है जो आर्य समाज विश्वशान्ति राष्ट्रोत्थान तथा सम्पूर्ण क्रान्ति के लिए जानी जाती है। वास्तव में यह पत्रिका सम्पूर्ण राष्ट्र के लिए दूसरा सूर्य सिद्ध होती है जो आर्य समाज के संस्थापक तथा युग प्रवर्तक महर्षि दयानन्द सरस्वती जी के बताए गए सिद्धान्तो पर चलकर समाज में फैली कुरीतियो के अधकार में एक ज्योति बनकर प्रकाशवान कर रही है।

कृपया पत्र के माध्यम से हमें सूचित कर कृतार्थ करे कि आर्य समाज विकास के मार्ग पर अग्रसर क्यो नही है? सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा या आर्य प्रतिनिधि सभा सहित समस्त सभाए इसके उत्थान के लिए प्रयासरत न होकर अनैतिक रूप से राजनैतिक स्तर देने केलिए उत्सुक है। सम्पूर्ण देश की अधिकाश सभाओं में विघटन की स्थिति बनी हुयी है। शायद ये अनार्य लोग है जो आर्य समाज के वृक्ष पर बैठकर उसकी जड़ों को खोखला बनाने का दुस्प्रयास कर रहे है परन्तु वे अपने उद्देश्य मे कदापि सफल नही हो सकते क्योकि यह वृक्ष ऐसे व्यक्ति के कर कमलों द्वारा लगाया गया है जिसने अपनी पूर्णत बुद्धिमत्ता का प्रयोग करते हुए किसी अण्डे के वृक्ष की भाति नहीं बल्कि किसी वटवृक्ष की भाति काफी गहराई में रोपित किया है। हमें उन अनार्यो को सचेत करना है जो महर्षि जी के सिद्धान्तो पर न चलकर अपने निजी स्वार्थ के लिए कार्यरत है।

हम सभी आर्यो तथा समाज सेवियो का परमधर्म है कि जो वृक्ष महर्षि जी ने रोपित किया है उसको खाद–पानी देकर उसका पोषण कर विशालकाय बनावे ताकि उसकी छाया का आनन्द हमारा राष्ट्रही नहीं सम्पूर्ण विश्व गृहण कर सके। मैं जानता हूँ कि सभाओं द्वारा वेद प्रचार सप्ताह तथा वार्षिकोत्सव मनाए जा रहे हैं परन्तु फिर भी हम उस स्थिति में नही पहुँचपा रहे है जो स्थिति स्वामी जी ने अकेले स्थापित की थी। हमारी स्थिति इतनी निर्बल क्यो है? इसको प्रबल बनाने के लिए हम सगठित क्यों नहीं होते? इस विषय को लेकर उच्चाधिकारी जागरूक क्यों नही है? क्या ऐसी स्थिति में हम वेदों का प्रचार–प्रसार कर समाज में फैला पाखण्ड तथा अधविश्वास को समूल नाश करने मे सक्षम हो सकेगे? हम काश दूसरे पर कीचड उछालने से पहले अपने गिरेबान मे झाकते। यदि हम ऐसा नही कर सकते तो हम अपने जीवन को सार्थक बनाने मे अवरोध उत्पन्न कर रहे है हम कभी अपने लक्ष्य को नही पा सकते।

अत इन ज्वलत समस्याओ को दृष्टिगत रखते हुए किसी भी माध्यम से सम्पूर्ण राष्ट्र को आर्य बनाने का सत्प्रयास करे तभी समाज में व्याप्त कुरीतियो अधविश्वासो तथा पाखण्ड पर विजय पाने मे सफल हो सकते है।

ईश्वर आपको सम्पादन कार्य को जारी रखने की क्षमता प्रदान कर यशस्वी बनाये हमारी शुभकामनाएँ आपके साथ है। आपके पत्र की उत्सुकतापर्वक प्रतीक्षा रहेगी। आभारी रहूँगा।

आशा है आप स्वस्थ व सानन्द होंगे।

आपका शुभेच्छु,
आनन्द प्रकाश जोशी(विमल) अध्यक्ष
अखिल विश्व शानित समिति उत्तर प्रदेश
आवास–गजमुरादाबाद(उन्नाव उ०प्र०–241502

समादरणीय सामवेदी जी

सादर नमस्ते'

आप कई दिनो से आर्य नीति मेरे पास भेज रहे हैं। मेरी सीमित अनिश्चित आय है। आर्य समाज के चार पत्र दयानन्द सदेश पवमान वैदिक पथ और चौथा आपका। इसके अतिरिक्त भी बीच–बीच मे चदा दान चलता है। आपकी भी सेवा करनी है। कभी–कभी ऐसा लगता है आर्य समाज की ओर सेये सब प्रकाशन भी एक भेडिया समान जैसी है। इन पत्रों को आर्य समाज के सम्पर्क मे रहने वाल या आर्य समाजी ही पढते और अपनाते है जो देश मे फैल रहे गुरूडम और अध विश्वास सैलाब मे ये ऊँट के मुह मे जीरा जैसी है।

[illegible] लोग बहुत ही [illegible] [illegible] कि य असीमित फैलाव गुरूडम और आर्य समाज में घुसे ब्राहमणवादी आचार्य श्रीराम जैसे एक दिन आर्य समाज को बौद्ध धर्म की भाति केवल इतिहास का विषय बनाकर ही छोडेगे।

जैसे पौराणिक गुरूडम वाले टी बी पर उसका शुल्क [illegible] अपना प [illegible] उसी [illegible] आय लोग टी बी पर वैदिक सिद्धान्तो का प्रचार–प्रसार क्या नही कर सकते। खण्डन मण्डन नही सही जन साधारण तब वैदिक सिद्धान्त अध्यात्म रूप मे कर्मकाण्ड रूप मे सस्कारो [illegible] रूप मे [illegible] देवी देवताओ [illegible] सकते ही है। स्थानीय होन के नाते मैं कई बार आपकी आलोचना सुनाता हू उसका सही अर्थ यही लगाता हू सामवेदी जी कुछ करते हैं कर सकते हैं। निकम्मे की आलोचना कोई क्यो करेगा।

पचपुत्र 4 मारूति नगर दादी का फाटक
पो नागल जे बी जयपुर–12

आदरणीय श्री सम्पादक महोदय

सादर नमस्ते।

आर्य समाज जुरहरा ने योगीराज श्री कृष्ण का जन्मदिन बडे ही हर्षोल्लास पूर्वक मनाया। इस दिन मदिर में विशेष रोशनी सजावट की गई। प्रात वेला में ही विशेष यज्ञ हवन व विद्वानो के प्रवचन मदिर मे हुए। मदिर मे श्रद्धालुओ की अच्छी उपस्थिति हुई। रात्रि को 9 बजे से मदिर में श्री कृष्ण के जीवन चरित्र पर विशेष प्रोग्राम भजन उपदेश हुए।

बाहर से पधार हुए उपदेशक भजनलाल जी उपदेश व हमारी समाज के प्रधान प मगलदेव आर्य ने मधुर भजनों से श्रोताओं को मत्र मुग्ध कर दिया। विशेषतः श्री भजनलाल आर्य ने तो श्रद्धालुओं को विशेष प्रभावित करने वाले उपदेश दिये। मदिर के दोनों प्रागण श्रद्धालुओं से खचाखच भरे हुए थे। कस्बे के अन्य पौराणिक मदिरों व आसपास के क्षेत्र के मदिरो की अपेक्षा श्रद्धालु आर्य समाज में विद्वानों के प्रवचन सुनने काफी तादाद में पहुचे।

कृपया आप हमें दयानन्द की जीवनी पर कैसेट फिल्म आदि हो तो उपलब्ध कराये।

मत्री आर्य समाज
जुरहरा, भरतपुर

## भगवान जो चाहेगा दुनिया में वही होगा

मानव तू अगर चाहे दुनिया को झुका देना।
उस ईश्वर के दर पर सर अपना झुका देना।।
राजी हो प्रभु जिसमे वह काम सही होगा।
भगवान जो चाहेगा दुनिया मे वही होगा।।
उसे अपना बनाकर के उलझन को मिटा देना।
उस ईश्वर के दर पर सर अपना झुका देना।।
रक्षक है अनाथो का दु खियो का सहारा है।
भव पार किया उसने जिसने भी पुकारा है।।
उसे अपना बनाकर के उलझन को मिटा देना।
उस ईश्वर के दर पर सर अपना झुका देना।।
धरती और सागर के रत्नो को जो पाना हो।
आकाश मे उडना हो या पाताल मे जाना हो।।
अपनी डोर तू ईश्वर को पहले ही थमा देना।
उस ईश्वर के दर पर सर अपना झुका देना।।
मिलेगी सदा तुझको खुशियां और आशाएं।
चूमेगी चरण तेरे सब ओर सफलताएं।।
जीवन को पथिक उसकी राहो पर लगा देना।
उस ईश्वर के दर पर सर अपना झुका देना।।

प सत्यपाल पथिक आर्य समाज मदिर
गाधी नगर दिल्ली 31

## दीवाली है कि दिवाला

अमीरो की है दीवाली गरीबो का तो निकला दिवाला
अमीर खाते छप्पन भोग गरीबो को तो मिलता निवाला
अमीर बारूद जला के पीए विसकी का प्याला।
अमीरो की है

कभी थी घरो मे दीयो से जग–मगाती दीवाली
अभी है बमो से घरो को जलाती दीवाली
पटाखों–आतिशबाजी के प्रदूषण से दम घुट गया
ऐसी दीवाली के धमाको से मैं कही दूर चला गया।
अमीरो की है

चल जगल में जहा वायु और शोर का प्रदूषण न हो
चल सत के पास खुले आकाश तले जहा ये जहर न हो
नव वर्ष पर मात्र दीपमाला से प्रेम बटता हो जहा
राम राज्य जैसी अहिसक शाति हो चल चले वहा।
अमीरो की है

सडते कचरे कारखानों वाहनो का प्रदूषण फैला
धूम्रपान नालियो गदेपानी की दुर्गन्ध को झेला
दीवाली के धमाकों से निकला मानव की अक्ल का दीवाला
बमों की आग मे जल मर रहा था कोई भोला भाला।
अमीरों की है

## देश के गद्दार

वे कौन हैं जो छुपके आतकवादियो का साथ देते हैं?
व हैं गद्दार जो मार जाने के डर से खुद का बच दत हैं
बेगुनाहो को मरवा के वे फल पाते हैं तनाव से मरने का।
वे कौन हैं?

मारे गये कर्ता के सिवाय दु खी घर को कौन सम्हालेगा?
उन के बिलखते नन्हें बच्चों को कौन पुचकारेगा?
वह एक ही था सहारा कुटुम्ब के उज्वल भविष्यका।
वे कौन है?

जो दहशत फैला के मुल्क का बटवारा करना चाहते हैं
उन देश द्रोहियों को बूझो जो खून करवाते हैं
भारत माँ की गोद उजाड़ते हैं उन को मृत्यु दण्ड देने का।
वे कौन हैं?

अगर देश को आतकवाद के जुल्म से बचाना है
तो गद्दारों को मौत की सजा देना, कई घरों दया करना है
हजारों शहीद हुए, कहा तक अपमान सहन करने का।
वे कौन हैं?

कई वर्षों से पड़ोसी का लादा गया युद्ध सहन किया है,
धर्मात्माओं ने भी युद्ध में विजय का संकल्प लिया है
देश की आन पर मर मिटे जहर है ऐसे सिखावन का।
वे कौन हैं?

– सुमन कुमार आर्य –
504 केतन निवास जवाहर कॉलोनी
[illegible]

## जयपुर जिले के फागी कस्बे में 1000 हरिजन नर–नारियों के सामूहिक संहार का हादसा टल गया

# जातिवाद के विषधर का भयंकर स्फीत फूत्कार

जयपुर । आर्य नीति में 9 मास पूर्व हमने यह समाचार प्रकाशित किया था कि फागी कस्बे के अन्तर्गत चकवाडा गाव में एक हरिजन द्वारा तालाब में सवर्णो के घाट पर स्नान करने पर सवर्णो ने हरिजनो के मकानो को घेर लिया और उनको जान से मारने की धमकी दी। हरिजनों का घरो से बाहर निकलना असमव हो गया। पुलिस में प्राथमिकी दर्ज कराई गयी परन्तु अपराधियो के विरूद्ध कोई भी कार्यवाही नहीं हुयी। पिछडी जातिया क ः याचारो से पीि । ोपर हरिजनो क लि न्याय सघर्ष मे दलितो की आवाज बने हुये श्री बाबूलाल आर्य ने घोषणा की कि अब हिन्दू धर्म में रहना हमारे लिए असमव है। इस गले सडे धर्म मे रहकर हमारा उद्धार नहीं हो सकता। मेरे पिताजी आर्य समाज के प्रचारक थे और मैं भी आर्य समाज के उत्सवों में जाकर आर्य समाज के गीत गाता हूँ परन्तु आर्य समाज के अनुयायी होने क गावजद भी हमें छआछ्त अस्पृश्यता तिरस्का धृणा से मुक्ति नहीं मिली। हमें यह विश्वास हा गया है कि आय समाज भी हमें रक्षा एव सम्मान दिलाने में असमर्थ रहा है। अत अब हमारे सामने इसके अतिरिक्त कोई विकल्प नहीं है कि हम धर्म परिवर्तन करके मुस्लिम धर्म को स्वीकार कर लें। यह घोषण पढकर के श्री सत्यव्रत सामवेदी जी चकवाडा गाव गये और चकवाडा के हरिजनों एव श्री बाबूलाल आर्य को आश्वासन दिया कि आर्य समाज हमेशा तुम्हारे साथ रहेगा। छूआछूत के इन जहरीले कीडो से घबराकर तुम्हें अपना धर्म छोडने की क्या आवश्यकता है?

आज जाट और मीणे तुम पर अत्याचार कर रहे है। आजादी से पहले सवर्ण लोग भी इन पर इसी प्रकार अत्याचार करते थे। इनको अपने नाम के आगे सिंह नही लगाने देते थे और दूल्हा घोडी पर बैठकर सवर्णो के गाव से नही जा सकता था। आर्य समाज ने ही जाटों को अस्पृश्यता से मुक्ति दिलाई और आर्य समाज के बल पर पहली बार जाटो ने सीकर तक एक विशाल जुलूस निकाला और काग्रेस के जुझारू नेता सरदार हरलाल सिंह के पुत्र श्री नरेन्द्र सिंह को हाथी पर बैठाया। आर्य समाज ने जाटो एव पिछडी जातियो को अस्पृश्यता से मुक्ति दिलाई और तुमको भी दिलायेगी। इसलिये तुम्हे धर्म परिवर्तन की कोई आवश्यकता नहीं है। हरिजनों ने सामवेदी जी के परामर्श पर धर्म परिवर्तन का मानस बदल दिया। सामवेदी जी ने इसके बाद चाकसू में हरिजनों का सम्मेलन बुलाया और चाकसू के वयोवृद्ध आर्य नेता स्वामी हीरानद जी ने इसके लिए प्रयास भी किया। परन्तु हरिजन लोग सगठित नहीं हुये और ना ही इसके बाद कभी हरिजनों ने सामवेदी जी से सम्पर्क किया। 15–16 अगस्त से दलित मानवाधिकार केन्द्र के पी एल मिमरोट का सत्यव्रत जी के पास फोन आता रहा। उन्होने सत्यव्रत जी से कहा कि चाकसू से चकवाडा तक सद्भवना यात्रा निकालने के सम्बन्ध म आपसे मिलना है। मे दिल्ली मे अग्निवेश जी से मिला था स्वामी अग्निवेश जी ने मुझ से आपसे सम्पर्क के लिए कहा था। परन्तु सत्यव्रत जी उन्हे रोज समय देते परन्तु वे कभी भी मिलने नहीं आए। 21 सितम्बर को समाचार पत्रों में यह समाचार प्रकाशित हुआ कि चकवाडा मे दलितों पर हुये अत्याचार के विरोध में कुछ सामाजिक सगठनों ने 20 सितम्बर को सद्भावना रैली निकाली और 21 सितम्बर को चकवाडा में सभा करने की घोषण की। यह रैली 12 बजे चाकसू से रवाना हुई और सायकाल माधोराजपुरा पहुँच गयी। तथाकथित सवर्णो ने सद्भावना रैली के विरोध में चकवाडा तालाब के पास समधुनी शुरू कर दी और दोनों पक्षों में टकराव सघर्ष की आग सुलगाने लगी। 22 सितम्बर को समग्र सेवा सघ के महामत्री श्री सवाई सिंह का सत्यव्रत जी के पास फोन आया और आग्रह किया कि फागी में प्रातः 10 बजे आयोजित सभा को सम्बोधित करने चलें। वे अपनी कार पर श्री सवाई सिंह के साथ फागी की तरफ रवाना हो गये। फागी में रैली नहीं पहुँची थी और पुलिस फोर्स के चारो तरफ 20–30 हजार लोग लाठिया लिए हुये घूम रहे थे। पूछने पर उन लोगों ने कहा– 'जाटा–चमारा की लड़ाई है' हमें यह देखकर आश्चर्य हुआ कि पुलिस ने लाठियो सहित 20–30 हजार जाटो और मीणो को एकत्रित क्यों होने दिया? अभी तक 144 धारा क्यो नही लगाई । यदि इस भीड ने पुलिस पर हमला कर दिया तो पुलिस अपनी रक्षा कैसे कर पायेगी। फागी जाने पर हमे पता चला कि सद्भावना रैली रात को यहाँ से 12 कि मी दूरी पर माधोराजपुरा मे रूकी थी।हिसक भीड को देखते हुये पुलिस ने सद्भावना रैली को मा ।राज ुरा मे ही रोक दिया। ह ने प ा जाव र दखा कि सद्भावना रैली का नेतृत्व सिकोइ डिकोन ना ।क सस्था (NGO) के सचालक श्री शरद जोशी एव दलित मानवाधिकार केन्द्र के सचालक श्री पी एल मीमरोट एव श्री सरोज खान एव पूर्व सासद श्री थानसिह जाटव कर रहे थे। सिकोई डिकोन वाले विडिओ से फिल्म बना रहे थे और पुलिस वाल कह रहे थे य ाब एन जी े वाले का ा है। ये ाग इस प्रकार की रालया निकाल कर विडिया फिल्म बनात हे आर एक लाख रूपया खर्च करके विदेशो से एक करोड रूपया लेते है। पी एल मिमरोट ने जब सत्यव्रत जी को भाषण देने के लिये कहा तब तक जाटो ने फागी से आकर सभा मे गडबड चालू कर दी और पुलिस ने उन्हें रोका भी नहीं। अत सभा विसर्जित कर दी। स्थिति की गभीरता को देखते हुये सत्यव्रत जी ने सद्भावना रैली के आयोजको को यह सुझाव दिया कि तत्काल मुख्यमत्री के पास चला जाये अन्यथा चकवाडा मे और फागी के गावों में हरिजनों के प्राण सकट में पड जायेंगे और एन जी0ओ के जान माल को भी खतरा पैदा हो जायेगा। सब तत्काल मुख्यमत्री के निवास स्थल पर पहुँचे और मुख्यमत्री श्री अशोक गहलोत को सारी स्थिति से अवगत कराया गया। मुख्यमत्री रैली निकालने पर अप्रसन्न हुय और कहा कि ऐसा बखेडा करने की क्या जरूरत थी। आप मेरे से मिल लेते और आपकी समस्या का समाधान हो जाता। इस पर दलित मानवाधिकार केन्द्र के श्री पी एल मिमरोट और पूर्व सासद श्री थानसिह जाटव ने कहा कि आज से नो मास पूर्व जिन लोगो ने उपद्रव किया था उनके खिलाफ आज तक भी कोई कार्यवाही नहीं हुयी। उसी का परिणाम है कि आज 30 हजार जाट और मीणे सद्भावना रैली में शामिल लोगों का सहार करने के लिए एकत्रित हो गए। हरिजन प्रातःकाल नित्य कर्म करने के लिए भी अपने घरों से नहीं निकलते। हरिजनों पर तालाब म नहान पर जाटो और मीणो न 51000 रूपयो का जुर्माना कर दिया और उसके ना चुकाने पर सामाजिक बहिष्कार कर दिया। अब नाई हमारे बाल नहीं काटता चाय वाला हमें चाय नहीं देता दुकानदार हमे सामान नहीं देते। इतने में अन्दर खबर आयी कि फागी में उग्र भीड़ ने पुलिस पर हमला बोल दिया और अनियंत्रित भीड़ पर काबू पाने के लिए पुलिस को गोली चलानी पड़ी। अनेक लोग घायल हो गये है। जयपुर के डीआई जी भी पथराव में घायल हो गये। उसी समय सचिवालय से मुख्यमत्री को सूचना मिली और वे तत्काल सचिवालय की ओर रवाना हो गये। मुख्यमत्री निवास से बाहर आने पर हमारे साथियों ने जानकारी दी कि ग्रामीणो ने पुलिस को घेर कर जमकर पथराव किया तथा करीब 1कि मी तक पुलिस को दौड़ाया। हिंसक भीड़ के तेवर देखकर जवानों को ही नहीं बल्कि जिला कलक्टर सहित अनेक अफसरों तक को इधर–उधर छिपकर अपना बचाव करना पडा। सद्भावना रैली को पचायत समिति तक पहुँचने के लिए रास्ता देने के लिये पुलिस ने भीड को वहा से हटाना शुरू कर दिया तो वे भडक गये और चारों तरफ से पुलिस पर पथराव किया। उग्र भीड के सामने पुलिस प्रशासन का अमला आज बेबस नजर आया। हाथो में लटठ और पत्थर लिए ग्रामीण पुलिस पर भारी रहे। पुलिस कर्मी अपने अधिकारियों से फायरिंग और अश्रु गैस छोडने के आदेश पाने के लिए झल्लाते रहे। यही नहीं स्पेशल टास्क फोर्स के वाहन और एक जिप्सी को भीड ने पुलिस के सामन ही पूरी तरह क्षतिग्रस्त कर दिया और थानाधिकारी को जमकर पीटा। जवान खुद को बचाने के लिये मकानो में शरण लेते रहे चारो और खुले मैदानों से भी भीड बार बार पुलिस को घेरती रही। पुलिस के एक बार पीछे भागने क बाद डी आई जी श्री अजीतसिह ने मोर्चा सम्हाला और जवानो को आगे बडकर मुकाबला करने का आदेश दिया। इस पर कुछ सम्य क तो अपना न ग्रामीणों का खदेड दिया लकिन बाद मे चारों और से घिर जाने क बाद फिर वे बेबस हा गये। ग्रामीणा ने कई बार जवान को खदेड और करीब एक घण्टे क बाद ५ ु गैस के गोले छोडे गै लाठिया ली ले जनता टस स मस नहा हुयी। अश्रुगस का काइ असर नहा पडा। इधर बडे अधिकारी कन्ट्रोल रूम से फोर्स भेजने की सूचना देते रहे लेकिन तीन घण्टे तक वहा अतिरिक्त दल नही पहुचा और बाद मे पुलिस को गोलिया चलानी पडी। इससे 7 लोग लहु लुहान होकर गिर पडे। इनके पैरो और कमर पर गोलिया लगी। इसके बाद भी लोग पुलिस के सामने डटे रहे। करीब तीन बजे पुलिस ने लाउडिस्पीकरो से धारा 144 लागू होने की सख्त कार्यवाही करने की चेतावनी दी। तब कहीं भीड जाकर कम हुयी।दूसरे दिन राष्ट्रीय अनुसूचित जाति जनजाति आयोग क सदस्य श्री नारायणसिह केसरी एव श्री विजयसिह चौधरी चकवाडा के हालात का जायजा लेने सायकाल 4 बजे चकवाडा पहुचे। जब इन सदस्यों ने प्रशासन से इस हादसे के सबध में कुछ प्रश्न किये तो वे इधर–उधर की बाते बनाने लगे। इन सदस्यों ने क्रुद्ध होकर अधिकारियों से कहा कि–यस/नो में जवाब दीजिये। आपसे जितना पूछे उतना ही बताईये। इस पर अधिकारियों ने कहा 'यस सर' । आयोग के सदस्यों ने पूछा– 'शिकायत मिलने पर आपने क्या कार्यवाही की। अधिकारियों ने जवाब दिया हमन दोनों पक्षों के बीच समझौता कराके एफआर दे दी। आयोग को बाबूलाल बैरवा एव हरिशकर बैरवा न बताया कि सद्भावना रैली के बारे में उन्हें कोई जानकारी नहीं है। इस बारे में उनसे सम्पर्क नहीं किया गया था। उन्हें रैली चकवाडा आने की जानकारी जिला प्रशासन के अधिकारियों ने दी। इससे स्पष्ट है कि एन जी ओ नहीं चाहते थें कि सद्भावना रैली में आर्य समाज को शामिल किया जाये। इसलिये श्री मीमरोट अनेक बार मिलने का समय निश्चित कर के भी सत्यव्रत जी से मिलने नहीं आये। यदि शुरू से ही आर्य समाज के नेतृत्व में सद्भावना यात्रा निकलने की घोषण की गई होती तो शायद सद्भावना रैली को रोकने के लिए 20 हजार लोगों की उग्र भीड़ जमा नहीं हुयी होती। इस हादसे के बाद हरिजनो के नेताओ ने घोषणा की कि लाखों हरिजन हिन्दू धर्म छोड़कर मुसलमान ईसाई बनगे। विश्व हिन्दू परिषद के महामत्री डा0 प्रवीण तोगडिया ने आरोप लगाया कि ईसाइयो ने फागी को अपना कार्य क्षेत्र बनाया है। वहा कार्यरत सिकोई डिकोन को चलाने के लिये विदेशों से बडी मात्रा में धन मिलता है। किसी सस्था के सहयोग से कुछ सगठनों ने वहा आन्दोलन खडाकर माहौल बिगाडनें का काम किया है। इन तथाकथित सगठनों ने धर्मान्तरण कराने क षडयत्र के तहत वहां दलित वर्ग मे अलगाव का भाव पैदा करने का प्रयास किया।

जयपुर जिल क फागी कस्ब म शनिवार का पुलिस पर पथराव करती उग्र भीड

### हिन्दू समाज –छुआछूत एव जातिवाद के कोढ से ग्रस्त

तोगडिया कुछ भी कहें परन्तु छुआछूत मिटाने के लिए विश्व हिन्दू परिषद की भूमका प्रभावी नही है। आज से 9 मास पूव जब हरिजनों पर जाटों मीणों ने (जो 50 साल पहले सवर्णो के अत्याचार के शिकार थे) जब हरिजनों पर अत्याचार किया और उनका समाज से बहिष्कार कर दिया तब विश्व हिन्दू परिषद कहा सोया हुआ था। तब उनके आसू पूछने के लिए आर्य समाज के अतिरिक्त कौन गया था? देश से छुआछूत और जातिवाद केवल आर्य समाज ही समाप्त कर सकता है। परन्तु आर्य समाज सोया हुआ है उसे लडाई–झगडों से ही फुर्सत नहीं। राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओं के निराकरण के लिए न तो उसके पास कोई योजना है और न सगठन। आर्य समाज के सगठन को सशक्त करने के लिए आज आर्य जगत में कोई भी सन्यासी या नेता तैयार नहीं है। सबके अपने अपने आश्रम है। इन आश्रमों में झूमते हुए छायादार वृक्षों के नीचे सब चादर तान कर सो रहे हैं।

# हम बर्बर युग में रह रहे हैं
## छात्रों द्वारा आचार्यों की पिटाई

–घनश्याम धर त्रिपाठी

जयपुर 06 अक्टूबर। यह दिशाहीन शिक्षा प्रणाली देश को कहा ले जायेगी? पाश्चात्य शिक्षा प्रणाली के अंधानुकरण ने देश को विनाश के कगार पर खड़ा कर दिया है। लार्ड मैकाले की राष्ट्र द्रोही शिक्षा प्रणाली के विरूद्ध आर्य समाज ने एक विकल्प दिया था। इग्लैण्ड के पूर्व प्रधानमत्री मैक्डोनाल्ड ने कहा था कि मैकाले की शिक्षा पद्धति की आलोचना तो सभी करते हैं परन्तु विकल्प तो केवल आर्य समाज ने ही दिया है। यह उद्गार उन्होंने तब व्यक्त किए थे जब वे गुरूकुल कागड़ी में स्वामी श्रद्धानन्द के दर्शन करने एव गुरूकुल की शिक्षा प्रणाली देखने आए थे। शिक्षा का प्रथम उद्देश्य छात्रो को सस्कारवान और चरित्रवान बनाना है। दीक्षान्त समारोह मे भी स्नातको को यही सदेश दिया जाता था– मातृ देवो भव पितृ देवो भव आचार्य देवो भव परन्तु हमने महर्षि दयानन्द के उपदेशों की अवहेलना की और मजाक उड़ाई। हमने स्वभाषा स्वसाहित्य स्वसस्कृति स्वधर्म की उपेक्षा की और पाश्चात्य सस्कृति में दीक्षित होकर हमने घोषणा की कि मातृ देवा वध पितृ देवो वध आचार्य देवा वध। आज सारा भारत वर्ष इसी आसुरी सस्कृति की लपेट में है।

राजस्थान विश्वविद्यालय मे घटित निम्नलिखित वीभत्स घटना से हमारे कथन की पुष्टि होती है।

### जाट राजा पर टिप्पणी के विरूद्ध तोड़फोड शिक्षको और छात्र–छात्राओ को जमकर पीटा

राजस्थान विश्वविद्यालय में चलने वाली प्रशासनिक सेवा पूर्व प्रशिक्षण कक्षा मे शनिवार को एक शिक्षक द्वारा जाट राजा सूरजमल के बारे मे की गई कथित टिप्पणी से कुछ हॉस्टलों के गुस्साए एक समुदाय विशेष के छात्र आज हिसा पर उतारू हो गए। हथियारो से लैस करीब डेढ सौ से ज्यादा छात्रों ने विश्वविद्यालय के राजनीति विज्ञान विभाग पर धावा बोलकर शिक्षकों और छात्र–छात्राओं के साथ करीब आधे घण्टे तक जमकर मारपीट और तोडफोड की। मारपीट में राजनीति विज्ञान विभाग के विभागाध्यक्ष और सेंटर के निदेशक प्रो बी एम शर्मा गभीर रूप से घायल हो गए। उन्हे सवाई मानसिह अस्पताल मे भर्ती कराया गया है। इस घटना से विश्वविद्यालय प्रशासन भी सकते मे आ गया और छह घण्टे बन्द भी पुलिस मे प्राथमिकी दर्ज नही कराई गई। मध्य रात प्रो शर्मा की ओर से प्राथमिकी दर्ज कराई गई। घटना के विरोध मे राजस्थान विश्वविद्यालय के शिक्षकों ने मगलवार को शिक्षण कार्य का बहिष्कार करने की घोषणा की है।इस बीच पुलिस ने देर रात करीब आधा दर्जन छात्रो को हिरासत मे लिया है प्रत्यक्षदर्शियो के अनुसार शाम करीब पाच बजे प्रशासनिक सेवा पूव प्रशिक्षण केन्द्र मे कक्षाए चल रही थी। यहा पढाने वाले प्रोफेसर एच सी माथुर का शनिवार को निधन हो गया था इसके कारण निदेशक प्रो बी एम शर्मा ने आज एक कक्षा में तो दो मिनट का मौन रखवाकर छुटटी कर दी थी। दूसरी कक्षा में जब शर्मा और छात्र–छात्राए मौन रखकर प्रो माथुर को श्रद्धाजलि दे रहे थे तभी करीब डेढ सौ से अधिक छात्रों ने कक्षा में घुसकर प्रो. शर्मा ओर छात्र–छात्राओं के साथ मारपीट शुरू कर दी। प्रत्यक्षदर्शियों के अनुसार छात्रो के हाथो में हाकी स्टिक्स सरिये साईकिल की चैनें और डडे थे। दस–बीस छात्र शर्मा पर टूट पडे जबकि अन्य ने कक्षा में मौजूद छात्र–छात्राओं से मारपीट शुरू कर दी। आखें बद कर खडे छात्र छात्राए इससे घबरा गए और पूरे विभाग में भगदड मच गई। कई छात्र–छात्राओं ने तो खिडकियो से कूदकर अपने को बचाया। कई छात्र–छात्राओं को चोट आई है। छात्रों ने कक्षा का फर्नीचर और ब्लैकबोर्ड तोड दिया। छात्रों ने फर्नीचर तोड़ कर उनके डण्डे भी हाथ में ले लिए। पिटाई से बेहाश होकर जब शर्मा गिर पडे तो उग्र छात्रों ने सेन्टर के आफिस मे जाकर तोड–फोड शुरू कर दी ओर वहा बैठे प्रो पी डी शर्मा और जे सी जौहरी को पीटा। छात्रों ने ऑफिस की टेबिल शीशे कुर्सिया और अन्य सामान पूरी तरह करीब आध घण्टे तक चले इस ताण्डव के दौरान ही छात्रो ने अ ना गुस्सा विभाग के बाहर खडी शिक्षकों की तीन–चार कारों और छात्र–छात्राओं के स्कूटर, मोटरसाइकल पर भी उतारा। कारो के शीशे तोड़ दिये और स्कूटर, मोटरसाईकलो को गिराकर तोडफोड की। बाद में जब किसी ने पुलिस के आने की झूठी सूचना छात्रो को दी तो वे तितर बितर होकर वहा से फरार हो गये। विश्व विद्यालय में आग की तरह फैली इस घटना की सूचना से विभाग मे भीड जमा हो गयी। तीनो घायल शिक्षको को सवाई मानसिह अस्पताल में भर्ती करवाया गया। जिनमें से प्रो पी डी शर्मा और जौहरी को प्रारम्भिक चिकित्सा के बाद छुट्टी दे दी गई जबकि प्रो बी एम शर्मा को सर्जिकल गहन चिकित्सा ईकाई मे भर्ती किया गया है। बी एम शर्मा को सिर, पीठ पेट और कमर में गम्भीर चोट है तथा हाथ में फ्रेक्चर है। प्रो पी डी शर्मा और जौहरी को हाथ–पैर पीठ और सिर में चोटें आई है। प्रो बी एम शर्मा और अन्य शिक्षकों को ने बताया कि शनिवार को कक्षा में प्रो एन पहाडिया ने जाट राजा सूरजमल शासन काल के आर्थिक व्यवस्था को लेकर कोई टिप्पणी की थी जिसका लकर एक छात्र महावीर सिह उनसे उलझ पडा था। छात्र ने इसकी शिकायत सेन्टर निदेशक बी एम शर्मा को की थी। बाद मे शर्मा के कहने पर पहाडिया ने कक्षा में सामुहिक माफी भी माग ली थी लेकिन छात्र राजी नहीं हुआ ओर उसने शिक्षक पर आपत्ति करते हुये सेन्टर में नहीं पढने की बात कहीं। इस पर शर्मा ने उसे अपना ड्राफट वापस लेने की सलाह दी। प्रो शर्मा ने रिपोर्ट मे बताया है कि शनिवार को ही छात्र महावीर सिह ने उन्हे और एन सी पहाडिया को जान से मारने की धमकी भी दी थी। महावीर सिह के नेतृत्व मे हॉस्टलों के छात्रों ने भगतसिह पार्क में एक मिटिंग कर पहाडिया को सबक सिखाने का फैसला किया था। इसकी भनक लगने के कारण प्रो पहाडिया आज सेन्टर नही आये थे। छात्रो ने प्रो शर्मा के करीब दो तोले की सोने की चैन और जेब मे रखे करीब छ हजार रूपये भी छीन लिये। इस बीच रात 10 बजे विश्वविद्यालय की और से इस घटना की प्राथमिकी दर्ज नहीं कराई गई थी। विश्वविद्यालय में इतनी बडी घटना होने के बाद यह चीफ प्रोक्टर की जिम्मेदारी बनती है कि वह मामला दर्ज कराए। देर रात तक इस बारे में टिप्पणी के लिये चीफ प्रोक्टर भागीरथ सिह बिजारणिया उपलब्ध नहीं हो सके। उधर राजस्थान विश्वविद्यालय शिक्षक सघ न मगलवार को इस घटना के विरोध में शिक्षण कार्यो का बहिष्कार करने की घोषणा की है। सघ के अध्यक्ष प्रो मधुकर श्याम चतुर्वेदी और सचिव डॉ बी डी रावत ने हमलावरों को गिरफतार करने की माग की है और गिरफतारी नहीं होने पर कडे कदम उठाने की चेतावनी दी है। अतिरिक्त पुलिस अधीक्षक (पूर्व) रोहित महाजन ने बताया कि शर्मा ने शनिवार को कोई रिपोर्ट दर्ज नहीं कराई। आज पुलिस को इस वाकिए की सूचना मिलते ही अभियुक्तों की तलाशी शुरू कर दी है तथा कुछ छात्रावासों की तलाशी ली गई है। पुलिस ने करीब आधा दर्जन छात्रों को हिरासत में लिया है। घटना के लिए जिम्मेदार किसी भी आदमी को बख्शा नहीं जायेगा।

# राष्ट्रीय सेवा योजना
## वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय आर्य समाज आदर्श नगर, जयपुर
### राष्ट्रीय सेवा योजना द्वारा आयोजित चिकित्सा शिविर सम्पन्न व्याख्याताओं एव छात्राओं द्वारा स्वेच्छिक रक्तदान

जयपुर 01 अक्टूबर। स्वेच्छिक रक्तदान स्वच्छ रक्त होता है। यह जानकारी स्वास्थ्य कल्याण ब्लड बैंक के वरिष्ठ परामर्शदाता डॉ के के मिश्रा ने वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय में राष्ट्रीय सेवा योजना द्वारा एक दिवसीय स्वेच्छिक रक्तदान और स्वास्थ्य परीक्षण शिविर के आयोजन के अवसर पर दी। इस अवसर पर महाविद्यालय के व्यवस्थापक श्री राजकुमार साहनी व प्राचार्या डॅा आशा शर्मा ने राष्ट्रीय सेवा योजना के बारे में विस्तार से जानकारी दी।



कार्यक्रम की अध्यक्ष श्रीमती मृदुला सामवेदी एव विशिष्ट अतिथि श्री आर.के.साहनी अपना स्वास्थ्य परीक्षण करवाते हुए

कार्यक्रम की अध्यक्ष राजस्थान समग्र सेवा सघ की उपाध्यक्ष श्रीमती मृदुला सामवेदी ने दान की महिमा एक रोचक कहानी के माध्यम से बताते हुए दान करने वालों को ईश्वर के समीप बताया। उन्होंने छात्राओं को स्वेच्छा से रक्तदान में योगदान देकर जीवन सार्थक बनाने का आह्वान किया। कार्यक्रम प्रभारी डॅा नीना पचार्या एव डॉ रीता दाधीच ने बताया कि शिविर में 250 छात्राओं ने भाग लिया एव उनका स्वास्थ्य परीक्षण डॅा प्रेम काला ने किया। डॅा मिश्रा ने छात्राओं द्वारा उत्साह पूर्वक रक्त दान करने पर प्रफुल्लित होते हुए बताया कि अब तक किसी भी कन्या महाविद्यालय से इतनी अधिक मात्रा में रक्तदान नहीं हुआ। राष्ट्रीय सेवा योजना की 8 छात्राए क्रमशः कु. नीलू सक्सैना कु मोनिका मिश्रा, कु. कृतिका कु. चित्रा माहेश्वरी कु. करूणा शर्मा कु. रूचिका मिश्रा कु. कचन गगर कु भावना अजवानी ने एव महाविद्यालय की व्याख्याता डॉ प्रतिभा गौड डॅा इन्द्रामगल तथा डॅा. रजनी पाण्डे ने 11 यूनिट रक्तदान किया। कार्यक्रम में श्रीमती वेद साहनी महाविद्यालय के उपाध्यक्ष श्री जयमुनि गाधी व श्रीमती गाधी ने भी भाग लिया।



शिविर मे स्वेच्छिक रक्तदान करते हुए छात्रा एव महाविद्यालय के व्यवस्थापक प्रो राजकुमार साहनी श्रीमती साहनी डॅा प्राचार्या आशा शर्मा कार्यक्रम प्रभारी डॅा रीता दाधीच डॅा नीना पचार्या छात्रसघ अध्यक्ष कु ममता शेखावत व सदस्य

डॅा आशा शर्मा प्राचार्या,
वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय आदर्श नगर जयपुर।

## बेटी का उपनयन संस्कार

# वैदिक काल में पुत्रियों का भी उपनयन संस्कार होता था

हिन्दुओं की सवर्ण जातियों में और विशेषकर ब्राह्मणों में पुत्रों का उपनयन सस्कार अनिवार्य है। भारतवर्ष के ब्राह्मण परिवार अपने पुत्रों के उपनयन सस्कार को बहुत धूमधाम से आयोजित करते हैं और अपने सामर्थ्य के अनुसार परिजनों एव मित्रों को बुलाकर सहभोज की भी व्यवस्था करते हैं। महर्षि दयानन्द सरस्वती ने यह अधिकार ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य समस्त वर्णों को दिया है और उपनयन सस्कार के ब्राह्मणो के एकाधिकार को समाप्त किया। जन्म से सब शूद्र होते हैं और उपनयन सस्कार के बाद ही कोई व्यक्ति द्विज बन सकता है।

भारतवर्ष मे वैदिक धर्म के लुप्त होने के बाद कन्याओ का उपनयन सस्कार बद हो गया और पत्नी का यज्ञोपवीत भी पति ने पहनना शुरू कर दिया। इसीलिए विवाहित व्यक्ति के यज्ञोपवीत में 3 सूत्र के स्थान पर 6 सूत्र होते हैं। अवैदिक काल में स्त्रियो को शूद्र के समान माने जाने लगा और पाखण्डी पंडितों ने यह घोषणा कर दी कि

स्त्री शुद्रौनाधीयताम

अर्थात स्त्री और शूद्र को नही पढाना चाहिए। जब स्त्री को भी शूद्र घोषित कर दिया गया तब से उनका उपनयन सस्कार भी बद हो गया।

भारतवर्ष के इतिहास में महर्षि दयानन्द प्रथम ऋषि हैं जिन्होंने इस प्रथा के विरूद्ध प्रचण्ड घोष किया और घोषणा की कि पुत्रों की भाति पुत्रियों का भी उपनयन सस्कार होना चाहिए परन्तु हजारों साल की गुलामी के सस्कार के कारण अब गुलाम लोग गुलामी को ही वरदान मानते हैं और इससे मुक्त होने की कोई चेष्टा नही करते। अपवाद स्वरूप आर्य समाज के मुटठी भर अनुयायी ही अपनी पुत्रियों का उपनयन सस्कार कराते हैं। आर्य समाज के आदर्शों से प्रेरित जितने भी कन्या गुरूकुल है वहा तो छात्राओ का उपनयन सस्कार होता है परन्तु उसके बाहर आर्य परिवारों में भी पुत्रियों के उपनयन सस्कार की प्रथा नही है।

आर्य समाज के कटटर अनुयायी श्री राजेश भटनागर ने जब अपनी पुत्री दिव्या के उपनयन सस्कार का विशाल आयोजन किया तो आर्य परिवारों की महिलाए पूछने लगी कि क्या बेटियों का भी उपनयन सस्कार होता है?

श्री राजेश भटनागर ने अपनी बेटी के उपनयन सस्कार को धूम धाम से आयोजित किया और सस्कार कराने के लिए आर्य जगत के मूर्धन्य सन्यासी स्वामी दीक्षानन्द जी को आमन्त्रित किया जो अब तक 15000 पुत्रियों का उपनयन सस्कार करा चुके हैं।

स्वामी दीक्षानन्द जी ने उपनयन सस्कार का महत्व बताते हुए कहा–

### कन्याओं को ब्रह्मसूत्र का अधिकार

यज्ञोपवीत की एक सज्ञा ब्रह्मसूत्र भी है। यह सज्ञा ही इस बात की परिचायिका है कि इसके धारणकर्ता को ब्रह्म का वेद का वेदाध्ययन का परमात्म चिन्तन का अधिकार है। अब विचारणीय है कि कन्याओं को ब्रह्माधिकार है कि नहीं जिससे उन्हें ब्रह्म सूत्र का अधिकार प्राप्त हो? इस पर हमारा यही निवेदन है कि यदि स्त्रियों को पुरुषों की भाति ही ब्रह्मचर्य का ब्रह्म की चर्चा का अधिकार है तो ब्रह्म सूत्र का अधिकार तो स्वत सिद्ध है। उन्हें इस अधिकार से कौन वचित कर सकता है? भगवती श्रुति ने कन्याओं के लिए ब्रह्मचर्य पालन उतना ही अनिवार्य किया है जितना कि कुमारों के लिए। अथर्ववेद के ब्रह्मचर्य सूक्त में कन्याओं के लिए स्पष्ट आदेश है कि ब्रह्मचर्य का पालन करके ही कन्या युवापति का लाभ कर सकती है–ब्रह्मचर्येण कन्या युवान विन्दते पतिम्। वेद का यह आदेश ही कन्याओं को ब्रह्म सूत्र का अधिकारी बनाता है।

### यज्ञोपवीत सार्वभौम चिन्ह है–

सब कुछ चिन्ह प्राकृतिक हैं कुछ राष्ट्रीय हैं कुछ धार्मिक और कुछ सास्कृतिक हैं। आर्य सस्कृति सार्वभौम सस्कृति है यज्ञोपवीत भी उस सार्वभौम सस्कृति का एक सार्वभौम या सार्वजनिक चिन्ह है। आर्य सस्कृति में से यदि इन शिखा सूत्रादि सांस्कृतिक चिन्हों को निकाल दिया जाय तो यह निष्प्राण हो जाए। किसी भी जाति की सस्कृति के अनुरूप ही उसके सस्कार होते हैं और संस्कारों के अनुरूप ही उसके चिन्ह।

### सस्कृति के अनुरूप सस्कार–

आर्यों के षोडश सस्कार उनकी सस्कृति के अनुरूप हैं। उन षोडश सस्कारों में उपनयन सस्कार का स्थान अत्यधिक महत्वपूर्ण है। उपनयन सस्कार का सूत्रपात जिस सूत्र से होता है उसे यज्ञोपवीत विद्या सूत्र यज्ञ सूत्र अथवा ब्रह्म सूत्र कहते है। इस यज्ञोपवीत को सार्वभौम चिन्ह कहना अधिक उपयुक्त है। आचार्य ब्रह्मचारी का उपनयन करता हुआ इस यज्ञोपवीत के त्रिसूत्र द्वारा ब्रह्मचारी के ह्रदय चित्त और मन उपनयन करता है। अत यह सार्वभौमिक विद्या सूत्र है यह चिन्ह शैक्षणिक चिन्ह है।

### यज्ञोपवीत की उपेक्षा अपराध है!–

यदि कोई व्यक्ति राष्ट्रीय ध्वज की उपेक्षा करे,उसका अपमान करे, यथास्थान लहराते हुए ध्वज को उतार दें तो राष्ट्रीय अपराध का भागी होता है। उसे कठोर दण्ड दिया जाता है। तद्वत यज्ञोपवीत चिन्ह की उपेक्षा वा अपमान करने वाला व्यक्ति भी सार्वभौम अपराध का भागी है और वह उससे भी अधिक कठोर दण्ड का पात्र है इन चिन्हों को उतारना वा छीनना अवाछनीय और निन्दनीय है। इसकी जितनी भर्त्सना की जाए उतनी ही कम है इस सास्कृतिक चिन्ह को छीनने,उतारने तोडनेवाला व्यक्ति अपराधी है एव कठोर दण्ड का भागी है।

### उपनयन शब्द का अर्थ–

उपनयन शब्द का अर्थ तो केवल पास ले जाना है। अब प्रश्न यह है कि किसको किसके पास ले जाना? इसका सीधा सा उत्तर यही है कि जिसका उपनयन हो उसको जो उपनयन कर रहा है उसके पास ले जाना अर्थात कुमार को आचार्य अथवा गुरू के पास ले जाना उपनयन है। वह पद्धति अथवा प्रक्रिया जिससे कुमार को आचार्य के पास ले जाया जाता है उपनयन सस्कार है।

### उपनयन की सम्भावना–

इस प्रकार उपनयन सस्कार की परिभाषा से दो बाते तो स्पष्ट है। एक यह कि ब्रह्मचारी आचार्य के पास जाना चाहता हो और दूसरा यह कि आचार्य ब्रह्मचारी को अपने लेना चाहता हो। अन्तेवासी और आचार्य का परस्पर उपनयन की भावना पर ही उपनयन सस्कार की सभावना है।

### आचार्य द्वारा शिष्य का उपनयन

उपनयन सस्कार द्वारा आचार्य शिष्य को इतना समीप कर लेता है जितना कोई माता अपने पुत्र को अथवा गर्भवती गर्भ को। जैसे माता और गर्भ में कोई दूरी नहीं रहती तद्वत आचार्य और ब्रह्मचारी में भी परस्पर कोई दूरी नहीं रहती। उदरस्थ गर्भ और माता में जितनी समीपता होती है उतनी ही आचार्य व शिष्य मे समीपता होनी चाहिए। जैसे माता और गर्भ की समीपता में दोनो के श्वास दोनों के विश्वास दोनो के मन दोनों के वचन दोनो के आचरण एक हो जाते हैं तद्वत् आचार्य और उसके गर्भगत ब्रह्मचारी के श्वास विश्वास मन वचन और आचरण एक होने चाहिये। तब कहीं जाकर आचार्य द्वारा शिष्य का उपनयन हुआ समझा जाएगा।

### नयन शब्द का अर्थ–

नयन शब्द 'णीञ् प्रापणे' धातु से निष्पन्न हुआ है जिसका अर्थ प्राप्त करना है।वास्तव मे आखों को नयन कहने का अभिप्राय भी यही है कि वह दूरस्थ पदार्थों को प्राप्त करा देती हैं। आखों के द्वारा दृश्य का प्राप्त करने पर ही पाव उस ओर चलते हैं। आखें उन्हें उस ओर ले चलती है। बस ले चलने के कारण आख को नयन कहते हैं। यह सब प्रक्रिया इस प्रकार सम्पन्न होती है। कोई भी व्यक्ति पदार्थ को तभी देख पाता है जब पदार्थ की रूप तरगे चक्षुस्तल पर और चक्षुस्तल से उठी दर्शन तरगे पदार्थ तक जा टकराती हैं। तब चक्षुस्तल पर हुए अकन को पढ़कर व्यक्ति कहता है कि सामने अमुक पदार्थ है। यह सब उपनयन के कारण ही हुआ करता है। उपनयन के लिए दोनों ओर से उठी तरगों का परस्पर मिलना आवश्यह है। दोनो ओर से उठी तरगें ही परस्पर इन्द्रिय और अर्थ को बाधने वाली होती है। विषय शब्द का अर्थ ही बन्धन है। विशेषेण सिनन्ति बध्नन्ति इति विषया जो इन्द्रियों को विशेषतया कसकर बाध ले वही विषय है। शब्द, स्पर्श रूप रस गध आदि विषय इन्द्रियो को जब बाध लेते हैं तब कहीं पदार्थ का उपनयन समीप लाना हुआ करता है। उसी प्रकार आचार्य और शिष्य के उपनयन मे दोनों के ह्रदयों से उठी तरगों का दोनों के मन से उठी सकल्प धाराओं का जो एक होना आवश्यक होता है। बस उभयपक्ष से उठी धाराओं का जो एक को दूसरे से बाधनेवाली हैं प्रत्यक्ष करना ही उपनयन की त्रि सूत्री का अध्ययन है जिसके बिना आचार्य शिष्य का सामीप्य असम्भव है

### उपनयन किसका?

यदि कोई व्यक्ति का चक्षुस्थल सर्वथा खराब हो तो उस अवस्था में पदार्थ का अकन न होने से उसका पढा जाना सर्वथा असम्भव होगा। कदाचित चक्षुस्तल पर कोई धुन्ध आ गई हो तो आखो पर मनुष्यकत चक्षु चढा लेने से सामने वाले पदार्थ का अकन स्पष्ट होने लगेगा और व्यक्ति उसे पढ लेगा। इस कृत्रिम लैस को भी उपनयन उपनेत्र नयनक अयनक कहते हैं। इस उपनयन की चश्मे की उन्हे ही आवश्यकता होनी है जिन्हे धुधला दिखाई देता है। सर्वथा अन्धे अथवा स्पष्ट देख सकने वाले दानो का उपनयन के चश्मे की आवश्यकता नहा रहती। शिशु और सन्यासी दोनो को ही उपनयन की आवश्यकता नही।

### कुमार के लिए दूसरी आखें

मनुष्य जीवन में कौमार अवस्था ही ऐसी अवस्था है जिसमें धुधला दिखता है कुछ का कुछ दिखता है। ऐसी भयावह अवस्था में उपनयन की आवश्यकता होती है। कहीं कुमार भटक न जाए, पथभ्रष्ट न हो जाए ठोकर न खा जाए। उसकी आखों पर क्या भरोसा? तभी तो कुमार पुकार पुकारकर कहता है हे आचार्य! मुझे अपनी आखे दो चश्मा दो उपनयन दो अब मैं अपनी आख से न देखकर आपकी आख से देखूगा। मेरी आखों पर आचार्य की आखे चढी होगी तब मुझे कोई भय नहीं होगा लाओ आचार्य! चश्मा दो। 'उप मा नयस्व' मेरे नयन के उपनयन बन जाओ। वह ब्रह्मचर्य सूक्त के शब्दों मे पुकार उठता है

चक्षु श्रोत्र यशो अस्मासु धेह्यन्न रेतो लोहितमुदरम्।।

तब आचार्य ने भी ब्रह्मचारी की करूणा पुकार को सुनकर उसका उपनयन किया और ब्रह्मचारी की आखों पर अपनी आखे चढा दी।

### उपनयन की सार्थकता–

व्यक्ति का किसी अन्य व्यक्ति की आखो मे से झाक कर देखना तभी सम्भव है जब देखनेवाला दिखानेवाले का गर्भ बन जाए। गर्भावस्था में ही ऐसी सभावना है कि जब गर्भस्थ जीव अपनी आख से न देखकर मा की आख से देखता है। अपने मन से मनन न कर मा के मन से मनन करता है अपने नथुनों से श्वास न लेकर मा के नथुनों से श्वास लेता है। इसी प्रक्रिया का नाम है यथार्थ उपनयन। इतना गहरा उपनयन करने के निमित्त ही तो आचार्य ब्रह्मचारी को अपने उदर में ले लेता है। आचार्य शिष्य को अपने वरूण पाश मे बाध लेता है।

### दो जन्म–

व्यक्ति का प्रथम जन्म मातृ उदर से होता है तो द्वितीय जन्म सावित्री मा के उदर से। सामान्य लोगों को यह भी ज्ञान नहीं कि मनुष्य का प्रथम जन्म के अतिरिक्त द्वितीय जन्म भी होता है। जिस दिन द्वितीय जन्मके रहस्य को समझ लिया जाएगा उसी दिन यज्ञोपवीत उसके त्रि–सूत्र फिर प्रत्येक सूत्र के तिहरे होने, ब्रह्मग्रन्थि लगान आदि का मम समझ म आ सकेगा।

### द्विज शब्द का व्यवहार–

व्यक्ति का द्वितीय जन्म भी होता है इसे प्रमाणित करने के लिए हमें कहीं दूर जाने की आवश्यकता नही। द्वि–ज शब्द का प्रयोग

तभी व्यक्ति द्वि–ज कहलाता है। कितना बडा आश्चर्य है कि सामान्य द्विज शब्द का व्यवहार तो करते हैं परन्तु उन्हें इसी शरीर द्वारा द्वितीय जन्म का किंचित भी बोध नहीं होता। 'द्वाभ्या जायत इति द्विज जो दो योनियों से जन्मा हो वह द्विज है। मातृ योनि से तो सभी जन्मे हैं परन्तु दूसरी योनि कौन सी है जिससे जन्म पाकर व्यक्ति द्विज अर्थात ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य बन जाता है? आचार्य योनि से प्राप्त जन्म ही उत्कृष्ट है प्रमुख है। इसके बिना मातृयोनि से प्राप्त जन्म साधारण जन्म है। साधारण जन्म से सभी शूद्र हैं। जो व्यक्ति विद्यामाता से जन्म धारण नहीं करता अर्थात पढाने से भी नहीं पढ सकता वह शूद्र है। एकज है द्विज नहीं।

**आर्य नीति का उद्देश्य**

तन मन धन से सहयोग दें

1 देश–विदेश की आर्य समाजो मे घटित घटनाओ से आर्य जगत को अधुनातन जानकारी देना।

2 आर्य समाज के पुनर्जागरण के लिये आर्य जगत को प्रेरित करना।

3 आर्य समाज को राष्ट्रीय धारा से जोडना और राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओं पर चिन्तन एव निवारण के लिए राष्ट्र व्यापी सगठन बनाना।

4 आर्य समाज द्वारा धार्मिक सास्कृतिक सामाजिक व राजनीतिक क्षेत्र मे किये जा रहे कार्यों की जानकारी देना।

5 समर्पित एव निष्ठावान कार्यकर्ताओं का आर्य जगत को परिचय देना।

6 देश मे 1000 समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ताओ महिलाओ एव युवको का सगठन खडा करना।

7 आर्य समाज के आदर्शों से प्रेरित शिक्षण सस्थाओ के माध्यम से देश मे सशक्त छात्र शक्ति खडी करना।

8 विश्व के आर्य परिवारो का सगठन बनाना।

9 देश के 100 विद्वानो की परिषद बनाना।

10 विश्व की [illegible] भाषाओं मे वेद सन्देश प्रकाशित कर वैदिक धर्म की विश्व को जानकारी देना।

11 विश्वशाति के लिए विश्व व्यापी आदोलन चलाना कट्टरवाद अन्धविश्वास अज्ञानता के विरूद्ध मुहिम छेडना तथा देश में राजनीतिक सामाजिक धार्मिक सास्कृतिक आर्थिक क्रान्ति के लिए अभियान चलाना।

आप आशीर्वाद दें कि परमपिता परमेश्वर हमे इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए शक्ति एव सामर्थ्य दे।

तन मन धन से सहयोग दें पाठकगण 100 रू सहयोग राशि भेजने का कष्ट करें।

# मुख्यमंत्री जी! आपकी कुर्सी के नीचे आग

## ज़रा देख चांद की पत्तियों ने बिखर–बिखर के तमाम शब तेरा नाम लिक्खा है रेत पर, कोई लहर आके मिटा न दे

माननीय मुख्यमत्री जी

आपको मुख्यमत्री के पद पर आसीन देखकर हमारी प्रसन्नता की कोई सीमा नहीं थी। गत चुनावों से पूर्व सारे राजस्थान में गैर सरकारी शिक्षण सस्थाओं को मैंने आह्वान किया था कि श्री भैरोसिंह शेखावत के शासन का उखाड़ फैंको। काग्रेस की सरकार बनने पर आपको कोई दिक्कत नहीं आएगी। श्री भैरोसिह शेखावत के शासनकाल में शिक्षा के मदिर धू–धू करके जलने लगे। जिस प्रकार रोम के जलने पर नीरो बासुरी बजा रहा था उसी तरह शिक्षा के मदिर जलने पर श्री भैरोसिह शेखावत भी बासुरी बजा रहे थे सरस्वती के मदिर बलात्कार के केन्द्र हो गए थे। हमने श्री भैरोसिह शेखावत को चेतावनी दी थी कि आप छात्र शक्ति के साथ खिलवाड़ नही करें वरना यह छात्र शक्ति आपको सिहासन से उठाकर सडकों पर पटक देगी परन्तु गत भाजपा सरकार ने हमारी चेतावनी को एक मजाक समझा और परिणाम–स्वरूप गत चुनाव में छात्र शक्ति ने भाजपा से सत्ता का मुकुट छीन करके उसे सडकों पर खडा कर दिया।

इसके बाद आप मुख्यमत्री बने। आपने सवेदनशील और पारदर्शी सरकार देने का वादा किया और ईमानदारी से किया। मुख्यमत्री बनने पर किसी का भी अत्यधिक व्यस्त हो जाना स्वाभाविक है। हमेशा से मुख्यमत्री के चारों ओर निहित स्वार्थी तत्व एक अभेद्य घटाटोप खड़ा कर देते हैं और मुख्यमत्री की आख को नीचे नहीं होने देते। इससे मुख्यमत्री को यह पता नहीं चलता कि उसकी कुर्सी के नीचे कौन आग लगा रहा है?

आपके साथ यही हो रहा है। राजस्थान की नौकरशाही मे साप्रदायिक ताकतों के गुर्गे बैठे हैं जो उनके इशारे पर काग्रेस को आग लगाने का षड़यन्त्र कर रहे हैं ताकि आगामी चुनाव में साप्रदायिक ताकतों के सिर को सत्ता के मुकुट से विभूषित किया जा सके। सारे सरकारी दफ्तर नौकरशाही के व्यावसायिक केन्द्र हो रहे हैं। कही भी रिश्वत दिये बिना काम नहीं चलता। यह वर्ष आपके शासन का अन्तिम वर्ष है। आपका शुभ चिन्तक होने के कारण मेरा यह फर्ज है कि मैं उन षड़यन्त्रकारियों का भडाफोड करू जो आपकी सरकार को सत्ता विहीन करने के लिए कटिबद्ध है।

हमें न तो कोई पद चाहिए और न टिकट चाहिए। हम तो यह चाहते हैं कि राष्ट्रपिता महात्मा गाधी के अरमानों के स्मृति चिह्न बचे रहें और इस हेतु आप जनहित में कार्य करने के लिए हमेशा तत्पर रहें।

मैंने आपको शिक्षा के क्षेत्र में होने वाली धाधली से अवगत कराया था और एक ज्ञापन देकर अनुरोध किया था कि शिक्षा विभाग की जन विरोधी और छत्र विरोधी नीतियों को समाप्त कर नई पीढ़ी की प्रगति के लिए पथ प्रशस्त करें।

मैं पुनः वही ज्ञापन प्रस्तुत कर आपसे आग्रह करता हू कि आप शिक्षा विभाग के दोषी अधिकारियों के विरूद्ध तत्काल कोई कार्यवाही करें ताकि यह असतोष की आग काग्रेस सरकार के लिए मरणान्तक सिद्ध न हो। क्या यह आश्चर्य की बात नहीं है कि गत 6 मास से अनुदानित सस्थाओं को अनुदान नहीं मिला और अनुदान न देने का कोई न कोई बहाना बना दिया जाता है। राजस्थान के इतिहास में आज तक कभी भी 6 मास तक अनुदानित सस्थाओं का अनुदान नही रोका गया। राष्ट्र के उत्थान का एक मात्र उपाय उस देश की शिक्षा प्रणाली है। 'एकै साधे सब सधे' की कहावत के अनुसार यदि आपने शिक्षा को साध लिया तो सब सध जायेगा परन्तु विडम्बना यह है कि शिक्षा विभाग सिर से लेकर पाव तक भ्रष्टाचार और अकर्मण्यता में डूबा हुआ है। मैं आपका ध्यान उच्च शिक्षा विभाग के उन कार्यों की ओर आकृष्ट करना चाहता हू जिनसे काग्रेस सरकार की छवि राजस्थान में धूमिल हो रही है और अपने षड़यत्रों द्वारा पारदर्शी सवेदनशील सरकार के सकल्प को हास्यास्पद बना रही है।

1 वर्तमान शिक्षा प्रणाली दिशाहीन है और यह प्रणाली नवयुवकों को बेरोजगार और अर्थहीन बना रही है। राजस्थान सरकार ने इसी कमी को दूर करने के लिए स्नातक स्तर तक रोजगारमूलक विषयो का प्रावधान किया ताकि विद्यार्थीवर्ग बेचलर ऑफ बिजनेस कम्प्यूटर एप्लीकेशन बेचलर ऑफ बिजनेस एमिस्ट्रेशन गारमेन्ट प्रोडक्शन एण्ड एक्सपोर्ट मैनेजमेन्ट बॉयो टैक्नोलाजी संगीत एव कार्यालय प्रबन्धन एव सचिवीय पद्धति विषयों में प्रशिक्षण प्राप्त कर रोजगार प्राप्त कर सकें। अनेक सस्थाओं ने इन विषयों के लिए अनापत्ति प्रमाण पत्र हेतु दिसम्बर 2001 में आवेदन पत्र दिया था परन्तु आश्चर्य की बात है कि 6 महीने तक निरन्तर प्रयास करने के बावजूद भी अनापत्ति प्रमाण पत्र जारी नहीं किया गया जबकि सस्थाओं ने प्रत्येक विषय के लिए विश्वविद्यालय में सम्बद्धता के लिए 50 हजार रु जमा कराये थे।

2 राजस्थान गैर सरकारी शैक्षिक अधिनियम के अनुसार जून तक अनापत्ति प्रमाण पत्र एव सम्बद्धता का कार्य पूरा हो जाना चाहिये था और गत वर्ष गठित उच्च शिक्षा समिति ने तो यह निर्णय लिया था कि अनापत्ति प्रमाण पत्र और सम्बद्धता का कार्य मार्च तक पूरा हो जाना चाहिये। उच्च शिक्षा विभाग की यह लापरवाही क्या जनद्रोह और देश द्रोह नहीं है कि ये महाविद्यालय सरकार से एक पैसा लिये बिना करोड़ों रुपये व्यय करके रोजगारमूलक शिक्षा देने के लिए तैयार थे तब भी उच्च शिक्षा विभाग ने अनापत्ति प्रमाण पत्र जारी नहीं किया।

3 इसी प्रकार बी बी ए एव बी सी ए पाठयक्रम की घोषणा की गई और यह प्रावधान रखा गया कि इन विषयो में सम्बद्धता के लिए महाविद्यालय 25 लाख रुपये की स्थाई निधि की व्यवस्था करें। एक लाख रुपये सम्बद्धता शुल्क जमा करायें। पाच लाख रुपये एन्डोमेन्ट की धनराशि हो और लाखों रुपयों के भवन और उपकरण हो। अनेक महाविद्यालयो ने इन पाठयक्रमों में प्रशिक्षण देने हेतु करोड़ों रुपया व्यय किया परन्तु 6 महीने तक दिन–रात प्रयास करने के बावजूद जुलाई 2002 में सत्र प्रारम्भ होने के बाद अनापत्ति प्रमाण पत्र जारी किया गया और इन सस्थाओ को राजस्थान विश्वविद्यालय ने आज तक सम्बद्धता प्रदान नही की। इन पाठयक्रमों में प्रवेश देने के लिए जो पत्र जारी किया गया उसमें विद्यार्थियो को चेतावनी दी गई कि इन सस्थाओ को अभी सम्बद्धता नहीं मिली है अतः विद्यार्थी अपने विवेक पर प्रवेश के सम्बन्ध में निर्णय लें।

क्या इस पत्र द्वारा विद्यार्थियों को यह स्पष्ट चेतावनी नहीं दी गई है कि आप इन महाविद्यालयों में प्रवेश नही लें? पाठ्यक्रमों के लिए करोड़ो रुपया लगाने वाले महाविद्यालयों के साथ क्या यह विश्वासघात नहीं है?

4 इन विषयों में लगभग 3600 स्थान थे परन्तु इन पाठ्यक्रमों मे प्रवेश के लिए आयोजित परीक्षा में केवल 750 विद्यार्थियों को उत्तीर्ण किया गया। किसी भी विषय में परीक्षा का प्रावधान तब रखा जाता है जब विद्यार्थी अधिक हों और महाविद्यालय में स्थान सीमित हों। 33 प्रतिशत से 45 प्रतिशत तक 15000 विद्यार्थियों को परीक्षा देने से वचित कर दिया गया। इन पाठ्यक्रमों में परीक्षा के लिए न्यूनतम प्राप्तांक योग्यता 50 प्रतिशत रखी गई जबकि पी एम टी और पी ई टी जैसे विषयों में 33 प्रतिशत है।

5 गत वर्ष अनेक सस्थाओं को बी सी ए के लिए अनापत्ति प्रमाण पत्र तब दिया गया जबकि विद्यार्थी सस्थाओं में प्रवेश ले चुके थे और चालू वर्ष में भी सस्था को पुन अनापत्ति प्रमाण पत्र प्राप्त करने के लिए भाग दौड़ करनी पड़ी। जब गत वर्ष अनापत्ति प्रमाण पत्र जारी हो गया था तो इस वर्ष अनापत्ति प्रमाण पत्र प्राप्त करने के लिए पुनः आवेदन पत्र पर विचार करने का क्या औचित्य था? इस प्रकार के प्रावधानों से भ्रष्टाचार को ही बढ़ावा मिलता है और जनहित मे कार्य करने वाली सस्थाए निरूत्साहित हो जाती हैं।

6 राजस्थान सरकार घोर आर्थिक सकट से गुजर रही हैं।ऐसी अवस्था मे सामाजिक सस्थाओ द्वारा रोजगारमूलक शिक्षा के प्रचार–प्रसार में अरबो रुपयों का योगदान देना एक ऐसा कार्य था जिसके लिए सरकार को इन सस्थाओ का आभारी होना चाहिये था परन्तु शिक्षा विभाग ने इन सस्थाओ को सहयोग देने के स्थान पर कदम–कदम पर अवरोध उत्पन्न किया।

अतः आपसे अनुरोध है कि आप इस प्रकरण की जाँच करवाये और दोषी अधिकारियों के विरूद्ध अनुशासनात्मक कार्यवाही करें।

शिक्षा विभाग को निर्देश दिया जाए कि वह अनापत्ति प्रमाण पत्र जारी करने के लिए पुनः प्रक्रिया प्रारम्भ नही करें बी सी ए. व बी बी.ए में प्रवेश परीक्षा का प्रावधान समाप्त कर बी ए बी.एस सी व बी कॉम की तरह सीधे प्रवेश देने की अनुमति प्रदान की जाए और इस वर्ष जारी किया गया अनापत्ति प्रमाण पत्र स्थाई अनापत्ति प्रमाण पत्र माना जाये और शिक्षा विभाग को यह भी निर्देश दिया जाए कि वह अनापत्ति प्रमाण पत्र मार्च तक जारी कर दें और निरीक्षण का कार्य विश्वविद्यालय पर छोड़ा जाए।

हमें पूर्ण विश्वास है कि आप हमारे अनुरोध पर जनहित में अविलम्ब कार्यवाही करने का कष्ट करेंगे।

भवदीय

(सत्यव्रत सामवेदी)

अध्यक्ष,

राजस्थान गैर सरकारी शिक्षण सस्था सघ,राजस्थान

सत्यव्रत सामवेदी,सम्पादक प्रकाशक एव मुद्रक 58–13 जवाहर नगर,द्वारा [illegible] प्रिन्टिंग प्रेस,[illegible] मार्ग,जयपुर से मुद्रित
सम्पादक फोन नि 652687 का 622056 e-mail [illegible]
आर्य समाज शिक्षा समिति एव शिक्षा समिति आदर्श नगर, जयपुर के सौजन्य से प्रकाशित

प्रेषक
सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक आर्य नीति
आर्य समाज राजापार्क जयपुर
राजस्थान

पंजियन संख्या
RAJ[illegible]
डाक पंजीकरण संख्या RJ 2637

70 श्री जगदीश वेदालकार
पुस्तकालयाध्यक्ष
गुरूकुल कागडी विश्वविद्यालय
हरिद्वार उत्तराचल यू पी

[illegible] प्रचार, [illegible], विश्व शान्ति, राष्ट्रोत्थान मानवता एवं सम्पूर्ण क्रान्ति के लिये समर्पित पाक्षिक पत्र





21 अक्टूबर 2002 मूल्य एक प्रति 3 रुपये डाक पजियन सख्या RJ 2637/2001 वार्षिक मूल्य 75रुपये

## जोधपुर सभाग की आर्य समाजों द्वारा राष्ट्र उत्थान यज्ञ

# आर्य वीर दल के बड़वानल की उत्तुंग तरंगों ने कृण्वन्तो विश्वमार्यम् के जयघोष से गगन को गुंजित किया

जयपुर 20 अक्टूबर। जोधपुर सभाग की आर्य समाजो द्वारा जोधपुर में 19 अक्टूबर को एक विराट राष्ट्र उत्थान यज्ञ का आयोजन किया था। जोधपुर के आर्य वीरो ने आर्य समाज के गौरवमय पुत्र एव आर्य वीरों के ह्रदय सम्राट श्री मदनसिह की स्मृति में 8 अक्टूबर से 25 अक्टूबर तक आर्य समाज के प्रचार–प्रसार के लिये कार्यक्रम आयोजित करने का सकल्प लिया था। आर्य वीरो की अपने गुरू के प्रति कितनी असीम श्रद्धा है? श्री मदनसिह अपना पार्थिव शरीर त्याग कर 8 वर्ष पूर्व आर्य वीरो को छोडकर परमापेता प्रभु की गोद मे बैठने के लिये चले गए। जोधपुर सभाग के आर्य वीर आज तक भी अपने गुरू के बिछोह को सहन नही कर पा रहे। वर्ष पर वर्ष बीतते जा रहे हैं परन्तु आर्य वीरों के ह्रदय में उनके गुरू पहले की तरह विराजमान हैं। ह्रदय में स्थित गुरू आज भी इन आर्य वीरों को प्रेरणा दे रहे हैं कि आर्य वीरों! उठो! जागो! महर्षि दयानन्द के चरणों में बैठ कर अमरता का ज्ञान प्राप्त करो और इस दुर्गम पथ पर तब तक चलते रहो जब तक विश्व में वैदिक साम्राज्य की स्थापना नही हो जाती।

19 अक्टूबर को आयोजित विराट राष्ट्र उत्थान यज्ञ में प्रमुख वक्ता के रूप में स्वामी अग्निवेश जी को आमन्त्रित किया गया था। उनके अतिरिक्त श्री सत्यव्रत सामवेदी प्रो कैलाशनाथ सिह एव श्री जगवीर सिह एडवोकेट को भी आमन्त्रित किया गया था परन्तु प्रो कैलाश नाथ सिह एव श्री जगवीरसिह इस सम्मेलन मे नही आ सके।

19 अक्टूबर को प्रात काल मण्डौर एक्सप्रेस जब जोधपुर प्लेटफार्म पर पहुची तो जोधपुर का स्टेशन 'जो बोले सो अभय वैदिक धर्म की जय' 'जगत गुरू महर्षि दयानन्द की जय' के नारो से गुजने लगा। पूरा प्लेटफार्म 'ओ३म' के झण्डो से सुशोभित हो रहा था। हजारो यात्रियों की नजर नारे लगाते हुए आर्य वीरों की तरफ उठी हुई थी। रेलगाडी से जब स्वामी अग्निवेश एव श्री सत्यव्रत सामवेदी उतरे तो आर्य वीरो ने उन्हें घेर लिया और गगनभेदी नारे लगाते हुए स्टेशन के बाहर ले गए। ये आर्य वीर आर्य नेताओं को गाड़ियों पर बैठाकर आर्य समाज पाबूपुरा की ओर ले गए। इन गाड़ियों के आगे और पीछे सैंकड़ों आर्य वीर अपने हाथो में ओ३म के झण्डें लिये हुए मोटर साईकिलों पर नारे लगाते हुए चल रहे थे।

पाबूपुरा ग्राम जोधपुर से लगभग 12 कि मी की दूरी पर है। यह नाईकों की बस्ती है। इस बस्ती में रहने वाले समस्त नाईक आर्य समाजी हैं। एक आर्य वीर के घर में आर्य नेताओं के आवास की व्यवस्था थी। आर्य वीर दल राजस्थान के अधिष्ठाता श्री रामसिंह आर्य 10 30 बजे स्वामी अग्निवेश जी को अपने घर ले गए जहा पर जोधपुर के अनेक मुस्लिम नेता स्वामी अग्निवेश जी की प्रतीक्षा कर रहे थे। इन मुस्लिम नेताओ ने स्वामी अग्निवेश जी का अभूतपूर्व स्वागत किया और भारत मे अमन चैन के लिये और साम्प्रदायिकता समाप्त करने के लिये तन–मन–धन से सहयोग देने का आश्वासन दिया। देश मे साम्प्रदायिकता के उन्मूलन एव शाति स्थापना के लिये



स्वामी अग्निवेश जी द्वारा किये जा रहे प्रयत्नो की उन्होने मुक्त कठ से प्रशसा की।

सायकाल 4 बजे से राष्ट्रोत्थान यज्ञ प्रारम्भ हुआ। श्री हनुमान प्रसाद गौड यज्ञ के ब्रह्मा थे। आर्य समाज पाबूपुरा का विशाल प्रागण आर्य वीरों और आर्य परिवारों से भरा हुआ था। ऐसा लग रहा था जैसे जोधपुर का जन सैलाब उमड कर पाबूपुरा आ गया हो। जोधपुरी परिधान में हजारो महिलाओ ने देव लोक का दृश्य उपस्थित किया हुआ था। ये महिलाए भी अपने पति एव परिवार सहित यज्ञ में भाग लेने आई थीं। आखिर महर्षि दयानन्द सरस्वती ने ही तो हजारों वर्ष के बाद इन महिलाओं को यज्ञ का अधिकार दिया था तो ये हर्षित प्रमुदित और प्रफुल्लित होकर यज्ञ में भाग लेने क्यों नहीं आतीं।

जोधपुर सभाग के हजारों आर्य वीर श्वेत वस्त्रो में उल्लास और उमग के साथ राष्ट्रोत्थान यज्ञ की व्यवस्था मे लगे हुए थे। ऐसा प्रतीत होता था कि जैसे हम किसी आर्य लोक मे पहुच गए हो। इस आर्य समाज के विशाल प्रागण में सैंकडो यज्ञ कुण्ड की चारो तरफ सैंकडो दम्पति यज्ञ करने के लिये बैठ गए और सारा आकाश वेद मन्त्रो से और स्वाहा के स्वर से गूजने लगा।

यज्ञ के बाद यज्ञ की महिमा पर श्री सत्यव्रत सामवेदी ने प्रवचन दिया। सामवेदी जी ने कहा कि आज सारे भारत वर्ष मे राष्ट्रोत्थान यज्ञ की आवश्यकता है। आजादी के बाद हमने सोचा था कि घर–घर मे घी के दीये जलेगे। घी–दूध की नदिया बहेगी। कोई भूख से नही मरेगा। सर्वत्र सुख और समृद्धि होगी परन्तु आजादी के बाद इन 55 वर्षों में हमारे देश की क्या दुर्दशा हो गई है? दूध घी की नदिया तो बहुत दूर की बात हैं आज हम पानी की एक–एक बूद के लिये तरस रहे हैं। मौत हमारे सिर पर मण्डरा रही है। इस सदी का सबसे भयकर अकाल मौत बन कर प्राणी जगत को निगलने के लिये तैयार है। भुखमरी बेरोजगारी गरीबी कुपोषण भय दायिकता जातिवाद अस्पृश्यता चरित्रहीनता हिसा से त्रस्त होकर सारा देश त्राहि–त्राहि कर रहा है। भ्रष्टाचार चरम सीमा पर है। मुटठीभर लोगो ने राष्ट्र की सम्पत्ति पर कब्जा किया हुआ है। राष्ट्र की 80 प्रतिशत सम्पत्ति 20 प्रतिशत लोगो के पास है और 20 प्रतिशत सम्पत्ति पर 80 प्रतिशत गरीब जनता अपना निर्वाह कर रही है। अभी हमने विजयादशमी पर रावण और मेघनाद के कागज के पुतलो को जलाया। करोडो रुपया इस गरीब मुल्क ने पटाखो पर खर्च किया। विजयादशमी इसी लिये तो मनाते है कि इस दिन अवैदिक सम्राट का पराभव हुआ और वैदिक राज्य या राम राज्य की स्थापना हुई। गोस्वामी तुलसीदास ने राम राज्य का वर्णन

बरनाश्रम निज–निज धरम निरत बेद पथ लोग।
चलहि सदा पावहि सुखहि नहि भय सोक न रोग।।
दैहिक दैविक भौतिक तापा राम राज नहि काहुहि व्यापा।
सब नर करहिं परस्पर प्रीति चलहि स्वधर्म निरत श्रुतिनीति।।
अल्प मृत्यु नहिं कवनिउ पीरा सब सुन्दर सब बिरज सरीरा।।

परन्तु आज राम के नाम पर क्या हो रहा है? रावण दहन से हम क्या प्रेरणा ले रहे हैं? रावण दहन करने वाले लोगो ने क्या कभी सोचा कि हम आज तक भी राम की आराधना क्यो कर रहे हैं? राम इसीलिये तो आज तक करोड़ो नर–नारियों का अराध्य हैं क्योंकि वह वेदानुयायी था और वैदिक राज्य की स्थापना के लिये उसने रावण का सहार किया था। क्या रामभक्त वेद मार्ग पर चलने के लिये तैयार हैं? इन रामभक्तों ने वेद मार्ग पर चलना तो दूर आज तक वेदों के भी दर्शन नहीं किये हैं। रावण दहन की सार्थकता तभी हैं जब रामभक्त

वेदभक्त बने और वेद की शिक्षाओं के अनुसार उनकी जीवनचर्या हो। आज रावण से भी हजारों गुना भयानक असुर सारे भारत में फैले हुए हैं। इन असुरो ने रावण को बहुत पीछे छोड दिया है। राम ने जीवन मूल्यों के लिये सत्ता को ठोकर मार दी इसीलिये वे जन–जन के ह्रदय सम्राट बने और आज राम के नाम पर सत्ताकामी भूखे भेडिये सत्ता के लिये मूल्यों को ठोकर मार रहे हैं। अभी दिल्ली में भरी दुपहरी में हजारों नर–नारियों के बीच में से एक नवयुवक 20 वर्ष की एक युवती को घसीटता हुआ सडक के किनारे किसी विशाल भवन में ले गया। उस भवन के बाहर सशस्त्र प्रहरी मूक दर्शक बनकर मातृशक्ति की आबरु को लुटते हुए देखते रहे और उस पिशाच ने उस 20 वर्षीया युवती के साथ सामूहिक बलात्कार किया। बाद मे पता चला कि वह पिशाच दिल्ली विश्वविद्यालय का विद्यार्थी परिषद से अध्यक्ष रह चुका है जो महिलाओ की आबरु की रक्षा के नाम पर अध्यक्ष बना था। राम के नाम पर सत्ता हथियाने वाले लोगों का यह चरित्र है। रावण ने तो केवल सीता का अपहरण किया था। रावण से कहा गया कि तुम तो मायावी हो राम का रूप बनाकर सीता को अपने वश मे क्यो नही कर लेते? इस प्रश्न का उत्तर जो रावण ने दिया वह वैदिक सस्कृति की महिमा को व्यक्त करने के लिए पर्याप्त है–

राम को रूप धर्यो दसकन्धर
भेट करी सिव के ढिग जाई।
राम की प्रेम पगी तब ही वह
अक मे आय पर्यो उर लाई।।
येहु चरित्र अनेक रचे
पर पाय सक्यो नहि कछु सफलाई।
राम को रूप बनावत ही
मातु सी लागत नारी पराई।।

आज लाखों सीताए 22 वीं शताब्दी के रावणों की शिकार हो रही हैं। लाखों सीताए वेश्यालयों में अपनी आबरू बेच रही है। आज राम भक्त इन सीताओं को बचाने के लिये क्या रहे हैं? रावण का सहार करने के लिये ऋषि मुनियों ने 25 वर्ष तक आर्य वीर दल स्थापना की। विश्वामित्र ने राम और लक्ष्मण को असुरों से युद्ध करने के लिये शस्त्र विद्या सिखाई। दूसरी तरफ दक्षिण में सुग्रीव और हनुमान के नेतृत्व में वानरों की विशाल सेना खडी की गई। ये वानर नहीं थे अपितु वज्र शक्ति वाले आर्य वीर थे जो जगलों में रहते थे कद मूल खा कर अपनी भूख मिटाते थे। प्रकृति की गोद में केवल लगोट पहनकर सोते थे और खलते थे। ये ब्रह्मचारी वेदों के प्रकाण्ड विद्वान थे उनके सामने एक ही लक्ष्य था रावण वध। उनसे पूछा जाता कि तुम्हारा नाम क्या है तो वें कहते–

'रावण वधोद्यत दशग्रीव वधोद्यत ।

आर्य वीरों! आपके सामने आज राम और हनुमान से भी अधिक बडी चुनौती है। क्या आप साम्प्रदायिकता भूख भ्रष्टाचार हिंसा गरीबी चरित्रहीनता के विरूद्ध हनुमान और वानर सेना जैसी वीर सेना खडी करोगे और भारत को इन रावणों से मुक्ति दिलाओगे। दयानन्द के आर्य वीरो के लिये यह कोई कठिन कार्य नहीं है। तुम दयानन्द का नाम लेकर खडे हो जाओं तुम्हारी सारी मुश्किलें आसान हो जायेगी।

सामवेदी जी ने कहा कि 1857 की क्राति क बाद देश की आजादी के लिये जब महर्षि दयानन्द युवकों को आह्वान कर रहे थे तब उन्हे पागल समझा जाता था। जब 1857 मे लाखो सशस्त्र सैनिक देश को आजाद नहीं करा पाये तो अकेला दयानन्द देश को कैसे आजाद करा पायेगा? सब युवक दयान्द की मजाक उडाते थे परतु दयान्द के अग्निमय भाषणों को सुनकर सरदार अर्जुनसिह उनके शिष्य बन गये और उन्होंने पुत्र किशनसिह से कहा कि यज्ञ करके ईश्वर से ऐसे पुत्र की कामना करो जो देश के लिये अपने जीवन की आहुति दे दे। लोग अर्जुनसिह को पागल समझते थे। ऐसे ही तो पागल दुनिया मे क्राति लाते हैं। इसी पागल के आग्रह पर उसके बेटे किशनसिह और पुत्रवधु विद्यावती ने यज्ञ करके देश के लिये अपने जीवन की आहुति देने वाले पुत्र की कामना की ी तब भगतसिंह का जन्म हुआ था 23 वर्ष 5 महीने 26 दिन की अवस्था में हसता–हसता फासी के फदे की तरफ गाता हुआ जा रहा है–

मर कर भी न निकलेगी
दिल से वतन की उल्फत
मेरी मिट्टी से भी
खुशबू–ए–वतन आयेगी।

आर्य वीरों! आज तुम्हारे साथ तो हजारो नवयुवक हैं। फिर निराश होने की क्या आवश्यकता है? यदि तुम सकल्प लेकर खडे हो जाओ तो 24 घटे में देश की तक्दीर बदल सकते हो।

इसके बाद स्वामी अग्निवेश ने जब अपना भाषण प्रारम्भ किया तो हजारों आर्य वीरों के उल्लास और उमग का अजीब नजारा था। हजारो नवयुवक खडे हो गए और वैदिक धर्म की जय युग पुरुष महर्षि दयानन्द की जय क्राति शिरोमणी प रामप्रसाद बिस्मिल की जय देश के शहीदो की जय आर्य समाज जिन्दाबाद ओ३म का झण्डा ऊँचा रहे के न्नारो से धरती और आकाश गुजाने लगे। बडी मुश्किल से उन्हे नारे लगाने से रोका गया और तब स्वामी अग्निवेश का भाषण प्रारम्भ हो सका।

स्वामी अग्निवश ने आर्य वीरों को प्रेरित करते हुए कहा कि सारा देश हसरत भरी निगाहों से तुम्हारी तरफ देख रहा है। मैं तो समझता था कि आर्य समाज मर गया है। देश मे जिस किसी भी आर्य समाज मे जाता हू तो अधिक से अधिक केवल 200–300 श्रोता दिखाई देते हैं। आज किसी आर्य समाज के प्रागण में हजारों की सख्या में श्रोताओ की उपस्थिति को अनेक वर्षों के बाद देखा है। आपका उल्लास और उमग देखकर हमारी धमनियों में भी आशा और शौर्य का सचार होता है। मैं आपसे वादा करता हू कि आप जब मुझे बुलायेंगे और जहा भी बुलायेंगे वहा मैं अवश्य पहुचूगा।

हमारा लक्ष्य है ससार को आर्य बनाना। वेद का सदेश है 'मनुर्भव तुम न हिन्दू बनो न मुसलमान बनो न बौद्ध बनो न जैनी बनो तुम इन्सान बनो। यही वेद का सदेश है यही आर्य समाज का सदेश है यही दयानन्द का सदेश है।

## साम्प्रदायिक ताकतो का उन्मूलन करो।

स्वामी जी ने कहा कि आज देश के सामने सबसे बड़ा खतरा साम्प्रदायिकता है। यह दुख की बात है कि आर्य समाज के अनुयायी भी इन साम्प्रदायिक ताकतों की सेना में खड़े हो गए हैं। आर्य समाज की कमजोरी के कारण ही साम्प्रदायिकता के पिशाच ने अपना सिर उठाया हुआ है और हमारी धरती खून से लथ–पथ हो रही है। राष्ट्रीय स्वय सेवक सघ एव उससे जुड हुए सगठन देश के लिये सबसे बडा खतरा है। ये मौत के सौदागर हिन्दूवाद की सीढ़ियों पर चढ कर सत्ता हथियाना चाहते हैं और जनता को मूर्ख बनाकर उनको लूटना चाहते हैं। ये फासिस्टवादी और नाजीवादी है। इनके नेताओं के आदर्श हिटलर और मुसोलिनी है। लोकतत्र में इनका विश्वास नही है। तानाशाही में इनकी दृढ आस्था है। गुजरात में नरेन्द्रमोदी ने जो कुछ किया वह वैदिक सस्कृति पर कलक है। क्या हमारी विश्ववारा सस्कृति दो–दो साल के मासूम बच्चों की हत्या की अनुमति देती है? क्या वैदिक सस्कृति दिन दहाडे भीड़ के बीच में युवतियो के साथ बलात्कार का उपदेश देती है? क्या वैदिक सस्कृति यह प्रेरणा देती है कि गर्भवती महिला के पेट को चीर कर गर्भस्थ शिशु को आग में झोंक दिया जाए? लोक लज्जा से ही सही इनके सर्वोच्च नेता अटल बिहारी वाजपेयी और लालकृष्ण अडवानी ये तो कहते है कि नरेन्द्रमोदी की घृणित हरकतों से हम बाहर जाकर अपना मु कैसे दिखायेगे? परन्तु तथाकथित आर्य समाजियो मे तो यह लज्जा भी नही रही? वे तर्क देते है कि मुसलमान भी ऐसे ही करते हैं तो हम भी वैसा ही क्यों न करें? दुष्टों के साथ दुष्टता का व्यवहार करना चाहिये। यह तर्क असुरों का है। ऐसे घृणित काम असुर ही कर सकता है।

हम तो दया के आगार दयानन्द के सैनिक हैं। हमें तो वेद प्राणि मात्र के प्रति दयाभाव सिखाता है। हम प्रतिदिन यज्ञ करके बलिवैश्व देव यज्ञ करते हैं और कुत्ते–बिल्ली को परिवार का सदस्य मानते हुए उसे खिलाकर ही भोजन करते हैं। नरेन्द्र मोदी का आचरण अवैदिक आचरण है। राष्ट्रीय स्वय सेवक सघ की स्थापना 1925 में हुई थी। क्या जरूरत थी इस सघ की स्थापना की जब देश में क्राति लाने के लिए आर्य समाज जैसा सगठन था? आज आर्य समाज की जो वर्तमान शोचनीय स्थिति है उसका बहुत बड़ा कारण राष्ट्रीय स्वय सेवक सघ है। क्या इस सघ के रहते देश में कभी शांति हो सकती है? क्या हम वेद के 'सगच्छध्व सवदध्व सवोमनासि जानताम' के मत्र को मूर्त रूप दे सकते हैं? देश के उत्थान के लिये हमें मिल जुलकर चलना होगा। हमें नफरत की दीवारों को गिराना होगा। हमें सबके दिलों को प्रेम से जीतना होगा। इन साम्प्रदायिक ताकतो का पर्दाफाश हो गया है। 7 राज्यों के चुनाव में इनकी करारी हार हुई है। काश्मीर में इन्हें केवल एक ही सीट मिली। हिन्दुत्व का नारा लगाकर ये लोग काश्मीर में बुरी तरह से पराजित क्यों हुए? ये लोग मूर्ति पूजक हैं। महर्षि दयानन्द ने हिन्दू समाज में व्याप्त जिन बुराईयों को समाप्त करने के लिये अपने प्राणों की आहुति दे दी उन बुराईयों की जड़े जमाने में ये लोग लगे हुए हैं। इन्ही के कारण जातिवाद अस्पृश्यता का ताण्डव नृत्य हमारे देश में हो रहा है। आर्य समाज मे भी ये ताकतें घुस चुकी है और आर्य समाज को इनसे मुक्त कराना हमारा पावन कर्त्तव्य है। सत्ता के अतिरिक्त इनका कुछ भी आदर्श नही है।

## साम्प्रदायिकता के विरूद्ध गुजरात मे अभियान की तैयारी

स्वामी जी ने घोषणा की कि दिसम्बर मे गुजरात मे साम्प्रदायिकता के विरूद्ध अभियान चलाया जायेगा। दयानन्द और गांधी की भूमि को साम्प्रदायिकता से मुक्त करना हमारा सर्वोपरि कर्तव्य है। आर्य समाज के तपस्वी सन्यासी स्वामी धर्मबन्धु जी ने इस अभियान हेतु 100 गाड़ियां देने एव आवास तथा भोजन की व्यवस्था करने की घोषणा की है।

स्वामी जी ने कहा कि राष्ट्र रक्षा के लिये हमने सप्तक्रांति अभियान चलाया है– पाखण्ड मुक्ति, अशिक्षा, भ्रष्टाचार, गरीबी, साम्प्रदायिकता नशा अस्पृश्यता एव जातिवाद से मुक्ति।

## जिला कोरापुट में 188 परिवारों के 750 से अधिक ईसाई वैदिक धर्म में दीक्षित

उड़ीसा के कोरापुट जिले के पतागी ब्लाक के घसवानायक ग्राम में सार्वदेशिक सभा के निर्देश में उत्कल आ प्र स के तत्वावधान में स्वामी धर्मानन्द जी की प्रेरणा एव देखरेख में चल रहे धर्मरक्षा महाभियान के अन्तर्गत वैदिक धर्म की दीक्षा एव पुनर्मिलन का एक विशाल कायक्रम मार्च को उत्कल आ प्र स के प्रधान स्वामी व्रतानन्द जी अध्यक्षता में सम्पन्न हुआ। इसमें 750 अधिक ईसाई वैदिक धर्म में दीक्षित हुए। कार्यक्रम का सचालन सभा के उपप्रधान प बिशिकेसन जी शास्त्री एव आदित्य गुरूकुल आश्रम कुन्दुली के आचार्य विनय कुमार जी ने किया। यह आयोजन सभा के प्रचारक श्री करूणाकर जी के अथक परिश्रम से सम्पन्न हुआ।

## सम्बलपुर जिले के सुबनपुर ग्राम मे 25 ईसाई परिवार वैदिक धर्म में दीक्षित

धर्म रक्षा महाभियान की इसी श्रृखला मे सुबनपुर ग्राम में भी आचार्य सत्यप्रिय जी गुरूकुल आमसेना की अध्यक्षता में पुनर्मिलन एव वैदिक धर्म दीक्षा का कार्यक्रम 24 मार्च को सम्पन्न हुआ। यज्ञ एव कार्यक्र का सचालन श्री दीव्येश्वर जी व्याकरणाचार्य गुरूकुल आम सेना ने किया।

इस कार्य कार्यक्रम में 25 ईसाई परिवारों ने वैदिक धर्म ग्रहण किया। इस कार्यक्रम को देखने के लिए एक हजार से अधिक नर–नारी उपस्थित थे। इन दीक्षा लेने वालों को आशीर्वाद देने के लिए श्री ब्र. गंगानाथ जी ब्र वेदमित्र जी श्री तेजकरन जी ओझा आदि का आशीर्वाद एव उपदेश हुआ। अस कार्यक्रमका आयोजन स्थानीय अध्यापक श्री सरोज कुमार आर्य का है। अन्त में ऋषि लगर के साथ यह कार्यक्रम सम्पन्न हुआ।

सुदर्शनदेवार्य उपमत्री
उत्कल आर्य प्रतिनिधि सभा गुरूकुल आमसेना
खरियार रोड नवा पारा उड़ीसा

# कर्मयोगी स्व.मदनसिंह आर्य की १७वीं पुण्यतिथि

कर्मयोगी स्व मदनसिह आर्य
17वीं पुण्य तिथि–8 अक्टूबर 2002

युवा ह्रदय सम्राट कर्मयोगी मदनसिह आर्य की 17वी पुण्यतिथि आर्य वीर दल जोधपुर एव जोधपुर की विभिन्न आर्य समाजो ने 8 अक्टूबर 2002 का समारोह पूर्वक मनाई। यज्ञ और तत्पश्चात भजनोपदेश और स्व मदनसिह जी आर्य को श्रद्धाजलि का कार्यक्रम आर्य वीर दल जोधपुर और आर्य समाज पाबूपुरा के स युक्त तत्वावधान मे रखा गया जिसका आगाज आर्य समाज पाबूपुरा की भजन मण्डली ने 'जिस दिन वेद के मन्त्रों से धरती को सजाया जायेगा' कोरस से किया। इस अवसर पर स्व मदनसिह जी आर्य के सुपुत्र श्री गजेन्द्रसिह आर्य विशेष अतिथि के रूप में उपस्थित थे। स्व मदनसिह आर्य के बाल सखा श्री दौलतसिह जी ने मदनसिह जी आर्य के नियमित व्यायाम के सस्मरण सुनाते हुए बताया कि दल्हे के रूप मे ससुराल पहुचने पर बारात के डेरे मे जनवासे में भी उन्होंने व्यायाम किया तथा वे अपने नियम के पक्के थे। स्व मदनसिह जी के सैनिक साथी श्री हरिशचन्द्र जी मेहरा ने भारत पाक युद्ध के सस्मरण सुनाकर अपनी श्रद्धाजलि दी। वहीं राजस्थान एमेच्योर बॉक्सिग एसोसियेशन के अध्यक्ष श्री नारायणसिह जी खीची ने उन्हे राजस्थान के बॉक्सिग के प्रणेता के रूप मे प्रस्तुत करते हुए 1952 से बाक्सिग के खेल की राजस्थान को देन स्व मदनसिह आर्य के द्वारा देना बताकर विस्तृत जानकाकरयो सहित राजसीन एमेच्योर बॉक्सिग एसोसियेशन एव राजस्थान जिमनास्टिक एसोसियेशन की स्थापना मे उनके सहयोग के सस्मरण सुनाकर उनको श्रद्धाजलि दी और कहा कि उनकी प्रेरणा से इस खेल को दिनो दिन उच्च स्तर पर पहुचाने में व प्रयासरत थे।

तत्पश्चात आर्य वीर दल जोधपुर के सचालक भाई नारायणसिह आर्य ने अपना चिर परिचित क्रान्तिकारी उद्बोधन पण्डित रामप्रसाद बिस्मिल की गजल 'देश की खातिर मेरी दुनियामे यह ताबीर हो उन्होने बताया कि 1962 के भारत चीन 1965 तथा 1971 के भारत पाक युद्ध के उनके फौज के रोमाचित करने वाले साहसिक सस्मरण सुनाए। 1971 में स्व मदनसिह आर्य लौंगेवाला की ऐतिहासिक लडाई के एक साहसी योद्धा थे जिसमें पाकिस्तान की फौज टैंकों को छोडकर कर भाग गई थी। नारायणसिह आर्य ने वे क्रान्तिकारी सस्मरण जो स्व मदनसिह जी आर्य आर्य वीरों को सुनाया करते थे उनमे से एक बदा वैरागी के बलिदान की गाथा सुनाकर रोंगटे खडे कर दिये।

राजस्थान भूतपूर्व सैनिक काग्रेस के अध्यक्ष व समारोह के मुख्य अतिथि के महेन्द्र जी माथुर ने कहा कि मुझे गर्व है कि स्व मदनसिह जी आर्य मेरी आर्मड कोर के रिसालदार मेजर थे। ऐसे बहुआयामी व्यक्तित्व को श्रद्धाजलि अर्पित करने मे अपने आप को मैं गौरान्वित महसूस करता हू। राजस्थान आर्य वीर दल के अध्यक्ष रामसिह आर्य ने आज के समय मे बिगडते वातावरण मे स्व मदनसिह आर्य के स्थापित आदर्शो की सार्थकता पर प्रकाश डालते हुए इस परिपेक्ष में आर्य समाज और महर्षि दयानन्द द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्तो को ही सही बताया। अन्त मे आर्य समाज पाबूपुरा के प्रधान भवरलाल आर्य ने आयोजन मे सहयोग के लिये सभी का

आ वी द राज के अध्यक्ष रामसिह आर्य वर्तमान परिपेक्ष मे स्व मदनसिह की विचारधारा और आर्य समाज पर अपने विचार रखते हुए

यज्ञ मे बैठे यजमान आ वी द जोधपुर के सचालक नारायणसिह आर्य व अध्यक्ष गणपतसिह पवार आर्य समाज पाबूपुरा के नेमीचद जी व आर्य महामदिर के पुरूषोत्तम जी

गणपतसिह पवार अध्यक्ष आर्य वीर दल जोधपुर

## आर्यसमाज गंगापुरसिटी द्वारा वृहत ग्रामीण प्रचार योजना

आर्य समाज गगापुरसिटी द्वारा दिनाक 15 सितम्बर से 15 अक्टूबर तक ग्रामीण प्रचार का भव्य आयोजन किया गया। सवाई माधोपुर व करौली आर्य उपप्रतिनिधि सभा के प्रधान मदनमोहन आर्य के नेतृत्व में पूज्य स्वामी ब्रह्मानन्द जी आर्य जगत के प्रसिद्ध भजनोपदेशक कु भूपेन्द्र सिह आर्य व ढोलक वादक ओमप्रकाश आर्य ने ग्राम ऊमरी हदीवपुर स्यारोली शेखपुर बजीरपुर खूटला बामनवास पिपलाई मडावरी लालसोट में वैदिक धर्म का प्रचार किया। हजारो की सख्या मे ग्रामीण भाईयो ने आर्य समाज के विचार सुनाते तथा सैकडो सत्यार्थ प्रकाश खरीदे। इस प्रकार से यह भ्रम टूट गया कि आर्य समाज का प्रचार नही हो सकता। ये सभी गाव वे कस्बे ऐसे थे जहा कभी आर्य समाज का प्रचार नहीं हुआ। आर्यसमाज गगापुरसिटी के प्रधान श्री भगवानसहाय खण्डेलवाल व आर्यवीर दल के कार्यकर्ता गोविन्दआर्य शिम्भुआर्य व अनेको आर्यवीरो ने गावो मे जाकर सम्पर्क किया।

स्वामी ब्रह्मानन्द जी जब ओ३म का झण्डा लेकर गाव व बसों में चलते थे तो ऐसा लगता था जैसे कभी महर्षि दयानन्द पाखण्ड खण्डिनी पताका लेकर चल रहे थे। मडावरी कस्वा गगापुर व लालसोट के बीच मे पडता है अपरिचित जगह हम ओम का झण्डा लेकर चल रहे थे पता नही कहा पर रूकगे। यकायक अग्रसैन जयन्ती के प्रोग्राम मे कुछ लोक दिखाई दिये हम लोग वहा चले गये। लोगों ने झण्डा लेकर एक सन्यासी को आता देखा कोतुहलवश सबने पूछा कहा से आये हो तो हमने अपना परिचय दिया कुछ लोगों ने कहा कि आपका एक कार्यक्रम यहा पर दे दो तब हम देखेंगे। मैंने भूपेन्द्र जी को कहा और उन्होंने जब हारमोनियम पर गीत सुनाया लोग झूम गये और कहा अब आपका प्रोग्राम हम करायेंगे। मडावरी कस्वे में तीन दिन तक सार्वजनिक सभा हुई। सीनियर सैकण्डरी विद्यालय में हमने प्रोग्राम दिया। आजादी कैसे प्राप्त हुई। हमने बताया कि स्वराज्य के प्रथम उदघोषक महर्षि दयानन्द थे। गीत के माध्यम से आर्य समाज के विचार रखे। कार्यक्रम को सुनकर सत्यार्थ प्रकाश अध्यापकों ने खरीदे तथा छात्रो व गावालों की आख में आसू आ गये। मडावरी कस्वे में तीन दिन का हमारा प्रोग्राम चला। मडावरी कस्वे मे तीन दिन तक वैदिक नाद बजाकर हमारा टोला ओ३म का झण्डा लालसोट पहुचा। लालसोट मे पूर्व परिचित अरविन्द जी खण्डेलवाल की दुकान पर पहुचे उन्होने प्रचार के लिए अनाउन्स करवाया। पुरानी अनाज मडी मे सभा रखी गई। मुश्किल से चालीस लोग उपस्थित थे। स्वामी ब्रह्मानन्द जी व भूपेन्द्र जी ने ओजस्वी व्याख्यान ऐसा लगा जैसे हमने दीवारो को भाषण सुनाया। दूसरे दिन आश्चर्यजनक घटना घटी। कालीमाता मदिर के व्यवस्थापकगण मुझे आकर मिले और आग्रह किया कि आपके विचार हमने घर पर सोते सुने थे बहुत अच्छे लगे। आज आपका प्रोग्राम कालीमाता मदिर पर करायेगे। मैंने उनसे कहा कि आयसमाज का प्रोग्राम मदिर पर होगा कहीं पुराजियो को बुरा नही लगेगा। उनके अधिक आग्रह करने पर मैने अपनी स्वीकृति दे दी। उन्होंने मदिर के माईक से आर्यसमाज के विद्वानों का भाषण होगा ऐलान कर दिया। हम समय पर पहुच गये। कई हजार की भीड हमे सुनने इकटठी हो गई। तीन घटे तक भूपेन्द्र जी भजनोपदेशक ने स्वामी ब्रह्मानन्द जी ने श्रोताओं को बाधे रखा। सैंकडो रुपये का साहित्य बिका जिसमे नित्यकर्म विधिव सत्यार्थ प्रकाश ज्यादा बिका। लोग लालायित रहें। तीसरे दिन हमारा प्रोग्राम सी विद्यालय मे हुआ करीब 1500 छात्रों की सभा में श्री भूपेन्द्र जी ने समा बाध दिया। आर्य समाज लालसोट में यह प्रथम सभा थी।

निष्कर्ष– एक माह के वैदिक धर्म प्रचार से ऐसा लगा कि अगर आर्यसमाज के लोग व्यर्थ के झगडों को छोडकर जिला स्तर पर एक उपदेशक मण्डली रखें तथा शहरो व कस्वो मे आर्य वीर दल की शाखाए चले तो पाच वर्ष मे हम एक बहुत शक्ति तैयार कर सकते हैं। आर्यवीर दल ही आर्यसमाज के प्रचार का सशक्त माध्यम है। हमे उत्सवों पर खर्च होने वाला धन गावो में व आर्य वीर दल की शाखाओ पर व्यय करना चाहिये। हम पुन दीपावली के बाद प्रचार अभियान चलायेगे।

मदनमोहन आर्य
प्रधान आर्य उ प्र सभा सवाईमाधोपुर व करौली

## दीप जले फिर

गहन तिमिर हो दूर धरा का
बिखरे भू पर नव आलोक।
हर्षित जन समुदाय यहा हो
उन्नतियो का दृश्य बिलोक।
अनय तथा असान अविद्या
का तम हरे यहा दुस्तर।
सत्य धर्म व मानवता के
दीप जले फिर यहा निरन्तर।
फैल रही है आज राष्ट मे
निर्भय होकर असर वृत्तिया।
जन जन के ही मध्य खडी हैं
भेद भाव की कटुक भित्तिया।
मनुज बना है आज मनुज के
लोल लहू का ही प्यासा।
पलट गया है आज समय का
परिवर्तन मय सा पासा।
जग मग दीपो के इस पावन
दिन पर कैसे खुशी मनाए।
घाव लगे है कठिन हृदय पर
कैसे हम सब दीप जलाए।
अपनी पावन सस्कृति से हम
ले ले आओ! दिव्य प्रकाश।
कटक मय स्थितियो मे भी
किचित होवे नही हताश।
श्रद्धा से निष्ठा से आओ
नैतिकता का दीप जलाए।
करे समुज्वल हम चरित्र को
घना कुहासा दूर भगाए।
दीपावली का पर्व सुपावन
देता हमे यही सन्देश।
दया क्षमा व प्रेम भाव का
दीप जले अन्तर सविशेष।

राधेश्याम आर्य विद्यावास्पति
मुसाफिरखाना सुलतानपुर उ प्र

# चिट्ठी आई है

श्रद्धेय स्वामी अग्निवेश जी

'राजधर्म' के सितम्बर 02 अक में आपकी ओर से आर्य समाज समाज का 21 वीं सदी के लिए घोषणा पत्र प्रकाशित हुआ है। इससे स्पष्ट होता है कि वर्तमान परिस्थितियों में आर्य समाज को निष्क्रियता के गर्त से निकाल कर पुन अग्रणी रूप देने हेतु आप कितने उत्सुक हैं। आपे जैसे ऊर्जावान और जुझारू सन्यासी का मैं 1972 से ही प्रशसक रहा हू और यह मानता हू कि आप आर्य समाज के हित को सर्वोपरि रखकर सक्रिय हों तो विश्व की आर्य जनता–विशेषकर सच्चे आर्य जन आपका प्रशस्ति गान करेगे। वास्तव मे आर्य समाज के सगठन की वर्तमान दुर्दश से आर्यजन ममहित हैं।

किन्तु उक्त घोषणा पत्र तभी लागू हो सकता है जब आर्यो का एक सगठन हो जिसका आदेश निर्देश सभी आर्य समाजें व अधीनस्थ सभाए मानें। दो सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभाए रहते हुए यह सम्भव नही है। यह सर्वविदित है कि पदलोभी स्वार्थी धूर्त व्यक्ति आर्य समाज का भवन व सम्पत्ति आदि हड़पने के लिए येन–केन प्रकारेण समानान्तर आर्य समाज गठित कर लेते हैं और उसे दो मे से एक प्रदेशीय प्रतिनिधि सभा तुरन्त बिना जाच किए मान्यता प्रदान कर देती है ताकि उससे सम्बन्धित आर्य समाजों की सख्या में वृद्धि हो। इसी प्रकार स्वार्थी नेतागण राजनैतिक व आर्थिक लाभ हेतु समानान्तर आर्य प्रतिनिधि (प्रादेशिक)सभा बना रहे हैं जिन्हें दो में से एक सार्वदेशिक सभा मान्यता प्रदान कर देती है।

इस प्रकार आर्य जनता द्वारा श्रद्धापूर्वक आर्य समाजों को वेदप्रचार हेतु दिए गए दान का दुरूपयोग मुकदमें लडने और भ्रष्ट कर्मचारियों को रिश्वत देने मे हो रहा है। आर्य जनता की दृष्टि मे आर्य नेतागण भी राजनैतिक नेताओं की भाति अपनी स्वार्थ पूर्ति हेतु सामान्य जन को मूर्ख बना रहे हैं। उच्चस्थ आर्य नेतागण अपने झूठे अहकार में महर्षि दयानन्द के मन्तव्यों को दरकिनार कर स्वामी श्रद्धानन्द प लेखराम जैसे अनेकों जीवन त्यागी ऋषि भक्तों के रक्त से सिचित आर्य समाज के वृक्ष पर कुठाराघात कर रहे हैं।

ऐसी विषम परिस्थिति में क्या आप और श्रद्धेय स्वामी इन्द्रवेश जी आर्य समाज के व्यापक हितों को ध्यान में रखकर दूसरे पक्ष के वरिष्ठ आर्य नेताओं तथा देश के प्रतिष्ठित आर्य सन्यासियों विद्वानों के साथ बैठकर एक प्रभावी सगठन बनाने हेतु प्रयास करेंगे। यदि पद लिप्सा व अहकार के स्थान पर त्याग को प्राथमिकता दी गई तो आने वाले समय में आप सबका नाम आर्य समाज के इहिास में स्वर्णाक्षरो मे लिखा जाएगा।

मेरे इस पत्र को राजधर्म सहित अन्य आर्य पत्रिकाओं मे प्रकाशित करके आर्य जनता से प्रतिक्रिया मागी जाए तो अधिकाश आर्य जन उपरोक्त का समर्थन करेगे–ऐसा मुझे विश्वास है।

सादर सविनय
ऋषि दयानन्द का एक भक्त
प्रताप कुमार साधक
पातजल योगधाम
आर्य नगर, ज्वालापुर हरिद्वार–249407
फोन– 0133–454038

---

सेवामें

सम्पादक महोदय

आपके यहा से प्रकाशित पाक्षिक पत्र आर्य नीति अध्ययन हेतु वाछित हैं।

(आर्य नीति का वार्षिक शुल्क पत्रिका में ही छपा है)

श्री लल्लन प्रसाद ओझा
ग्राम–उल्था बुजुर्ग पो–ओहरोली बुजुर्ग
जि–गोरखपुर–273213 यूपी

---

आदरणीय श्री सत्यव्रत सामवेदी जी

नमस्ते।

आपके सम्पादकीय लेखों ने ह्रदय में स्थान बना लिया है। मैंने कई आर्य जनो से भी आर्य नीति पत्रिका के सम्बन्ध मे चर्चा की है। मैं पहले आर्य नीति नहीं पढ़ता था लेकिन जब से दिल्ली में आपसे व्यक्तिगत सम्पर्क हुआ तक से मैं इस पत्रिका को मननशील होकर पढता हू। कृपया बधाई स्वीकार करें।

मैं आपके पास प्रकाशनार्थ एक लेख भेंज रहा हू यदि उचित लगे तो अपनी पत्रिका में स्थान देने की कृपा करें। वर्ण व्यवस्था तथा जात पात का प्रभाव।

आप दिल्ली पधारे तो मुझे फोन अवश्य करें।

सादर आपका
मामचन्द रिवाडिया
जी–41 डी डी ए फ्लेट
अजमेरी गेट दिल्ली–6

---

परमश्रद्धेय श्री सत्यव्रत जी सामवेदी से
खुशहाल चन्द्र आय का सादर नमस्ते।

मैं पूज्य स्वामी धर्मानन्द जी द्वारा स्थापित गुरूकुल आम सेना के वार्षिक उत्सव 9 10 व 11 फरवरी तक खरियार रोड में हुआ था उसमें गया था। ब 10.02.2002 की रात्रि को आपके दर्शन किये थे। मैंने आपसे स्टेज पर नमस्ते की थी लेकिन आप आदरणीय बिटठलरावजी हैदराबाद वाले से विचार विमर्श में सलग्न थे। पूज्य स्वामी इन्द्रवेश जी अग्निवेश जी धर्मानन्द जी व सुमेधानन्द जी से मेरे बड़े मधुर सम्बन्ध हैं और पत्र व्यवहार भी बराबर चलता रहता है। मेरे लेख व कविताए आर्य जगत की मुख्य–मुख्य पत्रिकाओं में छपते रहते हैं।

सामवेदी जी कुछ दिनों पहले ब्र आनन्द कुमार गुरूकुल आम सेना वाले गद्दी में आये थे। मेरी रचनायें कुल भूमि में तो छपती ही हैं उसने कहा कि आप आर्य नीति पत्रिका में भी अपनी रचनाए भेंजे। मेरे ऊपर सामवेदी जी का बड स्नेह है। आप अपनी रचनाए उनके पास भी भेजे वे आपके लेखों को आर्य नीति मे समय–समय पर छापेंगे।

सामवेदी जी मेरा परिवार आर्य समाजी हैं। मेरे स्व पिता गोविन्द राम जी आर्य प्रधान एक दृढ निष्ठावान आर्य समाजी थे जिन्होंने अपने जीवन में अनेकों परोपकारी कार्य किये। हिन्दी व गो रक्षा आन्दोलनों में बढ चढ कर भाग लिया और जेल की यातनाए सही। गाव में लाखों रुपये चन्दा लाकर हाई स्कूल बनवाया तथा एक आर्य कन्या पाठशाला बीस वर्षा तक चलाई।

81 वर्षीय जीवन में 20–22 बाल विधवाओं का पुनर्विवाह करवा कर उनका जीवन सुखी बनाया। आपको यह जानकर आश्चर्य व प्रसन्नता होगी कि मेरे परिवर में तीन बाल विधवाए बहु बनकर आई हुई है जबकि तीस साल पहले हमारे अग्रवालों में यह प्रचलन नहीं था। स्व लालमन जी आर्य स्व प फूलचन्द शर्मा 'नीडर' मेरे पिता जी स्व फूलचन्द आर्य श्री चन्दूलाल जी आर्य आदि के सद्प्रयासों से यह प्रचलन शुरू हो गया है।

मेरे पूज्य चाचा बनवारी लाल आर्य अब 81 वर्ष के हैं उन्होने कन्या गुरूकुल के 25 वर्ष प्रधान रहकर उनको पुनर्जीवन दिया। मेरा पूरा परिवार सूरत अहमदाबाद राजकोट चिलवाडा सिलीगुडी आदि में है। सब जगह आर्य समाज को तन–मन–धन से सहयोग देते हैं। पूज्य स्व ओमानन्द जी इन्द्रवेश जी अग्निवेजी जी सुमेधानन्द जी मेरे परिवार से परिचित हैं।

योग्य सेवा के लिये लिखें। सब सहयोगियों व साथियों को मेरा यथा योग्य नमस्ते कहें।

आपका
खुशहालचन्द आर्य
गोविन्दराम आर्य एण्ड सस
जनरल मर्चेन्ट एण्ड कमीशन एजेन्ट
180 महात्मा गाधी रोड
2 फ्लोर कलकत्ता–700 007
फोन–033–218–1625

---

भाई सामवेदी जी

सादर वन्दे

परमेश्वर ओ३म् की कृपा से स्वस्थ सानन्द होंगे।

आर्य नीति का अक देखा अच्छा लगा। महर्षि दयानन्द सरस्वती के स्वप्नों को साकार करने हेतु आप जिस तन्मयता से लगे हैं वह सराहनीय है।

आपके समस्त प्रयास सत्य है। परमात्मा आपको सफलता प्रदान करें। यहीं मेरी कामना है।

योग्य सेवा लिखें।

वैदिक क्रान्ति परिषद
मानसरोवर 1–छिब्बर मार्ग आर्य नगर
देहरादून–248 001 उत्तराखड

---

समादरणीया सामवेदिमहाभागा

सादर प्रणम्यते।

मैंने सुना व देखा था श्रद्धेय स्वामी जी ने आपको बहुत ही सम्मान दिया था। आपके सुविचार बडे गम्भीर ओजस्वी है। मै अभिनन्दन करती हू।

शेष प्रभु दया। आपका पुन वन्दन करती हू।

मेघा देवी प्राचार्या
पाणिनि कन्या महाविद्यालय वाराणसी–221010,उ प्र

## जीवन की प्यारी गगरिया

बेहोशी मे गवा दी जीवन की सारी ऊमरिया
तृष्णा तरगो मे बहा दी ये प्यारी गगरिया
भोगो के भँवर मे डुबो दी नैया मजिल की।
बेहोशी में गवा

पदार्थ ऊपर आ गया विवेक नष्ट हो गया
मनुष्य खुद नीचे गिर गया ज्ञान सो गया
वासना की पीडा है ये इन्द्रिय विषयों को भोगने की
बेहोशी में गवा

शिक्षक क्रोध लोभादि त्याग के प्रयोग सिखाते नहीं
त्याग सिखाते तो दगे दो नबरी खाते पाने नहीं
कोरी सैद्धान्तिक शिक्षा देते हैं पदार्थ के सुख दुख की।
बेहोशी में गवा

विषय का सुख परिणाम में दुख के बीच बोता है
स्वादी वस्तुए छोड़ने से रस का त्याग होता है
व्रत ऊपवास से क्षम ना आती है अनासक्त रहने की।
बेहोशी में गवा

वस्तु के सग से कामना की विषमता बढ़ेगी
चित्त वृत्तियों और श्वास को देखें तो समता बढ़ेगी
ध्यान एव व्यवहार काल में सुध ले समता की।
बेहोशी में गवा

अदाकार द्वारा विज्ञापन लोगो मे छाए सुदूर
राग बढ़ते पदार्थ की खरीदी से आ जाए गुदूर
पदार्थ के भोग मे डुबो देते है नैया जीवन की।
बेहोशी मे गवा

## सच्चा सन्त

न हो एषणा कारण खुद बिकता
न कोई सौदा गुरू या शिष्य करता।
समता का जो अन्तरध्यान सिखाए
ऐसे सच्चे सन्त के पास जाए।
न हो झूठ छल कपट परिग्रह जहा
जा कर मनुष्य जीवन करें सफल वहा।
बिकता न हो भगवान जहा
जाए ऐसे विरक्त भगवान के पास वहा।
बास न बासी जाए आशा की काश
न हो वितैषणा व स्वार्थ की आश
हो ऐसे निर्लोभी विरक्त सन्त शरण की आस।
न हो भूख शिष्य रूपी पुत्रेषणा की
शरण लें ऐसे निरपेक्ष महात्मा की।
ऐसे सच्चे सन्त का सग कर पाए
भवसागर तर कर पार कर पाए।

– सुमन कुमार आर्य –
594 चेतन निवास जवाहर कॉलोनी
सरदारनगर,अहमदाबाद–382475

# वेद प्रतिष्ठान

**आर्य समाज मंदिर, मंदिर, नई दिल्ली–1**

## स्व.पं.प्रकाशवीर शास्त्री का एक स्मृति ग्रन्थ का माननीय प्रधानमंत्री द्वारा विमोचन

वेद प्रतिष्ठान द्वारा पीछे स्व पंडित प्रकाशवीर शास्त्री का एक स्मृति ग्रन्थ भारतीयता के प्रबुद्ध प्रहरी प्रकाशित किया गया था। जिसका विमोचन भारत के माननीय प्रधानमंत्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी जी द्वारा किया गया।

वेद प्रतिष्ठान के सदस्यों के निश्चयानुसार स्व प. प्रकाशवीर शास्त्री जी ने जो वक्तव्य अपने 20 वर्ष के राज्य सभा और लोक सभा के सदस्य के रूप में ससद मे दिये उस सपने को प्रकल्प और सकल्प के रूप में लेकर दो खण्डों में स्व प्रकाशवीर जी के ससदीय कृतित्व का सकलन और मुद्रण पूरा कर लिया गया है। डॉ एलएम सिघवी जी चेयरमैन वेद प्रतिष्ठान ने एक पत्र भारत के उप प्रधानमंत्री श्री लालकृष्ण आडवाणी जी को लिखा है कि वह इसका लोकार्पण करें और उसी दिन चारों वेद 23 जिल्दों में हम उनको समर्पित करेंगे। वह समारोह उनकी स्वीकृति आने पर उनकी सुविधानुसार विज्ञान भवन, फिक्की आडिटोरियम आदि सभागार में किया जायेगा।

यह दोनों ग्रन्थ स्व श्री प्रकाशवीर शास्त्री जी के मुद्रित ससदीय कृतित्व को मैं स्वय 2 खण्डों में पत्र के साथ श्री आडवाणी जी को दे आया हू। उनकी स्वीकृति आने पर कार्यक्रम बनाकर सभी को सूचित कर दिया जायेगा।

रामनाथ सहगल मंत्री

## स्वामी वेदव्रतानन्द सरस्वती को एक श्रद्धांजलि



17–18 वर्षों पूर्व स्वामी व्रतानन्द जी से मेरी प्रथम बार आकस्मिक भेंट राँची में हुई थी। उसके बाद यदा–कदा अचानक बिना किसी तिथि के उनसे भेंट होती रही। उनका परिचय उन्हीं से पूछा पर वे टाल गए। बाद में पता चला कि वे मूलतः राँची नगर के ही है। राँची जब महानगर नहीं बना था तब शहर के मध्य चडरी ग्राम मौहल्ला में 27 जनवरी 1946 ई को उनका जन्म हुआ था। उनका जन्म का नाम सुक्खू उराँव था। राँची में इन्टर की परीक्षा पास करके राँची से 75 किलोमीटर पर स्थित लोहरदगा के एक ईसाई मिशन स्कूल में भूगोल के अध्यापक के रूप में ने 1953 तक उन्होंने अध्यापन का कार्य किया। लोहरदगा में ही आर्य समाज के सुप्रसिद्ध प रु. [illegible]या प्रसाद वैदिक मिशनरी (1888–1965 ई) द्वारा अपनी पत्नी की स्मृति में स्थापित शान्ति आ[illegible] इन दिनो पूज्य स्वामी शिवानन्द तीर्थ और स्वामी दु खदमनानन्द नाम के दो आर्य सन्यासी वहा आदिवासियों के मध्य आर्य समाज के प्रचार कार्य में लगे हुए थे। सुक्खू उराव का सम्पर्क वहा ही उक्त सन्यासी द्वय के द्वारा आर्य समाज की विचारधारा से हुआ। इससे आपके जीवन में परिवर्तन आया और आपने ईसाई मिशन के द्वारा गृहस्थाश्रम में प्रवेश करने के लिए एक सुन्दर ईसाई लड़की को अपनाने का प्रलोभन ठुकरा कर अध्यापक पद से त्याग पत्र देकर घर से विदा लेकर नैष्ठिक ब्रह्मचर्य के सकल्प के साथ वैदिक धर्म की शिक्षा प्राप्त करने के लिए गुरूकुल अयोध्या उत्तर प्रदेश में प्रवेश ले लिया। उसके पश्चात उनमें विद्या अध्ययन को ग्रहण करने की लालसा तीव्रतर से तीव्रतम होती गई। फलतः उन्होंने वेद विद्यालय दिल्ली उपदेशक विद्यालय यमुनानगर, हरियाणा दयानन्द मठ दीनानगर गुरूकुल खेड़ाखुर्द और दयानन्द ब्राह्म महाविद्यालय हिसार में भी अध्ययन किया। 1969 ई में आपने गुरूकुल कागडी विश्वविद्यालय से दर्शनशास्त्र में एमए किया और 1982 ई तक विभिन्न गुरूकुलों में आचार्य वेदमित्र के नाम से अध्यापन कार्य भी किया। अप्रेल 1983 को आपने गुरूकुल झज्जर के स्वामी ओमानन्द जी से सन्यास धर्म की दीक्षा ग्रहण कर वैदिक सन्यास आश्रम गाजियाबाद में स्वाध्याय एव साधना कर आपने ब्रजघाट उत्तर प्रदेश में उपदेशक विद्यालय की स्थापना की। आर्य समाज पिलखुआ उत्तर प्रदेश आर्य समाज सलकिया हावड़ा प बगाल में भी काफी वर्षों तक रहें।

झारखण्ड राज्य के सथालपरगना क्षेत्र में साहेबगज जिले के आर्य समाजों एव सथाल आदिवासियों के मध्य में वे आर्य समाज का प्रचार स्वशक्ति से करते रहे। यदा–कदा राँची आते रहे और जब–जब मैंने उनसे राँची मे ही रहकर कार्य करने का अनुरोध किया तब–तब उन्होंने भविष्य में राँची में ही रहकर कार्य करने का वचन दिया पर वे एक जगह स्थिर होकर रहने वाले नहीं थे। यायावरी उनके पैरो मे लगी हुई थी। अत वे स्थिर न रह सके। दो वर्ष पूर्व उन पर लकवा ने आक्रमण कर दिया और वे अस्वस्थ होकर राँची आये पर वे पूर्ण स्वास्थ्य लाभ को प्राप्त न कर सके। इसकी जानकारी जब साहेबगज जिले के आर्य समाज के सदस्यों को लगी तो वे लोग उन्हें अपने यहा ले गए और अन्तत 10 सितम्बर,2002 को झारखण्ड आर्य प्रतिनिधि सभा राँची के अन्तरग सदस्य साहेबगज निवासी श्री काशीनाथ आर्य अध्यापक से फोन पर मुझे दु:खद सूचना मिली कि स्वामी वेदव्रतानन्द जी का निधन हो गया है।

वैदिक रीति से उनका अन्त्येष्टि सस्कार सम्पन्न हुआ। सस्कार के समय रिश्ते में उनके भतीजे श्री वेद प्रकाश आर्य शिक्षक राँची सपरिवार वहा उपस्थित थे। उत्तर प्रदेश हरियाणा और बंगाल में वे एक आर्य सन्यासी के रूप में यत्र–तत्र सर्वत्र उन्होंने आजीवन मनसा वाचा कर्मणा वैदिक धर्म का प्रचार और प्रसार किया पर बहुत कम लोग ही जानते थे कि वे मूलत राँची के ही रहने वाले आदिवासी परिवार से थे। आर्य समाज की नींव में अज्ञात पत्थर के रूप में अपना सर्वस्व योगदान करने वाले दिवगत स्वामी वेद व्रतानन्द जी सरस्वती को हमारा शतश नमन् हो।

लेखक– दयाराम राँची
झारखण्ड राज्य आर्य प्रतिनिधि सभा
राँची–834001

# आर्य समाज,टोंक

जवाहर बाजार टोक राज

## चकवाड़ा गांव में दलितो पर हुयी घटना की आर्य समाज कड़े शब्दों में निंदा करता है

जयपुर जिले की तहसील के चकवाडा गाव में गत शनिवार को दलितो पर हुयी घटना की आर्य समाज टोंक कडे शब्दों में निन्दा एव भर्त्सना करता है। इस घटना की उच्च स्तरीय जाच कराकर दोषियो को सविधान के तहत कडी से कडी सजा देकर दण्डित किया जाना चाहिये।

यह घटना आज के इस सभ्य समाज में व्याप्त विग्रहो और जातीय मानसिकता लेकर भड़क उठना बहुत चिन्ता का विषय है। आर्य समाज प्राचीन काल से ही इन सामाजिक पिछडापन सामाजिक कुरूतिया दलितों पर अत्याचार का घोर विरोधी रहा है तथा आज भी दलितो के प्रति शोषण सामाजिक पिछड़ापन जातीय भेदभाव को मिटाने मे दृढ़ सकल्प है तथा समाज में व्याप्त रूग्ण मानसिकता को दूर करने में विश्वास करता है।

आर्य समाज टोक राज्य सरकार से पुर जोर शब्दो में माग करता है कि भविष्य मे इस घटना की पुर्नरावृत्ति नही हो ऐसे सविधान में सशोधन कर नियमों को पारित किया जावे जिससे दलितो पर होने वाले अत्याचारो पर अकुश लग सके।

प सुखलाल आर्य, प्रधान आर्य समाज टोक
जगदीशचद्र कसेरा, मंत्री आर्य समाज टोक

## स्वामी नारायण मंदिर अक्षरधाम में आतंककारियो द्वारा गोलीबारी की आर्य समाज,टोंक ने भर्त्सना की

पाकिस्तान समर्थित सशस्त्र उग्रवादियों ने गाधी नगर के प्रमुख दर्शनीय स्थल स्वामी नारायण मन्दिर अक्षरधाम मे मगलवार शाम को एम्बेसडर कार मे आकर अन्धाधुन गोलीबारी करके दर्शनार्थियों को मारा तथा कइयों को घायल किया। इस कुकृत्य की आर्य समाज कडी निन्दा व भर्त्सना करता है।

पाकिस्तान शुरू से ही भारत के साथ छदम युद्ध लड रहा है। आतककारियों को अत्याधुनिक हथियारों की सप्लाई पाकिस्तान गुजरात मे आतकवाद का बढावा देने के लिए इस्तेमाल कर रहा है। यह कार्यवाही पाक व उग्रवादियों के बीच हताश का भाव उजगार करता है। अराजक तत्वो को गुजरात मे शान्ति प्रसन्द नहीं है। मन्दिर पर हमला सिर्फ साम्प्रदायिक तनाव बढाने के लिये किया गया है।

आर्य समाज अपील करता है कि गुजरात की जनता को आपसी सद्भाव का माहोल बनाये रख कर आतककारियों की साम्प्रदायिक सद्भाव पर हमले के प्रयास विफल कर दें। आर्य समाज केन्द्र की सरकार से माग करती है कि मुटठी भर आतकवादियों को नागरिकों की सुरक्षा की दृष्टि से कुचल देना चाहिये तथा पाकिस्तान के असभ्य एव बर्बर चरित्र को विश्व के सामने उजगार कर पर्दाफाश कर देना चाहिये। आर्य समाज टोंक ने भारत बद का समर्थन दिया है।

## समुद्र में अनेक नदियां आकर मिलती है परन्तु शान्त रहता है, उसमें बाढ़ नही आती

आज दिनाक 22 09 2002 रविवार का आर्य समाज कसेरा भवन पर यज्ञ वैदिक मत्रों शान्तिकरणम एव स्वस्तिवाचनम् मत्रों द्वारा प सुख लाल जी आर्य के आचार्यत्व में सम्पन्न हुआ एव साप्ताहिक सत्सग में प रामरतन जी आर्य द्वारा बताया जिस प्रकार समुद्र में अनेक नदिया आकर मिलती है परन्तु समुद्र शान्त रहता है उसमें बाढ नहीं आती।

इसी प्रकार मानव को गम्भीर और नम्र बनना चाहिये। विद्या धन वैभव उच्च पदवी मान और सम्मान मिलने पर अभिमान नहीं करना चाहिये। अपनी मर्यादाओ मे ही सीमित रहना चाहिय। जो नम्र है उसे न किसी से भय होता है और न पतन की चिन्ता। जो नम्र है उसका सर्वत्र आदर होता है और जो अभिमानी होता ह उसका सर्वत्र तिरस्कार होता है।

नम्रता मानव जीवन का भूषण होता है। नम्रता से मनुष्य के गुण सुवासित और सुशोभित हो उठते हैं।

नम्रता विद्वान की विद्वता को धनवान के धन को बलवान के बल को और सुरूप के रूप को चार चान्द लगा देती हैं। सच्चा बडप्पन और सभ्यता भी नम्रता मे ही है।

जगदीशचद्र कसेरा
मंत्री आर्य समाज टोंक

# आर्य समाज मन्दिर
बी–ब्लाक जनकपुरी नई दिल्ली

## वेद प्रचार समारोह सम्पन्न

### आत्म कल्याण और आत्म साक्षारता के लिए वेदों की ओर लौटना आवश्यक

नई दिल्ली। आत्म कल्याण और आत्म साक्षात्कार के लिए वेदो की ओर लौटना तथा योग की शरण मे जाना आवश्यक है यह बात उत्तराचल से पधारे आचार्य डॉक्टर विनय विद्यालकार ने आर्य समाज बी–ब्लाक जनकपुरी के वेद प्रचार समारोह के दौरान कही। पाच दिवसीय इस श्रावणी पर्व वेद कथा मे उन्होने कर्म के विभिन्न भागो का वर्णन करते हुए यज्ञ दान आदि श्रेष्ठ कर्मों के करने पर बल दिया। समारोह के अतिम दिन श्री कृष्ण जन्माष्टी के अवसर पर भगवान श्री कष्ण के योगेश्वर रूप को मुख्य रूप से उजागर किया गया कार्यक्रम के मुख्य अतिथि आचार्य धर्मपाल प्रधान आर्य केन्द्रीय प्रतिनिधि सभाने श्रावणी पर्व के महत्त्व को रेखाकित करते हुए यह बताया कि यज्ञोपवीत के तीन तार तीन ऋणों वेद ऋण पितृ ऋण एव गुरू ऋण का स्मरण दिलाते है। आचार्य ध र्मपाल जी ने डॅा सुन्दर लाल कथूरिया द्वारा सम्पादित मनुष्य बन (मनुर्भव) शीर्षक लघु पुस्तिका (ट्रैक्ट) को भी लोकार्पित किया जिसे उपस्थित जन समुदाय मे नि शुल्क वितरित किया गया। इस लघु पुस्तक के प्रकाशन में डॅा उदयभान बजाज की भूमिका उल्लेखनीय है। समारोह की अध यक्षता करते हुए आर्य समाज के प्रधान डॅा सुन्दरलाल कथूरिया ने श्री कृष्ण के चरित्र के सम्बन्ध मे प्रचलित भ्रामक धारणाओ का निराकरण कर उनके जीवन के उज्जवल पक्ष को समझाने तथा अपनाने पर बल दिया। गीता के आत्मज्ञान एव निष्काम कर्मयोग पर उन्होने उपनिषदो के प्रभाव की चर्चा करते हुए इसे भी जन सामान्य के लिए उपयोगी बतलाया।

दिल्ली नगर निगम की सदस्या डॅा मीना ठाकुर भी समारोह में उपस्थित थी। डा सारस्वत मोहन मनीषी जी की कविता आज बासुरी नहीं सुदर्शन चक्र जरूरी है ने समा बाध दिया। श्री कृष्ण जन्माष्टमी के अवसर पर यह कविता श्रोताओं को विशेष प्रासगिक लगी। कार्यक्रम का सचालन आर्य समाज क मत्री श्री जगदीश गुलाटी ने किया। समारोह को सफल बनाने में जिन सभासदों का विशेष योगदान था उनके प्रति आभार प्रकट किया गया तथा शाति पाठ के साथ समारोह सम्पन्न हुआ। इस आयोजन मे आकाशवाणी दिल्ली से विशेष रूप से पधारे डा हरिसिह पाल ने कहा कि कृष्ण का जन्म मथुरा में हुआ और स्वामी दयानन्द सरस्वती के ज्ञान चक्षु खोलने वाले स्वामी विरजानन्द सरस्वती भी मथुरा में थे।

इन दिनो सम्पन्न हुए ऋग्वेद ब्रह्म पारायण यज्ञ के ब्रह्मा आचार्य श्री हरि प्रताद आर्य थे। भजनोपदेशक श्री कचन कुमार के सुमधुर गीतों ने श्रोताओं को आत्म चिन्तन की प्रेरणा दी। कार्यक्रम मे श्रीमती राज मोहन श्रीमती विमला मलिक श्री विनय आर्य व श्री राजवीर शास्त्री श्री जगमाल आर्य आदि के भजनो ने भी श्रोताओ का मनमोह लिया।

उक्त आयोजन मे स्त्री समाज की ओर से जहा वेद प्रचार का सफल आयोजन किया गया वहा आर्य वीर दल ने भी एक रात्रि मे अपना आयोजन रखा। इस आयोजन में आर्य वीरो ने उत्साहपूर्वक भाग लिया तथा इसमे अनेक बालको एव आर्य वीरों को उपस्थित श्रोताओ ने पुरस्कार राशि देकर सम्मानित किया। आर्य वीर दल के इस सम्मेलन को श्री विनय आर्य ने कुशलता पूर्वक सचालित किया।

योगेश्वर चन्द्रार्य प्रचार
आर्य समाज मदिर बी ब्लाक नई दिल्ली 58

## योग का वास्तविक स्वरूप

नई दिल्ली। आर्य समाज में प्रवचन करते हुए वैदिक विद्वान श्री ब्रजेश गौतम विद्यालकार ने कहा कि योग में वैराग्य और अभ्यास का विशेष महत्व है। योग के नाम पर आज अनेक प्रकार की भ्रतिया प्रचलित हैं जिनका निराकरण आवश्यक है। महर्षि पतजलि के अनुसार योग चित्त की वृत्तियों का नियत्रण है। अपनी वृत्तियो का अन्तर्मुखी बनाकर ही हम परमात्मा तक पहुच सकते हैं। बाहरी आकर्षणो से बचकर मन को वश में कर अभ्यास और वैराग्य के द्वारा ही हम अपने को जान और पहचान सकते हैं। श्मशान वैराग्य के द्वारा योग का अकुर फूट तो सकता है पर वह स्थायी तभी होगा जब हम उसे पुष्पित और पल्लवित करेगे। स्वामी दयानन्द सरस्वती ने योग के नाम पर शारीरिक सिद्धि के प्रदर्शन को बाजीगरी माना है। प्रदर्शन और आडम्बर में उनका विश्वास नहीं था।

अन्ध भक्ति और पाश्चात्य सभ्यता के इस दौर मे योग का वास्तविक स्वरूप भी विलुप्त हो गया है। अग्रेजी लोग इसे बडे गर्व के साथ योगा कह रहे हैं पर योगा मे केवल आसनो पर बल है जबकि आसन योग के आठ अगो मे से केवल एक है और वह समाधि से बहुत पहले का अग है। आज के इस व्यावसायिक युग मे योगा का भी व्यावसायीकरण हो गया है। योग के वास्तविक स्वरूप को तो महर्षि पतजलि के सूत्रो से ही जाना जा सकता है। श्री कष्णलाल कुमार श्री विनय आर्य आदि ने अपनी जिज्ञासाए रखी जिनके समाधान का प्रयत्न विद्वान वक्ता ने किया। आर्य समाज के प्रधान प्रो सुन्दर लाल कथूरिया ने वक्ता के प्रति आभार व्यक्त किया। कार्यक्रम का सचालन समाज के मत्री श्री जगदीश गुलाटी ने किया।

जगदीश गुलाटी मत्री

## राष्ट्र भाषा से जुड़ी है राष्ट्रीय अस्मिता

नई दिल्ली। हिन्दी सप्ताह के अन्तर्गत आर्य समाज द्वारा आयोजित एक कार्यक्रम में व्याख्यान करते हुए श्री कैलाशचन्द्र ने कहा कि राष्ट्र भाषा से राष्ट्रीय अस्मिता का प्रश्न भी जुड़ा हुआ है। भाषा और सस्कृति का परस्पर गहरा सम्बन्ध है। भारतीय सस्कृति का मूल स्रोत सस्कृत एव वैदिक साहित्य है किन्तु आज इस दायित्व का निर्वाह राष्ट्र भाषा हिन्दी को करना है क्योकि वह सस्कृत की पुत्री है। अनेक देशों के उदाहरण देते हुए उन्होंने कहा कि राष्ट्र भाषा के समुचित प्रयोग के बिना न तो राष्ट्र की पहचान बनती है न उसके गौरव की रक्षा ही होती है।

प्रधान पद से बोलते हुए डॅा सुन्दर लाल कथूरिया ने हिन्दी की सवैधानिक स्थिति को स्पष्ट किया और इस बात पर चिन्ता व्यक्त की कि यद्यपि रस्मी तौर पर प्रति वर्ष हिन्दी दिवस मनाया जाता है तथापि स्वाधीनता प्राप्ति के इतने वर्षो के बाद भी हिन्दी राजकाज की भाषा नहीं बन सकी है। हालाकि सविध ान के अनुच्छेद 143 मे इसका स्पष्ट निर्देश है। हिन्दी को जब तक सरकारी दफ्तरों और न्यायालयों की भाषा नहीं बनाया जाएगा और उसे समुचित रूप से रोजी रोटी से नहीं जोडा जाएगा तब तक इस देशर के राष्ट्रीय स्वाभिमान की रक्षा सम्भव नहीं।

मुख्य वक्ता के व्याख्यान पर श्रीमती विमला मलिक श्री कष्ण देव आदि ने कुछ जिज्ञासाए रखीं जिनका समाधान करने की चेष्टा वक्ता ने की। कार्यक्रम का सफल सचालन श्री जगदीश चन्द गुलाटी ने किया।

योगेश्वर चन्द्रार्य प्रचार
आर्य समाज मदिर बी–ब्लाक
नई दिल्ली–58

## सत्कर्म के बिना सद्गति असम्भव

नई दिल्ली। आर्य समाज में प्रवचन करते हुए वैदिक प्रवक्ता आचार्य श्री गणेश प्रसाद विद्यालकार ने बताया कि मनुष्य जन्म परमात्मा का दिया वरदान ही नहीं अपितु सर्वोत्तम पुरस्कार है। पुरस्कृत व्यक्ति की नैतिक जिम्मेदारी है कि वह अपने पुरस्कार की गरिमा को अक्षुण रखे। इसी क्रम में उन्होंने सुकर्म पर बल देते हुए सुकर्मा बनने का सन्देश दिया। आचार्य श्री ने यह भी समझाया कि अपराध और प्रज्ञापराध किसे कहते हैं। किसे अधिक दण्ड भोगना पडता है। अपराध हुआ समझने के पश्चात न किए जाने का सकल्प लेना उत्तम है परन्तु प्रकृष्ट रूप से ज्ञानवान होने के पश्चात भी किया गया अपराध ा प्रज्ञापराध की कोटि मे आ जाता है। अतएव सावधान! प्रज्ञापराधी न बने। सत्य और असत्य के प्रसग मे उन्होंने बताया कि सत्यवक्ता मानसिक रूप से स्वतत्र है किन्तु असत्य वक्ता मानसिक रूप से परतन्त्र रहता है। असत्य वक्ता को अपने द्वारा बोले गए असत्य को निरन्तर ध्यान में रखना पड़ता है कि उसने कब तथा किससे किस प्रकार का असत्य भाषण किया है जबकि सत्य वक्ता को ऐसा कुछ नहीं करना पडता।

जीव का निचोड (सत्य) बताए बिना कैसी परिसमाप्ति अतएव उन्होने अत्यन्त मार्मिक एव हृदयग्राही पक्तिया कुछ इस प्रकार कही– ओ३म गुणगान करो जीवन महान करो प्रभु के भजन में ही लगन लगी रहे। सत्य ही आचार करो सत्य ही विचार करो सत्य ही व्यवहार करो यही मानव धर्म है।

# आर्य समाज
गाव व पत्रालय फतेहपुर,यमुनानगर–1

## आर्य समाज फतेहपुर मे युवको को ब्रह्चर्य सन्देश

गत दिनो आर्य समाज फतेहपुर में दस विद्यालयो के दसवीं के तथा गाव फतेहपुर में दसवीं से स्नातकोत्तर तक के विद्यार्थियों में ब्रह्चर्य नामक पुस्तक में से लिखित प्रतियोगिता करवाई गई जिसका समापन 04 09.2002 को हुआ। समारोह में आचार्य देवव्रत जी गुरूकुल कुरुक्षेत्र ने उपस्थित श्रोताओं को सम्बोधित करते हुए कहा कि हर व्यक्ति का कर्त्तव्य बनता है कि वे अपने ही नही अपितु अपने आस पास के नवयुवकों को ब्रह्मचर्य पालन करने के लिए प्रेरित करता रहें।

आचार्य जी ने (जैसा खाओ अन्न वैसा होगा मन) उद्बोधन में नवयुवकों को कहा कि ब्रह्चर्य पालना की शुरूआत सात्विक अहार से होती है। हमे हर परिस्थिति में सात्विक आहार ही करना चाहिए। आचार्य जी ने कहा ईश्वरीय रचना के मनुष्य मासाहारी है ही नही प्रमाणिक रूप से बताया कि मासाहारी जीव जब पैदा होता है तो उनकी आखे बद होती है। शाकाहारी प्राणियों की पैदा होती ही आखे खुल जाती है। मासाहारी जीव के दात ईश्वर ने नुकीले बनाये हैं। शकाहारी के दात चपटे बनाये हैं। शाकाहारी दयालु होत हैं मासाहारी निर्दयी होते हैं। प्रशसा में कहा देखो–गाय अगर दो दिन की भूखी भी है तब भी पास बधे बच्चे को चाटती रहती है। परन्तु मासाहारी भूखा रहने पर अपने बच्चे को ही खा जाता है।

उपस्थित श्रोताओं जिनमें दस विद्यालयों के सन्त शीतल गिरि तथा दयानन्द विद्या मदिरों के नवयुवकों ने हाथ खड़ाकर शाकाहारी से ब्रह्मचर्य पालन पर सहमति दी। तत्पश्चात गाव के भूतपूर्व सरपच श्री नरेश कम्बोज ने प्रथम रहे प्रतियोगी कुलदीप सिंह को 500रु द्वितीय रोहित कुमार को 300रु तृतीय नवीन कुमार को 200रु तथा हर प्रतियोगी को सात्वना पुरस्कार प्रदान की।

प्रीतमलाल आर्य मत्री

## आर्य समाज,जवाहर बाजार, कसेरा भवन,टोंक

### मनुष्य को अपने शत्रुओं से भी प्यार से बात करना चाहिए

आज दिनाक 15 09 2002 को आर्य समाज कसेरा भवन टोंक पर साप्ताहिक यज्ञ वैदिक मत्रों द्वारा प. सुख लाल आर्य द्वारा सम्पन्न कराया गया। सत्सग के दौरान श्री राम रतन जी आर्य द्वारा अपने प्रवचन में बताया कि मित्र स्याह चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षे । यजुर्वेद के मत्र के आधार पर सभी प्राणियों को मित्र की दृष्टि से देखना चाहिये। मनुष्य को अपने शत्रुओं से भी प्यार करना चाहिये जो आपसे घृणा करते हैं उनके साथ श्रेष्ठताका बर्ताव करो।

प्राणिमात्र से प्रेम की भावना घर से आरम्भ होती है पहले अपने माता–पिता के साथ प्रेम का व्यवहार करो। अपने भाई–बहन बन्धु–बान्धव पड़ौसी समाज देश और राष्ट्र से प्रेम करो फिर अपने प्रेम की परिधि को बढ़ाते हुए ससार के प्राणिमात्र से प्रेम करो। यही है वास्तविक प्रेम मनुष्य का महान धर्म। प्रेम करो और प्रेममय हो जाओ। सत्सग के अन्त में श्री केदार नारायण विजय द्वारा वैदिक भजन प्रस्तुत कर शातिपाठ के साथ कार्यक्रम का समापन किया गया।

जगदीश चद कसेरा मत्री

## स्वामी अग्निवेश के नेतृत्व में भारत निर्माण महाअभियान
### सुश्री आचार्या सूर्यादेवी की प्रतिक्रिया

आज सम्पूर्ण विश्व में इस्लामी आतंकवाद की टोली (खूनी कार्यवाही की) हमारें मानवीयता के साथ जो खिलवाड़ कर रही हैं यह किसी से छिपी नहीं है। स्थिति यह है कि विश्वव्यापी इस्लाम आतकवाद इस्लाम मत का पर्याय बन चुका है। आतकवाद की इस समस्या से निबटने के लिए देश के सजग पहरी श्री के आर नारायणन भूतपूर्व राष्ट्रपति स्वामी अग्निवेश जी आर्य समाज के मूर्धन्य सन्यासी श्री शकराचार्य स्वामी माधवाश्रम जी महाराज आदि बुद्धिजीवी महानुभावो ने 'मिल के चलो' अभियान 27 सितम्बर से 2 अक्टूबर तक अयोध्या से राजघाट तक चलाने का सकल्प किया वह उत्तम है।

यह रैली अभियान अयोध्या से प्रारम्भ होकर फैजाबाद, लखनऊ सीतापुर शाहजहापुर फरीदपुर होता हुआ 29 सितम्बर को बरेली भी पहुचा। इस रेली में सभी मतावलम्बी यानी ईसाई इस्लाम बौद्ध पौराणिक सिक्ख एव आर्य समाज आदि सगठनों के राष्ट्रचिन्तकों ने भाग लिया। ऐसी रैलिया राष्ट्र के नागरिकों को जहा सजग जागरूक देशभक्त बनने के लिए प्रेरित करती हैं वहीं परस्पर के राग द्वेष हिंसा के भाव मिटाने में सहायक बनती हैं जो राष्ट्र के हित में सर्वथा उचित है। पर थोड़ा रैली के नेतृगणों को एवं सम्बोधनकर्ताओं को विचारना होगा कि हमार चिन्तन हमारा सन्देश कैसा हो? वर्तमान समय में देश की विषम परिस्थितियों को देखते हुए सरकार या पार्टियो को कोसने या गिराने से काम नहीं चलेगा या रैली में कदम से कदम मिला करके एक साथ बढ़ने से आतकवाद दूर नहीं होगा अपितु रैली में विचार तो 'मनुर्भव' का करना है यानी सबको मनुष्य बनना है और बनाना है। मनुष्यपन का भाव जगाना है। मनुष्य वह होता है जो मत्वा कर्माणि सीव्यति' अर्थात जो मनन पूर्वक कार्य करता है वह मनुष्य कहाता है। कर्म करने से पूर्व देश के सभी नेता व नागरिक भली प्रकार विचार करे कि मेरे इस कर्म से फल क्या होगा? इसका क्या–क्या प्रभाव होगा? यानी विश्व के सभी प्राणियो के प्रति रक्षा का भाव रखना एव हिंसा अत्याचार के भाव हटाना ही मनुष्य बनना है। अतः प्रत्येक नेता के लिए बहुत आवश्यक है कि एक नेता दूसरे नेता की टाग न घसीटें थोड़ा कहने से पहले सोचें कि क्या राम मदिर बनने न बनने का किसी भी पार्टी पर आरोप लगाकर आतकवाद को दूर किया जा सकता है? अथवा क्या अन्य मिसाइल परीक्षण जैसी राष्ट्रहित की अन्दरूनी बातो को छलालकर आतकवाद हटाया जा सकता है? यदि गहराई से सोचेंगे तो ज्ञात होगा कि 'हमारे ये आरोप हम बिखरे हुए हैं इसके परिचायक हैं' और जब ये परिचय तीसरे को ज्ञात होते हैं तब तीसरा अवश्य फायदा उठाता है। फायदा उठाने का साधन आतकवाद व्यापारवाद या सेवावाद कुछ भी हो सकता है। क्या जितने भी ईसाई मुसलमान आदि मत मतान्तर हैं वे नही जानते या विभिन्न पार्टियो वाले हिन्दू कहे जाने वाले भारतीय नहीं जानते? कि यह भारतभूमि राम और कृष्ण की भूमि है। अत भारतभूमि मे राम और कृष्ण के प्रेरक स्थान होने पहले आवश्यक है क्या 'सोमनाथ मदिर' जो मुस्लिम मतावलम्बियो ने तोड़ फोड कर इस्लाम का रग चढा दिया था उसे पुन' जब स्वतन्त्र भारत में 'लौह पुरूष सरदार वल्लभभाई पटेल' ने उसका भारतीयकरण किया तब क्यों नहीं इस्लामी आतवाद ने घेरा था? स्पष्ट है आज आतकवाद की जो भी परिस्थिति है वह मात्र कुर्सी की लालच ही है पार्टियों की खींचातानी है अत नेताओं को अपने सम्बोधन अपने भाषण 'मनुर्भव' के हों जनहित के हों काग्रेस भाजपा मुस्लिमलीग सपा आदि पार्टियो के निमित्तक न हों। 29 09 2002 को बरेली की रैली में जहा मैं भी उपस्थि थी (मैं आर्य समाज बिहारीपुर बरेली के 23–29 तक होने वाले वेद प्रचार सप्ताह में प्रवचनार्थ सम्मिलित थी) वहा वरिष्ठ नेता सदीप पाण्डेय ने जनसमुदाय को जो सन्देश दिया उससे स्पष्ट जाहिर था कि उनका सन्देश 'सब एक हो' की अपेक्षा जनसमुदाय काग्रस पार्टी का समथक हो इसका घोतक था। जो आतकवाद से जूझने के स्थान पर बिलगाव वाद का सन्देश था। हमे स्मरण रहे कि जितनी प्रत्येक पार्टी के लिए सुरक्षा दस्ता की आवश्यकता है उतनी ही राष्ट्रवासियों की सुरक्षा के लिए मिसाइल आदि शास्त्रो का होना आवश्यक है। यह आरोप का विषय नहीं है। क्या पार्टी बदलने से आतवाद हट जायेगा? कभी नहीं। आतवाद से निबटने का मनुष्य बनना ही उत्तम तरीका है। ईसाई बौद्ध मुसलमान या किसी दूसरे सम्प्रदाय के समर्थक बनने से नहीं। क्योंकि ईसाई बनने से केवल ईसाइयों का हमदर्द बनेगा मुसलमान बनने से मोमिनों का बौद्ध बनने से बौद्धों का, मनुष्य बनने से वसुधा भर के छोटे–बडे सभी लोगो का हितैषी बनेगा।

मनुष्य का ही पर्यायवाची आर्य है। अर्य ईश्वर को कहते हैं और आर्य ईश्वर के पुत्रो को जो हिसा राग द्वेष से रहित हैं उन्हें कहा जाता है अर्थात सम्पूर्ण विश्व ही आर्य है। तात्पर्य हुआ सम्पूर्ण विश्व के लोग आर्य बनेगे मनुष्य बनेगे तभी आतकवाद से निबटा जा सकता है। इसे रैली के लोगों को अथवा अन्यत्र कार्य करने वाले नेताओ को भली भाति समझना होगा।

आर्य नेताओ को थोडा यह भी विचार करना होगा कि रैली के पोस्टर ओ३म ध्वज के सिम्बल से तथा दयानन्द और श्रद्धानन्द के नाम व चित्रों से अछूते न रहें जिससे कि हम सही दिशा पर चलते रहे भटके नहीं अन्यथा 'धोबी का कुत्ता घर का न घाट का' यह स्थिति बन जायेगी। 'मिल के चलो' अभियान के पोस्टर मे बने नक्शे मे मुसलमान ईसाई सिक्ख काग्रेस हिन्दू इन सबके प्रतीक थे और आर्य समाज की गन्ध तक न थी। आर्य नेता अपनी कार्य प्रणाली को सोचें। हा दैव!!!

**नैकेनापि सम गता वसुमती आतकिमि यास्यति।।**

सुश्री आचार्या सूर्यादेवी चतुर्वेदा पाणिनि कन्या महाविद्यालय वाराणसी–10

---

|| ओ३म ||

## पाणिनि कन्या महाविद्यालय, वाराणसी
## "पाणिनि मन्दिरम्"
### निर्माण के लिये मुक्त हस्त से दान दे

"सस्था ने पाणिनि मन्दिरम् के निर्माण के लिये 6 लाख रुपये में भू भाग खरीदा है।

द्वारा पाणिनि मन्दिरम् में अष्टाध्यायी के 4000 सूक्त सगमरमर की दीवारों पर अकित होंगे

**6 दिसम्बर 2002 को स्व डॉ प्रज्ञा देवी जी की 7वीं पुण्यतिथि**

आगामी 6, 7 व 8 दिसम्बर, 2002 (शुक्र शनि रवि मार्गशीर्ष शुक्ल द्वितीय तृतीय व चतुर्थी को)

## वार्षिकोत्सव

आप सब सपरिवार सादर आमन्त्रित हैं।

इस वर्ष सम्पूर्ण महाभाष्य निरुक्तादि पढ़कर तीन कन्याओं का दीक्षान्त कार्यक्रम।

तीन बड़े प्रकोष्ठों का वार्षिकोत्सव के समय उदघाटन

अपना सात्विक उदार सहयोग 'पाणिनि कन्या महाविद्यालय' इस नाम से ड्राफ्ट/ चेक द्वारा आप भेज सकते हैं। सस्था आयकर से मुक्त है।

मेघा देवी प्राचार्या
पाणिनि कन्या महाविद्यालय
वाराणसी–221 010 उ प्र

---

## - चुनाव सम्पन्न -

### आर्य समाज, केकड़ी सापण्डा रोड, जि अजमेर

आर्य समाज भवन में नारायणदास लड्ढा मत्री आर्य समाज सरवाड़ की देखरेख में चुनाव सर्व सम्मति से सम्पन्न हुए–

श्री देवकी वल्लभ द्विवेदी–सरक्षक
श्री रतनलाल डसाणिया –प्रधान
श्री खेमराज पवार – उपप्रधान
श्री चिरजीलाल सोनी – मत्री
श्री भागचन्द छावड़ा – मत्री
श्री छोटूलाल कुमावत–उपमत्री
श्री राजेश चौधरी – उपमत्री
श्री बलभद्रसिह पवार –कोषाध्यक्ष
श्री मूलचद महावर – सगठनमत्री
श्री रामेश्वर उपाध्याय– प्रचार मत्री
श्री बुद्धिप्रकाश दाधीच–पर्व मत्री
श्री कपूरचद सोनी– हवन व्यवस्थापक
श्री विष्णुप्रकाश जी–हवन व्यवस्थापक
श्री सत्यनारायणजी–आ वीर द अधि
श्री हेमन्त जैन व श्री शैलेन्द्र राठौड (विधिक सलाहकार)
श्री गोपाल यादव श्री हसराज मेघवशी किशोरीलाल यादव श्री धनीराम यादव श्री प्रहलाद बैरवा श्री कैलाशचद श्री कमलेश अहीर आदि कार्यकारिणी सदस्य निर्वाचित रहे।

मत्री

### आर्य समाज, टोंक जवाहर बाजार, टोंक

आर्य समाज कसेरा भवन जवाहर बाजार टोंक के त्रिवार्षिक चुनाव निम्न प्रकार सर्व सम्मति से सम्पन्न हुए–

श्री धर्मपाल गोगिया– सरक्षक
श्री सुख लालआर्य – प्रधान
श्री केदार नारायणविजय– उपप्रधान
श्री जगदीश चन्द्र कसेरा– मत्री
श्री राम रतन आर्य – कोषाध्यक्ष
श्री सीताराम शर्मा – प्रचार मत्री
श्री नवल चन्द्र महावर–पुस्त अध्यक्ष
श्री बृजबिहारी शर्मा– सलाहकार
श्री पुरषोत्तम अग्रवाल सदस्य
श्री माधोदास बालानी–सदस्य
श्रीमती नन्दनी देवी सोनी–सदस्य

मत्री
जगदीश कसेरा
आर्य समाज टोक

### आर्य समाज, पानीपत बड़ा बाजार, पानीपत–3

आर्य समाज, बड़ा बाजार,पानीपत का वार्षिक चुनाव सर्व सम्मति से सम्पन्न हुए–

श्री मेघराज जी – सरक्षक
श्री वीरेन्द्र सिगला– सरक्षक
श्री कुलभूषण आर्य – प्रधान
श्री सुलेखचन्द्र गुप्ता– उपप्रधान
श्री सुशील गर्ग – उपप्रधान
श्री नवनीत शिगला– मत्री
श्री विश्रुत आर्य – उपमत्री
श्री लक्ष्मीचन्द्र जी – कोषाध्यक्ष
श्री आदित्यप्रकाशजी – प्रचार मत्री

– सदस्यगण –

श्री रामशरणपाल –पुस्तकाध्यक्ष
श्री द्विजेन्द्र गुप्ता श्री गुरबचनसिह
श्री सुधीर मित्तल श्री ज्ञानप्रकाश
श्री जगतसिह श्री विनोद कुमार
श्री सुशील शिगला श्री रजनीश गुप्ता
श्री रणवीरसिह श्री राकेश सिगला

मत्री
आर्य समाज बडा बाजार पानीपत

---

## वैदिक भक्ति साधन आश्रम आर्य नगर,रोहतक–124001 हरि0 का

# स्वर्ण जयन्ती महोत्सव 7 नवम्बर से 16 नवम्बर,2002

आश्रम स्थापना के 51वें वर्ष में 51 कुण्डीय महायज्ञ सोल्लास सम्पन्न होगा। जिसमें स्वामी दीक्षानन्द जी स्वामी दिव्यानन्द जी स्वामी सत्यम जी आचार्य हरिदेव जी स्वामी धर्ममुनि जी दुग्धाहारी स्वामी जीवनानन्दजी आचार्य सत्यव्रत जी आचार्य जैमिनि शास्त्री आचार्य अखिलेश्वर, आचार्य नरेन्द्र मैत्रेय आचार्य रामदत्त डॉ सुरेन्द्र कुमारजी डॉ महेश विद्यालकार, डॉ देव शर्मा आर्य तपस्वी सुखदेव जी प खुशीराम जी आदि के आध्यात्मिक प्रवचन तथा रेडियों एव दूरदर्शन कलाकार गायक श्री राजेन्द्र काचरू एव श्री सुचित नारग के मनोहर भजन होंगे।

1 ऋग्वेद आशिक 2 योग साधना
3 विशाल शोभायात्रा 4 51 कुण्डीय महायज्ञ
5 महात्मा प्रभु आश्रित स्मारक उदघाटन
6 भजन सध्या 7 पूर्णाहुति तथा आशीर्वाद

विशेष ज्ञातव्य– 1 आवास तथा भोजन की निःशुल्क व्यवस्था होगी। 2. ऋतु अनुकूल बिस्तर साथ लाए। 3 17 से 19 51 कुण्डीय यज्ञ के यजमान बनने के इच्छुक जन अपना नाम पहले आरक्षित करा लेवें।

सभी धर्म प्रेमी समारोह में सम्मिलित होने के लिए सादर आमन्त्रित हैं।

– निवेदक –

महात्मा व्यास देव(अधिष्ठाता) दर्शन कुमार अग्निहोत्री (प्रधान) वेद प्रकाश आर्य (मत्री)

## आर्य नीति का उद्देश्य

तन मन धन से सहयोग दें

1 देश–विदेश की आर्य समाजो मे घटित घटनाओ से आर्य जगत को अद्युनातन जानकारी देना।

2 आर्य समाज के पुनर्जागरण के लिये आर्य जगत को प्रेरित करना।

3 आर्य समाज को राष्ट्रीय धारा से जोडना और राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओ पर चिन्तन एव निवारण के लिए राष्ट्र व्यापी सगठन बनाना।

4 आर्य समाज द्वारा धार्मिक सास्कृतिक सामाजिक व राजनीतिक क्षेत्र मे किये जा रहे कार्यों की जानकारी देना।

5 समर्पित एव निष्ठावान कार्यकर्ताओ का आर्य जगत को परिचय देना।

6 देश मे 1000 समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ताओ महिलाओ एव युवको का सगठन खडा करना।

7 आर्य समाज के आदर्शों से प्रेरित शिक्षण सस्थाओ के माध्यम से देश मे सशक्त छात्र शक्ति खडी करना।

8 विश्व के आर्य परिवारो का सगठन बनाना।

9 देश के 100 विद्वानो की परिषद बनाना।

10 विश्व की समस्त भाषाओ मे वेद सन्देश प्रकाशित कर वैदिक धर्म की विश्व को जानकारी देना।

11 विश्वशाति के लिए विश्व व्यापी आदोलन चलाना कट्टरवाद अन्धविश्वास अज्ञानता के विरुद्ध मुहिम छेडना तथा देश में राजनीतिक सामाजिक धार्मिक सास्कृतिक आर्थिक क्रान्ति के लिए अभियान चलाना।

आप आशीवाद दे कि परमपिता परमेश्वर हमे इन उद्देश्यो की प्राप्ति के लिए शक्ति एव सामर्थ्य दे।

तन मन धन से सहयोग दे पाठकगण 100 रू सहयोग राशि भेजने क कष्ट करे।

## कैप्टन देवरत्न को सभा भग करने का कोई अधिकार नहीं

## आर्य समाज में विघटन के सरदार कैप्टन आर्य सज्जन अपनी निष्क्रियता तोडें

आर्य प्रतिनिधि सभा आध्र प्रदेश ने कहा कि कैप्टन देवरत्न को सभा भग करने का कोई अधिकार नहीं है। सभा ने साथ ही कहा कि अनियमितताओ व धोखाधडी में फसे कैप्टन देवरत्न सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान नहीं है। सभा मत्री विटठलराव आर्य ने एक प्रेस विज्ञप्ति मे कहा कि दिल्ली मे पिछले नवम्बर मे चुनाव के समय कै देवरत्न द्वारा बरती गई अनियमितताओ और न्यायालय के आदेश को धिक्कार ने की वजह से एव आध्र प्रदेश सहित कई आमत्रित प्रतिनिधियो को चुनाव मे शामिल होने की नही देने तथा बोगस सूची के आधार पर अधिवेशन के आरम्भ होते ही ... 10 मिनट में चुनाव सम्पन्न की घोषणा करने की वजह से राष्ट्रीय स्तर पर आर्य समाज मे विवाद हुआ। परिणाम स्वरूप 2–2 सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभाओ का गठन हुआ जिसका विवाद अभी भी न्यायालयों मे चल रहा है। अत कै देवरत्न को आर्य प्रतिनिधि सभा आध्र प्रदेश को भग करने का कोई अधिकार नहीं है। विज्ञप्ति मे कहा गया है कि जिनकी खुद की मान्यता ही न हो तो उनका यह कार्य घिनौनी हरकत के सिवाय और कुछ नही। सार्वदेशिक सभा के पूर्व प्रधान स्वामी ओमानन्द सरस्वती को इन महानुभावो ने सडक पर बैठाने का घिनौना कार्य किया है। आर्य प्रतिनिधि सभा आध्रप्रदेश ने प्रजातात्रिक तरीके से विधिवत गत 14 अप्रेल को डॅा राधाकृष्ण वर्मा के चुनाव अधिकारी की देख रेख में चुनाव सम्पन्न कराया। डॅा टी वी नारायण प्रधान पद के लिये तथा विटठलराव आर्य मत्री के रूप में निर्वाचित हुए हैं।

सभा ने अपनी साधारण सभा मे निर्णय लिया है कि सार्वदेशिक सभा के विवाद समाप्त होने तक यह निष्पक्ष रूप से कार्य करती रहेगी। श्री विटठलराव आर्य ने कहा कि वे राष्ट्रीय स्तर पर आर्य समाज में एकता के पक्षधर हैं। उन्होने प्रान्त के आर्य समाजों एव आर्य बन्धुओ से निवेदन किया है कि वे किसी भी व्यक्ति द्वारा चाहे वह कितना भी बडा हो कि जा रहे भ्रामक प्रचार के झासे मे न आए। उन्होंने कहा कि आर्य प्रतिनिधि सभा आन्ध्र प्रदेश यथाविध काम कर रही है। अत सभी लोग सगठन को मजबूत बनाने के लिये कार्य करे। तथाकथित गठित तदर्थ समिति मात्र भानमति का कुनबा है जिसका कोई भी अस्तित्व नहीं है।

विज्ञप्ति में बताया गया है कि आर्य प्रतिनिधि सभा आ... देशभर का दौ... व ... ताम ... को जागृत करें ... सगठन को मजबूत निष्पक्ष रूप से प्रयास करेंगे। विटठलराव आर्य ने कहा कि नियमानुसार और धर्मानुसार जो भी व्यक्ति एव समाज कार्य करेगा उन सभी को साथ लेकर कार्य किया जाएगा। उन्होंने आर्य बन्धुओ से अपील की कि आर्य सभा की गरिमा की रक्षा के लिये राष्ट्रीय स्तर पर आर्य समाज मे एकता के पक्ष में अपने स्वर को मुखर करें।

...ने के लिए सादर आमंत्रित हैं।
निवेदक –
कुमार अग्निहोत्री (प्रधान) वेद प्रकाश आर्य (मत्री)

प्रिय अशोक जी

आर्य नीति के दर्पण में आपके नेतृत्व मे राजस्थान की छवि को प्रतिबिम्बित करने का प्रयास किया जाता है ताकि राजस्थान सरकार की उज्ज्वल छवि को कुरूप बनाने वाली कालिमा को मिटाया जा सके और आपकी सरकार जनहित में कार्य करते हुए सवदेनशील और पारदर्शी बनी रहे।

मित्रहीन व्यक्ति सबसे अभागा व्यक्ति होता है। कोई भी व्यक्ति भाई–बहन माता–पिता एव परिजन विहीन हो सकता है परन्तु शायद ही कोई व्यक्ति मित्रहीन हो परन्तु सच्चा मित्र भी सौभाग्य से ही मिलता है। इसीलिए वेद में ईश्वर से मित्र से अभय की कामना की गई है। शत्रु से तो हम सर्तक रहते हैं परन्तु मित्र से नहीं। इस मन स्थिति का मित्र लाभ उठाता है और पीठ में छुरा भोक देता है। गोस्वामी तुलसीदास जी ने ऐसे ही मित्रो के बारे मे लिखा है– सेवक सठ नृप कृपन कुनारी कपटी मित्र सूल सम चारी। ये चार लोग सूल के समान होते हैं– दुष्ट सेवक कजूस राजा चरित्रहीन नारी और कपटी मित्र।

आपके एक मित्र श्री डॉ पी सी व्यास आपकी कृपा से माध्यमिक शिक्षा बोर्ड अजमेर के अध्यक्ष बनें। शिक्षा विभाग किसी भी प्रान्त का सर्वाधिक महत्वपूर्ण विभाग होता है और प्रान्त की आम जनता अपने बच्चों की शिक्षा के लिये प्रान्त की शिक्षा पद्धति एव प्रणाली पर आशा भरी नजरो से देखती है। आपके मुख्यमत्री बनने पर राजस्थान की जनता को आशा थी कि राजस्थान मे शिक्षा के प्रचार प्रसार पर आप सर्वाधिक बल देगे। आपने शिक्षा सबके द्वार और पैरा टीचर्स आदि की व्यवस्था करके राजस्थान मे शिक्षा के प्रचार–प्रसार का प्रशसनीय प्रयास किया है परन्तु आपके मित्र श्री व्यास किस प्रकार आपकी सरकार की छवि को धूमिल कर रहे हैं उससे मैं आपको अवगत कराना चाहता हू। शिक्षा विभाग का कोई भी जन विरोधी कार्य प्रान्त की सारी जनता को उद्वेलित कर देता है और विद्यालयो के सचालक एव उनमें कार्य करने वाले अध्यापक–अध्यापिकाए लाखों छात्रो के माध्यम से सरकार की छवि को बिगाड देते हैं। गत वर्ष 50 हजार रुपया बालिका शिक्षा फाउडेशन में स्थाई निधि के रूप मे जमा कराके शिक्षा विभाग ने हजारों सस्थाओं को क्रमोन्नत किया था परन्तु आज तक भी इन सस्थाओं को बोर्ड से मान्यता नहीं मिली है। हमें ज्ञात हुआ है कि जो सस्था बोर्ड के कार्यालय में जाकर रिश्वत देती है उसी सस्था की मान्यता जारी की जाती है। हम यह नहीं कहते कि यह रिश्वत श्री व्यास लेते हैं परन्तु आम जनता को यह सदेह तो है ही कि जब यह तथ्य व्यास जी के सामने लाया गया तब उन्होंने तत्काल कदम क्यों नहीं उठाया? सस्थाओं के सचालकों ने अनेक बार व्यास जी को अपनी कठिनाई से अवगत कराया परन्तु इसके बावजूद भी आज तक मान्यता जारी नहीं हुई। राजस्थान के इतिहास में पहली बार बोर्ड द्वारा ऐसा सवेदनहीन रवैया अपनाया गया है। राजस्थान शिक्षा की दृष्टि से भारत वर्ष में सबसे पिछडा हुआ प्रान्त है। राजस्थान सरकार घोर आर्थिक सकट में है और सरकार विद्यालय खोलने की स्थिति में नहीं है। इन परिस्थितियों मे जब समाज सरकार से एक पैसे की मदद लिये बिना करोडों रुपये व्यय करके सस्थाओं की स्थापना करता ... सरकार सस्थाओं को प्रोत्साहन देने के स्थान पर अवरोध उत्पन्न क्यो ... जनद्रोह नहीं है? सस्था के क्रमोन्नत होने पर सस्थाओं ने ...क्षा में प्रवेश दे दिया और इस वर्ष वे विद्यार्थी 10वीं कक्षा मे ... के परीक्षा के फार्म बोर्ड को भेजे तो बोर्ड ... कर दिया। इसका साफ ... अस्वीकार किये जायेंगे। ... रही है इसका शायद ... के अनेक कदमों से गैर ... सरकारी शिक्षा...

श्री व्यास ने प्रतिवर्ष प्रत्येक ... माध्यमिक विद्यालय से एक हजार रुपया लेने का निर्णय लिया है। राजस्थान के इतिहास मे पहली बार मान्यता के हेतु निरीक्षण के लिये 5000 रुपये वसूल किये जा रहे हैं। सस्था की क्रमोन्नति के लिये माध्यमिक स्तर तक 25000 रु एव उच्च माध्यमिक स्तर तक 50 हजार लेने के बावजूद प्रत्येक सकाय की मान्यता के लिये पुन 25 हजार रुपया जमा कराने का निर्देश दिया गया है। यही नही सस्था में नया विषय खोलने के लिये दो हजार रुपया जमा कराने का प्रावधान रखा गया है। क्या राजस्थान की गरीब और भोली भाली जनता का यह भयकर शोषण नही है?

शिक्षा विभाग ने अनापत्ति प्रमाण पत्र जारी करने के लिये बालिका शिक्षा फाउण्डेशन मे 25 हजार एव 50 हजार रुपये की स्थिर निधि रखने के निर्देश दिये और यह निर्देश एक विज्ञापन के माध्यम से दिये गये जबकि इस हेतु सरकार ने कोई आदेश भी जारी नहीं किये। यह स्थिर निधि तो सस्थाओ के नाम होती है ताकि सकट की घड़ी मे कर्मचारियों को वेतन दिया जा सके। हमे ज्ञात हुआ है कि शिक्षा फाउण्डेशन में जमा स्थिर निधि पर सरकार ने ओवर ड्राफ्ट ले लिया है। श्री व्यास के तुगलकी नीतियो से व्यथित होकर आज सारा प्रान्त बेबसी का गीत गा रहा है–

**सब अफरगी सब तातारी आज बची और बची मारी।**
**कब तक सरमाये के धधे कब तक यह सरकारदारी।**
**कब तक जनता की बेचैनी कब तक जनता की लाचारी।**
**बोल अरी ओ! धरती बोल राजसिंहासन डावाडोल।**

आपका शुभचिन्तक
सत्यव्रत सामवेदी, अध्यक्ष
स्वय सेवी शिक्षण सस्था सघ राजस्थान

सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक प्रकाशक एव मुद्रक 5च–13 जवाहर नगर द्वारा नीतू प्रिन्टिग प्रेस बाबा हरिशचन्द मार्ग जयपुर से मुद्रित
सम्पादक फोन नि 652607 का 622065 e-mail Vishwamaryam@satyam.net.in
आर्य समाज विद्या समिति एव शिक्षा समिति आदर्श नगर, जयपुर के सौजन्य से प्रकाशित

प्रेषक
सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक आर्य नीति
आर्य समाज राजापार्क जयपुर–4
राजस्थान

पजियन सख्या RAJHIN(RNI)/2000/2967
डाक पजीकरण सख्या RJ 2837

डाक टिकिट

प्रेषित – श्री धर्मपाल आर्य
उप कुलपति
गुरुकुल कागडी
विश्वविद्यालय हरिद्वार

वेद प्रचार, आर्य समाज, विश्व शान्ति, राष्ट्रोत्थान, मानव... एवं सम्पूर्ण क्रान्ति के लिये समर्पित पाक्षिक पत्र




वर्ष 2 अंक 44 08 नवम्बर 2002 मूल्य एक प्रति 3 रुपये डाक पंजियन सख्या RJ-2637/2001 वार्षिक मूल्य 75रुपये

## ऋषि निर्वाण दिवस

# दिवाली के दिन माताओं की गोद में बच्चों की लाशें
# भारतमाता के 35 करोड़ बच्चे भूखे सो गए

(ऋषि निर्वाण दिवस पर श्री सत्यव्रत सामवदी क भाषण के कुछ अश प्रस्तुतकर्ता राजेश भटनागर)

जयपुर 4 नवम्बर। आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर द्वारा ऋषि निर्वाण दिवस वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय के सभागार मे अत्यन्त उल्लास एव उमग पूर्वक मनाया गया। दिवाली पर्व के बावजूद सभागार ऋषि भक्तों से खचाखच भरा हुआ था। इस अवसर पर श्री सत्यव्रत सामवेदी ने युग पुरुष महर्षि दयानन्द के अप्रतिम व्यक्तित्व पर प्रकाश डालते हुए कहा–

आज हम उस युग पुरुष को श्रद्धाजलि देने क लिए उपस्थित हुए हैं जिसन हजारा वर्षों से नारकीय यात्रा करती हुई और अधकार में भटकती हुई मानवजाति को सुख और शांति की मजिल दिखाकर स्वर्गिक पथ को प्रशस्त किया। आज अज्ञान अधविश्वास और दुराग्रह के कारण मानवजाति भले ही युग पुरुष महर्षि दयानन्द की उपेक्षा करे परन्तु अज्ञान तिमिर के विच्छिन्न होने पर मानवजाति को द्युलोक में प्रकाश के अतुल राशि विकीर्ण करता हुआ आदित्य ब्रह्मचारी महर्षि दयानन्द दिखाई देगा।

वैदिक धर्म के तीन स्तम्भ हैं–मर्यादा पुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्र योगेश्वर कृष्ण और देव दयानन्द। पौराणिकों ने श्रीरामचन्द्र और श्री कृष्ण को अवतार के आसनो पर बैठा कर दो स्तम्भों को तो तोड दिया है और अब वैदिक धर्म एक स्तम्भ पर टिका हुआ है और वह स्तम्भ है देव दयानन्द का स्तम्भ। यह स्तम्भ इतना दृढ है कि पौराणिक इस स्तम्भ के आस–पास भटकने का भी साहस नहीं करते परन्तु मानवजाति का दुर्भाग्य यह है कि इस स्तम्भ के उन्मूलन के लिये तथाकथित आर्यसमाजियो की सैना खडी हुई है। जिस प्रकार 'राम को रूप धर्‍यो दसकन्धर' उसी प्रकार अनेक मायावी लोग गैरिक वस्त्र धारण कर आर्यसमाज के ठेकेदार बने हुए हैं। आज आर्य समाज को खतरा न मुसलमानो से है न जैनियों से न बौद्धों से न पौराणिकों से उसे खतरा है इन तथाकथित आर्यसमाजियों से। जीवन और जगत का कौनसा पक्ष है जिस पर देव दयानन्द ने हमारा पथ प्रदर्शन नहीं किया। क्या यह विश्व की आश्चर्य जनक घटना नहीं है कि महर्षि दयानन्द ने ज्ञात इतिहास में पहली बार ईश्वरीय ज्ञान को उद्घाटित किया? महर्षि का केवल यही एक कार्य महर्षि दयानन्द को महापुरुषों के सर्वोच्च आसन पर आसीन करने के लिए पर्याप्त था। विश्व के समस्त सम्प्रदाय धर्म के नाम पर हजारों वर्षों से इन्सानियत के खून से धरा को लाल करते रहे। वैदिक मार्ग से हटकर मानवजाति ने विश्व के समस्त समुद्रों के जल से भी अधिक आसु बहाये। क्या यह विश्व की आश्चर्य जनक घटना नहीं है कि महर्षि ने धर्म के नाम पर कत्लेआम करने वाले असुरों को धर्म का ज्ञान कराया? महर्षि ने 1857 की क्राति के बाद मरणासन भारतवासियो की शिराओ मे देश की आजादी



युग पुरुष महर्षि दयानन्द सरस्वती

के लिये शौर्य का रक्त प्रवाहित किया और उनकी प्रेरणा से भारत माता के नौजवान बेटो ने अपने प्राणो की आहुति देकर ब्रिटिस साम्राज्य को ध्वस्त कर दिया। क्या यह अविश्वसनीय घटना प्रतीत नहीं होती? जातिवाद और अस्पृश्यता के पाताल भेदी जड़ों की चूले हिलाकर रख दीं। क्या यह अकल्पनीय नही है? मातृ भूमि मातृ भाषा एव मातृ सस्कृति की सजीवनी से महर्षि ने मुर्दा राष्ट्र को खडा कर दिया। क्रान्तदर्शी ने 19वी शताब्दी में हिन्दी भाषा को देश की राजभाषा बनाने का अभियान चलाकर भारत को ऊर्ध्वगामी बनाया। इस भविष्य भेदिनी दृष्टि की तुलना किस ऋषि से की जा सकती है। दया और आनन्द के सागर दयानन्द ने विश्वशांति का मार्ग प्रशस्त करते हुए वेद का सदेश दिया–

माता भूमि पुत्रोऽह पृथिव्या

विश्वशांति नरसहारक परमाणु बमों के सग्रह से नहीं हो सकती। आज विश्व के समस्त राष्ट्रों के पास जितने परमाणु बम हैं उनके 5 प्रतिशत परमाणु बम ही सारे विश्व को मरघट बनाने के लिए पर्याप्त है। विश्व शाति के लिए तो मस्तिष्क परिवर्तन करना होगा। आर्ष ग्रथों का प्रचार करना होगा। करूणा और प्रेम का सागर प्रवाहित करना होगा। विश्व के समस्त मत मतान्तरो का लक्ष्य ईश्वर प्राप्ति है परन्तु क्या महर्षि के अतिरिक्त अन्य कोई महापुरूष ईश्वर के बुद्धिसम्मत स्वरूप को प्रस्तुत कर सका? ईश्वर प्राप्ति ... महर्षि दयानन्द द्वारा प्रदर्शित मार्ग के अतिरिक्त अन्य कोई मार्ग नहीं है। जीवन और जगत के इन जटिल प्रश्नों के जो उत्तर महर्षि ने दिये आज उनकी व्याख्या करने का यह उचित अवसर नहीं है।

आज अकाल मौत बनकर राजस्थान के आकाश पर मण्डरा रहा है। जब लाखो नर–नारी और बच्चे भुखमरी के शिकार हो और चारे के अभाव मे करोडो पशु और गौए दम तोड रहे हो तब ईश्वर मोक्ष धर्म की बात करना क्या वेद और दयानन्द का अपमान करना नही है? महर्षि दयानन्द ने आर्यसमाज के 10 नियमो मे एक नियम यह दिया– 'ससार का उपकार करना इस समाज का मुख्य उद्देश्य है। जब तक अकाल है तब तक हमे अन्य नियमो का भूल जाना चाहिये और केवल इसी एक नियम के प्रकाश मे अपना रास्ता तय करना चाहिये।

क्या कहते हैं महर्षि अकाल की समस्या के समाधान के लिये। दैनिक अग्निहोत्र मे महर्षि ने हमे प्रार्थना दी– अग्निमन्नादमन्नाद्यायादधे देश की भूखी जनता की जठराग्नि को शात करने के लिये अर्थात हवि को खाने के लिये मैं अग्नि की स्थापना करता हू। भूखी जनता के 35 करोड यज्ञकुण्डों की अग्नि अन्न की हवि माग रही है। उन भूखो को अन्न देना ही सबसा बडा यज्ञ है। फिर महर्षि ने हमे समिधा दान मत्र दिये और हमने ईश्वर की प्रार्थना करते हुए कहा– अस्मान प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेनान्नाद्येन समेधय स्वाहा।

हम उस अग्नि को प्रज्ज्वलित करे जो प्रजा पशु धन धान्य तेज यश और भोग–सामर्थ्य को बढ़ाये। इसी प्रकार स्वस्ति वाचन के मत्रों में हम प्रतिदिन निम्नलिखित मत्र का पाठ करते है–"इषे त्वोर्जे त्वा वायव स्थ यजमानस्य पशून पाहि।

हे सर्वरक्षक एव सर्वव्यापक प्रभो! हम भोग्यपदार्थों की प्राप्ति एव उनके सदुपयोग से बल पकराक्रम की प्राप्ति के लिये आपका आश्रय लेते हैं आपसे याचना करते हैं। हमारी दुधारू

गौवें हृष्ट–पुष्ट होवें, और राष्ट्र को दूध धृत आदि समस्त सेवनीय पदार्थ प्राप्त होवें। हमारी गौवें उत्तम प्रजा बछड़े–बछड़ी जनने वाली होवें क्षुद्र रोग और बड़े रोगों से रहित होवो। उप पर कोई हिंसक चोर और पापी पुरूष शासन न करे, स्वामी न होवे। गौवों की रक्षा करने वाले स्वामी के आश्रय में स्थिर निश्चल होवें, और खूब बढ़ें। हे प्रभो! आप शुभ कार्य करने वाले पुरूष के धन सम्पत्ति आदि की रक्षा करो।

इसी प्रकार वेद माता की स्तुति के माध्यम से ब्रह्मज्ञानियो को निर्देश दिया कि ब्रह्मलोक जाने से पूर्व तुम जनता को आयु, प्राण प्रजा पशु, कीर्ति धन और वेद ज्ञान देकर ब्रह्मलोक को जावो।

आयु प्राण प्रजा पशु कीर्ति द्रविण ब्रह्मवर्चस। मह्य दत्वा व्रजत ब्रह्मलोक।।

महर्षि ने शंकर की भाँति केवल ब्रह्म प्राप्ति और मोक्ष का मार्ग ही नही बताया अपितु इससे पूर्व इस लोक को सुधारने का सदेश दिया। इस लोक को प्रभावित करने वाला सर्वाधिक शक्ति शाली पक्ष अर्थ हे। व्यक्ति परिवार समाज राष्ट्र विश्व अर्थ पर आधारित है। उस अर्थ की उपेक्षा कैसे की जा सकती है। भारत वर्ष मे आर्थिक क्रांति का सर्वप्रथम प्रचण्ड घोष महर्षि ने किया। ब्रिटिस साम्राज्य के शाषण की चक्की मे पिसत हुए

कचहरियो में आवेदन पत्र व मुकदमें दायर करते हुए जो कागज (स्टाम्प) खरीदना होता है उसकी कीमत में वृद्धि भी महर्षि की दृष्टि में अनुचित थी। उन्होंने कहा था– 'सरकार कागज को बेचती है और बहुत सा कागजो पर धन बढ़ा दिया है। इससे गरीब लोगों को बहुत क्लेश पहुचता है। सो यह बात राजा को करनी उचित नही क्योंकि इसके होने से गरीब लोग दुख पाके बैठे रहते हैं। कचहरी में बिना धन के कुछ बात होती नही इससे कागजो के ऊपर जो बहुत धन लगाया है सो मुझको अच्छा मालूम नहीं देता।

शोषण के विरूद्ध जनता को बगावत करने के लिये महर्षि प्रेरणा देते हुए कहते हैं– 'जो ये राजपुरूष हम लोगो से कर लेते हैं वे हमारी निरन्तर रक्षा करे नही तो न ले। हम भी उनको कर न देवे। इस कारण प्रजा की रक्षा और दुष्टो के साथ युद्ध

करने के लिए ही कर देना चाहिए अन्य किसी प्रयोजन के लिए नही यह निश्चित है।

महर्षि की इसी विचार धारा से अनुप्राणित हाकर अनेक आर्य नेताओ ने प्राकतिक प्रकोपो के समय जाति पीडितो की सेवा करना और राहत कार्यों मे लगना अपना पावन कर्त्तव्य

समझा। जब राजस्थान मे

ने अकाल पीडितो की तन–मन–धन से सहायता की। आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर से 10 लाख रुपये का अनाज जोधपुर और जैसलमेर के गावों में भेजा गया। जून की भयकर गर्मी में जोधपुर मे श्रीरामसिह आर्य एव श्री गणपतसिह आर्य के नेतृत्व में सैंकड़ो आर्य वीर गाव–गाव जाते। भुखमरी के शिकार लोगों का पता लगाते। उन्हे अनाज बाटते। अजमेर से 100 ट्रक चारे का लेकर आर्यसमाज अजमेर के निष्ठावान कार्यकर्ता आचार्य गोविन्द सिह बाढमेर गये और चारे का वितरण किया। आर्यसमाज के राहत कार्यों की खबरो से दैनिक समाचार पत्र भरे रहते थे। चारो तरफ आर्यसमाज का यश फैला। यदि प्रान्तीय स्तर पर आर्यसमाज द्वारा कोई समन्वित प्रयास होता तो राजस्थान की जनता के हृदय मे आर्य समाज का स्थाई स्थान बन जाता। अनेक आर्यसमाजो ने राहत कार्यों के लिए अपने जिले के कलेक्टर को ही धन राशि दे दी। इस वर्ष भी आर्य समाज अलवर के प्रधान श्री छोटूसिह ने मुख्यमत्री राहत कोष मे एक लाख रुपया दिया। यदि यही राशि आर्य समाज के माध्यम से दी जाती तो आर्य समाज के यश की पताका फहरती।

इसी प्रकार गुजरात मे भूकम्प पीडितो के लिये आर्य समाज

श्री मनोहर लाल सतीजा श्रीमती अरूणा सतीजा श्री नाथूलाल शर्मा कोषाध्यक्ष एव श्री नद किशोर सैनी सदस्य

आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर के पूर्व प्रधान श्री ज्ञानेन्द्र आर्य जो अलवर मे अनेक आर्य समाजो के सस्थापक श्री हेतराम आर्य के सुपुत्र हैं।

भारतवासियों को देखकर महर्षि का हृदय द्रवित हो उठा और सत्यार्थ प्रकाश के एकादश समुल्लास के प्रारम्भ मे अपनी वेदना व्यक्त करते हुए महर्षि ने कहा–

यह आर्यावर्त देश ऐसा देश है जिसके सदृश भूगोल मे दूसरा कोई देश नहीं है। इस भूमि का नाम सुवर्णभूमि है क्योंकि यही सुवर्णादि रत्नों को उत्पन्न करती है। जिसने भूगोल में देश हैं वे सब इसी देश की प्रशसा करते है और आशा रखते हैं पारसमणि पत्थर सुना जाता है यह बात तो झूठी है परन्तु आर्यावर्त देश ही सच्चा पारसमणि है कि जिसको लोहेरूप दरिद्र छूते के साथ ही सुवर्ण अर्थात धनाढय हो जाते हैं।

सत्यार्थ प्रकाश के प्रथम सस्करण मे उन्होने लिखा था कि एक तो यह बात है कि नोन और पौन रोटी मे जो कर लिया जाता है। मुझको अच्छा मालूम नहीं होता क्योंकि नोन बिना दरिद्र का भी निर्वाह नही किन्तु सबको नोन आवश्यक होता है और वे मेहनत मजदूरी से जैसे–तैसे निर्वाह करते हैं। उनके ऊपर भी यह नोन का (कर) दण्ड तुल्य रहता है। इसमें दरिद्रों को क्लेश पहुचता है। अत कर (टैक्स) लवणादिको के ऊपर न चाहिए। पौन रोटी पर कर लगाने से भी गरीबो को बहुत क्लेश होता है क्योकि गरीब लोग कहीं से घास छेदन करके ले जाए या लकडी का भार उनके ऊपर कौडियो के लगने से उनको अवश्य क्लेश होता होगा इससे पौन रोटी का जो कर स्थापन करना है सो भी हमारी समझ से अच्छा नहीं। महात्मा गाधी ने सत्याग्रह आदोलन का प्रारम्भ नमक कानून के विरूद्ध ही किया था (सन 1930) नमक एक ऐसी वस्तु है जिसका प्रयोग गरीब से गरीब आदमी द्वारा भी किया जाता है। सरकार ने उस पर भी कर लगा रखा था और सरकार से लाइसेन्स लिये बिना कोई व्यक्ति नमक का निर्माण नहीं कर सकता था। कर के कारण नमक बाजार में महगा बिकता था और इसीलिए गाधीजी इस कर को अनुचित व अन्याय समझते थे। पर महर्षि दयानन्द सरस्वती ने महात्मा गाधी से आधी सदी से भी अधिक समय पूर्व स्पष्ट रूप से यह प्रतिपादित किया था कि नमक सदृश वस्तु पर कर लगाना सर्वथा अनुचित है। सरकारी

छपनिया अकाल पड़ा तब पजाब केसरी लाला लाजपतराय का हृदय द्रवित हो उठा और उन्होने अत्यन्त दुखी होकर कहा कि आज राजस्थान ने महाराणा प्रताप और महाराणा सागा के वशज कीड़े–मकोडे की तरह भूख से मर रहे हैं, लाला जी ने उस समय पजाब से राजस्थान की भूखी जनता के लिये अनाज भेजा और अनाथ बच्चों को लाकर अपने घर मे उनका पालन–पोषण किया। जब रेलगाडी पर अनाथ बच्चे लाहौर के स्टेशन पर पहुचे तब लाला लाजपतराय उन बच्चों को लेने के लिये स्टेशन पर आए और उनके साथ थे लाहौर के हजारो आर्य। इसी प्रकार जब उत्तर प्रदेश में अकाल पड़ा तब उनको राहत कार्य देने के लिये उन्होने रात दिन एक कर दिया। कागड़ा मे भूकम्प के समय वे अपने सैकड़ो साथियो के साथ भूकम्प पीडितों की सेवा के लिये चले गए। लालाजी ने अत्यन्त आक्रोश पूर्वक ब्रिटिश सरकार पर आरोप लगाते हुए कहा कि भूख से मौतो के लिये ब्रिटिश सरकार जिम्मेदार है। भुखमरी के बावजूद भी ब्रिटिश सरकार अन्न का निर्यात कर रही है। लाला लाजपतराय (आर्यसमाज लाहौर 1932 पृ 239) ने इस विषय मे लिखा है कि सामान्य रूप से उन दिनो भारत में अपनी जनसख्या के लिए अनाज की पैदावार पर्याप्त होती थी किन्तु विदेश मे अनाज की ऊची कीमत प्राप्त करने के लिए इसका निर्यात किया जाता था और अकाल के वर्षों में भी इसके जारी रहने से देशमें अनाज की भारी कमी हो जाती थी। 1877–78 मे जब भारत मे अकाल का प्रकोप था इससे 52 लाख व्यक्तियों की मृत्यु हुई। उस वर्ष केवल कलकत्ता में बदर गाह से 1 करोड 60 लाख हड्रेडवेट चावल का निर्यात हुआ। यही स्थिति 1899–1900 ई के अकाल में थी। उपर्युक्त कारणों से पिछली शताब्दी के अन्तिम चरण मेंहर दो बरस में भारत के किसी न किसी प्रान्त में एक अकाल पड़ा करता था।

## राजस्थान मे अकाल

राजस्थान मे अनावृष्टि का यह पाचवा वर्ष है। 5 वर्ष तक अकाल पीडितों ने कैसे जिन्दगी काटी इसकी हम कल्पना भी नहीं कर सकते। गत वर्ष अकाल के समय कश आर्य समाजो

आदर्श नगर जयपुर ने 10 लाख रुपये की धनराशि भेजी। श्रीरामसिह आर्य एव श्री गणपतसिह आर्य के नेतृत्व मे सैंकडो आर्य वीर भूकम्प पीडितों की सहायता के लिये 25 लाख रुपये की मशीन लेकर गुजरात गये और 15 दिन तक मकानों के मलवे उठाते रहे और उसमें दबे हुए माल को भूकम्प पीडितों को देते रहे। जब ये आर्य वीर राजकोट के गावो से रवाना हुए तो ग्रामीणों की आखो मे आसू थे।

इस वर्ष राजस्थान मे अकाल की भीषण स्थिति–

इस वर्ष अकाल की स्थिति अत्यन्त भयानक है। जोधपुर सभाग मे एक भी पशु के बचने की सम्भावना नहीं है। राजस्थान का अधिकाश भाग पशुओ का मरघट बन जायेगा। आज आर्यसमाज को पुन खडा होने की आवश्यकता है ताकि वे दयानन्द और लाला लाजपतराय के पद चिन्हों पर चलते हुए आर्यसमाज की गरिमा को अक्षुण्ण बनाये रखें। पजाब हरियाणा उत्तर प्रदेश में हजारों आर्य समाजे हैं। प्रो कैलाशनाथ सिह व स्वामी अग्निवेश को अपने साथियो सहित उक्त प्रान्तों के गाव–गाव मे जाकर चारा और अनाज एकत्रित करके राजस्थान भेजना चाहिये। इस पावन कार्य में समस्त धार्मिक सगठन बिना किसी भेदभाव के उन्हे सहयोग देगे। हमें राजस्थान सरकार से मिलकर राहत कार्य की कोई योजना बनानी चाहिये। यह आर्यसमाज के लिये परीक्षा की घड़ी है। यदि इस मुसीबत की घडी में आर्यसमाज खड़ा होता है तो दिग्दिगन्त में आर्यसमाज का यश फैलेगा और करोडों भूख पीड़ितों एव पशुओं की रक्षा हो सकेगी। जोधपुर एव अन्य जिलों के हजारों आर्य वीर राहत कार्यों के लिये तन–मन–धन अर्पित करने के लिए तैयार है। राजस्थान की समस्त आर्य समाजें भी इस परोपकार के कार्य में पूर्ण सहयोग देंगी। वेद कहती है कि केवलाघो केवलाघी भवति। जो अकेला खाता है वह पाप खाता है। ईश्वर का यह सदेश है कि दूसरों को अन्न न खिलाकर स्वय खाना उस का पाप है। हम इस सदेश को जन–जन तक पहुचाये। यही वास्तविक धर्म का प्रचार है। क्या आर्य जगत इस चुनौती को स्वीकार करने के लिये तैयार है?



राजस्थान उच्च न्यायालय के पूर्व न्यायाधिपति बासवाड़ा में आर्यसमाज के संस्थापक एवं हृदय का ऑपरेशन को बावजूद स्नेह मिलन समारोह मे उपस्थित हुए [illegible]



आर्य महिला समाज आदर्शनगर जयपुर के पदाधिकारी एवं सदस्याए मध्य मे मंत्री अरुणा सतीजा बाए प्रधाना पुष्पा सडाना सुमित्रा बत्रा शकुन्तला क्षत्रपाल वेद साहनी



अपनी स्वर लहरी से श्रोताओं को मंत्रमुग्ध करते हुए श्री राजेश भटनागर



श्रोताओ को अपने भजनो से भावविभोर करते हुए श्री परशुराम स्वामी



आ.आदर्श नगर जयपुर के उपप्रधान एवं राजस्थान विधि सहाय के पूर्व श्री सुनीलमादू अपनी धर्म पत्नी श्रीमती सरीना के साथ



श्रीमती शारदा के साथ



कन्या [illegible] के मंत्री श्री [illegible] सामवेदी अपनी धर्म पत्नी श्रीमती [illegible] के साथ



[illegible] समिति के मंत्री श्री राजकुमार साहनी अपनी धर्म पत्नी श्रीमती वेद साहनी पुत्र श्री अनिरुद्ध साहनी एवं पुत्रवधु श्रीमती कविता साहनी

## सन्तप्त धरा को दयानन्द का मनुर्भव का संदेश

भारतीय संस्कृति धर्मप्रधान संस्कृति है। उसका सौंदर्यबोध कण–कण में विश्वात्मा का दर्शन करता है। वह जीव मात्र के धर्म का आदर करता है साथ ही प्रत्येक जीव से स्व धर्मपालन की आशा भी करता है। इसी सदर्भ में भारतीय दर्शन एव मानव संस्कृति के प्रतीक सर्वपल्ली डॉ. राधाकृष्णन ने लिखा है कि मानव का दानव बन जाना उसकी पराजय है मानव का महामानव होना उसका चमत्कार और मानव का मानव होना उसकी विजय है।

चट्टानों के पृष्ठों पर अंकित विकास की कहानी पढ़ने में समर्थ मनुष्य ही यह बता सकता है कि विकास की इस सीढ़ी तक जीव को लाने के लिए प्रकृति ने कितने प्रयोग और परीक्षण किये। प्रकृति के लेखे–जोखे का ज्ञान रखने वाला मनुष्य ही यह सोच सकता है कि जीवन की एकता प्रकृति का एक तथ्य है। इस तथ्य को स्वीकार करने का प्रमाण विश्वबन्धुत्व की परिकल्पना है। उन्मुक्त आकाश के नीचे विशाल पृथ्वी पर निवास करने वाले विभिन्न जातियो के असंख्य जीवों को एक परिवार के रूप में देखने वाला यह मनुष्य कितना महान है। परन्तु क्या हमने कभी इस दृष्टि से अपने मनुष्य होने की सार्थकता पर विचार किया है? खलील जिब्रान के अनुसार मानवता प्रकाश की वह नदी है जो सीमित से असीमित की ओर बहती है। परन्तु आज यदि हम अपने चारों ओर दृष्टिपात करे तो प्रकाश की यह नदी भौतिकवाद स्वार्थपरता आतंकवाद, कुटिल–राजनीति का विशाल दलदल बन चुका है एक ऐसा दलदल जिसमें मानवता गहरे धसती हुई छटपटा रही है और अपने अस्तित्व को बचाये रखने के लिए हाथ पाव मार रही है। निराशा और अंधकार के इस घुटन भरे माहौल में आर्यसमाज की विचार धारा और महर्षि दयानन्द का संदेश ही जीवन रक्षक महामंत्र के रूप में हम सही दिशा निर्देश द सकता है। कृण्वन्तो विश्वमार्यम् का मंत्र देते समय महर्षि दयानन्द ने समूचे विश्व को आर्य बनाने का स्वप्न देखा था। यहा आर्य शब्द से उनका तात्पर्य था सज्जन व्यक्ति। समूचे विश्व को सज्जन बनाने की उनकी वृहद कल्पना आर्यत्व का सच्चा रूप थी। उनका मानना था कि मनुष्य अपने जीवन को अपनी इच्छानुसार बनाने की सामर्थ्य लेकर जन्म लेता है। वह आजीवन इस बात के लिए प्रयत्नरत रहता है कि वह अपने द्वारा किये गया कर्मों को सार्थकता प्रदान करें। परन्तु अपने इस प्रयास में विभिन्न प्रकार की चुनौतियों का सामना करना पड़ता है और इसी के फलस्वरूप हमें धर्म की प्रकृति और धर्म से जुड़े अन्य प्रयत्नों पर चिंतन करना पड़ता है। आज हम उसी विकट और अराजकता से परिपूर्ण दौर से गुजर रहे हैं। इस विडम्बनापूर्ण स्थिति से बचने के लिए हमें महर्षि दयानन्द के संदेश पर पुनर्विचार करने की आवश्यकता है। इतिहास इस बात का साक्षी है कि जब–जब हम धर्म की शाश्वत परिभाषा से दूर गये हैं तब–तब हमें घोर अनर्थ का सामना करना पड़ा है। महाभारत का दृष्टात इस कथन को सिद्ध करने के लिए पर्याप्त है। युद्धक्षेत्र में अर्जुन को श्रीकृष्ण द्वारा दिया गया गीता का उपदेश उसे स्वधर्म पालन का ज्ञान कराता है। यह उपदेश अर्जुन को तब दिया गया था जब वह रणक्षेत्र में किंकर्तव्यविमूढ़ होकर खड़ा हो गया था और युद्ध करने में अपने आपको असमर्थ महसूस कर रहा था। यदि अर्जुन पूर्ण आत्मविश्वास एव निष्ठा से युद्ध के लिए तत्पर हो जाता तो सम्भवतः गीता जैसे महान ग्रंथ की रचना न हुई होती। वर्तमान समय में महर्षि दयानन्द द्वारा रचित सत्यार्थ प्रकाश जैसे महान ग्रंथ ही स्वधर्म की समुचित व्याख्या का सर्वश्रेष्ठ सूत्रधार है। क्योंकि यह हम उन परिस्थितियों में दिशानिर्देश देता है जहा हम अपनी भूमिका अपने कर्तव्य या अपने उत्तरदायित्व पर प्रश्नचिन्ह लगा हुआ पाते हैं।

शास्त्रीय व्याख्या के अनुसार जो धारण किया जाए वह धर्म है। ऐसे में प्रश्न उठता है मनुष्य का धर्म क्या है? तो हम उत्तर पाते हैं कि मनुष्य मानवता को धारण करता है अतः मनुष्य का धर्म है मानवता। सत्य दया शाति प्रेम और अहिंसा आदि। मानवता के आधार स्तम्भ है। इन लक्षणों को किसी व्यक्ति समाज स्थान या समय से जोड़कर नहीं देखा जाना चाहिए। मानवता की यह एक शाश्वत एव निरपेक्ष व्याख्या है इसीलिए महर्षि दयानन्द ने कहा कि 'मनुर्भव' अर्थात मनुष्य बनो। मनुष्य बनने के परिप्रेक्ष्य में धर्म अपने कर्त्तव्यों और दूसरे के अधिकारों के संतुलन का नाम है। वेदों में कहा गया है कि सत्य वद धर्म चर। धर्म यहा आचरण का द्योतक है। उसमें सब कुछ समाहित है लेकिन इसका सबसे प्रबल पक्ष है मानवता। भीष्म महाभारत मे इसे तब स्पष्ट करते हैं जब उनसे पूछा गया कि धर्म क्या है? वे कहते हैं कि यू तो धर्म की परिभाषा नहीं दी जा सकती परन्तु फिर भी धर्म वह है जिस कार्य से अधिक से अधिक लोगों का हित हो सके। यहा पर हित का अर्थ भौतिक हित से नहीं है। हित का अर्थ यहा श्रेयस से है। उस श्रेयस को प्राप्त करने के लिए अर्थ और काम को साधना होगा। अर्थ काम और धर्म के पालन से मोक्ष स्वतः ही प्राप्त हो जायेगा। परन्तु आज अर्थ और काम की साधना तो दूर उन पर बेलगाम घोडो की तरह नियन्त्रण तक करना दूभर हो गया है। ऐसे मे इन बेलगाम घोडों पर से धर्म छिटक कर दूर जा गिरा है और असहाय मानवता धर्म के स्पंदन को सुन पाने में असमर्थ है।

11 सितम्बर,2001 को वर्ल्ड ट्रेड सेंटर में निर्दोष प्राणियों की हत्या 13 दिसम्बर को भारतीय ससद पर हमला मास्कों के थियेटर मे हजारों लोगों को बंधक बनाया जाना और बाली मे सैंकड़ों लोगों को मौत के घाट उतार देना किसी भी धर्म के नाम पर किया गया मौत का व्यापार है। इस व्यापार की व्याकरण के प्रथम सूत्र में अर्थ और काम महानायक की भूमिका निभा रहे हैं। काम एक ऐसा कामना है जो मनुष्य को धर्म से दूर ले जा रही है। महर्षि दयानन्द हमें इसी कामना पर नियन्त्रण का संदेश देते हैं। यदि हम वर्तमान परिप्रेक्ष्य में उनके विचारों की उपादेयता का विश्लेषण करें तो उनके अनुसार धर्म के द्वारा लोगों में सहअस्तित्व और सामाजिक मूल्य व्यवस्था का भाव विकसित होना चाहिए। सत्यार्थ प्रकाश के छठे समुल्लास के प्रारम्भ में वे कहते हैं कि राजा और प्रजा पुरुष मिलकर मनुष्यादि प्राणियों को विद्या स्वातंत्र्य धर्म, सुशिक्षा और धनादि से अलंकृत करें। उनका मानना था कि इससे सामाजिक सुदृढ़ता विकसित होती है लोग एक होकर रहते हैं। धर्म द्वारा समाज पर अनौपचारिक नियंत्रण होता है। शासन तो समाज को नियंत्रित रखता ही है पर धर्म भी व्यक्ति में स्वअनुशासन विकसित करता है। इससे परस्पर निर्भरता और सहयोग की भावना को बढ़ावा मिलता है। आज की सभी राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय समस्याएं स्वअनुशासन के अभाव का परिणाम है। धर्म के निरपेक्ष अर्थ को भूलने के कारण ही हम स्वअनुशासन खोने लगे हैं। मानव होने पर भी हम मनुष्य नहीं हैं क्योंकि हमने अपना धर्म अपनी मानवता को छोड़ दिया है। इसे हम तभी वापस पा सकेंगे जब हम दयानन्द के संदेश 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्' को याद रखेंगे।

आज उस महापुरुष के निर्वाण दिवस पर हमें शपथ लेनी होगी कि हम उनके द्वारा बताये गये धर्म के [illegible] पथ पर अग्रसर होंगे क्योंकि यही वह सन्मार्ग है जो श्रेयस और अभ्युदय की ओर ले जा सकता है।

डॉ. मुणि राघदेव
[illegible]
वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय आर्य समाज आदर्श नगर, जयपुर।

## विश्व शांति के लिये दयानन्द को पुकारती हुई मानवजाति

भारत हमेशा से विश्व शांति का समर्थक रहा है। वेदों में विश्व शांति की प्रार्थना की गई है। वेदों में न केवल आध्यात्मिक शाति की बात कहीं गई है अपितु सामाजिक और मनुष्य की प्रकृति के मध्य सामंजस्य बना रहे इसके लिये भी प्रार्थना की गई है। भारत की सांस्कृतिक विरासत में शांति के लिये कई प्रकार के अनुष्ठान व यज्ञ बताये गये है। 19वीं शताब्दी में स्वामी दयानन्द ने शांति की समृद्ध परम्परा के रूढ़िवादी व्यक्तियों द्वारा दूषित किये जाने का विरोध किया व पुनः वेदों की स्वस्थ परम्परा को स्थापित करने का प्रयास किया। उनके निर्वाण दिवस पर आज हम उनके द्वारा किये गये शाति के प्रयासों का स्मरण कर रहे हैं।

आज सारे विश्व में शाति की चर्चा हो रही है। द्वितीय विश्व युद्ध के पश्चात संयुक्त राष्ट्र संघ की स्थापना भी विश्व में शाति को रोकने का सकारात्मक कदम था। विश्व युद्ध को टालने के लिये राष्ट्रों के मध्य की समस्याओं को युद्ध के बिना सुलझाने के प्रयास प्रारम्भ हुए। इन प्रयासों को विभिन्न अन्तर्राष्ट्रीय संस्थाओं एव सम्मेलनों द्वारा समय–समय पर प्रोत्साहन मिला। राष्ट्रों के मध्य के संघर्ष निवारण के साथ–साथ राष्ट्र के अन्तर्गत समाज में होने वाले संघर्षों को भी शांतिमय तरीके से सुलझाने के प्रयास होने लगे है। पश्चिम के देशों में शाति के सामाजिक राजनीतिक पहलुओं को अधिक महत्व दिया गया और संघर्ष को अहिंसात्मक तरीके से सुलझाने पर बल दिया। इसमें विभिन्न स्तरों पर गैर सरकारी संगठनों का प्रमुख योगदान रहा। भारत में आधुनिक समय में दयानन्द ने शाति स्थापना के लिये न्याय को बराबर का स्थान दिया। भारत जैसे देश में सामाजिक एव राजनीतिक स्तर पर शाति की स्थापना बिना न्याय के नहीं हो सकती।

भारतीय समाज में फैली बुराईया जैसे छूआछूत ऊँचनीच जातिगत भाव महिलाओं को दूसरा स्थान देना विवाह में अनापशनाप खर्च करना आदि। सामाजिक अन्याय के ही रूप है। जब तक इन कुरीतियों को खात्मा नहीं किया जायेगा शाति की स्थापना सम्भव नहीं है। लेकिन सामाजिक और राजनीतिक शांति अपने आप में अधूरी है जब तक कि व्यक्ति आत्मिक स्तर पर शाति प्राप्त नहीं करता। व्यक्ति को आध्यात्मिक शाति की भी आवश्यकता है और वह उसको प्राप्त करके ही सामाजिक एव राजनीतिक न्याय एव शांति के लिये सार्थक प्रयास कर सकता है। दयानन्द के बताये हुए रास्ते से व्यक्तिगत एव सामाजिक दोनों शाति प्राप्त की जा सकती है। इसी बात महात्मा गांधी ने राजनीति के आध्यात्मिकरण की अवधारणा से स्पष्ट किया है जिसमें राजनीति में नैतिक मूल्यो की स्थापना की बात कही गयी है। हिंसा एक बिमारी के रूप में है समाज जिस प्रकार शारीरिक बीमारियों से छुटकारा पाने के लिये डॉक्टर पर अपनी संसाधन खर्च करके प्रशिक्षण प्रदान करता है उसी प्रकार हिंसा की बीमारी से बचाव केलिये प्रशिक्षण प्रदान करना चाहिये। विश्व में हिंसा का वर्चस्व होने का एक कारण यह भी है कि लोग न तो शाति के विषय में जानते है और न ही उसकी प्रशसा करते हैं इस लिये 11 सितम्बर 2001 को अमरीकी वाणिज्य केन्द्र पर आतंकवादी हमले से युद्ध के विभिन्न रूप सामने आने लगे हैं। हिंसा का यही व्यवहार अमरीका के छात्रों में भी देखा जा सकता है। भारतीय वायुयान का अपहरण कर कंधार ले जाना। 13 दिसम्बर,2001 को भारतीय संसद पर आतंकवादी हमला जम्मू काश्मीर समस्या स्वतंत्रता प्राप्ति के बाद ही भारत में राष्ट्रपिता महात्मा गांधी एव दो पूर्व प्रधानमंत्रियो की आतंकवादी हमले में हत्या भारत के पूर्वी राज्यों में बोडो लैण्ड उल्फा आतंकवादी दक्षिण में नक्सली हिंसा और समूचे उत्तर में विदेशी आतंकवादियों से जूझनेके कारण युवा वर्ग को स्थानीय हिंसा छोटे अपराध जातीय घृणा एव पर्यावरणीय विध्वंस आदि समस्याओं का सामना करना पड़ रहा है जो इनके जीवन को अस्त व्यस्त एव भयभीत बना देगा। दो दिन पहले किशनगढ़ में घटित तेजाब काड जिसमें दो बहनों पूजा व निशा पर युवकों द्वारा तेजाब डालना इसी तरह के जीवन के उदाहरण है।

शांति की स्थापना मनुष्य की शाश्वत एव सार्वभौमिक समस्या है जिसका समाधान अभी तक नहीं हुआ है जबकि मनुष्य शाश्वत समय से ही शाति के सपने देखता रहा है उसके लिये प्रार्थना करता रहा है और उसके लिये प्रयास करता रहा है। अब समय आ गया है जब इससे पहले कि हिंसा की वर्तमान विकराल समस्या समूचे माननीय जीवन को तहस नहस कर दे शांति के विकल्प का प्रयोग हिंसा के बचाव एव शांति के वातावरणके निर्माण के लिये युद्ध स्तर पर किया जाये।

भारत अपने सांस्कृतिक सामाजिक आर्थिक एव आध्यात्मिक उत्थान के कारण प्राचीनकाल मे एक वैभवशाली राष्ट्र रहा है। यह विश्व में शाति का अग्रदूत राष्ट्र भी रहा है तथा हमेशा एक शांतिप्रिय राष्ट्र के रूप में विश्व भर में जाना जाता रहा है। वैदिक साहित्य में शाति को केवल मनुष्य मात्र तक ही सीमित नहीं किया है अपितु समूचे ब्रह्माण्ड से जोड़ा है। शातिपाठ सम्पूर्ण शाति का द्योतक है। मनु स्मृति में मनु ने भी अहिंसा को मनुष्य को नुकसान नहीं पहुचाने के अर्थ में माना है। महाभारत काल में भी शाति को व्यापक रूप मे अपनाया गया है। जैन धर्म में अहिंसा को मोक्ष का मार्ग बताया है। जैन धर्म में सत्य अहिंसा अस्तेय अपरिग्रह ब्रह्मचर्य में अहिंसा पर सर्वाधिक बल दिया है। महावीर स्वामी ने अपने उपदेशों में जीवों पर दया करो एव जीओ और जीने दो का संदेश दिया।

महात्मा गांधी का अहिंसा आन्दोलन शांति शिक्षा का नवीन सशक्त माध्यम रहा है उनके अनुसार अहिंसा मनुष्यों का कानून है जबकि हिंसा पशुओं/जगली लोगों का कानून है। अहिंसा आत्मिक बल है। अत मनुष्यों को पाश्विक बल से बचने के लिये अहिंसा पर निर्भर होना चाहिये। प्राचीन वैदिक काल से लेकर आज तक शाति शिक्षा भारतीय समाज का एक महत्वपूर्ण अंग रही है लेकिन वर्तमान परिप्रेक्ष्य में विद्यालय पाठ्यक्रम के अन्तर्गत इसे लागू करना एक महती आवश्यकता है। आर्य समाज के प्राण महिलायें हैं। शायद ही अन्य धार्मिक संगठन में ऐसा [illegible]। आज अतिशयोक्ति न होगी कि यह महिलाओं की [illegible] से ही जीवित है लेकिन [illegible] के लिये कोई भी संगठित प्रयास नहीं हुए है। आर्यसमाज की महिलाओं का [illegible] के स्तर पर महिला संगठन बनाये [illegible] सशक्त तरीके से महिला उत्थान का [illegible] में शांति स्थापित हो सकती है। महिलाए ही परिवार में प्रथम शिक्षण संस्था का कार्य करती हैं। [illegible] को शाति की शिक्षा देने कार्य [illegible]।

शांति के लिये प्रयास किस प्रकार किये [illegible] इसके बारे में भृगु स्मृति में [illegible] साधारण जन को [illegible] में [illegible] और [illegible] है–उसमें [illegible] ने प्रश्नों के उत्तर [illegible]। ये [illegible] प्रश्न धर्म में महत्वपूर्ण माने जाते है। [illegible] था कि [illegible] — [illegible]। [illegible] रास्ते से [illegible] के युग में हमें दयानन्द [illegible] रास्ते पर चलना होगा तभी हमें शाति की [illegible] सकती है।

[illegible]
वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय, आर्य समाज,आदर्श नगर, जयपुर।

## आधिदैविक अशांति और वैदिक उपचार

ईश्वर ने जब सृष्टि की रचना की तब वायु, जल, भूमि वनस्पति मानव और पशुओं को इस प्रकार व्यवस्थित किया कि पृथ्वी पर एक सतुलित जीवन चलता रहे। इसके लिये प्रकृति ने सूर्य,चन्द्र,खनिज पदार्थ एव प्राकृतिक ससाधनों का सम्पूर्ण भण्डार उपलब्ध कराया। वेदों में कहा गया है कि ईश्वर द्वारा रचित प्रत्येक वस्तु को लोक कल्याण के लिये बनाया गया है–

ईशा वास्यमिद सर्व यत् किच जगत्या जगत्।
तेन त्यक्तेन भुजीथा मा गृध कस्य स्विद्धनम्।।

वेदो मे मानव जीवन को अनिष्ट से सुरक्षित करने वाले तत्वों को देवत्व की श्रेणी में रखा गया है। यजुर्वेद का निम्न मत्र देवत्व का वर्णन करता है– अग्निर्देवता वातो देवता सूर्यो देवता चन्द्रमा देवता वसवो देवता रूद्रा देवतादित्या देवता मरूतो देवता विश्वेदेव देवता बृहस्पतिर्देवतेन्द्रो देवता वरुणो देवता। मनुष्य ने प्रारम्भ में प्रकृति द्वारा प्रदत्त सभी तत्वों का भरपूर उपयोग कर जीवन के विभिन्न क्षेत्रों में उन्नति की। किन्तु समय के साथ उसकी इच्छाए एव लोभ बढता गया एव उसने ससाधनों के उपयोग के स्थान पर उनका दोहन आरम्भ कर दिया। लगातार बढ़ती जनसख्या के कारण उत्पन्न आवास, भोजन एव आर्थिक समस्या को सुलझाने के लिये शहरीकरण वनों का कटाव औद्योगीकरण आदि क्रिया कलापो के कारण पर्यावरण में असतुलन की स्थिति पैदा हो गई। प्रकृति का कोई भी तत्व खण्डित होने से पर्यावरण का सतुलन बिगड जाता है और प्राणिमात्र के लिये यह विनाश का कारण बन जाता है। यजुर्वेद मे भी वर्णित है–

सुमित्रिया न आप ओषधय सन्तु। दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान्द्वेष्टि य च वय द्विष्म।।

अर्थात प्रकृति के पदार्थ जल औषध हमारे लिये मित्रवत एव कल्याणकारी होवे। समस्त प्राणियों में मानव ने प्रकृति के सतुलन को सर्वाधिक बिगाड़ा है।

इसके परिणाम स्वरूप पर्यावरण प्रदूषित हो गया है। जीवन के पाच तत्व हैं–जल,तेज,वायु,भूमि और आकाश। इसमें तेज और अकाश पर मनुष्य का अधिकार स्थापित नही हो पाया है किन्तु शेष तीनों तत्वों को अपनी गतिविधियों द्वारा मनुष्य ने प्रदूषित कर दिया है जिसके कारण सम्पूर्ण जीवन जगत के लिए सकट उत्पन्न हो गया है। प्रदूषण का जहर कही सूक्ष्म एव अप्रत्यक्ष तो कहीं स्पष्ट रूप से हमारे चारों और घुलता जा रहा है। वायु प्रदूषण जल प्रदूषण मृदा प्रदूषण ध्वनि प्रदूषण तापीय प्रदूषण औद्योगिक प्रदूषण एव कूडे कचरे से उत्पन्न प्रदूषण ऐसे उदाहरण हैं जिनके कारण पर्यावरण दूषित हो गया है एव सभी जीव जगत के जीवन की सम्भावनाओं पर एक प्रश्न चिन्ह लग गया है। जिन हानिकारक [illegible] से पर्यावरण मे अवाछनीय परिस्थिति का निर्माण होता है उन्हे प्रदूषक कहा जाता है। ये प्रदूषक अन्तत जीवन के मूल तत्वों वायु जल एव भूमि को ही प्रदूषित करते हैं।

**वायु**– वायु पर्यावरण का महत्वपूर्ण साधन एव जीवन का आधार है। वायु के बिना जीवन सुरक्षित नहीं है किन्तु स्वच्छ वायु का सेवन ही प्राणियों के लिए हितकर होता है इसीलिए ऋग्वेद में प्रार्थना की गई है कि–

यददो वात ते गृहेऽमृतस्य निधिर्हित। ततो नो देहि जीवसे।

अर्थात हे वायु तेरे घर में जो अमृत निधि रखी हुई है उसमें से कुछ अश हमें भी प्रदान कर जिससे हम दीर्घजीवी हों।

वायु प्रदूषण का मुख्य कारण वाहनों एव कल कारखानों से निकलने वाला धुआ वनों का कटाव एव विभिन्न स्त्रोतों से निकलने वाली गैसे हैं। शहर का 60 प्रतिशत प्रदूषण चार पहिया वाहनों की अपेक्षा दुपहिया वाहनों से निकले धुए में हाइड्रोकार्बन की मात्रा छ गुणा अधिक होती है कार की अपेक्षा बस 90 गुणा अधिक कार्बनमोनोक्साइड वातावरण में छोड़ती है। दिल्ली में चलने वाले वाहनों से प्रतिदिन 170 टन कार्बन मोनोक्साइड 70 टन हाइड्रोकार्बन 80 टन नाइट्रोजन तथा 2 टन सल्फर डाइआक्साइड वायुमण्डल में छोड़ी जाती है। स्थिति इतनी भयावह है कि प्रात काल सैर करने वाले व्यक्तियों को भी मुह पर मास्क लगाना पड़ता है। वायु मे उपस्थित धूल के कणों के कारण गले और आखो में जलन फेफड़ो के रोग खून की कमी सरदर्द उल्टी श्वसन सस्थान में सूजन एवं केसर जैसी कई बीमारियों ने लोगों को घेर लिया है। इतना ही नहीं वायुमण्डल में छोडी गई सल्फर डाइआक्साइड और नाइट्रोजन आक्साइड वायुमण्डल के पानी के साथ मिलकर अम्लीय वर्षा का रूप ले लेती है जो इमारतो एव स्मारकों को प्रभावित करने के साथ फसलों एव फलदार वृक्षों को भी नष्ट कर देती है। वातावरण में लगातार बढती कार्बनडाई आक्साइड के कारण पृथ्वी का तापमान लगातार बढता जा रहा है। वैज्ञानिकों का मत है कि 21वीं सदी के मध्य तक पृथ्वी के तापमान में 2 से 4 डिग्री तक की वृद्धि हो सकती है। इस कारण ध्रुवों पर जमी बर्फ के पिघलने से महासागर के जलस्तर में वृद्धि होगी एवं अनेक तटीय देश एव द्वीप जलमग्न हो जाएगे। वायु प्रदूषण के कारण उत्पन्न हुई अन्य मुख्य समस्या ओजोन परत का विरल होना है। अधोमण्डल की ऊपरी सतह पर लगभग 25 से 40 कि.मी. तक यह एक परत के रूप में होती है एव सूर्य की पराबैंगनी किरणों को पृथ्वी पर आने से रोकती है जो त्वचा कैंसर का मुख्य कारण है। आजोन परत के विरल होने का प्रमुख कारण घातक क्लोरोफ्लोरोकार्बन गैस है जो एयरकण्डीशनरों जैट विमान के ईंधन से नाईट्रोजन उर्वरक का निर्माण करने वाले उद्योग एव परमाणु विस्फोटो से निकली विषैली गैसे आदि ओजोन परत को हानि पहुचाती है। भोपाल गैस त्रासदी का उदाहरण हमारे सामने है। मथुरा रिफाइनरी के कारण विश्व का सातवा अजूबा कहे जाने वाले ताजमहल की खूबसूरती को भी खतरा उत्पन्न हो गया है।

वृक्ष वनों के ही कारण सम्भव है। साथ ही ये वन औषधी एव अन्य उपयोगी वस्तुए उपलब्ध कराने के साथ–साथ ध्वनि प्रदूषण को भी रोकते हैं। वनों के कटने से पशुओं के आवास समाप्त होते जा रहे हैं। यही कारण है कि कई दुर्लभ पशु जातिया लुप्त होने के कगार पर पहुच गई है। वेदों में वनों के महत्व को बखूबी बताया गया है–वेद कहता है वनस्पतिया उगाओ–वनस्पति वन आस्थापयध्वम्।।

यह वनस्पति को काटना भी पड़े तो ऐसे काटे कि उसमें सैंकड़ों स्थानों पर फिर से अकुर फूट आए। वेद का कथन है कि हे वनस्पति! इस कुल्हाडे ने तुझे इसलिए काटा है कि तू शताकुर होती हुई बढ़ तेरा उपयोग करके हम सहस्त्राकुर होते हुए वृद्धि को प्राप्त करें–

अय हि त्वा स्वधितिस्तेतिजान: प्रणिनाय महते सौभाग्य।
अतस्त्व देव वनस्पते शतवल्शो विरोह सहस्त्रवल्शा वि वय रूहेम्।।

मत्स्य पुराण में वृक्षों के महत्व को इस प्रकार बताया है–दस कुए एक वापी(नाली) के समान दस वापी एक सरोवर के समान दस सरोवर एक पुत्र के समान एव दस पुत्र एक वृक्ष के समान हैं।

अत हमें अपने पुत्रों की तरह इन वृक्षों की रक्षा करनी चाहिए न कि इन्हे उखाड़ फैंकना चाहिए।

**जल**– जल ही जीवन है। प्रकृति का समस्त जीवन जल से सचालित होता है। मानव शरीर के अन्दर भोजन के पाचन एव पोषण रक्त सचरण शरीर से अपद्रव्यो के बाहर निकालने तथा शरीर के तापमान को नियन्त्रित करने मे जल परम सहायक है। वेदों में कहा गया है कि शुद्ध जल के अन्दर अमृत होता है अप्स्वन्तरमृतम आसु भेषजम।।

शुद्ध जल आरोग्यदायक होते हैं शरीर में ऊर्जा उत्पन्न करते हैं वृद्ध प्रदान करते हैं। कठस्वर को ठीक तथा देखने की शक्ति को बढाते हैं।

आपो हिष्ठा मयोभुवस्ता न ऊर्जे दधातन। महे रणाय चक्षसे।।

शुद्ध जल की आवश्यकता वैदिक काल से ही स्वीकृत है। अथर्ववेद में स्पष्ट रूप से वर्णित है कि शरीर के लिए शुद्ध जल बहता रहे और हम शुद्ध व्यवहार से जल के प्रदूषण को रोके जल से शरीर का मल दूर होता है।

शुद्धा न आपस्तन्वे क्षरन्तु यो न सेदुर प्रिये। त्र निदध्म पवित्रेण पृथिवी मोत पुनामि।।

अफसोस यह है कि एक तो वर्षा न होने से लगातार पृथ्वी के जलस्तर में कमी आती जा रही है। दूसरा जो जल उपलब्ध है वह इतना प्रदूषित होता जा रहा है कि जल पीने पर जीवन देने कि बजाय उसमें मिले कई विषैले पदार्थों के कारण जीवन से भी जा सकता है। जल प्रदूषण के मुख्य कारण औद्योगिक अपशिष्ट कृषि रसायन डिटर्जेन्ट मनुष्य के दैनिक कृत्यों से निकली गन्दगी औद्योगिक तापीय प्रदूषण एव खनिज तेल हैं। उपरोक्त पदार्थों के जल में मिलने से उसके मौलिक रसायनिक एव जैविक तत्वों मे परिवर्तन आ जाने से जल अपनी गुणवत्ता खो देता है। जल प्रदूषण का सबसे अधिक प्रभाव मनुष्य पर पडता है इसके कारण अतिसार पेचिस श्वास कास हैजा चर्म रोग पीलिया रतिरोग एव आत के रोग हो जाते हैं।

[illegible] उद्योगो से निकले [illegible] पदार्थ के [illegible] होने हैं जो पानी में मिलकर उसे विषैला कर देते हैं। फ्लोराइड जिक सीसा पारा फीनोल नाइट्रोइड आदि कुछ ऐसे तत्व है जिनके कारण खून की कमी हड्डियों का मुड़ना गुर्दे फेफडे एव त्वचा रोग हो जाते हैं और जान भी जा सकती है।

भारत में हर वर्ष गणेश चतुर्थी दुर्गा पूजा एव अन्य कई त्यौहारो पर मूर्ति की पूजा कर उसे जल में विसर्जित किए जाने प्रथा है। इन मूर्तियों को बनाने मे जिन रगों का उपयोग किया जाता है उनमें भी ये विषैले रसायन पाए जाते हैं जो पानी में उपस्थित जीवों के लिए हानिकारक है।

जल की कमी को दूर करने का एक उपाय है–यज्ञ। यज्ञ से उठा धूआ ऊपर की ओर उठकर न केवल वर्षा लाने में सहायक है अपितु यज्ञ में उपयोग ली जाने वाली समिधा एव सामग्री वायुमण्डल के प्रदूषण को दूर करके उसे स्वच्छ सुगन्धित एव रोगहर वायु में बदल देती है किन्तु यज्ञ करते समय भी स्वामी जी ने कुछ चुन्निदा वृक्षों की ही समिधा उपयोग में लाने की बात कही है जैसे पलाश पीपल बड गूलर आम बिल्व आदि ये शीघ्र जलती हैं तथा विषैली गैसे उत्पन्न नहीं होती है। इसी प्रकार सामग्री मे औषधीयुक्त तत्वों जैसे केसर अगर चन्दन फल चावल, मेहू, शक्कर छुहारे दाख गिलोय आदि के उपयोग की बात कही गई है।

**भूमि**– जब भूमि के भौतिक रसायनिक या जैविक गुणो में ऐसा परिवर्तन आ जाए जिससे उसकी गुणवत्ता व उपयोगिता मे कमी आ जाए एव इसका प्रभाव जीवो एव पेड–पौधो पर पडे तब वह भूमि प्रदूषण कहलाता है। भूमि प्रदूषण के मुख्य स्त्रोत कीटनाशक एव रसायनिक उर्वरकों का उपयोग घरेलू एव औद्योगिक एव नगरपालिका द्वारा अपशिष्ट पदार्थ मृदा अपरदन एव जल की कमी है।

भूमि पर खुले में फैंका गया कचरा एव औद्योगिक अपशिष्ट भूमि की गुणवत्ता को कम कर देते हैं एव वह भूमि कृषि योग्य नहीं रहती। साथ ही इस ढेर में कई ऐसे सूक्ष्मजीवी उत्पन्न हो जाते हैं जो वातावरण में फैल कर कई श्वास एव त्वचा रोगों का कारण बनते हैं। मुम्बई के उपनगर गोराई मे स्थित डपिंग ग्राउड आजकल चर्चा मे है। प्रतिवर्ष लगभग 6250 टन कचरा मुबई व विभिन्न भागों से एकत्रित कर गोराई एव देवनगर के डपिंग ग्राउड में डाला जाता है। वातावरण में उठे धूल के कणों एव सूक्ष्म जीवों के उत्पन्न होने से आसपास 2–3 कि.मी. में रहने वाले लोगों का जीना दूभर हो गया है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि जीवन के पाच तत्वों में से तीन तत्व वायु, जल और भूमि को प्रदूषित कर मनुष्य ने अपने ही पैरों पर कुल्हाड़ी मारी है। ऋषियों ने प्रकृति के महत्व को बखूबी समझा था इसलिए नित्य यही प्रार्थना करता रहा–

ॐ द्यौ शाति रन्तरिक्ष शांति पृथिवी शातिराप शातिरोषधय शाति: वनस्पतय शातिर्विश्वेदेवा शान्तिर्ब्रह्म शांति सर्व शांति: शांति रेव शाति सामा शातिरेधि।।

यही सत्य है समस्त पृथ्वी, आकाश और वनस्पति की शांति अर्थात शुद्धता में ही सबका कल्याण है। इस प्रार्थना को दोहराते हम भी हैं किन्तु इसकी सार्थकता तभी है जब हम इस शांति को बनाए रखने में अपना सक्रिय सहयोग देकर वातावरण को स्वच्छ बनाने में सहायता करें।

डॉ. कविता साहनी
विभागाध्यक्ष प्राणिशास्त्र,
वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय
आर्य समाज आदर्श नगर, जयपुर।

# आर्य परिवार संघ जयपुर का दीपावली स्नेह मिलन समारोह

# अभिनव प्रयोग की अभूतपूर्व सफलता

## राजेश भटनागर एव परशुराम स्वामी द्वारा प्रवाहित भक्ति की मदाकिनी मे श्रोता डूब गये

—बलदेवराज आर्य द्वारा प्रस्तुत रिपोर्ट

जयपुर 7 नवम्बर। आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर के तत्वधान में जयपुर के इतिहास में पहली बार जयपुर के आर्य परिवारों का दीपावली स्नेह मिलन आयोजित किया गया जिसमें आर्य समाज के समस्त आर्य परिवारो को सपरिवार निमंत्रित किया गया। इस अवसर पर आर्य परिवारो को सम्बोधित करते हुए श्री सत्यव्रत सामवेदी ने कहा कि आर्य समाज का सगठन निरन्तर टूटता जा रहा है। आर्य परिवारों की नई पीढी आर्य समाज में आ नहीं रही है। विश्व में केवल एक मात्र धार्मिक सगठन ऐसा है जिसके साथ समाज शब्द लगा हुआ है परन्तु समाज गायब है। उस सगठन का नाम आर्य समाज है। हर शहर में सैंकडों और हजारो आर्य परिवार हैं परन्तु वे आर्य समाज नहीं आते। आखिर



श्री भगवती प्रसाद सिद्धान्त भास्कर अनेक वर्षों तक आर्य प्रतिनिधि सभा के मत्री वैशालीनगर भवन निर्माण के लिये 56 हजार दान दिया।



श्री सुभाषचंद गुप्ता वैध मानसरोवर निवासी वैशाली नगर आर्यसमाज के भवन निर्माण के लिये उनके परिवार ने एक लाख रुपये दान दिया

नई पीढी की आर्य समाज के प्रति अरूचि क्यों है? सामवेदी जी ने कहा कि रविवार को हम एक घटा यज्ञ करते हैं और एक घटा प्रवचन होता है। दो घटें में लोग ऊब कर चले जाते हैं। अनेक वर्षों से हम आर्य समाज मे आ रहे हैं। हम एक दूसरे का नाम तक नहीं जानते। घर जानना तो दूर की बात है जब तक हम एक दूसरे के घर नहीं जायेंगे सुख—दुख के साथी नहीं बनेंगे तब तक





श्री के एल ना प्रधान आर्यसमाज वैशाली नगर जन्होंने वै० लीनगर मे य [illegible] ने [illegible] करवाये।



आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर के मंत्री श्री प्रवीण [illegible] अपनी धर्म पत्नी के साथ बाएं बैठे हुए आर्य जगत के प्रसिद्ध लेखक डा. ओम प्रकाश वेदालकार

आर्य समाज के प्रति नई पीढी को कोई रूचि नहीं होगी। प्रत्येक व्यक्ति सामाजिक सुरक्षा चाहता है। सामवेदी जी ने कहा—

इसी शहर में कई साल से
मेरे कुछ करीबी अजीज है।
उन्हें मेरी कोई खबर नहीं
मुझे उनका कोई पता नहीं।

एक विचारधारा के होकर भी सगठित न हो पाना यह आश्चर्य का विषय है। हमें नई पीढी की रूचि के अनुरूप कार्यक्रम तैयार करने चाहिये। आर्य परिवार के सगठन की बात तो सभी करते हैं परन्तु इस दिशा में कोई कार्य नहीं होता। सामवेदी जी को गत दो—तीन महीनों से [illegible] सवार हुई कि हमे [illegible] आर्य परिवार के घर में जाना चाहिये। परिवार के सदस्यों के साथ बैठकर बातचीत करनी चाहिये। सामवेदी जी महीने में 15—20 दिन बाहर रहते हैं। 10—15 दिन जयपुर में रहते हुए उन्हें शिक्षण सस्थाओ के सैंकडों कार्यों को निपटाने के लिए समय देना पडता है। इसके बावजूद जब भी वे जयपुर रहते हैं तो अपनी कार लेकर आर्य परिवारो से मिलने चले जाते हैं। [illegible] 3 मास मे [illegible] सैंकडो परिवारों से सम्पर्क किया। [illegible] पीढी से भी मिले। [illegible] पीढी आर्य परिवार सघ की योजना सुनकर बहुत प्रसन्न हुई। दीपावली से कुछ दिन पूर्व अचानक उन्होंने दीपावली के अवसर पर आर्य परिवार सघ के स्नेह मिलन आयोजित करने का निर्णय लिया और नई पीढी से कहा कि इस आयोजन में केवल भक्ति गीत होंगे और [illegible] सपरिवार भाग लें।

सामवेदी जी ने श्री राजकुमार साहनी एव श्री बलदेव राज आर्य के साथ घर घर जाकर आर्य परिवारों से पुन सम्पर्क किया। आर्य परिवार सामवेदी जी को पहली बार अपने घर में आया देखकर बहुत प्रसन्न हुए क्योंकि गत 20—30 वर्षो से आर्य परिवारो के निमत्रण के बावजूद भी वे किसी के घर नहीं गए। अत इस अवसर पर उन्हें बिना निमत्रण आए देखकर आर्य परिवारों को आश्चर्य और प्रसन्नता होती।

इस अवसर पर प्रीतिभोज का भी आयोजन किया गया। हमे आशा थी कम से कम आर्य परिवारों के 300 सदस्य इस समारोह में भाग लेंगे परन्तु आयोजन के दिन पहले कुछ निराशा हुई क्योंकि मानसरोवर में आर्य परिवार सजापार्क आने के लिये एकत्रित ही नहीं हुए। 300 लोगों के भोजन की व्यवस्था थी परन्तु 100 लो[illegible] के आने की भी सम्भावना नहीं थी परन्तु हमारे आश्चर्य का ठिकाना नहीं रहा जब साय 6.30 बजे तक लगभग 480 व्यक्ति समारोह में आ गए। तत्काल 180 अतिरिक्त व्यक्तियों की भोजन की व्यवस्था की। समारोह में उपस्थित सभी उपस्थित आर्य जन इस आयोजन की भूरि—भूरि प्रशसा कर रहे थे। अधिकाश परिवारों पहली बार परिचय हुआ। नई पीढी के अनेक डॉक्टर थे अनेक इजीनियर थे अनेक बडे—बडे व्यवसायी थे अनेक प्रोफेसर एव शिक्षा शास्त्री थे अनेक परिवारों के सुपुत्र और सुपुत्रिया इगलैण्ड अमेरिका कनाडा में बडे—बडे पदों पर कार्यरत हैं।

इस सगीत सध्या के गायक थे श्री राजेश भटनागर जो अपनी सगीत लहरी से श्रोताओं को मत्रमुग्ध कर देते थे। जो आर्य परिवार जीवन भर यह शिकायत करते थे कि आर्य समाज में भक्ति सगीत का अभाव है उस दिन राजेश भटनागर एव परशुराम स्वामी के द्वतत्री को निनादित करने वाले सगीत को सुनकर उनकी यह शिकायत समाप्त हो गई। श्रोताओं ने कहा कि हमें तो यह कल्पना भी नहीं थी कि आर्य समाज के पास ऐसे प्रतिभाशाली सगीतज्ञ भी हैं [illegible] होकर अनेक बार आत्म विस्मृति की स्थिति का अनुभव हुआ।

श्री राजेश भटनागर ने जब कुम्भ के मेले पर अज्ञान अधविश्वास और पाखण्ड के विरूद्ध महर्षि दयानन्द के पराक्रम का वर्णन करते हुए गीत सुनाया" दुदुभी बाज गई सुनते हैं कि गगा उलट गई तो श्रोताओं ने तुमुल करतल ध्वनि से सभागार को गुजा दिया।

श्री परशुराम स्वामी के गीत आर्य वीर बलवान ऋषि दयानन्द आओं ना ने श्रोतागणों को मत्रमुग्ध कर दिया।

उपस्थित आर्य परिवारों ने आर्य परिवार संघ के सफल आयोजन पर श्री सत्यव्रत सामवेदी को बहुत बधाई दी और आग्रह किया कि इस प्रकार के आयोजन वर्ष में अनेक बार होते रहने चाहिये। आर्य समाज के प्रति पूर्णत समर्पित श्री भगवती प्रसाद सिद्धान्त भास्कर ने आर्य परिवार संगठन की आवश्यकता को प्रतिपादित करने वाली कविता सुनाई।

सामवेदी जी ने कहा कि यदि [illegible] के एक लाख परिवार भी संगठित हो जाए तो विश्व में एक क्रान्ति हो सकती है। यदि आर्य समाज के 100 समर्पित कार्यकर्ता भी संकल्प लें तो यह कोई असभव कार्य नहीं है।

# जोधपुर में राष्ट्र उत्थान यज्ञ– कुछ झांकियाँ

## आर्य वीरदल की साहसिक यात्रा का प्रेरणादायक इतिहास

# विश्व को आर्य बनाना ही आर्य समाज का लक्ष्य –स्वामी अग्निवेश

राजस्थान प्रान्त के जोधपुर की एक छोटी सी बस्ती पाबूपुरा आदिवासी नायक जाती जिनका मूल काम जगलों मे घूमकर वनस्पति पशु घासादि से स्वय का पोषण करना था। मद्य सेवन जिनकी सस्कृति में था इसी तरह अनेक रूढियों आदि से ग्रसित लोग पिछले 100 वर्षों से भी अधिक समय से निवास करते रहे हैं। लगभग 27 वर्ष पूर्व यहा स्व मदनसिह आर्य द्वारा आर्यवीर दल अर्जुन शाखा' की स्थापना की गई ओर महर्षि दयानन्द द्वारा स्थापित वैदिक धर्म के मार्ग को अपनाने की परम्परा आरम्भ की। थोडे दिन बाद ही यहा आर्यसमाज की भी स्थापना हुई।

आर्य वीरदल राजस्थान के सस्थापक स्व मदनसिह आर्य सबसे पहले स्वामी अग्निवेश जी को लेकर यहा पाबूपुरा आये। उन्होने यहा आर्य समाज के माध्यम से उस समय मृत्यु भोज तथा नशाखोरी के विरूद्ध सघर्षरत युवको के साथ वहा के गाववासियो को भी सम्बोधित किया और उन्होने शिक्षा ग्रहण करने धूम्रपान शराब मास भक्षण आदि छोडकर आर्य बनने की प्रेरणा दी। उन्होने बेहद खर्चीले मृत्युभोज तथा रूढीग्रस्त हानिकारक रीतिरिवाज बदलने की बात करते हुए जीवन को वैदिक सस्कारों के अनुसार चलाने का उपदेश दिया। तब से यहा के निवासी एव आर्य युवको ने उनकी दी गई शिक्षा एव प्रवचन पर मन वचन एव कर्म से लगते हुए पिछले 27 वर्षो से लगभग 10000 आबादी वाले नायक समाज से मृत्युभोज को समूल समाप्त कर दिया। शराब खोरी पर प्रतिबन्ध लगाते हुए सामाजिक दण्डात्मक प्रक्रिया आरम्भ की। बच्चों को पढाने लिखने लगे और यहा की सामाजिक आर्थिक एव धार्मिक दशा सुधरने लगी।



पाबूपुरा आर्य समाज के प्रधान श्री भवरलाल नायक स्वामी अग्निवेश जी का सम्मान करते हुए



पाबुपुरा आर्य समाज के अध्यक्ष श्री ओमप्रकाश आर्य श्री सत्यव्रत सामवेदी का सम्मान करते हुए

पाबूपुरा हालाकि आदिवासी गरीब शोषित वर्ग अनुसूचित जाति जनजाति के लगभग शतप्रतिशत निवासियो की बस्ती है किन्तु यहा के लोग हीन भावना के शिकार कभी नहीं हुए और न ही कभी उनके दलित होने का भय उन्हें लगा क्योंकि स्व मदनसिह एव स्वामी अग्निवेश के मार्गदर्शन ने उन्हे साहसी बना दिया था तथा वैदिक मार्ग ने उनके आत्मबल की वृद्धि कर दी थी। स्वामी जी द्वारा वर्तमान समय में पूर विश्व मे सभी सप्रदायो मे धर्म प्रचार अर्थात धर्म की असली धारणा क्या है? किस तरह सप्रदाय चल सकते हैं ऐसे कार्यक्रम से प्रेरणा लेकर उनके 'भारत निर्माण महाभियान' के तहत 'मिल के चलो' कार्यक्रम की कड़ी में राष्ट्र उत्थान यज्ञ के नाम से साम्प्रदायिक सद्भावना एव देश के बिगडते धार्मिक राजनैतिक सामाजिक एव आर्थिक हालात पर चिन्तन एव कार्य की दिशा निश्चित करने हेतु दिनाक 19 10 2002 को कार्यक्रम तय किया गया। पाबूपुरा निवासी आर्य समाज के अनेक प्रधान रहे एव आर्य समाज के अनेक सम्मेलनों सती प्रथा के विरूद्ध 'दिल्ली से देवराला पदयात्रा' में भागीदारी निभाने वाले भवरलाल नायक ने ही उपरोक्त कार्यक्रम की रूपरेखा तैयार की और गुलाबचन्द आर्य (छोटे भ्राता) श्री यशपाल मेहता एव के महेन्द्र माथुर के आर्थिक सहयोग के आश्वासन पर स्वामी जी को फोन पर बताया कि पाबूपुरावासी पाबूपुरा मे राष्ट्र उत्थान यज्ञ का आयोजन करना चाहते हैं। स्वामी ने भवरलाल नायक को श्री रामसिह आर्य उपप्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा राज से सम्पर्क कर कार्यक्रम निर्धारित करने का निर्देश दिया। स्वामी जी के निर्देशानुसार श्रीरामसिह जी के दिशा निर्देश में पाबूपुरा पचायत समिति एव आर्यसमाज पाबूपुरा की बैठक मे राष्ट्र उत्थान यज्ञ करने का प्रस्ताव पारित कर कार्य आरम्भ किया गया एव आज ही के दिन राज प्रदेश पूर्व सैनिक काग्रेस के प्रदेशाध्यक्ष के महेन्द्र माथुर के द्वारा पूर्व सैनिक सगठन एव आर्य वीर दल राज के साथ मिलकर कार्य करने की घोषणा की गई।

राष्ट्र उत्थान रैली दिनाक 13 10 02 को आर्य वीरदल राजस्थान के अध्यक्ष श्री रामसिह आर्य द्वारा ओ३म का झडा दिखा कर रैली को रवाना किया। रैली जोधपुर के विभिन्न क्षेत्रो से गुजरती हुई 150 आर्यवीरो की 60 दुपहिया एव दो कारों तथा एक टैक्सी सहित यह सद्भावना सदेश पत्र बाटती हुई महर्षि दयानन्द स्मृति भवन से आरम्भर होकर पुन यही समाप्त हुई। रैली का नेतृत्व भवरलाल नायक आर्यवीर दल जोधपुर के अध्यक्ष श्री गणपतसिह पवार व सचालक नारायणसिह आर्य ने किया।

पूरे कार्यक्रम की व्यवस्था राष्ट्र उत्थान यज्ञ समिति के सयोजक भवरलाल नायक की देखरेख में सचिव श्री पूनमसिह शेखावत पचायत समिति के अध्यक्ष ओमप्रकाश आर्य पचगण पाचूराम जी बिंवाल बिरदाराम जी छगन लाल जी रामदेव जी राकेशजी सचिव भवरलाल खाल्डू प्रभुराम सिसोदिया श्रीकिशनजी मदनजी हठवाल, रतनजी एव दीपक जी द्वारा की जा रही थी। आर्य समाज के प्रधान श्री भवरलाल आर्य मत्री नेमीचद आर्य देवकिशन आर्य भवरलाल आर्य सिसोदिया रोशनलाल आर्य जयनारायण आर्य सुखदेव आर्य गणेश आर्य रेखराज सहित सैंकडो आर्यवीर व्यवस्था में लगे रहे।



स्वामीअग्निवेश जी श्री सत्यव्रत सामवेदी एव श्री आर क सास्त्री का अनेक आर्यवीरों द्वारा जोधपुर रेलवे स्टेशन पर स्वागत करते हुए



राष्ट्र उत्थान यज्ञ समारोह मे सभा को सम्बोधित करते हुए श्री सत्यव्रत सामवेदी साथ मे बैठे स्वामी अग्निवेश जी

19 10 02 को प्रात विश्वविख्यात आर्य सन्यासी स्वामी अग्निवेश जी एव आर्य प्रतिनिधि सभा के कार्यवाहक प्रधान श्री सत्यव्रत सामवेदी जी के जोधपुर पहुचने पर सैंकड़ों आर्यवीरों ने ओ३म् की पताकाए हाथ में लिए आर्य समाज के नारों से तथा महर्षि दयानन्द की जयघोष से वातावरण को गुजयामान करते हुए उन्हे एक रैली के रूप में स्वागत के साथ पाबूपुरा में लेकर आये। स्वामी एव सामवेदी जी के ठहरने की व्यवस्था श्री गुलाबचद आर्य के निवास 'गगाकुटीर' मे की गई थी।

साय 4 बजे राष्ट्र उत्थान अग्निहोत्र कार्यक्रम आरम्भ हुआ। अग्निहोत्र के ब्रह्मा आर्य समाज जोधपुर के प्रधान हनुमानप्रसाद गौड थे जबकि आर्य समाज पाबूपुरा के पुरोहित सुखदेव आर्य के पौरोहित्य मे आर्य समाज पाबूपुरा की वीरागनाओ द्वारा मधुर स्वरो मे वैदिक मत्रोच्चारण राष्ट्र प्रार्थना एव स्वर ताल सहित वैदिक प्रार्थना के साथ अग्निहोत्र सम्पन्न हुआ तत्पश्चात राष्ट्र उत्थान यज्ञ सत्सग सभा आरम्भ हुई। आर्य प्रतिनिधि सभा के कार्यवाहक प्रधान श्री सत्यव्रत सामवेदी जी के सभापतित्व मे इस सभा के मुख्य यजमान श्री राजेन्द्रसिह सोलकी अध्यक्ष नगर विकास न्यास जोधपुर थे जबकि विशेष यजमानो मे जोधपुर के विधायक श्री जुगल काबरा अन्य पिछडा वर्ग आयोग राज के अध्यक्ष श्री विजयसिह राज प्रदेश पूर्व सैनिक काग्रेस के अध्यक्ष के महेन्द्र माथुर आर्य प्रतिनिधि सभा राज के उप प्रधान श्रीरामसिह आर्य शहर खतीब काजी मोहम्मद अयूब असारी मारवाड हज वेलफेयर सोसायटी के अध्यक्ष हाजी हाशम खा मारवाड मुस्लिम एज्यूकेशनल सोसायटी के सदर महासभा जोधपुर के सदर हाजी अजीत खा कौमी सद्भावना समिति के अध्यक्ष जनाब आजम जोधपुरी आर्य वीर दल जोधपुर के अध्यक्ष श्री गणपतसिह पवार तथा सचालक नारायणसिह आर्य थे।

इसके पश्चात राष्ट्र उत्थान यज्ञ के प्रणेता एव मुख्य वक्ता स्वामी अग्निवेश जी जब अपना भाषण प्रारम्भ किया तो हजारो आर्य वीरों के उल्लास और उमग का अजीब नजारा था। हजारों नवयुवक खडे हो गए और वैदिक धर्म की जय युग पुरुष महर्षि दयानन्द की जय क्राति शिरोमणि प रामप्रसाद बिस्मिल की जय देश के शहीदों की जय आर्य समाज जिन्दाबाद ओ३म का झडा ऊँचा रहे के नारो से धरती और आकाश गुजाने लगे। बडी मुश्किल से उन्हे नारे लगने से रोका गया और तब स्वामी का भाषण प्रारम्भ हो सका।

स्वामी जी ने कहा कि आज देश के सामने बडा खतरा साम्प्रदायिकता है। यह दुख की बात है कि आर्यसमाज के अनुयायी भी इन साम्प्रदायिक ताकतो की सेना मे खडे हो गए हैं। आर्य समाज की कमजोरी के कारण ही साम्प्रदायिकता के पिशाच ने अपना सिर उठाया हुआ है और हमारी धरती खून से लथ–पथ हो रही है।

स्वामी जी ने कहा कि आज धर्म की धारणा गलत हो गई है। पूजा उपासना योग और भक्ति ने पाखण्ड का रूप ले लिया है। विजयदशमी पर हिन्दू रावण का पुतला जलाकर खुश हो जाते हैं किन्तु पास ही खडे असली रावण उनकी इस मूर्खता पर हसते हैं क्योंकि उस रावन ने तो एक सीता का हरण किया, किन्तु आज के ये रावण देश की हजारों सीताओं पर अत्याचार

## आर्य नीति का उद्देश्य

तन मन धन से सहयोग दें
1 देश–विदेश की आर्य समाजो मे घटित घटनाओ से आर्य जगत को अधुनातन जानकारी देना।
2 आर्य समाज के पुनर्जागरण के लिये आर्य जगत को प्रेरित करना।
3 आर्य समाज को राष्ट्रीय धारा से जोडना और राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओ पर चिन्तन एव निवारण के लिए राष्ट्र व्यापी सगठन बनाना।
4 आर्य समाज द्वारा धार्मिक सास्कृतिक सामाजिक व राजनोतिक क्षत्र मे किये जा रहे कार्यो की जानकारी दना।
5 समर्पित एव निष्ठावान कार्यकर्ताओ का आर्य जगत को परिचय देना।
6 देश मे 1000 समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ताओ महिलाओ एव युवको का सगठन खडा करना।
7 आर्य समाज के आदर्शों से प्रेरित शिक्षण सस्थाओ के माध्यम से देश मे राष्ट्रभक्त छात्र शक्ति खडी करना।
8 विश्व के आर्य परिवारो का सगठन बनाना।
9 देश के 100 विद्वानो की परिषद बनाना।
10 विश्व की समस्त भाषाओं में वेद सन्देश प्रकाशित कर वैदिक धर्म की विश्व को जानकारी देना।
11 विश्वशाति के लिए विश्व व्यापी आदोलन चलाना कट्टरवाद अन्धविश्वास अज्ञानता के विरुद्ध मुहिम छेडना तथा देश मे राजनीतिक सामाजिक धार्मिक सास्कृतिक आर्थिक क्रान्ति के लिए अभियान चलाना।

आप आशीर्वाद दे कि परमपिता परमेश्वर हमे इन उद्देश्यो की प्राप्ति के लिए शक्ति एव सामथ्य द।

तन मन धन से सहयोग दे
पाठकगण 100 रू सहयोग राशि भेजने का कष्ट करे।

बलात्कार दलितों । हत्याए करते हुए खुले आम घूम रहे हैं। हमारे देश मे पूजा के पाखण्ड का अन्धानुकरण किया जा रहा है। हमारे देश में सबसे अधिक धन की देवी लक्ष्मी का पजन होता है किन्तु आज हमारा देश सबसे गरीब है। इस देश में सरस्वती पूजन सबसे अधिक होती है पर हमारे देश में सबसे अधिक अनपढ है। उन्होंने कहा भगवान राम कृष्ण,लक्ष्मी सरस्वती के केवल नाम लेने से काम नही चलेगा अपितु उनके आदर्शों को अपने जीवन मे ढालना होगा तभी हमारे देश का उत्थान होगा।

राष्ट उत्थान यज्ञ समारोह म स्वामी अग्निवेश जी सम्बोधित करते हए

उन्होंने प्रसन्नता व्यक्त करते हुए कहा कि देश में साप्रदायिक सद्भावना स्थापित करने एव गैर बराबरी अन्याय जातिवाद भ्रष्टाचार समाप्त करे प्रेम भाईचारा एव एकता रखने के आर्य समाज के काम मे जोधपुर के मुस्लिम नेताओं ने साथ देने का वादा किया है। उन्हें हम आर्यसमाज का सहायक सदस्य बनायेंगे। उन्होने कहा कि आर्यसमाज क साथ हमारी सुरक्षा सेनाओं का पूर्व सैनिक सगठन भी आगे बढकर हमारा साथ देना चाहता है। स्वामी जी ने कहा कि अब तो हिन्दू समाज जिसकी ये लोग ठेकेदारी करते हैं वह भी इनकी साम्प्रदायिक हिंसा को नही मानता। हिन्दू, मुस्लिम सिक्ख ईसाई आदि सभी को आर्य समाज अपने आगोश मे लेकर समाज में व्याप्त हिसा एव बुराईयो को समाप्त करने मे आगे बढगा। सभी मिलकर चलें। अंग्रेजो से पोषित हिन्दू मुस्लिम एकता में दरार पैदा करने वाले राष्ट्रीय स्वय सेवक सघ और विश्व हिन्दू परिषद् को हारना पडेगा। कट्टरपथी लोगों को देश के टुकडे नहीं करने दिया जायेगा।

स्वामी जी ने कहा कि हिन्दुत्व के नाम पर नफरत और घृणा पैदा करने वाले हिन्दुओं के सबसे बडे दुश्मन हैं। धर्म परिवर्तन पर रोक लगाने का राग अलापने वाले दलितों को क्यों नहीं गले लगाते? उनसे घृणा और नफरत क्यों करते है? यही कारण है कि वे अन्य धर्मो में प्रविष्ठ हो रहे हैं और हिन्दुओं की सख्या घटती जा रही है।

उन्होंने धर्म परिवर्तन का विरोध करते हुए कहा कि धर्म परिवर्तन से भी गैर बराबरी की समस्या हल नहीं होती। धर्म परिवर्तन करने वालों के साथ भी जिस धर्म मे वे जाते हैं उसमें उनका दर्जा निम्न होता है। स्वामी जी ने कहा कि महर्षि दयानन्द ने ईश्वर द्वारा रचित प्राचीनतम वैदिक ज्ञान का हवाला देते हुए कहा कि मानव मात्र एक है। अपने गुण कर्म स्वभाव के कारण उसका वर्ण भिन्न है। किन्तु उनके साथ भेदभाव और ऊँच–नीच की भावना का उन्होंने विरोध किया। स्त्री सम्मान तथा यज्ञोपवीत अग्निहोत्र करने हेतु सबसे लिए आर्यसमाज ने दरवाजे खोल दिये। आर्यसमाज पहले से सारे समाज मे एकता प्रेम भाईचारा बढा रहा था। आर्य समाज के साथ रहमत उल्ला असर्गी खेंका जैसे हाजी मुसलमान थे। क्या आवश्यकता थी आर.एस. एस की स्थापना की जिसने हिन्दू मुस्लिम एकता मे दरार पैदा कर देश को हिंसा की आग मे झोंक दिया।

स्वामी जी ने कहा कि आर्य समाज सभी धर्मो के अनुयायियो का अपना सहायक सदस्य बनायेगा। उन्होंने कहा जरूरी नहीं कि आप हमारी सभी बाते मजूर करो जितना कर सकते हो करो अच्छे बनने का प्रयास करो। स्वामी जी ने सभी को मिकर चलने के नारे के साथ अपना भाषण समाप्त किया।

मुख्य यजमान श्री गजेन्द्र सोलकी ने अपने उद्बोधन में कहा कि आर्यसमाज द्वारा स्वामी अग्निवेश जी के द्वारा चलाये जा रहे अभियान में वे अपने साथियों सहित सदा उनका साथ देते रहेंगे।

विशेष यजमान जोधपुर शहर के विधायक श्री जुगल काबरा ने कहा कि पहले साम्प्रदायिक सद्भावना जितनी थी उतनी अब नहीं रही। उन्होंने कहा कि राष्ट्र उत्थान यज्ञ जैसे कार्यक्रमों से समाज में जागरूकता आयेगी और साम्प्रदायिक सद्भावना का माहौल बनेगा।

श्री विजयसिह शहर खतीब मो अयूब असारी हासम खा आदि नेताओ ने आर्य समाज द्वारा चलाये जा रहे अभियान का समर्थन किया और मिलकर चलो अभियान में सम्मिलित होने का भरोसा दिलाया।

आरम्भ में राष्ट्र उत्थान यज्ञ के सयोजक भवरलाल नायक तथा उनके साथियो ने स्वामी जी एव अन्य अतिथियों को दुशालें भेंट कर उनका सम्मान स्वागत किया। आर्य प्रतिनिधि सभा के उप प्रधान श्री रामसिह आर्य ने धन्यवाद ज्ञापित किया और कहा कि इस तरह से अनेक आयोजन राजस्थान में किये जायेगे।

भवरल लाल नायक
सयोजक

## आर्य परिवार सघ, जयपुर स्नेह मिलन

श्री बलदेव राज कार्यकारीप्रधान आर्यसमाज आदर्श नगर जयपुर अपनी धर्म पत्नी के साथ

श्री रवि नैयर अध्यक्ष राजापार्क व्यापार मण्डल अपनी धर्म पत्नी श्रीमती पारूल नैयर एव माताजी श्रीमती दमयन्ती नैयर के साथ

श्री एस.पी.सिह पूर्व अभिय विद्युत विभाग अपनी धर्म पत्नी पुत्री एव पुत्र वधू के साथ

## टका सिंह उपदेशक महाविद्यालय के पूर्व स्नातको से अपील

कुछ पूर्व स्नातकों ने ट्रस्ट को सम्पर्क कर यह आग्रह किया कि सभी पूर्व स्नातकों को एक सम्पर्कसूत्र में बाध 'कौन–क्या और कहा'? नाम से एक डायरेक्ट्री उनके चित्र सहित प्रकाशित की जाय एवं आने वाले ऋषिबोधोत्सव पर पूर्व स्नातक मधुर मिलन सम्मेलन का भी आयोजन किया जाए। इसी उपलक्ष में सभी पूर्व स्नातकों से आग्रह है कि निम्नलिखित सयोजकों से शीघ्र सम्पर्क करें–

| | |
|---|---|
| प रामकृष्ण शर्मा | पं मेघश्याम आर्य (शास्त्री) |
| पो.बोक्स न. 40243 | आर्यसमाज,[illegible]–2 |
| नैरोबी,केन्या(ईस्ट अफ्रीका) | सी–ब्लॉक [illegible] |

सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक प्रकाशक एव मुद्रक 5ग–13 जवाहर नगर,द्वारा नीतू प्रिन्टिंग प्रेस,बाबा हरिशचन्द्र मार्ग जयपुर से मुद्रित
सम्पादक फोन नि 652667 का. 622056 e-mail [illegible]
आर्य समाज विद्या समिति एव शिक्षा समिति आदर्श नगर, जयपुर के सौजन्य से प्रकाशित

प्रेषक
सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक आर्य नीति
आर्य समाज राजापार्क जयपुर–4
राजस्थान

पजियन सख्या
RAJHIN(RNI)/2000/2567
डाक पजीकरण
सख्या RJ 2637

प्रति 2
श्री धर्मपाल आर्य
उप कलपति
गुरूकुल कागडी
विश्वविद्यालय हरिद्वार–

[illegible] मानवता एवं सम्पूर्ण क्रान्ति के लिये समर्पित पाक्षिक पत्र

//ओ३म्//
कृण्वन्तो विश्वमार्यम्

# आर्य नीति

वर्ष 2 अंक 45 21 नवम्बर 2002 मूल्य एक प्रति 3 रुपये डाक पंजियन संख्या RJ-2637/2001 वार्षिक मूल्य 75 रुपये



# काश्मीर में खूनी दरिंदों के रहनुमा

## मुफ्ती मोहम्मद सईद का राज्याभिषेक

## धरती का स्वर्ग फिर बेकसूर लोगों और बच्चों के खून से लाल होगा

सत्यव्रत सामवेदी

जयपुर 20 नवम्बर। काश्मीर में चुनाव के बाद फारूख अब्दुल्ला की पराजय पर काश्मीर की जनता ने जश्न मनाया और चुनाव के नतीजों को लोकतन्त्र की विजय और जनता की आकांक्षाओ के अनुरूप माना परन्तु मुफ्ती की ताजपोशी के बाद जनता की खुशियों पर तुषारापात हो गया। उस दिन काश्मीर की जनता को यह महसूस हुआ कि मुफ्ती की ताजपोशी प्रच्छन्न रूप से आतकवादियो की ताजपोशी थी।

मुफ्ती पर आतकवादियो के साथ मिलीभगत का आरोप लगता रहा है। मुफ्ती की बेटी रूबिया सईद को आतकवादियों द्वारा बन्धक बनाना और इसके बदले खूनी दरिंदों को छोड़ना जनता की निगाहो मे मुफ्ती की चाल मानी जाती है। भारतवर्ष के इतिहास मे यह एक राष्ट्रीय शर्म की घटना थी जिसे विश्व ने वीर राष्ट्र की कायरता की अभिव्यक्ति माना। भारत सरकार ने बेशर्मी से राष्ट्र की अस्मिता को कुचलकर मुफ्ती की बेटी को बचाने का अक्षम्य अपराध किया। देश की अस्मिता की रक्षा के लिये कोई भी स्वाभिमानी राष्ट्र अपनी समस्त जनता की कुर्बानी देने के लिये तैयार रहता है। कारगिल युद्ध में भारत क सैंकडो नौजवाना ने देश की सरहद की रक्षा के लिये अपनी जवानी की आहुति दे दी। कितनी माताओं की गोद सूनी हो गई कितनी बेटियों का सुहाग लुट गया परन्तु मुफ्ती की बेटी की रक्षा के लिये भारत सरकार ने भारत की प्रतिष्ठा को दाव पर लगा दिया। रूबिया के बदले जिन खूखार दरिंदों को छोडा गया उन्हीं में से एक पिशाच ने नेपाल से भारतीय विमान का अपहरण किया था और अफगानिस्तान के हवाई अड्डे पर भारत माता की एक नवविवाहिता बेटी के पति का उसकी आखो के सामने गला का" दिया। भारत माता की इस बिटिया को आज तक भी इस असह्य हादसे से छुटकारा नहीं मिला। आज तक भी उसके आसू नहीं थमे है और सूनी आखों से असीम आकाश की ओर निहारती रहती है। वह विक्षिप्त हो गई है। भारतवासियों को चुल्लू भर पानी में डूब मरने की अनुभूति उस दिन हुई जब विमान अपहरणकर्ता खूनी दरिंदों के आदेश पर भारत के रक्षा मंत्री जसवतसिंह इसानियत के दुश्मनों को जेल से निकालकर ससम्मान अपने साथ अफगानिस्तान विदाई देने गए। उस दिन हमारे राष्ट्र का सिर शर्म से झुक गया।

मुफ्ती मोहम्मद सईद ने चुनाव के समय अपने घोषणा पत्र में प्रतिज्ञा की थी कि यदि उनकी पार्टी सत्ता में आई तो उग्रवादियों को छोड दिया जाएगा। इसी घोषणा पत्र से उत्साहित होकर उग्रवादियों ने मुफ्ती का साथ दिया और वह काश्मीर के मुख्यमत्री बनने में सफल हुए यद्यपि उनके दल के विधायको की सख्या नेशनल कांफ्रेंस और कांग्रेस के विधायको से भी कम थी। कांग्रेस के नेता गुलामनबी आजाद को मुख्यमत्री नहीं बनने दिया गया क्योंकि उन्होने उग्रवादियो के सफाए की मतदाताओं के सामने कसम खाई थी। गुलामनबी आजाद की इसी कसम पर विश्वास करक जम्मू क्षेत्र ने कांग्रेस के 15 प्रत्याशियो को विजयी बनाया और भाजपा का केवल एक प्रत्याशी ही विधानसभा जाने मे सफल हुआ।

मुख्यमत्री बनने के बाद मुख्यमत्री बनने की कोई खुशी नहीं है–सिर काटो के ताज से झुका हुआ है

### क्या काश्मीर की जनता उग्रवादियो को छोडने के पक्ष मे है?

मुफ्ती मिया कहते हैं कि वे अपनी पार्टी के घोषणा पत्र के अनुसार उग्रवादियों को छोड़ने के लिये मजबूर है परन्तु हम पूछना चाहते हैं कि क्या काश्मीर की जनता ने उन्हें उग्रवादियो को छोडने का जनादेश दिया है? यद्यपि फारूख अब्दुल्ला चुनाव हार गये परन्तु काश्मीर में सर्वाधिक मत नेशनल कांफ्रेंस को मिले हैं। इसके बाद मतदाताओं ने कांग्रेस को तरजीह दी है जिसने उग्रवादियों के सफाए की घोषणा करके वोट मागे थ।

मुफ्ती साहब का यह तर्क भी निराधार है कि उन्हें अपनी पार्टी के घोषणा पत्र के अनुसार उग्रवादियों को छोड़ना ही पड़ेगा। यदि मुफ्ती साहब अन्य दलों से गठबधन किये बिना सरकार बनाते तब उनके तर्क में कोई दम होता। अब मुफ्ती साहब यह कह सकते हैं कि गठबधन की मजबूरियों के कारण उग्रवादियों को रिहा नहीं किया जा सकता। जब काश्मीर में पी डी पी को स्पष्ट बहुमत मिलेगा तब उग्रवादियों को छोड़ दिया जाएगा। भाजपा ने भी तो अपने घोषणा पत्र में राम मदिर निर्माण और कामन सिविल कोड का वचन दिया था परन्तु आज भाजपा साफ कहती है कि गठबधन की सरकार के कारण वे अपने मुद्दों को अमली जामा नही पहना सकते। जब भाजपा जैसी जिद्दी हिन्दुत्व वादी पार्टी अपने महत्वपूर्ण मुद्दों को तिलाजलि दे सकती है तो मुफ्ती साहब को उग्रवादियो के छोडने के मुद्दों को तिलाजलि देने मे क्या हिचक है?

इसके अतिरिक्त मुफ्ती साहब को जम्मू और लद्दाख तो क्या काश्मीर घाटी मे भी बहुमत नहीं मिला है।

### उग्रवादियों को छोड़ना देशद्रोह

आखिर मुफ्ती साहब को उग्रवादियों को छोडने से क्या मिला? यदि उग्रवादियो से नरमी बरतने पर या बातचीत के जरिये मसला हल करने मे कोई मदद मिलती तो सारा राष्ट्र इनका समर्थन करता। मुफ्ती ने मुख्यमत्री बनते ही जम्मू काश्मीर लिबरेशन फ्रट के अलगाववादी नेता यासीन मलिक को रिहा कर दिया। यासीन को इस साल पोटा क तहत गिरफ्तार किया गया था। यासीन का काम उग्रवादियों को आर्थिक सहायता देना है। यासीन को नाटकीय ढग से सवाददाता सम्मेलन के बाद गिरफ्तार किया गया था। एक दम्पति हवाला के माध्यम से यासीन के लिये एक लाख डालर लेकर आया था। यासीन इसी काले धन के जरिये उग्रवाद की आग को भडका कर काश्मीर के बेकसूर लोगों और बच्चो की हत्या करवाता है और स्वय ऐययाशी करता है। उसकी बीमारी पर देश–विदेश में लाखो रुपया इसी काले धन से व्यय किया जाता है।उसकी गिरफ्तारी से पता चलता कि यह काला धन भारत मे भेजकर उग्रवाद की नारकीय अग्नि भडकाने वाले देश द्रोही कौन है? पर अब तो जेल से रिहा होकर वह पिशाच काश्मीर की सडको पर दहडता फिरता है। क्या काले धन पर ऐय्याशी करने वाले मौत के सौदागर को जेल से छोड़ना देश द्रोह नहीं है? कानून की अवज्ञा करने का हक तो प्रधानमत्री और राष्ट्रपति को भी नहीं है तब यासीन को किस कानून के तहत कानून की अवज्ञा करने की खुली छूट दी गई?

### देशद्रोही यासीन मलिक

मुफ्ती साहब को गलतफहमी है कि वे प्रेम से या नरम नीति से धर्मान्ध जेहादियो का हृदय परिवर्तन कर सकते हैं। अलगाववाद इन पिशाचो का धधा है। अलगाववाद के नाम पर

इन्हें विदेशों से करोड़ो रुपये मिलते हैं। काश्मीर समस्या के समाधान में इन लोगों की कोई रूचि नहीं है। इन लोगों का ध्येय देश भक्त लोगों का कत्लेआम करना है जो काश्मीर समस्या के समाधान के लिए आवाज उठाते हैं।

मुफ्ती साहब! जेल से छूटने पर यासीन ने आपको ललकारते हुए कहा– मुफ्ती काश्मीर में कहीं भी मेरे खिलाफ चुनाव लड़कर देख लें। यासीन ने मुफ्ती की सरकार की वैधता को चुनौती दी है। यासीन ने जेल से छूटने के बाद फिर घोषणा की है कि वह काश्मीर की आजादी का समर्थक है और वह भारतीय सविधान को नहीं मानता है। क्या हमारा सविधान देशद्रोही को जेल से छोड़ने की इजाजत देता है?

## यासीन मलिक कागजी शेर

काश्मीर का यह अपाहिज बीमार और कायर सियार कागजी शेर का स्वाग रच कर मुफ्ती को चुनाव लड़ने की चुनौती दे रहा है और कहता है कि हुर्रियत्त काफ्रेस काश्मीर की जनता का प्रतिनिधित्व करती है। अगर यासीन काश्मीर का इत ा लोक प्रिय नेता है तो उस े और उसकी हुर्रियत कार्फ्रेंस ने चुनाव मे १ ाग क्यो नही लिया? जब उसे मालूम था कि मुफ्ती उग्रवादियों को जेल से छोड़ देगा तो मुफ्ती की मदद करके उसने पी डी पी को बहुमत क्यों नही दिलाया?

## यासीन द्वारा जेठमलानी की आलोचना

यासीन मलिक ने काश्मीर समस्या को सुलझाने के लिए गठित काश्मीर कमेटी के अध्यक्ष राम जेठमलानी पर दोहरे मानदण्ड अपनाने का आरोप लगाते हुए कहा कि राम जेठमलानी ने पाक अधिकृत काश्मीर को पाकिस्तान को देने भारत को जम्मू और लद्दाख देने व काश्मीर घाटी को आजाद करने का प्रस्ताव दिया था। यदि जेठमलानी ने इस प्रकार का प्रस्ताव दिया है तो उसकी सारे राष्ट्र द्वारा भर्त्सना होनी चाहिये। हमें यह भी मालूम नहीं कि यासीन मलिक के इस आरोप में कितनी सच्चाई है?

## मुफ्ती सरकार को देशहित में काम करने का आदेश दिया जाए

मुफ्ती की नीति से उग्रवादियों के हौसले बुलन्द हो रहे हैं। पाकिस्तान से खूनी दरिंदों की फिर घुसपैठ शुरू हो गई है। उग्रवादी फिर सिर उठाने लगे हैं। उग्रवादी पुन बेकसूर लोगों और बच्चों के खून से धरती के स्वर्ग को लाल करने की योजना बना रहे हैं। भारत सरकार को सख्ती से काम लेना चाहिये और मुफ्ती को आदेश देना चाहिये कि वह उग्रवादियो से सख्ती से निपटे और इसमे कोई भी ढील बर्दाश्त नहीं की जाएगी। काश्मीर की स्वतन्त्रता को भारत पाकिस्तान और चीन भी मजूर नहीं करता। हुर्रियत्त कार्फ्रेंस को मालूम है कि अन्तर्राष्ट्रीय नियमो एव कानून के तहत्त काश्मीर को पाकिस्तान में नहीं मिलाया जा सकता है। हुर्रियत कार्फ्रेंस यह भी जानती है कि सै य बल से पाकिस्तान सात जनम तम भी काश्मीर को नहीं हथिया सकता है।

1948 के युद्ध विराम के बाद पाकिस्तान ने हमेशा जोर आजमाईश की है परन्तु उसे हमेशा ही धूल चाटनी पड़ी है और पाकिस्तान के वजीरे आजमों को कब्र में पनाह लेनी पड़ी है।

मुफ्ती सरकार को यह सोचना चाहिये कि उनकी गठबधन सरकार ने शामिल पी डी पी काग्रेस सी पी एम और पैन्थर्स पार्टी को केवल 38 प्रतिशत मत मिले हैं। यह गठबधन सरकार न तो काश्मीर प्रतिनिधित्व करती है और न ही यह काश्मीर की जनता की आवाज है।

## मुफ्ती मोहम्मद सईद को मुख्यमंत्री पद से हटना होगा

मुफ्ती साहब मुख्यमंत्री पद पर कुछ दिन के ही मेहमान हैं। इन्हें यह कुर्सी छोड़नी पड़ेगी। यह गठबधन चल नहीं सकता क्योंकि काग्रेस की उग्रवादियों से सख्ती से निपटने की नीति है और गठबधन में शामिल पैन्थर्स पार्टी तो जम्मू को काश्मीर से अलग प्रान्त बनाने के लिए आन्दोलन करती रही है। काश्मीर में गठबंधन में शामिल होने के कारण काग्रेस के सामने गुजरात में कठिनाईयों का सामना करना पड़ रहा है।

## आर्य समाज की प्रतिक्रिया

आर्य समाज हमेशा देशद्रोहियों से सख्ती से निपटने का पक्षधर रहा है। उग्रवादियों को छोड़ने से सारा आर्य जगत क्षुब्ध है। मुफ्ती साहब को सत्यार्थ प्रकाश का षष्ठसमुल्लास पढ़ना चाहिये जिसमें मनुस्मृति के श्लोंको को उद्धृत करते हुए महर्षि ने निर्देश दिया है–

दण्ड शास्ति प्रजा सर्वा दण्ड एवाभिरक्षति।
दण्ड सुप्तेषु जागर्ति दण्ड विदुर्बुधा ।।

दण्ड प्रजा का शासनकर्ता सब प्रजा का रक्षक सोते हुए प्रजास्थ मनुष्यों में जागता है इसीलिये बुद्धिमान लोग दण्ड ही को धर्म कहते हैं।

पर अफसोस की बात यह है कि आज आर्यसमाज की राष्ट्रनिर्माण में कोई भूमिका नहीं है। राष्ट्र की ज्वलत समस्याओं पर उसका कोई चिन्तन नहीं है। यदि आर्य समाज के 10 हजार प्रतिनिधि प्रतिवर्ष राष्ट्र को नई दिशा देने के लिये एकत्रित हो और प्रस्ताव पारित करके सरकारों को देशहित एव जनहित में कार्य करने के लिये बाध्य करें तो राष्ट्र को विनाश से बचाया जा सकता है परन्तु आर्य समाज को अपने झगड़ों से ही फुर्सत नहीं है।

# हरियाणा में पांच दलितों की हत्या–दयानन्द की हत्या
# धर्मान्ध हिन्दुओं द्वारा सारे राष्ट्र को मुसलमान बनाने की मूर्खता

जयपुर 11 नवम्बर। लगता है कि महर्षि दयानन्द अमर हुतात्मा स्वामी श्रद्धानन्द एव आर्य मुसाफिर प लेखराम का प्राणोत्सर्ग व्यर्थ जाने वाला है। डूबती हुई हिन्दू जाति को आर्यसमाज ने बचा कर एक युगान्तरकारी कार्य किया था। स्वामी श्रद्धानन्द ने अपने गुरू के पदचिन्हों पर चलते हुए देश को सदेश दिया था कि इन हरिजनों को गले लगा लो वरना ये गैरों के घर जाएगे और हिन्दू जाति हमेशा के लिए समाप्त हो जाएगी। स्वामी श्रद्धा न्द ने अप ा सारा जीवन हरिजनो एव दलितो के उत्थान मे समर्पित किया था और हिन्दू धर्म के अत्याचार से पीड़ित होकर जो दलित मुसलमान बन गए थे उन्हे फिर से हिन्दू बनाने के लिए स्वामी जी को अपने प्राणो की आहुति देनी पड़ी थी। आजादी के बाद हिन्दू फिर वही पुरानी लीक पर चलने लगा और आए दिन दलितो एव हरिजनो पर अत्याचार होने लगे। यह अत्याचार का सिलसिला थम ही नहीं रहा है इसीलिये आज की तारीख में भी लाखों हरिजन मुसलमान ईसाई और बौद्ध हो रहे हैं। इसके बावजूद भी हिन्दू चिन्तित नहीं है और अपने कुकर्मों से हरिजनों को मुसलमानों और ईसाइयों की झोली मे डालता जा रहा है। ईसाइयों और मुसलमानों के अरबों डालर धर्म परिवर्तन पर व्यय हो रहे हैं। एक तरफ उड़ीसा मे स्वामी धर्मानन्द के नेतृत्व मे सैंकड़ो कार्यकर्ता अपने प्राणों को हथेली पर रखकर 600 किलो मीटर के क्षेत्र में ईसाइयों का मुकाबला कर रहे हैं और हजारों ईसाइयों को शुद्ध करके वैदिक धर्म में दीक्षित कर रहे हैं और दूसरी तरफ हिन्दू हरिजनों पर अत्याचार करके उन्हें मुसलमान या ईसाई बनने के लिये विवश कर रहे हैं। आश्चर्य की बात तो यह है कि यह हादसा उस हरियाणा में हुआ जो आर्य समाज का गढ़ माना जाता है हरियाणा के दुलीना गाव में पाच दलितों की निर्मम हत्या ने हि दू धर्म के अस्तित्व पर प्रश्न चिन्ह लगा दिया है। क्या कसूर था इन दलितो का। उन्होंने तथाकथित सवर्णों से कोई बराबरी का अधिकार भी नही मागा था उनके सर्वोच्चता को भी कोई चुनौती नही दी गई थी। इन दलितों पर गौ हत्या का आरोप लगाया गया और इस झूठे आरोप के आधार पर उनकी हत्या कर दी गई। उनकी पत्नियों को विधवा बना दिया गया उनका सिन्दूर लूट लिया और बच्चों को अनाथ बना दिया गया।

हत्यारों ने अपनी पशुता का ही परिचय दिया। पहली बात तो यह है कि उन्होंने गौ की हत्या की ही नहीं थी और हमारी मान्यता यह है कि यदि उन्होंने गौ हत्या की भी हो तो भी उनकी हत्या करना एक महापाप था। हमने ऐसे–ऐसे साधु महात्मा देखें हैं जो गौ रक्षा के नाम पर गौशाला चलाते हैं इनके लिये करोड़ों रुपयों का अनुदान लेते हैं और दूध न देने वाली गौओं को कसाईयों को बेच देते हैं। मनुष्य हत्या पशु हत्या से भी बड़ा पाप है। हत्यारों ने कानून अपने हाथ में क्यों लिया क्या जरूरत है फिर कचहरियों और पुलिस की। ये ढोंगी हिन्दू गाय के चमड़े के जूते पहनेंगे और गौ हत्या के नाम पर मनुष्यों की हत्या करेंगे। धर्मान्ध हिन्दुओं ने लोगों को उकसाया कि गौ वध करने वालों की हम हत्या कर दें अन्यथा इस क्षेत्र का मुस्लिम अधीक्षक उन्हे छुड़वा देगा।

हरिजनों की कुछ जातिया हमेशा से ही मरी हुई गायों का खाल उतारने का धधा करती है और जब कोई गाय मर जाती है तो इन्हीं जातियों को मुर्दा गौ को उठाने के लिए बुलाया जाता है।

हरियाणा में जिन दलितों को मारा गया उनमे चार के नाम थ–दयानन्द राजू, सीताराम और धीरेन्द्र। ये सब खालों का व्यापार करते थे। मा–बाप ने इनका नाम दयानन्द और सीताराम क्यों रखा था। महर्षि दयानन्द दलितों के मसीहा थे जिन्होंने हजारों साल की गुलामी और अत्याचार से पीड़ित दलितों को मुक्ति दिलाई थी। इसी कृतज्ञता भाव से मा–बाप ने अपने बच्चें का नाम दयानन्द रखा होगा। हमें मालूम हुआ है कि ये दलित अत्यन्त धार्मिक वृत्ति के थे और सत्सग में कबीर, रैदास के गीत सुनाया करते थे और राम चरित मानस के पद सुनाया करते थे। इनकी इच्छा थी कि हम अपने बच्चों को पढ़ा लिखा कर किसी अच्छे धधे में लगाये ताकि हमें पशुओ की खाल उतारने के घृणित धंधे से निजात मिल सके।

भारतवर्ष में प्राय दलित भूमि हीन मजदूर है। न चाहते हुए भी इन दलितों को अपने परम्परागत धधो पर ही निर्भर रहना पड़ता है। इस दुलीना गाव के दलितों ने भी गाय की खाल उतारने के लिए मुर्दा गायो को खरीदा था और जब इ ा मुर्दा गायों को गाडी पर लेकर जा रहे थे तब पुलिस वालों ने उनके पैसे मागे और जब वे पैसे नहीं दे सके तो उन्हे मारपीट कर बद कर दिया गया। कुछ धर्मान्ध हिन्दुओं ने उस समय यह अफवाह फैलाई कि इन दलितो ने गौ वध किया है और इस अफवाह से धर्मान्ध हिन्दुओं ने पुलिस थाने को घेर लिया परन्तु पुलिस ने इन दलितो को बचाने में कोई रूचि नही दिखाई और दलितों को हत्यारों के हवाले कर दिया। जब सारे देश में दलितो की हत्या पर शोर मचा तो हरियाणा की सरकार हरकत में आई और हत्यारों को पकड़ने का प्रयास किया गया परन्तु दुलीना क्षेत्र के 22 गाँवो की पचायत ने संगठित होकर यह निर्णय लिया कि हम हत्यारों को गिरफ्तार नहीं होने देंगे। पुलिस जब हत्यारों को पकड़ने गई तो इन गावो की जनता ने जबर्दस्त प्रतिरोध किया और पेड़ काटकर सड़कों पर मार्ग अवरूद्ध कर दिया। सरकारी गाड़ियों को आग लगा दी गई।

यह कैसी सरकार है जो हत्यारों को नहीं पकड़ सकती और कानून की अवज्ञा करने वालों को दण्ड नहीं दे सकती। हमारा कानून, सविधान कसाइयों के सामने लाचार है, विवश है। आश्चर्य की बात तो यह है कि इस अवसर पर आर्य समाज भी दलितों की रक्षा के लिए नहीं उठा। फिर दलित किस आधार पर जीवित रहें फिर वे धर्म परिवर्तन क्यों नहीं करें। हमने तो यहा तक सुना है कि कुछ आर्य समाजी नेता भी दलितों की हत्या का समर्थन कर रहे थे और कह रहे थे कि अच्छा हुआ जो गौ हत्यारों को मार दिया गया। उन्हें स्वामी श्रद्धानन्द का यह सदेश याद करना चाहिये जो उन्होने दिल्ली में हिन्दुओं को दिया था–यदि तुम्हारी आखों के आगे कुर्बानी के लिए गौमाता जाती हो तो क्रोध और द्वेष का लेश भी अपने अन्दर न आने दो, प्रत्युत परमात्मा से हार्दिक प्रार्थना करो कि वे परम पिता उनकी बुद्धियों को प्रेरणा करें जिससे स्वय गौ माता की रक्षा का भाव उनमें उत्पन्न हो। जितना तुम सहन करोगे और मुसलमान भाईयों को प्रेम का मार्ग दिखाओगे उतना ही भगवान तुम पर कृपा करेंगे।

स्वामी श्रद्धानन्द ने गौ हत्या पर मुसलमानों को मारने की भी अनुमति नहीं दी और तुमने दयानन्द और सीताराम को मार दिया।

दिसम्बर मास में आर्य वीरदल जोधपुर संभाग के लिए गौ और पशुओं का चारा केन्द्र खोलेगा

# राजस्थान में आर्य समाजों द्वारा अकाल राहत कार्य प्रारम्भ

## आर्यसमाज,दयानन्द मार्ग, बीकानेर ने वार्षिकोत्सव स्थगित कर इस पर व्यय होने वाली धनराशि को अकाल राहत मे उपयोग का निर्णय

आर्य नीति के गत अक में आर्य समाजों से आग्रह किया गया था कि वे अकाल राहत कार्य में जुट जाए और आर्य समाज के इस नियम को अपने जीवन में उतारे—ससार का उपकार करना इस समाज का मुख्य उद्देश्य है।

महर्षि दयानन्द ने वेद का सदेश देते हुए हमें शिक्षा दी कि हम मनुष्य मात्र का ही नहीं अपितु समस्त प्राणि जगत का कल्याण करें और इन प्राणियों में भी गौ रक्षा पर उन्होंने सर्वाधिक बल दिया और वैदिक सस्कृति में गाय को अघ्न्या कहा गया है। वैदिक सस्कृति में गाय के प्रति इतना सम्मान है कि हम उसे गौ माता कह कर पुकारते हैं। महर्षि दयानन्द ने गौ करूणा निधी में गौ की महत्ता प्रतिपादित करते हुए उसके पालन—पोषण और रक्षा के लिए सर्वाधिक बल दिया और गाय को उन्होंने भारतीय अर्थ तत्र का मेरूदण्ड माना। महर्षि ने वैदिक नित्य कर्म निधि में हमें बलि वैश्व देव यज्ञ करने का निर्देश दिया।

भारतवर्ष में जब—जब भी अकाल पडा है आर्य समाज परोपकार की भावना से प्रेरित होकर भूखे मनुष्यों और पशुओं की रक्षा के लिए दौड पड़ा। भारतवर्ष की जनता आर्य समाज के परोपकार के कार्यों से ही आकृष्ट हुई और आर्य समाज में शामिल होती गई। आज हमने परोपकार का काम छोड दिया है और अब परोपकार केवल भाषणो तक ही सीमित है इसीलिए जनता ने आर्य समाज से सबध विच्छेद कर लिया। न तो हम अब दलितो के पास जाते हैं और न ही भूखों के पास।

गत वर्ष अकाल के समय आर्य समाज आदर्श नगर जयपुर ने जोधपुर क्षेत्र में अकाल पीड़ितों के लिए 10 लाख रु का अनाज भेजा और श्री रामसिह आर्य और श्री गणतपसिंह पवार के नेतृत्व में सैंकड़ों आर्य वीरों ने जून की चिलचिलाती धूप की परवाह न करते हुए गाव—गाव जाकर अकाल पीड़ितों को अन्न बाटा। अकाल पीड़ितों की सहायता अभियान के माध्यम से आर्य समाज ने पहली बार गावों में प्रवेश किया और आर्य समाज के परोपकार के कार्यों से मुग्ध होकर आर्य समाज का जयघोष किया। इस बार उन्हीं गावों से फिर आवाज आ रही है कि इस बार आर्य समाज हमारी सुध लेने क्यों नहीं आया। गावों से लोगों के श्री रामसिह आर्य एव श्री गणपतसिह पवार के पास फोन आ रहे हैं परन्तु अभी तक भी राहत अभियान नहीं चलाया है। सुना है अलवर में आर्य प्रतिनिधि सभा के पूर्व प्रधान आर्य जगत के दिग्गज नेता श्री छोटूसिह आर्य ने मुख्यमत्री सहायता कोष मे अकाल राहत कार्य के लिए एक लाख रुपया दिया है। हो सकता है कि आर्य समाज द्वारा राहत कार्य प्रारम्भ न करने के कारण उन्हें मजबूरी में मुख्यमत्री सहायता कोष मे यह धनराशि देनी पड़ी हो परन्तु अब तो आर्य समाजों ने घोषणा करके अकाल राहत अभियान प्रारम्भ कर दिया है।

अत प्रत्येक आर्य समाज को अपने झण्डें के नीचे इस पावन कार्य को प्रारम्भ करना चाहिये ताकि आर्य समाज का दिग्दिगन्त में यश फैले और जनता में आर्यसमाज का प्रचार हो।

राजस्थान में अनावृष्टि का यह पाचवा वर्ष है। सरकार जनता को अनाज देने की तो व्यवस्था कर रही है परन्तु गौ पशुओं के लिए चारे का नितान्त अभाव है। अकालग्रस्त क्षेत्रो में ग्रामवासियों ने पशुओं को टीका लगाकर दु खी दिल से यह कहते हुए विदाई दे दी कि अब हम तुम्हे पालने में असमर्थ हैं और अब तुम ईश्वर की सृष्टि मे ईश्वर के सहारे ही जीओ। गौ और पशु क्षितिज तक फैले हुए रेगिस्तान में चारा और पानी ढूढ रहे हैं परन्तु उन्हें कुछ भी नहीं मिल रहा है। पशु जगत भी सब दिशाओं में आर्य समाज को निहार रहा है कि शायद दयानन्द के दयालु अनुयायी चारा लेकर के आ रहे हैं।

अत समस्त आर्य समाजों से अपील है कि वे अपने—अपने जिले में गौ और पशुओं की चारे की व्यवस्था के लिए घर—घर जाए। केवल आर्य समाज की चार दीवारी मे ही योजना नही बनाए। अब तो सारे शहर मे फैल जाए। एक एक घर मे जाए मडियो मे जाए सेठो क पास जाए माहेश्वरी अग्रवाल खण्डेलवाल आदि समाजो के नेताओं से सम्पर्क करे और उन्हे मुक्त हस्त से दान देने के लिए प्रेरित करें।

हरियाणा उत्तर प्रदेश और पजाब की आर्य समाजों से अनुरोध है कि वे इस सकट की घडी मे कम से कम एक ट्रक और अधिक से अधिक जितने चाहे उतने ट्रक चारे के राजस्थान मे भेजने का सकल्प लें। यही महर्षि दयानन्द के प्रति सच्ची श्रद्धाजलि होगी। यह आर्य समाजियों की परीक्षा की घडी है। इस परीक्षा को उत्तीर्ण करना ही हमारा लक्ष्य होना चाहिये। इस हेतु श्री सत्यव्रत सामवेदी श्री रामसिह आर्य एव अन्य अनेक आर्य नेताओं के साथ दिसम्बर मास में हरियाणा पजाब और उत्तर प्रदेश में तूफानी दौरा करेंगे और गौ तथा पशुओं की चारे की व्यवस्था के लिए अधिक से अधिक आर्य समाजों से सम्पर्क करेंगे। दिसम्बर मास में जोधपुर में गौर और पशुओं के लिए चारा केन्द्र खोला जाएगा जहा से बाढमेर जैसलमेर की दूर दराज की ढाणियों तक पशुओं के लिए चारा पहुचाया जाएगा।

अत समस्त आर्य समाजो से अनुरोध है कि राहत कार्यों में तन—मन धन से जुट जाए। आर्य समाज महर्षि दयानन्द मार्ग बीकानेर इस कार्य में जुट गया है और उसने वार्षिकोत्सव पर होने वाले 25—30 हजार रुपये व्यय को बचाकर राहत कार्यों में व्यय करने का निर्णय लिया है और वार्षिकोत्सव को स्थगित कर दिया है। उन्होंने घोषणा की है कि अकाल पीड़ितों की सहायता करना ही वार्षिकोत्सव है। इस उदात एव परोपकार के कार्य के लिए श्री शूम्भूराम यादव श्री भवरलाल आर्य एव श्री महेश सेनी प्रसशा के पात्र हैं और हमें पूर्ण आशा है कि बीकानेर की आर्य समाजें लाखों रुपया एकत्रित करके अकाल पीड़ितों को सहायता पहुचाएगे।

# वर्ण व्यवस्था तथा जात—पांत का प्रभाव

प्राचीन काल में भारतीय अर्थ व्यवस्था के अन्तर्गत श्रम विभाजन क रूप मे वर्ण व्यवस्था स्वीकार की गई थी। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्र। समाज का यह चतुर्विभाजन कर्म के आधार पर किया गया था जिसका स्पष्ट निर्देश 'मनु' ने अपने स्मृति ग्रन्थ में किया है—

**मनु के अनुसार ब्राह्मण के कर्तव्य और गुण निम्न है—**

पढ़ना—पढाना यज्ञ करना—कराना दान लेना और देना ये छ कर्म है।

**क्षत्रिय के कर्तव्य – कर्म और गुण निम्न है—**

न्याय से प्रजा की रक्षा अर्थात पक्षपात छोडकर श्रेष्ठो का सत्कार और दुष्टो का तिरस्कार करना। विद्या धर्म की प्रवृत्ति और सुपात्रों की सेवा मे धनादि पदार्थों का व्यय करना। वेदादि शास्त्रों का पढ़ना और पढाना और विषयों मे न फसकर जितेन्द्रिय रहकर सदा शरीर और आत्मा से बलवान रहना।

**वैश्य के कर्म और गुण निम्न है—**

व्यापार करना कृषि—पशुपालन करके देशवासियों का भरण—पोषण करना विद्या—धर्म की वृद्धि करने के लिए धनादि की व्यवस्था करना आदि।

**शूद्रो के कर्म है—**

समाज के सब वर्गों की सेवा करना इनका एकमेव मुख्य कर्तव्य है और इसी सेवा के आधार पर अपना जीवन निर्वाह करना।

मनु महाराज की उपरोक्त उक्तियों से यह स्पष्ट है कि प्राचीन काल में वर्ण विभाजन गुण—कर्म के आधार पर किया गया था। कोई जन्म से ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्य या शूद्र नहीं होता कर्म के आधार पर होता है। यजुर्वेद के 31वे अध्याय का 11 वा मत्र है। इसमें कहा गया है कि ब्राह्मण अपने गुणों के कारण समाज का मुख होता है। क्षत्रिय अपने रक्षक गुणों के कारण बाहू होता है। वैश्य अपने कृषि आदि कार्यों के कारण समाज का उदर होता है। शूद्र अपने सेवा के कार्यों के कारण पग होता है। जिस प्रकार इन अगों का शरीर में महत्व है उसी प्रकार समाज में इन चारों वर्णों का महत्व है।

मनु महाराज ने यह भी लिखा है कि शूद्रकुल में जन्म लेकर अपने कर्म के आधार पर शूद्र ब्राह्मण—क्षत्रिय वैश्य भी बन सकता है और ब्राह्मण अपने कर्मों के आधार पर शूद्र भी बन सकता है अर्थात चारों वर्णों में जिस—जिस वर्णों के पुरुष स्त्री अपने—अपने गुण कर्म स्वभाव के अनुसार होंगे उसी वर्णों में गिने जायेंगे। इसी तरह का भाव आपस्त धर्म सूत्र में भी व्यक्त किया गया है—धर्माचरण से युक्त वर्ण अपने से उत्तम वर्ण को प्राप्त कर लेता है और वह उसी वर्ण मे गिना जाता है जिसके वे योग्य होता है। वैसे भी अधर्माचरण से युक्त उत्तम वर्ण वाला मनुष्य अपने से नीचे वाले वर्ण को प्राप्त होता है और वह उसी वर्ण में गिना जाता है।

सत्यार्थ प्रकाश के तीसरे समुल्लास में लिखा है— ऐसी सुन्दर वर्ण व्यवस्था के रहते हुए भी स्वार्थी एव अहकार के वश मदोन्मत हुए तथाकथित ब्राह्मणों ने मिथ्या कल्पना का विस्तार करके नाना प्रकार की जटिलताओ का विकास किया जिसको ब्राह्मणवाद कहते है।

प्राचीनकाल में गुरूकुल के माध्यम से शिक्षा दी जाती थी। चारों वर्णों के बच्चे साथ—साथ गुरूकुल मे विद्या प्राप्त करते थे। विद्या प्राप्ति के बाद जो जैसा होता था उसी वर्ण में जाकर अपना कर्त्तव्य निभाता था। जब से जन्म के आधार पर वर्ण व्यवस्था कायम हुई तब से इस देश मे विघटन पैदा हो गया है। ब्राह्मण दुष्टतापूर्ण कार्य करता है [illegible] भी ब्राह्मण और शूद्र धर्मानुसार यज्ञ हवन पठन—पाठन करता है फिर भी शूद्र है। इसी से सामाजिक जात—पात ने हमारे देश को पगु बना दिया है। जात—पात की राजनीति का देश में बोलबाला है। जात—पात के आधार पर ही बड़े—बड़े नेता बन रहे हैं। हर वर्ग इन्हीं राजनेताओं के पीछे बिना विचारे भाग रहा है। समाज उन व्यक्तियो और सस्थाओं को सम्मान नहीं देता जो प्राचीन वर्ण व्यवस्था पर आज भी कार्य कर रहे हैं। आज सार्वजनिक जीवन में खोटे सिक्कों का चलन इतना अधिक हो गया है कि अब अच्छे सिक्के यदि कहीं दिखाई भी देते हैं तो वह नकली मालूम पड़ते हैं। आज जो जितना अधिक अपराधिक प्रवृत्ति का व्यक्ति होगा वह उतना ही प्रतिष्ठित नेता होगा। जिसके पीछे कोई सांप्रदाय जाति वर्ग होता है उसके सकेत पर सत्ता प्रतिष्ठान उठक—बैठक लगाते हैं। देश के गद्दार देश भक्ति का उपदेश देते हैं और विदेशी धन पर पलने वाला स्वदेशी का प्रवक्ता बनता है। देश की अखण्डता को खडित करने वाले राष्ट्रीय एकता के सूत्रधार समझे जाते हैं।

वैदिक वर्ण व्यवस्था ने समाज के सामने यह शर्त रखी थी कि तुम्हारे लिए सम्मान सत्ता और सम्पदा के अवसर समान रूप से उपलब्ध हैं तुम स्वय ही अपना मार्ग चुन लो कि तुम्हे क्या चाहिये या सम्पदा का राजसिहस। इस चुनाव करने तक तो व्यक्ति स्वतत्र रहता था। बाद में यह शर्त रखी थी कि सम्मान उसे मिलेगा जो प्रबुद्ध एव त्यागी होगा। सभी को त्यागी व्यक्तियो का सम्मान करना होता था क्योंकि वह अपने लिए नहीं जीता था बल्कि समाज के लिए जीता था। जब तक देश मे प्राचीन वर्ण व्यस्था कायम रही तब तक देश का चरित्र तथा सुन्दर सगठन बना रहा। जब से यह व्यवस्था बिगडी तब से देश भी बिगडता गया।

*आज देश मे चारो तरफ हा—हा कार मचा हुआ है।* पुन जाति सघर्ष होने की सम्भावनाये बढ़ गई है। चारों तरफ वोट की राजनीति ने समाज में विघटन पैदा कर दिया है। दलितों शोषित पर अत्याचार बढ गये हैं। वे सामूहिक रूप से धर्मान्तरण कर रहे हैं। मेरी मान्यता है कि जब धर्मान्तरण होता है तो किसी सीमा तक राष्ट्रीयतरण भी होता है। आगरा जिले के पनवाडी गाव में हरिजनो की बारात नही निकलने दी जिसके कारण बड़ा भारी जाति सघर्ष हुआ। रिवाड़ी जिले में कालढ़ावास गाव में दलितों की इसलिए पिटाई की गई कि वह घोडी पर क्यों चढे। वैदिक वर्ण व्यवस्था पुन स्थापित करने तथा जात पात को समाप्त करने के लिए देश में ऐसा सगठन बनाने की आवश्यकता है जिसमें चरित्रवान निष्ठावान तथा नि स्वार्थ भाव से काम करने वाले पूर्णकालिक व्यक्ति हो जो देश में जाकर इस कार्य को करें। गुण कर्म स्वभाव के आधार पर अन्तर्जातीय विवाह भी वर्ण व्यवस्था तथा जात—पात रहित समाज का निर्माण करने में सहायक हो सकता है।

श्री रामराज में भारत की राजधानी दिल्ली में 4 11 2001 को हजारों की सख्या में दलित समाज के व्यक्तियो का हिन्दू धर्म से धर्मान्तरण कराकर यह सिद्ध कर दिया है कि अब आर्य नेता नहीं जागे तो हिन्दू धर्म अल्पसख्यक में आ जायेगा।

मामचन्द रिवाड़िया
सदस्य अनुसूचित कल्याण परिषद
जी—41 डी डी ए फ्लैटस अजमेरी गेट
दिल्ली—110006 फोन—011—3278777 3236475

## चिट्ठी आई है

मान्यवर प सत्यव्रत जी

नमस्ते।

आर्य नीति नियमित रूप से मिल रही है और उसमें व्यक्त किये गये आपके सन्तुलित विचारों को पढ़कर प्रसन्नता होती है। विगत अक में आपने लखनऊ से दिल्ली तक की सद्भावना यात्रा पर जो सन्तुलित तथा निष्पक्ष विचार रखे वे सर्वथा विचारणीय एव सराहनीय है। नये अक में कु सूर्या ने भी आपकी ही भाति एतद् विषयक विचार रखे हैं। देखना होगा कि ऐसी यात्राए कहीं एकाकी तथा पूर्वाग्रह युक्त न बन जायें।

स्वामी अग्निवेश जी के 18 अक्टूबर के जोधपुर के कार्यक्रम के जो समाचार दैनिक भास्कर में छपे हैं वे आश्वस्ति देने वाले नहीं है। आपने स्वय अपने वक्तव्य में लिखा था कि हापुड मे एक मुस्लिम नौजवान का व्याख्यान अत्यन्त एक पक्षी है तथा साम्प्रदायिक भावनाओं को भड़काने वाला था। गोधरा काण्ड को नरेन्द्र मोदी द्वारा प्रायोजित बताना भी भयावह है। वह बिना किसी प्रमाण के कहा गया प्रतीत होता है। यदि हिन्दू अतिवादियों के भाषणों को इमोशनली ब्लेकमेल करने वाला कहा जा सकता है तो भारत माता को डाइन बताने वालों को क्या कहा जाएगा? सच तो यह है कि दोनों पक्षों के साम्प्रदायिक दुराग्रह खतरनाक हैं।

आर्य समाज में अल्पसख्यकों को एसोसियट मेम्बर बनाने का कोई प्रावधान नहीं है। क्या अन्य मतावलम्वी वैदिक सिद्धान्तो में पूर्ण आस्था व्यक्त किये बिना ही आर्य समाज क सभासद् बन सकते हैं यह विचारणीय है। पुन आर्य समाज के पर्व और त्यौहार सुनिश्चित है। ईद और क्रिसमय को आर्य पर्वों की सूची में लाना सम्भव नहीं है। क्या ईद की कुर्बानी (पशु हत्या) को भी वैधता दी जा सकती है?

स्वामी दयानन्द ने जोधपुर के तास्सुबी डाक्टर अलीमर्दान को अपनी चिकित्सा करने की सहमति कभी नहीं दी थी। वह तो घातकों के षड़यत्र का औजार बन कर महर्षि को दवा में विष देता रहा था। आर्य समाज के दस नियम लाहौर के डॉ रहीम खा के घर पर बनाये गये न कि डॉ असारी के घर पर। अय निज परोवेत्ति— यह सस्कृत की सूक्ति है न कि उपनिषद् वचन। ये तीनों बाते राज धर्म (सितम्बर2002) के अक में प्रकाशित स्वामी अग्निवेश जी के वक्तव्य (पृ 18—19) के सम्बन्ध में है।

डॉ भवानी लाल भारतीय
8/423 नन्दनवन चौपासनी आवासन मण्डल
जोधपुर—8 फोन—0291— 755883

---

आदरणीय सत्यव्रत सामवेदी जी

नमस्ते।

आपके द्वारा प्रेषित आर्य नीति के सभी अक प्राप्त हुए धन्यवाद। 08 09.2002 के अक में आर्य समाज के सस्थापक योगीराज कृष्ण तथा पृ 7 पर सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा एक प्रा लि कम्पनी बनकर रह गई। आलेख पढ़ा। 21 09 2002 के अक में अधिकाश पृष्ठों पर विभिन्न सम्मेलनो आर्यजनों समारोहों की रिपोर्ट छापी गई है। जैसे पृ 3 पर आर्यवीर दल जोधपुर तथा आर्य समाज हिरण मगरी उदयपुर की रिपोर्ट छापी गई है तो पृ 6 पर आर्य समाज बीकानेर द्वारा दिवसीय वेद प्रचार के आयोजन की रिपोर्ट है पृष्ठ 7 पर आर्य वीर दल जालोर का समाचार छापा गया है। पृष्ठ आठ पर जयपुर जिले के फागी तहसील के चकवाड़ा गाव मे अस्पृश्यता के विरूद्ध हरिजनो के आन्दोलन ने दम तोडा रिपोर्ट जातिवाद के प्रसग मे पठनीय है।

08 10.2002 के अक मे पृष्ठ 5 पर जातिवाद के विषधर का भयकर स्फीत फत्कार (जयपुर जिले के फागी तहसील कस्बे मे 1000 हरिजन नर—नारियों के सामूहिक सहार का हादसा टल गया) पठनीय है।

हिन्दू समाज अब भी छुआछूत एव जातिवाद क कोढ से ग्रस्त है। आर्य समाज तथा विश्वहिन्दू परिषद् को इस ओर शीघ्र ध्यान देना चाहिये। पृष्ठ 7 पर वैदिककाल मे पुत्रियों/बेटियों का भी उपनयन सस्कार होता था पाठनीय एव अनुकरणीय है। पृष्ठ 8 पर शिक्षा के क्षेत्र में भ्रष्टाचार को लेकर श्री सत्यव्रत सामवेदी जी की चिन्ता वास्तविक है।

आर्य नीति के लिए एक लेख भेज रहा हू—राष्ट्र भाषा हिन्दी तथा भारतीय भाषाओं में विज्ञान और तकनीकी शिक्षा का माध्यम कब बनेगी? इस शोध लेख को दो किस्तों में छापे।

भवदीय
प्रो चन्द्रप्रकाश आर्य
432/8 आर्य निवास अर्बनएस्टेट
करनाल—132001 हरियाणा

---

आदरणीय पूज्य भ्राता श्री सत्यव्रत सामवेदी जी

सादर नमस्ते।

आशा है कि आप सपरिवार कुशल पूर्वक होंगे। मैं हर समय आपके स्वास्थ्य लाभ दीर्घायु और आपका परिवार फले—फूले परमपिता परमात्मा से प्रार्थना करता हू। मेरी शुभकामनाए आपके साथ हैं।

आपका आर्य नीति पत्र हमें कल ही मिला और उसमें आपके विषय में किसी ओमप्रकाश ने जो लिखा था उसका उत्तर दिया है। मैंने सब पढ़ा है और आप जैसे व्यक्ति पर जिन्होंने सारी आयु आर्य समाज व इससे जुड़ी सस्थाओं म कार्य किया है ऐसा लिखना उचित नही था पर श्री रामसिह जी ने इस विषय में उस पत्र के उत्तर मे जो प्रकाशित किया है उससे लिखनें वाले को आपके विषय में काफी जानकारी हो जायेगी।

महर्षि दयानन्द सरस्वती ट्रस्ट टकारा की ओर से हर वर्ष की भाति अगले वर्ष भी शिवरात्री से एक दिन पहले और एक दिन बाद भव्य ऋषि मेला ऋषिबोधोत्सव 28.02.2003 से 02 03 2003 तक मनाया जायेगा।

इससे पहले एक सप्ताह यज्ञ होगा मेरी बडी इच्छा है कि आप वहा सपरिवार पधारे।

आप यह तिथिया अभी से अकित कर लें। यह हमारा सौभाग्य होगा। वहा आपके ठहरने और भोजन आदि की सब सुव्यवस्था टकारा ट्रस्ट की ओर से होगी और आपको किसी प्रकार की कोई असुविधा नहीं होगी।

शुभकामनाओं के साथ।

रामनाथ सहगल,मत्री
श्री महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मारक ट्रस्ट टकारा
आर्य समाज अनारकली मदिर मार्ग नई दिल्ली—1

## उदबोधन

वेद पथ अनुगामी बनो साथियो।
सत्य का सदा हामी बनो साथियो।।
बुराइयो से रहना सदा दूर तुम।
बन दयालु बनो मत कुटिल क्रूर तुम।
कभी कायर बनो मत बनो शूर तुम।
मान अभिमानियो का करो चूर तुम।
आर्य बन न कुपथ गामी बनो साथियो।।

दण्ड दुष्टो को देना न मुख मोडना।
कभी अन्यायियो को न तुम छोडना।
बिखरी जो शक्तिया हो उन्हे जोडना।
एकता सूत्र को मत कभी तोडना।
तुम न शकुनी हरामी बनो साथियो।।

देना धोखा किसी का है अच्छा नही।
आदमी दुष्ट पाजी वह सच्चा नही।
बनो देश भक्त पक्का कच्चा नही।
कभी लगा नाम पर अपने बट्टा नही।
तुम दयानन्द स्वामी बनो साथियो।।

ढोगियो की सदा पोल को खोलना।
सत्यवादी बनो झूठ मत बोलना।
कुछ कहे कोई सत्य तुला पर तोलना।
रहो सिद्धान्त पर अटल कभी न डोलना।
सत्य हरिश्चन्द्र नामी बनो साथियो।।

भेष भाषा स्वदेशी से कर प्यार तुम।
कर नकल न विदेशी की नर नार तुम।
आर्य सस्कृति का आदर्श लो धार तुम।
विश्व मे कर प्रबल इसका विस्तार तुम।
बन खरा न स्वर्ण खामी बनो साथियो।

इन्द्रकवि आये कितने चले वो गये,
थे बुरे उनमें कितने भले हो गये।
काले इतिहास में उजले हो गये,
कितने सज्जन यहा मनचले हो गये।
कभी क्रोधी न कामी बनो साथियो।।

इन्द्रस्वामी (पूर्व नाम ठा इन्द्रदेवसिंह,इन्द्रकवि)
ग्राम पो विष्णुपुरा कला भाया एकमा
जनपद—सारण छपरा बिहार—841208

## सुन्दरता की क्षण भंगुरता

जिस सुन्दरता पर बड़ा नाज था वो कहा है
वो भोग भुगता के छोड गई, तृष्णा तो सदा रहा है
जिस सुन्दरता पर
बुढ़ापे की रमणीयता को झुरियों से किया मार
बदली के नोटिस नहीं पढ़े, इस को भोग बार बार
भोग वासना ही भेजे योनि भ्रमण मे हर बार
जिस सुन्दरता पर ..
जिस रम्य शरीर से सदा खेल अटखेलियों का खेला
वह आग मे जल के हुआ मिटटी व अस्थियों का ढेला
मिलन की स्मृति सताए याद आए वो खुशियों का मेला
जिस सुन्दरता पर
जरा उन्हें ये मिटटी और हड्डियों का ढेला दिखाओ
वहा से शारीरिक सौदर्य को ढूढ के लाओ
माटी के ढेले मे क्या मनोहर है वह बताओ
जिस सुन्दरता पर ..
इस नाश होके बना मिटटी वो स्मरण करेगा बीमार
आकर्षण को बदले करे चैतन्य का विचार
आत्म रम्यता को देखे शात रस मिलेगा बार बार
जिस सुन्दरता पर

— सुमन कुमार आर्य —
594 चेतन निवास जवाहर कॉलोनी
सरदारनगर,अहमदाबाद—382475

## मम श्रेष्ठ आर्य आत्मीय स्वजन! सविनय सादर सस्नेह नमन!

दो वर्षों से क्रम छूट गया
स्थितियों ने कुछ बाध दिया।
पर स्नेह तन्तु क्या उजड़ गया?
था सघन गहन वह निखर गया।
घन प्रहारों से कभी टूटे नहीं हैं दृढ भवन
होते रहें शत बार चाहे नित नये ही उत्खनन।
देती रही 'प्रज्ञा' न ऐसा पूजनीया वे बहिन
जिनके अलौकिक तेज से उद्दीप्त रहता यह चमन।
सस्कृति का शुचि सरोवर
दे रहा उल्लास घर—घर।
वेद के अनुसार चल कर
पर्व होते मधुर—सुन्दर।
आज कर लें प्रण प्रतिज्ञा यज्ञवेदी पर सभी
व्रतशील ही परिवार होते सर्वदा श्रेष्ठी सुखी।
जगदीश के आशीष से प्रत्येक बगियॉं हो हरी
वेदपाठी पुत्रिया नित प्रार्थना यह कर रहीं।

स्नेहाधीना—
मेधा देवी एव सम्पूर्ण पाणिनि परिवार
पाणिनि कन्या महाविद्यालय
वाराणसी—10 उ प्र
फोन 0542—360340

# आर्य समाज

सेक्टर–19, राउरकेला–5,सुन्दरगढ, उडीसा

## वेदप्रचार सत्र सम्पन्न

आर्य समाज राउरकेला (उत्कल) के तत्वावधान में श्रावण पूर्णिमा से भाद्र पूर्णिमा तक एक मास व्यापी वेद प्रचार सत्र सात्विक भावना व श्रद्धा के साथ सम्पन्न हुआ श्रावण पूर्णिमा के पवित्र अवसर पर आर्य समाज में आयोजित मुख्य उत्सव में विशेष यज्ञ के साथ सामूहिक यज्ञोपवीत परिवर्तन भजन प्रवचनादि कार्यक्रम किया गया। यज्ञोपवीत धारण की महत्ता जीवन को ऊँचा उठने के लिए स्वाध्याय की आवश्यकता और इस पर्व पालन की यथार्थता के सम्बन्ध में विस्तार से बताया गया। इसके साथ उत्कल वेद प्रचार समिति के सचालक पूज्य स्वामी सुमेधानन्द जी के लिखित उडिया भाषा में आसन्तु वेदाध्ययन' नामक एक पुस्तक को आर्य समाज के प्रधान ने लोकार्पण किया। इस सत्र मे इस्पात नगर के शताधिक श्रद्धालु व्यक्तियों के मध्य में सध्या यज्ञ भजन प्रवचनादि कार्यक्रम अनुष्ठान करके मनुष्य जीवन की सार्थकता के लिए वेद मार्ग पर चलने के लिए प्रेरित किया गया। सितम्बर 22 में सत्र की उज्जयन समारोह में आर्य समाज में प्रात काल अनुष्ठित हुआ था। इसमें ढाई सौ से अधिक श्रद्धालू सम्मिलित हुए थे।

कार्यक्रम में यज्ञोपरान्त भजन प्रवचनादि अनुष्ठित हुआ था। प्रवचन प्रसग में सत्सग में उपस्थित पूज्य स्वामी सुमेधानन्द सरस्वती जी मनुष्य जीवन मे धर्माचरण की आवश्यकता पर अपने विचार व्यक्त करते हुए लोगो को धर्मयुक्त आचरण करने के लिए प्रेरित किया। सत्सग के पश्चात सामूहिक प्रसाद सेवन के साथ कार्यक्रम का समापन हुआ।

पदमनाभ खाई
मत्री

# आर्य समाज मंदिर

बी–ब्लाक, जनकपुरी,नईदिल्ली'58

## सुख प्राप्ति का साधन है–शिव संकल्प

नई दिल्ली। यदि हम जीवन में सुखी होना चाहते हैं और आनन्द पाना चाहते हैं तो हमें अपने मन को शिव सकल्प मय बनाना होगा। वेद में अनेक बार यह कहा गया है कि हमारा मन शिव सकल्पों अर्थात कल्याणकारी विचारों से युक्त हो। मन में शुभविचारों को लाने के लिए यह आवश्यक है कि हम बुरे विचारों को मन में न आने दें। उक्त विचार प्रवक्ता डॉ सुन्दरलाल कथूरिया ने प्रबुद्ध श्रोताओंके सामने रखे। उन्होने कहा कि मन बड़ा चचल और वेगवान है। वह जागते समय ही नहीं सोते समय भी कहीं का कहीं चला जाता है किन्तु उसे अभ्यास से ही वश में किया जा सकता है। मन तो सकल्प विकल्पात्मक होता है, किन्तु हमें विकल्प को छोडकर सकल्पशील बनना है। सकल्प शीलता में दृढ़ता का भी समावेश है अर्थात हमें अच्छे कामों में दृढ़ता के साथ लगना है। ढुलमुल होकर हम अपने लक्ष्य को प्राप्त नहीं कर सकते। शिव और अशिव की पहचान विवेक बुद्धि से सम्भव है। परोपकार के सभी कार्यों का समावेश शिव सकल्प में हो जाता है। परोपकार से बड़ा और कोई धर्म नहीं है और परपीड़ा से बड़ा कोई पाप नहीं है। धर्म के सभी लक्षणों का समावेश भी शिव संकल्प में हो जाता है तथा अन्य सभी श्रेष्ठ गुण भी इसी में समाविष्ट हैं। श्रीमती राज मैहन श्री योगेश्वर चन्द्रार्य श्री विनय आर्य श्री सोहनलाल ओहरी आदि की शंकाओं का विद्वान प्रवक्ता ने समाधान किया। कार्यक्रम का सफल सचालन आर्य समाज के मत्री श्री जगदीशचन्द्र गुलाटी ने किया।

जगदीश चन्द्र गुलाटी
मत्री
आर्य समाज मदिर, बी–2,
जनकपुरी नई दिल्ली

# आर्य समाज,हाँसी

हिसार–125033(हरियाणा)

## नवरात्रों में सामवेद पारायण

आर्य समाज मदिर हासी में अक्टूबर माह में वृहद सामवेद पारायण यज्ञ श्रीमती इन्द्रदेवी आर्य भवन से देविया निर्मलादेवी आदि अनेकों देवी स्वरूप सयोजिकाओं द्वारा पुरोहित रामकिशोर शास्त्री द्वारा वेदपाठ सस्वर करते हुए आर्य जगत के प्रसिद्ध विद्वान आचार्य रामकिशोर शर्मा के ब्रह्मत्व में सामवेदीय यज्ञ की पूर्णाहुति विराट महिला सम्मेलन के साथ सम्पन्न की गई। आचार्य जी ने अपने प्रवचन में कहा कि सामवेद शाति औषधि ऐश्वर्यता सम्पन्नता उपासना का परोपकार यज्ञ स्वरूप कर्मव्यता का प्रतीक है इसलिए नर–नारियो को यज्ञ जैसा पुनीत कार्य हर घर मे रचाते रहना चाहिए। गृहस्थ जीवन का अतिश्रेष्ठ अग भजनोपदेशक जबरसह खारी ने समुधुर भजनो को सुनाकर सभी को मत्रमुग्ध किया।

इस शुभावसर पर श्री भरतलाल शास्त्री स्वामी कीर्तिदेव तथा गणमान्य व्यक्ति एव आर्य समाज के प्रधान चौ देवदत्त जी आर्य मत्री सतीश जी इन्चार्ज बृजमोहन सिगला आर्य स्कूल मैनजर श्री सतीशकुमार मुजाल आदि पदाधिकारी एव काफी सख्या में स्त्री–पुरूष विराजमान थे। यज्ञीय दृढ सकल्पियो महिलाओ को विद्वानो द्वारा पुष्प एव अमृत रूप जल द्वारा आयुवर्धक स्वस्थ ऐश्वयर्ता हेतु सुख शाति आनन्द की कामनाओ पूर्वक वेद मत्रों के उच्चारण के पश्चात आशीर्वाद दिया। इस कार्यक्रम की सभी आर्यजनों ने सराहना की।

## दिव्य वेद कथा का समापन

आर्य समाज मदिर,हासी में सुचारू रूप से 17 से 22 सितम्बर तक एक विशेष दिव्य वेद कथा का आयोजन किया गया जिसमे आर्य जगत के प्रसिद्ध त्यागी सत स्वामी माधवनन्द जी सरस्वती के ब्रह्मत्व में बडे हर्षोल्लास पूर्वक प्रात एक विशाल यज्ञ के साथ अनेकों यजमान दम्पतियों को यज्ञोपवीत धारण करा पुरोहित रामकिशोर शास्त्री ने परोपकारमय यज्ञ जैसा पुनीत कार्य सम्पन्न कराया। तदुपरान्त उच्चकोटि के प्रसिद्ध वैदिक भजनोपदेशक श्रीमान जबरसिंह ने प्रतिदिन दिव्य वेद कथा का सुमधुर भजनो द्वारा आरम्भ कराते हुए कहा कि ईश्वर भक्ति हमारे जीवन को प्रथम अग होना चाहिए तथा यह भी कहा कि आर्य समाज के लोगों को वैदिक सिद्धान्तों हेतु कभी भी किसी कीमत पर समझौता नहीं करना चाहिए जैसेकि मूर्तिपूजा गुरूडम, नशा दहेज बाल विवाह आदि विषय मुख्य हैं।

स्वामी माधवनन्द जी ने चार दिनों के प्रवचनों का सार बताते हुए कहाकि धन से धर्म बडा है इसलिए आर्य समाज के मचों से वैदिक विद्वानों आचार्यों सयासियों भजनोपदेशकों का विशेष सम्मान होना चाहिये।

मत्री सतीश कुमार आर्य

# आर्य परिवार संस्था

4–भ–27, विज्ञान नगर, कोटा–324005

कोटा 25 अक्टूबर। हिन्दू उग्रवाद को दलित भी पसन्द नहीं डॉ श्योराज सिंह लिखित और दैनिक भास्कर कोटा में प्रकाशित लेख में हरियाणा मे हुई 5 दलित हत्याओ का विवरण पढ़कर दु ख हुआ कि आज भी सवर्णों द्वारा दलितो की हत्या करना सामान्य बात होती जा रही है। लेख में राजस्थान के चकवाडा ग्राम में दलित बहिष्कार में विश्वहिन्दू परिषद् के साथ आर्य समाजियों को भी सम्मिलित दिखाया गया है। आर्य परिवार सस्था कोटा के अध्यक्ष प्रेमनाथ कौशल मत्री कृष्ण गोपाल आर्य और वरिष्ठ कार्यकर्ता डॉ रामकृष्ण आर्य ने विज्ञप्ति जारी कर बताया कि आर्य समाज के अनुयायियों का चाहे कितना भी पतन हो जाए परन्तु वे दलित बहिष्कार अर्थात दलित शोषण में सम्मिलित नहीं हो सकते। फिर भी लेख के लेखक के अनुसार यदि ऐसा हुआ है तो आर्य परिवार सस्था के समस्त सदस्य ऐसे आर्य समाजियों की कटु से कटु निन्दा करते हैं तथा आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान से माग करते हैं कि घटना की व्यापक जाच कर ऐसे दोषी आर्य समाजियों के विरूद्ध प्रस्ताव पास कर समुचित कार्यवाही करें।

स्पष्टीकरण डॉ राम कृष्ण आर्य

**यह पूर्णत असत्य है। दलित बहिष्कार में एक भी आर्य समाजी नहीं था अपितु श्री सत्यव्रत सामवेदी अपने अनेक कार्यकर्ताओं के साथ दलितो की यात्रा में शामिल हुए जिसका विवरण आर्य नीति में दिया जा चुका है।**

# *आर्य समाज*

बाहरी रिंग रोड विकासपुरी नईदिल्ली

## 21 कुण्डीय विराट गायत्री महायज्ञ उल्लासमय वातावरण मे सम्पन्न

नई दिल्ली। विश्व शाति एव मानव कल्याण हेतु आर्य समाज एव वैदिक यज्ञ समिति विकास कुज के तत्वावधान में आयोजित 21 कुण्डीय विराट गायत्री महायज्ञ वैदिक विद्वान आचार्य चन्द्रशेखर शास्त्री जी के ब्रह्मत्व मे सेन्ट्रल पार्क विकास कुज मे उल्लासमय वातावरण मे सम्पन्न हुआ।

महायज्ञ के अवसर पर आचार्य चन्द्रशेखर शास्त्री जी को स्मृति चिन्ह देकर सम्मानित करते हुए श्री विद्यासागर नागिया श्री प्रेम भाटिया डॉ रमा शर्मा एव श्री हरीश ओबराय

इस अवसर पर धार्मिक जगत के महान प्रवक्ता आचार्य चन्द्रशेखर शास्त्री जी ने विराट जनसमूह को सम्बोधित करते हुए कहा कि ससार में परोपकार का सबसे बडा उदाहरण यज्ञ हवन है। मनुष्य दूसरों का भला करके सुनाता व जतलाता है। अच्छे काम करके इतरात है। जिससे वैर द्वेष हो उसका भला करने की सोच भी नही सकता परन्तु हवन का लाभ सबको पहुचता है मित्र हो चाहे शत्रु।

वेदज्ञ विद्वान आचार्य श्री ने श्रद्धालुों को सम्बोधित करते हुए कहा कि यज्ञकुण्ड की अग्नि में घृत की आहुति से प्रखर उष्णता की ऊर्जा तैयार होती है जिसमें अशुद्ध वायु को शुद्ध करने तथा शरीर और मन के तनावों को भी दूर करने का अद्भुत सामर्थ्य है। यज्ञ से पर्यावरण शुद्ध पुष्ट एव सुगन्धित होता है। यज्ञ मानव को दानशील बनाता है तथा इससे मनुष्य सर्वहित मे अपना हित समझता है।

मुख्य यजमान श्रीमती भारती तनेजा श्री सुधीरकान्त सेठ श्रीमती निर्मला सेठ श्री हरीश ओबराय आदि को आचार्य श्री चन्द्रशेखर जी के कर कमलों से स्मृति चिन्ह प्रदान किया गया। इस अवसर पर अनेक लोगों ने मासाहार एव मादक पदार्थों को छोडने का सकल्प लिया। हजारों लोगो ने यज्ञ समारोह मे उपस्थित होकर विश्व शाति एव मानव कल्याण हेतु घृत सामग्री की आहुतिया प्रदान की।

वैदिक विद्वान आचार्य चन्द्रशेखर शास्त्री जी द्वारा मानव कल्याण हेतु किये हुए कार्यों को देखते हुए स्मृति चिन्ह देकर उन्हें सम्मानित किया गया। डॉ रमा शर्मा के क्रातिकारी भाषण एव भजन सम्राट श्री नरेन्द्र आर्य के सुमधुर भजन हुए। इस यज्ञ में प्रत्येक समुदाय के लोग उपस्थित थे। विकास कुज में पहली बार 21 कुण्डीय यज्ञ का आयोजन था जिसकी भूरि–भूरि प्रशसा हो रही है।

इस अवसर पर श्री यशपाल आर्य प्रदेश मत्री भा ज पा श्री अशोक सुनेजा उपप्रधान भारत विकास परिषद श्री कुलभूषण कपूर,नेशनल बुक ट्रस्ट श्री वी एस नागिया समाजसेवी डॉ पुष्पलता वर्मा,प्रधान आर्य समाज बाहरी रिंग रोड विकासपुरी श्री विजय आर्य आदि गणमान्य लोग उपस्थित थे। कार्यक्रम के सयोजक श्रीमती चचल किज समाज प्रधान डॉ पुष्पलता ने सभी का आभार प्रकट किया।

कार्यक्रम के अन्त में नागिया परिवार द्वारा दैनिक यज्ञ पद्धति नामक पुस्तक का वितरण किया गया तथा हजारों लोगों ने ऋषि लगर ग्रहण किया।

डॉ पुष्पलता
प्रधान

# आर्यसमाज के ओजस्वी नेता–निडर, यशस्वी संपादक–महाशय कृष्ण

विश्वनाथ उपप्रधान आर्य प्रादेशिक सभा एव डी.ए.वी कॉलेज मैनेजिंग कमेटी

महात्मा मदन मोहन मालवीर जी जब भी कभी लाहौर आते थे तो महाशय कृष्ण जी से अवश्य मिलते थे। उनकी दृष्टि में पजाब और सीमात प्रान्त में महाशय कृष्ण जी हिन्दुओं के हितो के प्रमुख सरक्षक थे।

महाशय कृष्ण जी का जन्म 1881 में पश्चिमी पाकिस्तान में वजीराबाद में हुआ था। स्कूली शिक्षा–दीक्षा वहा हुई इसके बाद लाहौर में इस्लामिया कॉलेज मे प्रवेश लिया। वहा से बी ए की शिक्षा पास की। उस जमाने में बी ए का महत्व आज की पी.एच.डी से कम नहीं होता था।

यदि यह कहा जाए कि महाशय कृष्ण पजाब के हिन्दुओ के सर्वमान्य नेता थे तो इसमें अत्युक्ति नही होगी। किसी भी समस्या अथवा आदोलन में वह दिशा निर्देश देकर जनमत तैयार करते थे और यदि आदोलन की आवश्यकता होती तो उसमें भी सबसे पहले आप स्वय कूद पडते थे। आर्यसमाज के तो वह कर्णधार सेनापति थे। वह आर्य समाज का उदयकाल और यौवन काल था। प्रत्येक आर्यसमाजी मे उत्साह और आर्यसमाज के काम को आगे बढाने की उमग थी।

आर्य समाज के नेता तो थे ही महाशय कृष्ण जी एक विशिष्ठ ओजस्वी सपादक भी थे। उनकी लेखन शैली में एक तेजस्विता थी। पाठक उनके सपादकीय पढने के लिए उत्सुक रहते थे। 'दैनिक प्रताप' और 'साप्ताहिक प्रकाश' दोनों पत्रों के वह सचालक भी थे और सपादक भी। कहा यह जाता है कि पजाब के हिन्दू चाहे वे नगर मे रहते थे या दूर किसी गाव मे प्रताप अवश्य खरीदते थे और सबसे पहले महाशय कृष्ण जी का सपादकीय पढ़ते थे। जैसे आजकल कुछ लोगों की सुबह चाय के बिना शुरू नही होती उसी तरह महाशय जी के हजारो पाठक उनका सपादकीय पढकर ही अपनी सुबह शुरू करते थे। वह एक निडर स्पष्टवादी थे समझौते की प्रवृत्ति उनमें थी ही नहीं। अपनी बात के लिए वह अकाट्य तर्क देते थे और लोगो को प्रभावित करते थे। सपादकीय स्वतत्रता के लिए उन्हें जेल यात्रा भी करनी पडी। हजारों रुपयो की जमानतें भी कई बार जब्त हुई। आर्थिक कठिनाई भी उठानी पडी परन्तु उन्होंने अपनी वैचारिक आजादी पर आच नहीं आने दी। यह सारी बात उन दिनों की है जब भारत मे अग्रेजो का राज्य था और पजाब में मुसिलम बहुल यूनियनिस्ट पार्टी की सरकार थी। पजाब के मुख्यमत्री सर सिकदर हयात खान थे जो महाशय जी की लेखनी का लोहा मानते थे। कई बार उन्होंने उनसे समझौता करने की कोशिश की परन्तु महाशय जी तो अपनी धुन के पक्के थे। प्रलोभन और समझौते की गुजाइश थी ही नहीं। उस जमाने में हिन्दुओ का प्रतिनिधित्व करने वाले दो प्रमुख अखबर थे–'प्रताप और दूसरा 'मिलाप' जिसका सचालन और सपादन महाशय खुशहाल चद जी (बाद में महात्मा आनन्द स्वामी) करते थे। दूसरी और मुसलमानों के अखबार थे जमींदार और इकलाब। दोनों दैनिको के बीच निरतर नोक झोक और आक्षेप प्रत्याक्षेप चलते रहते थे।

महाशय जी का जीवन अत्यत सादा था। उन्होने खादी पहनने का व्रत ले रखा था। आपको जानकर आश्चर्य होगा कि वह अपने कपडे स्वय धो लेते थे। अपने निवास मे उन्होंने यज्ञशाला बनवाई थी और जो इस जमाने में एक नई पहल थी। प्रतिदिन स्नान करने के बाद नियम से पहले ही सपरिवार हवन करते थे। हर शनिवार व रविवार को वह लाहौर से बाहर किसी न किसी आर्य समाज के उत्सव में भाषण देने जाते थे। उनके भाषण मे सैकड़ों हजारों की भीड जुट जाती थी। लाला लालाजपत राय की ही तरह उनकी भाषण देने की मुद्रा बडी विशिष्ट थी। हमेशा खडे होकर भाषण करते थे। ईश्वर ने उन्हे बहुत ओजस्वी वाणी दी थी। सिह की तरह गरजते हुए विपक्षियों को ललकारते हुए वह अपने दायें हाथ को खड़ा करके अपनी तर्जनी से मानो प्रतिपक्षियों को चैलेन्ज कर रहे हो कि वैदिक धर्म के सत्य के सामने कोई नहीं टिक सकेगा।

वह सबसे अधिक अवधि तक आर्य प्रतिनिधि सभा पजाब के मत्री रहे और आय समाज के इतिहास में उन्हें यह श्रेय दिया जायेगा कि सारे पजाब और फ्रंटीयर प्रदेश में उन्होंने आर्यसमाज की दुन्दुभि बजा दी और छोटे–छोटे नगरों और कस्बों में भी आर्य समाज की स्थापना की। प्रतिदिन आर्य प्रतिनिधि सभा के कार्यालय गुरुदत्त भवन में जाना उनका नियम था वही उनकी कार्यस्थली थी। अनेक सहयोगी आर्य–समाजी उनके घनिष्ठ मित्र थे जो उनके इशारे पर कुछ भी करने को तैयार रहते थे। एक दूसरे में इतना अधिक विश्वास था उनमें और इतना अधिक लगाव था आर्य समाज को आगे बढ़ाने में। इन महानुभावों में पडित विशम्भर नाथ जी अर्जुन देव जी बबई लाला चरणदास पुरी स्यालकोट डॉ. कुलभूषण श्रीनगर लाला गगादास अमृतसर लाला लभूराम नैयर लुधियाना लाला नारायणदत्त ठेकेदार दिल्ली लाला देशबधु गुप्ता दिल्ली, घनश्यामसिह गुप्त स्पीकर मध्यप्रदेश आदि अनेक नाम स्मरण आ रहे हैं। पजाब और लाहौर के प्रमुख आर्य समाज का नाम था। आर्य समाज वच्छोवाली जो शाह आलमी दरवाजे के अदर तग गलियों में एक बडी हवेली में स्थित था। महाशय जी का प्रत्येक रविवार को अपने घर से पैदल चलकर जाना निश्चित था। वह आर्य समाज के सत्सग में समय से पहले पहुचते और अन्त तक रहते थे। उस जमाने में सभी प्रतिष्ठित आर्य समाजी साप्ताहिक सत्सग मे सम्मलित होते थे। मुझे स्मरण है पडित ठाकुरदत्त अमृतधारा सरदार मेहरसिह जी लाला रोशनलाल पायनियर स्पोर्टस वैद्य पडित ठाकुर दत्त जी मुल्तानी प. ज्ञानचद आयसेवक प. यशपाल सिद्धातालकार प्रियव्रत जी महाशय चिरजीलाल वानप्रस्थी सभी नियम से आते थे।

महाशय जी का घर और कार्यालय हमेशा स्थानीय और बाहर से आने वाले आर्य समाजियो के लिए खुला रहता था। यहा विचार–विनिमय भी होता था और आगे के कार्यक्रम भी बनते थे। स्वामी स्वत्रानद जी स्वामी वेदानद जी का मैं विशेष रूप से स्मरण करना चाहूगा जो हर दूसरे तीसरे दिन महाशय जी से मिलने आते थे और आर्य समाज के सबध मे चर्चा किया करते थे। उन दिनों गुरुदत्त भवन मे उपदेशक विद्यालय भी चलता था जिसके आचार्य स्वामी स्वत्रानद जी थे। आर्यसमाज के अनेक विद्वान उपदेशक प्रचारक पुरोहित इस विद्यालय ने आर्य जगत को दिए हैं।

महाशय जी को स्वामी श्रद्धानन्द जी के प्रति बडी श्रद्धा और स्नेह था। गुरुकुल कागडी में प्रतिवर्ष जाना विशेष अधिवेशन में भाषण देना धन सग्रह करने के लिए अपील करना उनके जीवन का अग था। इस गुरुकुल के सवर्धन में और इसके उत्कर्ष मे महाशय जी का बडी योगदान था। वह अपने इस सकल्प को पूरी तरह निभाते थे। गुरुकुल के आचार्य पडित चमूपति जी से उनका विशेष स्नेह था। जो उर्दू, फारसी हिन्दी सस्कृत और अग्रेजी के अनुपम पडित थे। उन्होंने आर्य जगत को अनेक विद्वत्तापूर्ण पुस्तके दीं। इसी प्रकार गुरुकुल के पूर्व आचार्य प्रो रामदेव जी से भी उनकी अतरगता थी।

एक बार उन्हें दक्षिण भारत की यात्रा पर जाना पडा जहां मद्रास में उन्हे एकाएक अग्रेजी में भाषण करने के लिए कहा गया। कोई पूर्व सूचना नही तैयारी नही। फिर भी उन्होंने अपनी ओजस्वी शैली में धाराप्रवाह भाषण दिया जिसकी अगले दिन स्थानीय अग्रेजी समाचारों मे चर्चा हुई। महाशय जी को कई बार जेल यात्रा करनी पडी। 1918 मे मार्शल लॉ के दिनों में 1931 में सत्याग्रह में 1942 में भारत छोडो आदोलन में और एक बार हिंदी सत्याग्रह के सिलसिले में भी।

उनके सुपुत्र श्री वीरेन्द्र जी और नरेन्द्र जी ने भी विरासत मे उनसे सपादकीय कला निष्पक्षता और निर्भयता आदि गुण प्राप्त किए। वीरेन्द्र जी तो क्रातिकारियो के साथ मिलकर आजादी की लडाई में भाग लेते रहे और इसके कारण उन्हें अपना कमाकाल में कई बार जेल यात्रा भी करनी पडी। अपने जीवन की युवावस्था के 7 8 वर्ष पडित जवाहरलाल जी की तरह जेलों में बिताये। वीरेन्द्र जी अब तक प्रताप में सपादकीय लेख लिख रहे है और पिता जी के चरण चिन्हों पर चलकर समाज और देश की सेवा कर रहे हैं। महाशय कृष्ण जी को हम ताया जी कहते थे। वह मेरे पिता महाशय राजपाल जी के बडे भाई के समान थे इसीलिये हमारे परिवार में उनका परिवार के बडे बुजुर्ग का स्थान और सम्मान था। उन्होंने इस दायित्व को मेरे पिता के जीवन काल में और 1921 में उनके बलिदान के बाद परिवार के सरक्षक के रूप में पूरी तरह निभाया।

प्रतिदिन सुबह लम्बी सैर के लिए जाना उनका दैनिक नियम था। इसमें कभी भी नागा नहीं होने देते थे। लबा छरहरा बदन सुदर्शन व्यक्तित्व हाथ में छडी नगे सिर, धोती कुर्ता सैर के समय उनकी विशिष्ट पहचान थी। सैर से लौटते समय अथवा दोपहर के भोजन के समय वह हमारे घर में थोडे समय के लिए अवश्य आते थे। हम बच्चों के साथ बच्चों की तरह खेलना उनके सरल स्वभाव का एक अग था। मुझे याद है कई बार वह हमसे ताश भी खेल लेते थे। हमारा घर उनके पड़ोस में ही था। हल्के मनोरजन से एकदम उठकर गभीर सपादकीय लिखवाना उनके लिए सहज होता था।

अब मैं एक व्यक्तिगत बात कहना चाहता हू जिसके कारण मेरे मन में उनके प्रति असीम श्रद्धा है। मेरे पिता जी का बलिदान 6 अप्रेल 1929 को हुआ था। महाशय जी प्रति वर्ष 6 अप्रेल के दिन मेरे पिता जी पर लेख लिखते थे और यह क्रम न केवल 1947 तक 18 वर्ष तक चलता रहा अपितु आजादी के बाद जब प्रताप जालधर और दिल्ली से पुन प्रकाशित होना शुरू हुआ तो उसमें भी यह सिलसिला जारी रहा। आज इस ससार में लोग अपने निकटतम, अत्यन्त प्रिय व्यक्तियों को भी एक दो साल में भूल जाते हैं। ऐसे में यह एक अनुपम उदाहरण है मित्रता निभाने का और बलिदान हुए व्यक्ति की स्मृति को जीवित रखने का। ऐसा उदाहरण शायद ही अन्यत्र मिले।

महाशय जी का निधन 24 फरवरी 1963 को दिल्ली में हुआ। मैं प्राय उनसे मिलने उनके निवास 8 कीलिंग रोड अब टाल्स्टाय मार्ग पर जाता था। निधन के एक दो दिन पहले जब मैं उनसे मिला तो उन्होंने एक बात कही 'मुझे पता है मेरा अतिम समय निकट है। मैंने भरपूर जीवन जिया है भरसक देश और समाज की सेवा की है। केवल एक बात मन में रह रहकर आती है कि मैं इस समय विदा ले रहा हू, जब ससार में अनेक क्रातिकारी परिवर्तन होने वाले हैं और विज्ञान अनेक उपलब्धिया प्राप्त कर रहा है। मुझे दीख रहा है कि एक दिन मनुष्य चाद पर भी पहुचेगा और कम्प्यूटर द्वारा एक ऐसी क्रांति होगी जिसकी कल्पना भी नहीं की जा सकती। मैं यह सब नहीं देख पाऊगा। सम्भवत यह एक उस जागरूक सपादक की अतर्वेदना थी जो विश्व की प्रत्येक गतिविधि पर नजर रखते थे समय के साथ चलते थे।

## आचार्य देवव्रत, प्राचार्य गुरुकुल कुरुक्षेत्र, अमेरिकन मैडल ऑफ ऑनर से सम्मानित

समस्त आर्य जगत को जानकर अति प्रसन्नता होगी कि गुरुकुल कुरुक्षेत्र के प्राचार्य आचार्य देवव्रत को अमेरिकन बॉयोग्राफिकल इन्स्टीयूट द्वारा समाज सेवा के क्षेत्र मे अति सराहनीय योगदान के लिए अमेरिकन मैडल ऑफ ऑनर से सम्मानित किया गया है। अमेरिकन बॉयोग्राफिकल इन्स्टीयूट अपनी गहरी एव पैनी नजर द्वारा अपने प्रतिनिधियों के माध्यम से समस्त विश्व में निष्कामभाव से समाज सेवा के क्षेत्र में कार्यरत समाज सेवियों की खोज करता है।

ध्यान रहें आचार्य देवव्रत शिक्षाविद् प्रखर वैदिक प्रवक्ता हैं। ये 21 वर्ष की अल्पायु मे ही गुरुकुल कुरुक्षेत्र का चहुमुखी विकास करते हुए भारतवर्ष में शिक्षा के क्षेत्र में गुरुकुल कुरुक्षेत्र को अग्रणी पक्ति मे ला खड़ा करने मे महत्त्वपूर्ण योगदान किया। यहा के छात्र विभिन्न खेलो में राष्ट्रीय स्तर पर प्रथम स्थान प्राप्त कर चुके हैं। जिम्नास्टिक एथलेटिक्स कबड्डी फुटबाल कुश्ती एनसीसी निशानेबाजी आदि खेलो मे भी कीर्तिमान स्थापित कर चुके हैं। यहा की गौशाला भारतवर्ष की उच्चकोटि की गौशाला कही जा सकती है जिसमे 20 कि.ग्रा से कम दूध देने वाली गाए नहीं है और अधिकतम 40 कि.ग्रा तक दने वाली गाए हैं।

आचार्य के प्रयासो द्वारा गुरुकुल कुरुक्षेत्र में अति सुन्दर स्वामी श्रद्धानन्द योग एव प्राकृतिक चिकित्सालय की स्थापना की गई जिसमें सैकडों रोगी प्रतिदिन सफल उपचार लेकर असाध्य रोगों से मुक्त हो रहे हैं। इस चिकित्सालय में मरीजों हेतु आवासीय सेठ ज्योति प्रसाद आरोग्य धाम का भी निर्माण किया गया है। इस समूचे कार्य पर लगभग 50 लाख रुपये लगाए गए हैं। गुरुकुल कुरुक्षेत्र प्रबन्ध समिति पूर्ण एकता भाव से आचार्य देवव्रत के इन प्रयासो की प्रशसा करती है तथा अमेरिकन बायाग्राफिकल इन्स्टीयूट का भी धन्यवाद करती है कि जिन्होंने अमेरिकन मैडल ऑफ ऑनर से आचार्य देवव्रत को सम्मानित किया है। आचार्य देवव्रत गुरुकुल कुरुक्षेत्र के कार्य को देखने से अतिरिक्त गावों के किसानों के समग्र विकास के लिए गत 8 वर्षों से निरन्तर सघर्षशील रहते हैं। गावों में जाकर यज्ञ एव उपदेशों के माध्यम से अनेक लोगों का धूम्रपान शराब आदि व्यसन छुड़ा चुके हैं। सामाजिक कुरीतियों से मुक्त करने के लिए निरन्तर प्रयासरत् रहते हैं तथा वेदप्रचार के लिए विभिन्न स्थानों पर जाकर वैदिक धर्म का प्रचार करते हैं।

डॉ सत्यवीर विद्यालकार प्रधान गुरुकुल कुरुक्षेत्र

# आर्य समाज

## दयानन्द मार्ग, भीलवाड़ा

### वैदिक ज्ञान प्रतियोगिता सम्पन्न

वैदिक साहित्य प्रचार हेतु आर्य समाज भीलवाड़ा द्वारा वैदिक ज्ञान प्रतियोगिता का आयोजन दो चरणों में किया गया जिसमें भीलवाड़ा शहर के 16 विद्यालयों के 800 छात्रों ने स्वामी जी की जीवनी एव वैदिक साहित्य को पढकर लिखित एव मौखिक परीक्षा में भाग लिया। प्रत्येक विद्यालय के प्रथम द्वितीय तृतीय स्थान प्राप्त करने वाले छात्रों को सत्यार्थ प्रकाश एव प्रमाण पत्र सह 701/501/301 रुपये देकर सम्मानित किया गया। ये विद्यार्थी 14 से 20 वर्ष की आयु के थे। इसके साथ ही भीलवाडा शहर के सभी माध्यमिक एव उच्च माध्यमिक विद्यालयों हेतु पुस्कतकालयों मे सत्यार्थ प्रकाश की एक–एक प्रति नि शुल्क भेंट की गई। इसी प्रचार भावना से प्रेरित हो आर्यसमाज द्वारा आयोजित सत्यार्थ प्रकाश पत्राचार प्रतियोगिता हेतु पजीयन में 50 प्रतिशत की छूट दी गई हे। साथ ही 40 प्रतिशत छूट सत्यार्थ प्रकाश पर दी जा रही है।

प्रधान
जिला उप प्रतिनिधि सभा भीलवाड़ा

# आर्य समाज मंदिर

## आर्यसमाज गली,गाधी नगर,दिल्ली–31

### भव्य वेद प्रचार सप्ताह सम्पन्न

आर्य समाज गाधी नगर में एक सप्ताह का भव्य वेद प्रचार कार्यक्रम रविवार 22 09 2002 को यज्ञ की पूर्णाहुति के साथ सम्पन्न हुआ।

16 09 2002 से प्रारम्भ हुए इस वेद प्रचार सप्ताह में प्रात ऋग्वेद यज्ञ एव साय श्री सत्यपाल जी के भजन तथा आचार्य अखिलेश्वर जी के प्रवचन हुए। पूरे सप्ताह आर्य समाज का प्रागण आर्य जनों से भरा रहा। रात्रिकालीन कथा में हजारों आर्यजनों ने नित्यप्रति कथा का श्रवण कर अपने जीवन को सार्थक बनाने का प्रयास किया।

रविवार 22.09.2002 को समापन समारोह में भी आर्यजनों ने बढ़चढ़कर श्रद्धा के साथ यज्ञ में आहुति देकर अपने जीवन को सफल बनाया। इस अवसर पर पूज्य स्वामी स्वरूपानन्द जी ने ध्वजारोहण किया एव डॉ महेश वेदालकार का विशेष व्याख्यान हुआ।

इस वर्ष का 'आर्य ज्योति' सम्मान श्री रमेश कुमार मल्होत्रा जी को दिया गया। इस कार्यक्रम में समाज के सभी अधिकारियों एव सदस्यों ने तन–मन–धन से सहयोग देकर कार्यक्रम को सफल बनाने में सहयोग दिया। सभी विद्वानों ने अधिकारियों तथा सदस्यों की कार्यक्रम सफलता से सम्पन्न होने की भूरि–भूरि प्रशसा की।

शिवशकर गुप्त
मत्री

# राष्ट्र भाषा हिन्दी तथा भारतीय भाषायें, विज्ञान और तकनीकी शिक्षा का माध्यम कब बनेगी?

प्रो चन्द्रप्रकाश आर्य,432/8,आर्य निवास,अर्बन एस्टेट, करनाल–132001, हरियाणा

हिन्दी को सविधान में राज भाषा का दर्जा दिया गया है इसलिए नहीं कि इसका अन्य भारतीय भाषाओं से कोई विरोध या टकराव था अपितु हिन्दी देश की राजभाषा इसलिए बनी कि यह देश की सर्वाधिक बोली एव समझी जाने वाली भाषा है। अन्य भारतीय भाषायें अपने–अपने क्षेत्र तक सीमित है जैसे तमिल कन्नड़ मलयालम बगाली असमिया उडिया आदि जबकि हिन्दी पूरे देश में फैली हुई है। उत्तर प्रदेश मध्य प्रदेश बिहार राजस्थान हरियाणा हिमाचल तथा दिल्ली की यह सरकारी भाषा है। पजाब में पहले से ही हिन्दी का प्रचार है। वहा हिन्दी साहित्य लिखा गया। गुरमुखी लिपि में भी वहा हिन्दी का साहित्य मिलता है। गुरू गोविन्दसिह की रचनाये हिन्दी ब्रज मे हैं। जालन्धर से अब हिन्दी के कई अखबार छपते हैं। चडीगढ़ से भी हिन्दी के 4–5 अखबार छप रहे हैं।

हिन्दी आज से बहुत पहले ही भक्ति आन्दोलन के कारण पूरे देश मे फैल गई थी। भक्ति आन्दोलन की लहर के कारण समूचे देश में 14वी 15वीं शताब्दी में हिन्दी में भक्ति रचनाये लिखने का प्रचलन हो गया था। महाराष्ट्र गुजरात मे सतनाम देव तुकाराम एकनाथ दादूदयाल नरसी मेहता प्राणनाथ आदि ने हिन्दी में अपनी रचनायें लिखी। विस्तार के लिए हिन्दी साहित्य का विवेचनात्मक इतिहास (डॉ राजूनाथ शर्मा) पृ.154–155 198–201 द्रष्टव्य हैं। इसी प्रकार बगाल में चैतन्य महाप्रभु, ज्ञानदास चडीदास असम में शकरदेव माधवदेव ने उड़ीसा मे रामानन्द भटटनायक जगन्नाथदास आदि ने तथा काश्मीर मे केशवदेव भटट तथा श्रीलाल आदि ने हिन्दी में अपनी भक्ति रचनाये लिखी। यहा तक कि सुदूर केरल मे महाराज स्वातितिसनाल ने हिन्दी में चौंतीस भक्ति पद लिखे। आन्ध्र कर्नाटक तमिलनाडु में गुरू गोरखनाथ के शिष्यों द्वारा स्थापित अनेक मठो से हिन्दी का साहित्य प्राप्त हुआ है।

डॉ मलिक मुहम्मद द्वारा लिखित पुस्तक 'हिन्दी साहित्य को हिन्दीतर प्रदेश की देन' (राजपाल एण्ड सस नई दिल्ली–77) मे विस्तार से इन प्रान्तों के योगदान पर प्रकाश डाला गया है।

राजनीतिक कारणों से भी दक्षिण भारत में 14वीं सदी में ही हिन्दी *का प्रचलन हो गया था। जब मुहम्मद तुगलुक ने अपनी राजधानी* दिल्ली को देवगिरि का दौलताबाद बसाई तब वहा दिल्ली की भाषा हिन्दी का भी प्रचलनन हो गया। वहा इसे दक्खिनी या दक्षिणी हिन्दी कहा जाता था। 18वीं शताब्दी तक वहा इसे बहमनी वश के राजाओ का भी आश्रय मिला और इसमें पर्याप्त साहित्य रचा गया। देखें, 'भाषा विज्ञान के सिद्धान्त और हिन्दी भाषा' (डॉ द्वारिका प्रसाद सक्सेना) चतुर्थ सस्करण पृ.363. इस प्रकार हिन्दी का प्रसार पूरे देश में हो गया था। सदियों से यह देश की राष्ट्र भाषा और सम्पर्क भाषा रही है। हिन्दी सिनेमा ने भी आज इसे देश के कोने–कोने में पहुचा दिया है। आज दक्षिण भारत के अनेक कलाकार इसके प्रसार मे योगदान दे रहे हैं। आज मद्रास हिन्दी फिल्मों का सशक्त केन्द्र बना हुआ है।

हिन्दी के बाद भारतीय भाषाओं में गुजराती मराठी पजाबी बगला आदि का नाम लिया जा सकता है। भाषा विज्ञान के अनुसार ये एक ही अपभ्रश के विभिन्न रूपों से विकसित हुई हैं। देखें भाविज्ञान और मानक हिन्दी (डॉ नरेश मिश्रा)। गुजराती की लिपि यद्यपि अलग है किन्तु यह देवनागरी का ही रूपान्तर है। मराठी की लिपि ही देवनागरी है। भाषा वैज्ञानिकों के अनुसार बगला प्राचीन देवनागरी से ही विकसित एक लिपि में लिखी जाती है। असमिया की लिपि कुछ परिवर्तित बगला लिपि ही है। उडिया की लिपि भी प्राचीन देवनागरी से ही विकसित हुई है। भाषा वैज्ञानिक यहा तक मानते हैं कि उत्तर भारत की प्राय लिपिया देवनागरी के ही रूप भेद है और उनमे अत्यधिक समानता है। देखे–राधाकृष्ण प्रकाशन नई दिल्ली–2 द्वारा प्रकाशित भाषाविज्ञान की भूमिका (देवेन्द्रनाथ शर्मा सस्करण 1989 पृष्ठ 138 139 पृ 357)

इस प्रकार हिन्दी तथा भारतीय भाषायें परस्पर जुडी हुई हैं। वे एक ही भारतीय आर्य परिवार की भाषाये हैं। इनका परस्पर कोई विरोध नहीं है। इनका विरोध अग्रेजी के साथ है। अग्रेजी के कारण हिन्दी को राजभाषा का पूरा सम्मान एव स्थान नहीं मिल पाया है। राज–काज प्रशासन विज्ञान चिकित्सा प्रबन्धन प्रौद्योगिकी इजीनियरी आदि क्षेत्रों में अग्रेजी का प्रभुत्व जारी है। अग्रेजी के कारण अन्य भारतीय भाषायें भी पिछड गई है। इनका भी विकास रूक गया है। विज्ञान प्रौद्योगिकी एव तकनीकी शिक्षा मे इनका प्रयोग नहीं होता। जबकि भाषा वैज्ञानिकों के अनुसार दक्षिण की भाषाये–तमिल तेलगू, कन्नड मलयालम आदि अत्यन्त समृद्ध भाषाए हैं। उनमें उच्च कोटि का श्रेष्ठ साहित्य मिलता है। (देखें–भाषाविज्ञान एव भाषाशास्त्र डॉ कपिलदेव द्विवेदी चतुर्थ सस्करण 1994 पृ 424–425) किन्तु आधुनिक विज्ञान चिकित्सा प्रौद्योगिकी प्रबन्धन एव तकनीकी शिक्षा की दृष्टि से उनका विकास ही नहीं किया गया क्योंकि अग्रेजी उन पर भी हावी रहीं। इनका वास्तविक विरोध अग्रेजी के साथ है *हिन्दी के साथ नही। इसी कारण पहले कर्नाटक में सरकारी* काम–काज में अग्रेजी के प्रयोग पर प्रतिबन्ध लगाया गया और बाद मे तमिलनाडु मे भी डी एम के सरकार द्वारा स्कूलों में तमिल को पढाना अनिवार्य किया गया।

अग्रेजी के कारण ही हिन्दी तथा अन्य भारतीय भाषाए आज इस स्थिति में पहुच गई है कि स्वतत्रता के 55 वर्ष बाद भी देश में सभी क्षेत्रों में अग्रेजी का प्रभुत्व है। देश की सौ करोड जनता की भाषाओं को हिन्दी तथा भारतीय भाषाओं को न्यायालयों प्रशासन विज्ञान चिकित्सा आदि में कोई स्थान नहीं। हमने अपनी भाषा का विकास ही नहीं किया। हिन्दी तथा भारतीय भाषाओ को इस योग्य बनने ही नहीं दिया। (क्रमश)

# आर्य समाज के प्रति पत्नी प्रतिकूल क्यों है?

यह देख कर बडा आश्चर्य होता है कि आर्य समाज के अनेक अधिकारियों के बीवी (पत्नी) बच्चे आर्य समाज में नहीं आते बल्कि कहीं और पूजास्थलों पर जाते हैं। मैंने 4–5 प्रधान/मत्रियों से पूछा कि आपकी धर्मपत्नी आर्य समाज में क्यों नहीं आती? एक ने कहा मैं उसे जबरदस्ती खींचकर तो ला नही सकता। मैंने उसे कितनी बार कहा है परन्तु नहीं आती वह पड़ोस की महिलाओं के साथ राममदिर में जाती है। दूसरे ने कहा क्या करू बहुत समझाता हू फिर भी नहीं आती दुर्गा के मदिर में जाती है। तीसरे ने बताया कि गुरूद्वारे में जाती है इधर आने को तैयार नहीं। चौथे ने स्पष्ट कहा वो तो आर्य समाज के नाम से ही चिढ़ती है। जब मैं ज्यादा जोर देकर पूछता हू तो कुछ कह देते हैं कि आपका कहना मान जाये तो आप समझाकर देख लो।

मैं दो तीन अधिकारियो के घर भोजन के निमित्त गया तो उनकी श्रीमती से पूछा आप आर्य समाज के सत्सग में क्यों नहीं आती? आर्य समाज से कुछ नफरत या नाराजगी है? उन्होंने प्रेम से कहा नहीं ऐसा कुछ नहीं है। फिर न आने का क्या कारण है? आपको गर्व होना चाहिए कि आपके पतिदेव आर्य समाज में प्रधान या मत्री है। आपको आर्य समाज मेंआना चाहिये। श्रीमती ने यह कहकर पीछा छुड़ाया कि मैं सोचकर बताऊगी। मैं अनेक वर्षो से इस खोज में लगा हुआ हू कि क्या कारण है जो पत्नी पति की अनुगामी नहीं है अर्थात साथ मिलकर नहीं चलती या कहना नहीं मानती। दीर्घ अनुभव से पता चला कि पति की उपेक्षावृति (लापरवाही) और त्रुटिया इसका कारण है। निम्नलिखित कुछ तथ्यों पर ध्यान दीजिये–

1 पति पत्नी की आवश्यकता और इच्छा की ओर ध्यान नहीं देता है या यू कहो कि पूर्ति नहीं करता है।

2. पत्नी का उचित सम्मान नहीं करता है बल्कि सबके सामने डांटकर अपमान करता रहता है।

3. पत्नी की गलती पर उसे गालिया देता है दुर्व्यवहार करता है प्यार से समझाने की बजाय गुस्से मे धमकाता है पीटता है।

4 उसके किये हुए अच्छे काम की प्रशसा नहीं करता है बल्कि नुक्स छाटता रहता है।

5 पत्नी से सत्य को छुपाकर झूठ बोलता है। उसके सामने धूम्रपान या मद्यपान करता है। अन्य स्त्री से प्रेम करता इत्यादि।

यदि कोई सज्जन कहे कि उपर्युक्त कारणों में मेरे साथ कोई कारण नहीं घटता है फिर भी अनुकूल नहीं है। तब आपको थोडा सयम से काम लेना होगा। घर में रहते हुए पत्नी से केवल आवश्यकतानुसार बात करो परन्तु उसको स्पर्श मत करो। कम से कम पन्द्रह बीस दिन जरा दूर रहकर देखो इसका क्या प्रभाव होता है।

इतने पर आपकी पत्नी कुछ परवाह नहीं करती तब एक सप्ताह के लिए घर में भोजन करना बद कर दो। दूध फल बिस्कुट खाकर रहो। इतना करने पर लज्जावती पत्नी अवश्य बदलेगी। यदि इतने पर भी नहीं समझती और आपकी उपेक्षा करके मनमानी करती है तो एक ही तरीका है या तो उसके दास बन जाओ या उसके साथ रहना छोड दो। जो पत्नी अपने पति के साथ सन्मार्ग पर चलने को तैयार नही है वह तो कुछ भी बीज बो सकती है। उसका परिणाम पति को भी भोगना पड़ेगा।

देवराज आर्यमित्र,आर्य समाज
कृष्णनगर दिल्ली 51

**आर्य नीति का उद्देश्य**

तन मन धन से सहयोग द
1 देश–विदेश की आर्य समाजो मे घटित घटनाओं से आर्य जगत को अधुनातन जानकारी देना।
2 आर्य समाज के पुनर्जागरण के लिये आर्य जगत को प्रेरित करना।
3 आर्य समाज को राष्ट्रीय धारा से जोडना और राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओं पर चिन्तन एव निवारण के लिए राष्ट्र व्यापी सगठन बनाना।
4 आर्य समाज द्वारा धार्मिक सास्कृतिक सामाजिक व राजनीतिक क्षेत्र मे किये जा रहे कार्यों की जानकारी देना।
5 समर्पित एव निष्ठावान कार्यकर्ताओ का आर्य जगत को परिचय देना।
6 देश मे 1000 समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ताओ महिलाओ एव युवकों का सगठन खडा करना।
7 आर्य समाज के आदर्शों से प्रेरित शिक्षण सस्थाओं के माध्यम से देश मे सशक्त छात्र शक्ति खड़ी करना।
8 विश्व के आर्य परिवारो का सगठन बनाना।
9 देश के 100 विद्वानो की परिषद बनाना।
10 विश्व की समस्त भाषाओं में वेद सन्देश प्रकाशित कर वदिक धर्म की विश्व को जानकारी देना।
11 विश्वशाति के लिए विश्व व्यापी आदोलन चलाना, कट्टरवाद अन्धविश्वास अज्ञानता के विरूद्ध मुहिम छेड़ना तथा देश में राजनीतिक सामाजिक धार्मिक सास्कृतिक आर्थिक क्रान्ति के लिए अभियान चलाना।

आप आशीर्वाद दें कि परमपिता परमेश्वर हमे इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए शक्ति एव सामर्थ्य दे।

तन मन धन से सहयोग दे
पाठकगण 100 रू सहयोग राशि भेजने का कष्ट करे।

## सार्वदेशिक साप्ताहिक में स्वामी अग्निवेश पर अनर्गल आरोपों की विषवर्षा

# आंखों में रहा दिल में उतर कर नहीं देखा, किश्ती के मुसाफिर ने समुन्दर नहीं देखा

सत्यव्रत सामवेदी

जयपुर 15 नवम्बर। सार्वदेशिक साप्ताहिक पत्र में स्वामी धर्मानन्द नाम के किसी सन्यासी ने आर्य जगत के ओजस्वी नेता स्वामी अग्निवेश पर अनर्गल आरोपो की झड़ी लगा दी है। लेख का शीर्षक है–

आर्य बन्धुओ! सावधान!! कामरेड अग्निवेश से

समझ नही आता कि यह लेख है या चरित्रहनन के अभ्यस्त राजनीतिज्ञ का पोस्टर है ताकि वह विरोधी प्रत्याशी को बदनाम करके चुनाव में विजयी हो सके। हजारो मत भेदो के बावजूद हमें आर्य समाज के विवादित एव विभाजित अन्तर्राष्ट्रीय सगठन के पत्र में इस प्रकार के वीभत्स और घृणित लेख प्रकाशित होने की आशा नहीं थी। इस लेख के प्रत्येक शब्द से ईर्षा घृणा और द्वेष की दुर्गन्ध आ रही है। मत–भेद मानव विकास की पहली शर्त है। यदि मत भेद नहीं होता तो ज्ञान विज्ञान का प्रचार प्रसार ही नहीं हो सकता था और मानवजाति आदिम युग में रह रही होती। मत भेद का हम स्वागत करते हैं परन्तु मन भेद मानवजाति के विकास मे सर्वाधिक बाधक तत्व रहा है। यह लेख मत भेद की नहीं अपितु मन भेद की कुत्सित सतान है। यदि आर्य समाज के सन्यासी भी ईर्षा द्वेष से प्रेरित होकर असत्य का आश्रय लेने लगेंगे तो समान्य व्यक्तियो की क्या स्थिति होगी। वस्तुत जब–जब क्रान्तिकारी महापुरुषों ने समाज की जडता अज्ञान अधविश्वास गतानुगतिकता को छिन्न–भिन्न करने का प्रयास किया तब–तब जडता युक्त समाज ने उसका भयकर विरोध किया और अनेक महापुरुषों की जीवन लीला समाप्त कर दी। ईसा से यहूदी मत के पाखण्डी धर्माचार्यों जब पर्दाफाश किया तो धर्माचार्यों ने उसे सूली पर चढ़ा कर ही दम लिया। मोहम्मद साहब ने जब जाहिल मूर्ति पूजक समाज ने व्याप्त कुरीतियो के उच्छेदन का प्रयास किया तो सारी जनता उनके विरुद्ध खडी हो गई और उन्हें अपनी जान बचाने के लिए मक्का छोड़कर मदीना में शरण लेनी पडी। अहिसा और करूणा का सदेश देने वाल महावीर का शरीर तीक्ष्ण शूला स विदीर्ण कर दिया गया। आदित्य ब्रह्मचारी महर्षि दयानन्द सरस्वती को अनेक बार विष दिया गया और विश्व को अमृत का सागर देकर विषपान करके चले गये। जिस मरणासन्न धर्म की रक्षा के लिए महर्षि ने अपने प्राणों की आहुति दी और विश्व के समस्त मत–मतान्तरों को चुनौती दी उसी धर्म रक्षक महर्षि दयानन्द को उसी [illegible] ने ईसाइयों का एजेन्ट घोषित कर कदम–कदम पर अपमानित किया इसीलिए गोस्वामी तुलसी दास ने अपने ग्रथ राम चरित मानस का प्रारम्भ करने से पूर्व खलवदना करते हुए कहा–

वचन वज्र जेहि सदा पिआरा सहस नयन परदोष निहारा।

इस लेख में वज्र वचन है और सहस्त्र नयनों से दोष देखने की प्रवृत्ति है। आर्य जगत हमेशा इस तथ्य से पीड़ित रहा कि विदेशों मे वेद प्रचार का योग्यताधारी एक भी विद्वान या सन्यासी नहीं है। आर्य जगत की अदम्य कामना थी कि काश! स्वामी विवेकानन्द की भाँति हमारे पास भी कोई सन्यासी होता जो विदेशों में वेद ज्ञान की धूम मचा देता। ईश्वर की कृपा से आर्य समाज के इतिहास मे पहली बार एक सन्यासी ने ससार के कोने कोने मे वेद की दुन्दुभी बजा दी और उस सन्यासी का नाम है स्वामी अग्निवेश।

ईसाइयों की धार्मिक राजधानी रोम में अग्निवेश जी यज्ञकुण्ड लेकर के गए और ईसाई पादरियों को अग्निहोत्र की वैज्ञानिक व्याख्या करके अग्निहोत्र का महत्व प्रतिपादित किया। विश्व के इतिहास में पहली बार रोम के पादरियों को एक गैर ईसाई वैदिक सन्यासी स्वामी अग्निवेश वेद और आर्य समाज के मन्तव्यो को समझा रहे हैं और सैंकड़ों पादरियों ने निरन्तर चार दिन तक तन्मयता से उनके भाषणों को सुन कर कहा– 'हमें तो पहली बार मालूम हआ कि वेद उदात विचारों की ईश्वरकृत पुस्तक है। हमें तो आज यही बताया गया कि वेद में बहुदवतावाद है प्रकृति की पूजा है जादू–टोने हैं। यह आदिमकाल के मूर्ख लोगों की अज्ञानतापूर्ण पुस्तक है।

आज स्वामी अग्निवेश जी ने वेद के शुद्ध ज्ञान की जानकारी देकर हम पर असीम कृपा की है। क्या यह ईसाइयत का या साम्यवाद का प्रचार है? आज विश्व के अनेक राष्ट्र एव उनके विश्वविद्यालय उन्हें भाषण देने के लिए साग्रह आमत्रित करते हैं। क्या यह आर्य समाज के लिये गर्व की बात नहीं है? एक वर्ष में नौ महीने तो उन्हें विश्वविद्यालयों में वेदों पर भाषण देने जाना पड़ता है और कभी–कभी समयाभाव के कारण उन्हें असमर्थता भी व्यक्त करनी पड जाती है। प्रत्येक विश्वविद्यालय में जाकर वे सत्यार्थ प्रकाश के एकादश समुल्लास की अनुभूमिका में लिखित निम्नलिखित सदेश को सुनाते हैं– 'मेरा तात्पर्य किसी की हानि वा विरोध करने मे नहीं किन्तु सत्यासत्य का निर्णय करने कराने का है। इसी प्रकार सब मनुष्यों को न्यायदृष्टि से वर्तना अति उचित है। मनुष्य जन्म का होना सत्यासत्य के निर्णय करने कराने के के लिये है न कि वाद विवाद विरोध करने कराने के लिये। इसी मत मतान्तर के विवाद से जगत् मे जो जो अनिष्ट फल हुए होते हैं और होंगे उनको पक्षपातरहित विद्वज्जन जान सकते हैं।

स्वामी धर्मानन्द ने इस लेख मे अरोपो की झड़ी लगाते हुए एक आरोप यह लगाया है कि उन्होने नवलखा भवन में आयोजित सम्मेलन में आर्य समाजियो को आह्वान किया कि वे अपनी बेटियों का विवाह मुसलमानों से कराये इस पर मच पर विराजे हुए श्री राजेन्द्र जिज्ञासु ने मच से अग्निवेश को ललकारते हुए समाज विरोधी वक्तव्य की घोर निदा की। नवलखा भवन में आयोजित जिस सम्मेलन में स्वामी अग्निवेश भाषण दे रहे थे उस सम्मेलन का सचालन मैं कर रहा था। मच पर श्री राजेन्द्र जिज्ञासु भी बैठे हुए थे। कै देवरत्न आर्य मुझे बार–बार कह रहे थे कि राजेन्द्र जी को भी भाषण देने के लिए बुलाये। मैंने कहा कि पहले घोषित वक्ताओ का भाषण होने दे बाद मे उन्हें भी समय दे दिया जाएगा परन्तु राजेन्द्र जी नाराज होकर मच से उठकर चले गए और सम्मेलन स्थल से बाहर किसी पुस्तक विक्रेता की स्टॉल पर मेरे और अग्निवेश जी के विरूद्ध बोलते रहे। उस समय श्रोताओं में श्री रामनाथ सहगल भी उपस्थित थे और अन्य सैंकड़ों आर्यजन भी। उस सम्मेलन मे उपस्थित क्या एक भी व्यक्ति स्वामी धर्मानन्द के इस आरोप की पुष्टि करने के लिए तैयार है कि स्वामी अग्निवेश ने आर्य समाजियों को अपनी बेटियो के विवाह मुसलमानों के साथ करने को कहा? जब श्री राजेन्द्र जिज्ञासु सम्मेलन स्थल पर ही नहीं थे तब उन्होंने स्वामी अग्निवेश को कब कहां और कैसे ललकारा? श्री राजेन्द्र जिज्ञासु निरन्तर लिखते रहते हैं और उनके लेख अनेक पत्र–पत्रिकाओं में छपते रहते हैं। यदि राजेन्द्र जी द्वारा स्वामी अग्निवेश को ललकारने की बात सत्य होती तो वे अब तक अपने समस्त लेखों मे इस घटना का उल्लेख किये बिना नहीं रहते।

श्री राजेन्द्र जिज्ञासु से अनुरोध है कि वे ही इस प्रकरण पर प्रकाश डाले ताकि आर्य जगत को वास्तविकता की जानकारी हो सके। मैं स्वय अग्निवेश जी का न तो अध भक्त हू और न ही अनुयायी। कभी–कभी उनके विचारो से [illegible] भी होता है परन्तु उन्हें इस पर कोई आपत्ति नहीं होती। लखनऊ से दिल्ली तक मिल कर चलो यात्रा में मैं उनके साथ रहा और मैंने स्पष्ट प्रतिक्रिया आर्य नीति में प्रकाशित करते हुए इस प्रकार की यात्राओं को व्यर्थ माना और परामर्श दिया कि आर्य समाज के तत्वावधान मे ही यात्राओ का आयोजन होना चाहिये जिसे उन्होने सहर्ष स्वीकार किया।

स्वामी अग्निवेश जी पर आरोपो का घटाटोप खड़ा करने वाले स्वामी धर्मानन्द जी से अनुरोध है कि वे ईर्षा द्वेष को त्याग कर अपने सन्यासी जीवन को सार्थक करें। हम प्रतिदिन मनसा परिक्रमा मत्रो में छ बार ईश्वर से ईर्षा द्वेष से मुक्ति प्रार्थना करते हैं परन्तु हमारा ईर्षा द्वेष जाता नहीं है। जब स्वामी अग्निवेश यह कहते हैं कि वेद ज्ञान को वर्तमान परिस्थितियों में प्रासगिक बनाओं तो उनका मन्तव्य यही होता है कि केवल द्वेषभाव का त्याग करने के लिए मत्र पाट ही मत करो उसे अपने जीवन में आत्मसात करो और उस पथ पर चलो।

स्वामी अग्निवेश पर यह भी आरोप लगाया गया कि वे साम्यवाद के एजेन्ट हैं और प्रमाण यह दिया गया कि उन्होंने वैदिक समाजवाद नामक पुस्तक लिखी। यह एक अत्यन्त हास्यास्पद तर्क है। पुस्तक के नाम से ही यह स्पष्ट है कि वे मार्क्स द्वारा प्रतिपादित साम्यवादी विचारधारा का विरोध कर रहे है और विश्व को वैदिक समाजवाद के पथ पर चलने की दिशा बता कर आर्थिक क्राति का सदेश दे रहे हैं। महात्मा गाधी ने भी कहा था कि मैं अहिंसक साम्यवादी हूँ।

प्रसिद्ध अग्रेज लेखक मोलियर (Molier) ने मानव की ईर्षा द्वेष की प्रवृति पर व्यग करते हुए ठीक ही लिखा है–"Envious people will die but envy will never die" अर्थात् ईर्ष्यालु व्यक्ति तो मर जायेंगे परन्तु ईर्षा कभी नहीं मरेगी।

(क्रमशः)

सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक प्रकाशक एव मुद्रक 6 व 13 जवाहर नगर द्वारा नीतू प्रिन्टिंग प्रेस बाबा हरिशचन्द्र मार्ग जयपुर से मुद्रित
सम्पादक फोन नि. 652087 का. 622056 e-mail [illegible]
आर्य समाज [illegible] समिति एव शिक्षा समिति आदर्श नगर, जयपुर के सौजन्य से प्रकाशित

प्रेषक
सत्यव्रत सामवेदी सम्पादक आर्य नीति
आर्य समाज [illegible] जयपुर–4
राजस्थान
पजियन [illegible]
RAJ[illegible]
डाक पंजीकरण
संख्या [illegible] 2637

प्रेषित
70 श्री जगदीश वेदालकार
पुस्तकालयाध्यक्ष
गुरूकुल कागडी विश्वविद्यालय
हरिद्वार उत्तरांचल यू पी

[illegible] प्रचार, आर्य समाज, विश्व शान्ति, राष्ट्रोत्थान, मानवता एव सम्पूर्ण क्रान्ति के लिये समर्पित पाक्षिक पत्र

।।ओ३म्।।
कृण्वन्तो विश्वमार्यम्

# आर्य नीति

वर्ष · 2 अंक · 46 08 दिसम्बर, 2002 मूल्य एक प्रति 3 रुपये डाक पजियन सख्या RJ-3637/2001 वार्षिक मूल्य 75रुपये

# बर्बर बलात्कारियों की बाहुओं में तड़पती अबलायें

# मातृदेवो भव की अन्त्येष्टि

—सत्यव्रत सामवेदी

जयपुर 7 दिसम्बर। सीता द्रौपदी गार्गी अपाला घोषा सावित्री, मदालसा के देश में बर्बर बलात्कारियों का वर्चस्व है। सारा देश उनकी खूनी भुजाओं के गिरफ्त में है। भारत का आकाश बलात्कारियों की बर्बरता की शिकार अबलाओं के हाहाकार, विलाप क्रन्दन और सिसकियों से व्याप्त हो रहा है।

उस दिन सारा देश यह समाचार पढकर हतप्रभ रह गया जब कुछ गुण्डों ने मौलाना आजाद मेडिकल कॉलेज के सामने भीड़ भरी सड़क से हजारों लोगों के सामने एक 20 वर्षीय छात्रा का अपहरण कर लिया और पास में ही किसी बहुमजिली इमारत में ले जाकर उससे सामूहिक बलात्कार किया। उस आवासीय बहुमजिली इमारत के पहरेदार अपने हाथों में बन्दूकें थामे हुए इस वीभत्स और घृणित आसुरी कुकृत्य को मूक देखते रहे और न जाने किस लाचारी से वे हरकत में नहीं आए।

यह उस राम का देश है जिसने सीता के अपहरण पर विश्व के अजेय खलनायक रावण को मौत के घाट उतार दिया था और स्वर्णमयी लंका को जलाकर राख कर दिया था। यह अर्जुन और भीम का देश है जहा द्रौपदी के केश खींचने पर भीम ने दुशासन के शरीर को फाड़कर उसका रक्तपान करने की शपथ ली थी और जिस दुर्योधन ने भरी सभा में द्रौपदी से कहा था कि इन जघाओं पर आकर बैठो, उन जघाओं को भीम ने गदा से चूर-चूर कर दिया था। वाहरे भीम के वशजो! तुम्हारे सामने 20 वर्षीया बालिका चीखती रही, चिल्लाती रही सहायता के लिये पुकारती रही और तुम हीजड़ो की तरह चुपचाप देखते रहे।

## हीजडो से भी गया बीता समाज

आज भारत में मर्दों (नामर्दों) की हीजड़ो से तुलना करना हीजड़ो का अपमान है। यदि 20 वर्षीया मेडिकल की छात्रा का अपहरण करते समय हीजडे होते तो अपहरणकर्ताओ को मार-मार कर भुर्ता बना देते। यदि देश में बलात्कार को रोकने का ठेका हीजड़ों को दे दिया जाए तो बलात्कार के कुकृत्य पर अकुश लगाया जा सकता है। हमारा समाज हीजड़ों से भी गया बीता है। क्या आपने किसी मुसलमानों के मोहल्ले में किसी मुस्लिम युवती के साथ बलात्कार की घटना होते हुए सुनी? इस मामलें में मुस्लिम कौम सतर्क और जाँबाज कौम है। किसी मुस्लिम बहुल क्षेत्र में यदि अपहरण या बलात्कार की घटना घटित होती तो वहा के मुसलमान अपहरणकर्ता या बलात्कारी के टुकड़े-टुकड़े कर देते।

## बलात्कार के प्रति हमारी प्रतिक्रिया

बलात्कार की खबर सुनते ही हमारे क्रोध का उफान चरम सीमा पर होता है। हम एक मत से कहते हैं— इन कमीनों को फांसी की सजा देनी चाहिये— इनका सिर धड़ों से अलग कर दिया जाना चाहिये, इन पर शिकारी कुत्ते छोड़कर उनसे नुंचवा कर उनकी जीवन लीला समाप्त कर देनी चाहिये। इन्हें आग में तपते हुए लोहे के पलंग पर सुलाकर मार डालना चाहिये। परन्तु हमारे चाहने से क्या होता है? हम तो विवशता के गीत गाने के लिए मजबूर हैं—

ऐ गमे दिल क्या करूँ, ऐ बहशते दिल क्या करूँ
जी में आता है कि मुर्दा चांद तारे नौंच लू।
इस किनारे नोंच लू और उस किनारे नोच लू।
एक दो का जिक्र क्या सारे के सारे नोंच लू।

## क्या मृत्यु दण्ड से बलात्कार रूक जाएगा

ससद में बलात्कार की घटनाओं पर सासद उत्तेजित थे और अडवाणी ने बलात्कारियों को मृत्यु दण्ड देने की वकालत की जिसका पूरे सदन ने समर्थन किया। जार्ज फर्नांडीज—जिसने गुजरात में बलात्कार की घटनाओं को रोजमर्रा घटित होने वाली घटना बताकर खारिज कर दिया— ने भी बलात्कारियो को मृत्यु दण्ड देने का समर्थन किया परन्तु जब हमारा गुस्सा ठडा हो जाता है या उबाल खत्म हो जाता है तब हमारा विवेक कुछ और ही रास्ता दिखाता है। यदि बलात्कारियों के विरूद्ध मृत्युदण्ड का प्रावधान कर दिया जाता है तो बलात्कारी अपने हवस की शिकार स्त्री कीहत्या कर सकता है ताकि कोई साक्ष्य ही नहीं रहे।

विश्व के समस्त न्यायालयों की यही मानसिकता रही है कि जब अपराधी को मृत्यु दण्ड देने का निर्णय अनिवार्य हो जाता है तब वह साक्ष्य के सदहास्पद होने के बहाने अपराधी को छोड़ देता है। इसके अतिरिक्त बलात्कारी अन्य साक्ष्यों को समाप्त करने के लिए हत्या कर सकता है या घर से किसी का अपहरण करके ब्लैक मेल कर सकता है।

## तो फिर इलाज क्या है?न्याय प्रक्रिया बदली जाए?

देश पूछ रहा है कि यदि मृत्यु दण्ड से बलात्कार पर अकुश नहीं लग सकता है तो इसे रोकने का क्या तरीका है? हमारी निकम्मी एव सडी-गली न्याय प्रणाली बलात्कार को बढावा देने के लिए जिम्मेदार है। सवेदनहीन, स्वार्थी, पाखण्डी और ढोंगी समाज इसके लिए जिम्मेदार है। बलात्कार पीडिता के माँ बाप को रिश्तेदार शुभचिन्तक पडोसी सलाह देगे कि पुलिस मे प्राथमिकी दर्ज मत कराओ। इससे लड़की का जीवन बर्बाद हो जाएगा बात और फैलेगी। इसकी शादी नहीं होगी। तुम्हें गवाह ही नही मिलेंगे। बलात्कारी बहुत बड़ा गुण्डा है। वह घर में से किसी का अपहरण करके ले जायेगा या किसी की हत्या कर देगा। लडकी के माँ बाप या अभिभावक अपने रिश्तेदारो एव शुभचिन्तकों की सलाह पर मामले को रफा-दफा करने का साहस बना लेते हैं। अन्याय के विरुद्ध सघर्ष करने की मानसिकता का समाप्त करना अक्षम्य अपराध है और हमारे समाज की घृणित त्रासदी है।

## हमारी सड़ी-गली न्यायप्रणाली को बदलना होगा

यदि हम बलात्कार को रोकना चाहते हैं तो सड़ी गली न्याय प्रणाली—जो हमें पश्चिम से विरासत में मिली है— को बदलना होगा।

हमारी न्याय प्रणाली की जटिलताए बालिका या युवती की कोमल मानसिकता को झकझोर देती है, उसके साथ प्रति क्षण मानसिक बलात्कार प्रारम्भ हो जाता है। उद्दाम काम वासना के विषाक्त कीटाणुओं से भरे हुए मस्तिष्क के काले कुत्तों के समान वकील पूछेंगे— क्या तुम्हें उसने नगा किया था? कैसे किया था? कब किया था? कहा किया था? तुम्हें फर्श पर लिटाया था या पलग पर? फर्श पर क्या बिछा हुआ था? गद्दा या दरी। सामूहिक बलात्कार में पहले किसने बलात्कार किया। क्या तुम्हें उस समय दर्द हुआ था? फिर वह काला कोट पहने हुए पिशाच जोर से चीखेगा—नही। तुम झूठ बोल रही हो। जिस मासूम बालिका ने जिन्दगी में वकील ही नहीं देखा वह उस वकील की चिघाड को सुनकर कापने लगती है।

## बलात्कार पर अकुश लगाने के उपाय

**शिक्षा प्रणाली मे परिवर्तन**—शिक्षा का उद्देश्य चरित्र निर्माण एव नैतिकता का विकास करना है। आज हम पाश्चात्य शिक्षा प्रणाली के गुलाम हैं जिसमें नैतिकता का कोई स्थान नहीं है। आदर्श मानव या आदर्श परिवार आदर्श समाज आदर्श राष्ट्र आदर्श विश्व की नींव ब्रह्मचर्य है।

महर्षि दयानन्द ने सत्यार्थ प्रकाश के तृतीय सम्मुल्लास में लिखा है 'इसलिये वे ही धन्यवादार्ह और कृतकृत्य हैं कि जो अपने सन्तानो को ब्रह्मचर्य उत्तम शिक्षा और विद्या से शरीर और आत्मा के पूर्ण बल को बढावें।

ब्रह्मचर्य के पालन के लिये महर्षि ने यमों (अहिसा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह) तथा नियमो (शौच सतोष तप स्वाध्याय ईश्वर प्रणिधान को बहुत उपयोगी माना हैं। ब्रह्मचर्य में महर्षि वीर्य रक्षा को बहुत महत्व देते थे। 'देखो जिसके शरीर मे सुरक्षित वीर्य रहता है तब उसको आरोग्य बुद्धि बल पराक्रम बढ के बहुत प्रकार की प्राप्ति होती है जिसके शरीर मे वीर्य नहीं होता वह नपुसक महाकुलक्षणी और जिसको प्रमेह रोग होता है वह दुर्बल निस्तेज निर्बुद्धि उत्साह साहस धैर्य बल पराक्रम आदि गुणो से रहित होकर नष्ट हो जाता है।

परन्तु आजादी के बाद भी हम पाश्चात्य शिक्षा प्रणाली से उसी प्रकार चिपके है जैसे बदर का बच्चा अपनी मरी हुई माँ से चिपका रहता है। आज पाश्चात्य शिक्षा प्रणाली की लपटें सारे राष्ट्र पर छाई हुई है और उसका विष फल खा कर हम मृत्यु का आलिगन कर रहे हैं।

## इश्क का जोके-नजारा मुफ्त मे बदनाम है
## हुस्न खुद बेताब है जलवे दिखाने के लिए

केवल हम पाश्चात्य शिक्षा प्रणाली का ही अन्धानुकरण नहीं कर रहे अपितु भोजन और वेष-भूषा का भी अन्धानुकरण कर रहे हैं। क्या आप अपनी पुत्रियों को पाश्चात्य वेष-भूषा में देखकर प्रसन्न नहीं होते? ऐसे तग और टाईट कपडे पहनना कि लड़की के उभरे हुए उरोज और नितम्ब दिखाई दें। कपड़े पहनकर भी नगे दिखाई दें। घंटों तक श्रृगार करना और सौन्दर्य प्रसाधनों से सुन्दरतम दिखने का प्रयास करना इस प्रयास की मनोवृत्ति समाज में विकृति को ही उत्पन्न करती है। हम स्त्रियोचित मर्यादाओं की होली जलाते जा रहे हैं। युवती का सबसे बड़ा आभूषण लज्जा है जिसे आधुनिक नारी ने उठाकर फेंक दिया है। बालिकाओं में स्वभाव से सकोच होता है। कामायनी महाकाव्य में लज्जा श्रद्धा से कहती है—

मैं रति की प्रतिकृति लज्जा हू, शालीनता सिखाती हू।

आज लज्जा का परित्याग करने के कारण बालिकाओ में

शालीनता भी समाप्त हो गई है। इसी का परिणाम है–बालिकाए लफगो और गुण्डो की काम वासना का शिकार बन रही है।

ऋग्वेद मे युवती को सदेश दिया गया है–

अधःपश्यस्व मोपरि सतरा पादकौ हर।
मा ते कशप्लकौ दृशन्स्त्री हि ब्रह्मा बभूविथ।।

सदा नीची निगाह रख, ऊपर न देख सावधानी से कदम रख तेरे उभार अथवा जोड़ियाँ अक दिखाई न दे, क्योकि स्त्री प्रजनन यज्ञ की ब्रह्मा है।

हम बालिका में अच्छे सस्कार डालने का प्रयास ही नहीं करते हैं। आज हिन्दू धर्म जो जिन्दा है वह अशिक्षित पत्नियों के अच्छे सस्कारो के कारण। मुशीराम जी (स्वामी श्रद्धानन्द जी) के मुख से अपनी पतिव्रता एव धर्मपरायणा पत्नी क त्याग को देखकर उद्‌गार प्रकट हुए थे–

'वैदिक आदर्श से गिरकर भी जो सतीत्व धर्म का पालन पौराणिक समय में आर्य महिलाओं ने किया है उसी के प्रताप से भारत भूमि रसातल को नहीं पहुची और उसमें पुनरुत्थान की शक्ति अब तक भी विद्यमान है। यह मेरा निज का अनुभव है। भारत माता का ही नहीं उसके द्वारा सभ्यता तहजीब व सिविलिजेशन की ठेकेदार ससार की सब जातियों का सच्चा उद्धार भी उसी समय होगा जब आर्यावर्त की पुरानी सस्कृति जागने पर देवियों को उनके उच्चासन पर फिर से बिठाया जाएगा।

महर्षि दयानन्द ने नारी जाति को हजारों वर्षों की गुलामी से मुक्त कराके समाज में सर्वोच्च स्थान दिया। उन्होंने ही विश्व को मातृदेवो भव का सदेश दिया और राष्ट्रीय प्रार्थना के माध्यम से नारी को राष्ट्र का आधार बनाया परन्तु पश्चिम की भोगवादी चकाचौंध का शिकार होकर वह सर्वोच्च आसन से उतर कर असुरों के शयन कक्ष में भोग्या बन कर रह गई। उसे मालूम ही नहीं कि वेद ने नारी का स्तुतिगान करते हुए क्या कहा है–

यस्या भूत समभवत यस्या विश्वमिद जगत्।
तामद्य गाथा गास्यामि स्त्रीणा यदुत्तम यश।।

वेद के अनुसार वह विश्व की अधिष्ठातृ है। सारा विश्व उसी के कारण चल रहा है। नारी धर्म की रक्षिका है इसीलिए उसे धर्म पत्नी कहा जाता है। पति को धर्म पति नही कहते।

### श्रद्धामयी या इच्छामयी

आज की नारी श्रद्धामयी नहीं बनना चाहती। वह तो इच्छा के पदचिन्हों पर चल रही है जिसने पाया न हृदय विकल कर रही है अभिनव'। उसे जयशकर प्रसाद के इस उदबोधन से अनुप्राणित करना होगा–

नारी तुम केवल श्रद्धा हो
विश्वास रजत नग पग तल में
पीयूष स्रोत सी बहा करो
जीवन के सुन्दर समतल मे।

नई पीढ़ी पर टीवी व दूरदर्शन का प्रभाव है। वेद सदेश देता है–

भद्र कर्णेभि श्रृणुयाम देवा भद्र पश्येमाक्षभिर्यजत्रा

परन्तु हम दिन रात टीवी और दूरदर्शन पर देख रहे है–हिंसा अपहरण हत्या व बलात्कार के वीभत्स दृश्य और नई पीढ़ी उसी के अनुसार अपना जीवन ढाल रही है। बच्चों पर अच्छे सस्कार डालने के दो ही तरीके हैं–भद्र देखो और भद्र सुनो। बच्चा जो कान से सुनेगा और आख से जो देखेगा वही बनेगा।

अत आर्य समाज को टीवी व दूरदर्शन द्वारा परोसे जा रहे विषाक्त आत्मिक व मानसिक भोजन के विरुद्ध राष्ट्र व्यापी आन्दोलन करना होगा और उसे बाध्य करना होगा कि वह बच्चों मे अच्छे सस्कार डालने वाले कार्यक्रम प्रस्तुत करे।

### महर्षि दयानन्द का उपदेश

आज से 150 वर्ष पूर्व महर्षि ने आदर्श न्यायप्रणाली एव व्यवस्था के लिये निर्देश दिये थे कि न्यायधीशों व राजपुरुषों का चाहे कोई व्यक्ति कितना ही आत्मीय क्यों न हो उसे अपराध करने पर दण्ड मिलना ही चाहिये और उसके प्रति पक्षपात नहीं करना चाहिये। स्त्रियों के मुकदमें की सुनवाई स्त्री न्यायाधीशों द्वारा ही की जानी चाहिये। स्त्रियों का न्यायादि पुरुष न करें क्योंकि पुरुषों के सामने स्त्री लज्जित और भय युक्त होकर यथावत् बोल ही नहीं सकती है। (यजुर्वेद भाष्य 10/26) महर्षि ने लिखा है कि स्त्रियों की स्त्री रानी और पुरुषो का पुरुष राजा न्याय करें। केवल न्याय कार्य में ही नहीं अपितु युद्ध में भी स्त्री को पुरुष की सहधर्मिणी होना चाहिये। महर्षि के अनुसार 'हे पुरुषों जो स्त्री धनुर्वेद जानती हुई अस्त्र–शस्त्र फेंकने वाली है उसका वीरों को निरन्तर सत्कार करना चाहिये। सग्राम में राजा के अभाव में रानी सेनापति हो और जैसे राजा युद्ध करने की वीरो को प्रेरणा दे वैसे ही वह भी आचरण करे।

अमेरिका में अभिनव प्रयोग–न्यूयार्क में भी पिछले दशक में बलात्कार की घटनाओं से सब नागरिक त्रस्त थे। वहा पर एक प्रयोग किया गया जिसका नाम है 'शून्य सहिष्णुता नीति' अर्थात किसी युवक को बलात्कारी बनने से पहले ही उसकी हरकतों पर नजर रखो। कोई भी व्यक्ति एक दम बलात्कारी नहीं होता है। पहले वह कुछ समय तक छेड़छाड़ करता है पीछा करता है, जिस वाहन में लड़की बैठती है उसी में वह भी चढ़ जाता है और जहां भी लड़की को देखता है गंदी हरकतें करने लगता है कभी आवाज लगायेगा, कभी फिल्मी गीत गायेगा। न्यूयार्क में पुलिस ने युवकों को बलात्कारी बनने से पहले ही बालिकाओं एव युवतियों के साथ छेड़छाड़ करने पर ही उन्हें पकड़ लिया और सजा दी। इस प्रकार उसे बलात्कारी बनने ही नहीं दिया गया।

भारत में जब तक कोई युवक बलात्कार का कार्य नहीं कर ले तब तक हम उसे गम्भीरता से नहीं लेते। छात्राओं के शिक्षण सस्थाओं के बाहर समाज विरोधी नवयुवक झुण्ड बनाकर खड़े रहते हैं और जब छात्राए कॉलेज से बाहर निकलती है तब वे गुण्डे उनका पीछा करते हैं। पुलिस को इसी अवसर पर गुण्डों को पकड़ लेना चाहिये और उन्हें ऐसी सजा देनी चाहिये कि वे कभी अपनी कुत्सित हरकतों की पुनरावृत्ति न कर सके।

### आर्य समाज का दायित्व

महर्षि दयानन्द के 'मातृदेवो भव' के अमर सदेश की अन्त्येष्टि हो रही है परन्तु उनके अनुयायी कुम्भकरण की नींद सो रहे हैं। मानो कि सब बहरे हो गये हो। उन्हें अपनी बेटियों का विलाप भी सुनाई नहीं देता। वे सब तो 'स्वाहा' और ओ३म् स्वाहा' के विवाद में मल्लयुद्ध कर रहे हैं। पुस्तकाए छापी जा रही हैं। इस विषय पर महायुद्ध हो रहा है मानो कि परमेश्वर उसी पर प्रसन्न होगा जो स्वाहा और ओं स्वाहा के शास्त्रार्थ में विजयी होगा। आर्य समाज इन सब विवादों को छोड़कर सर्वस्पर्शी नैतिक उत्थान का आन्दोलन क्यों नही चलाता? चारित्रिक पतन करने वाली शिक्षा नीति को बदलने के लिए सघर्ष क्यों नहीं करता? महर्षि दयानन्द और स्वामी श्रद्धानन्द ने वैदिक सस्कृति पर आधारित जो शिक्षा प्रणाली दी थी उसको अपनाने के लिये विश्व को प्रेरित क्यों नहीं करता? बलात्कार की पीड़िता को सत्वर न्याय दिलाने के लिये महर्षि दयानन्द के निर्देशानुसार न्याय प्रणाली में बदलाव लाने के लिये आवाज क्यों नहीं उठाता?

# अग्निलोक आश्रम, गुड़गांव में चिन्तन शिविर सम्पन्न

आर्य समाज के शीर्षस्थ नेताओ एव विद्वानो का एक चिन्तन शिविर दिनाक 13 व 14 नवम्बर, 2002 को 'अग्निलोक आश्रम' ग्राम बहल्पा जिला गुड़गाव में सम्पन्न हुआ। शिविर में निम्नलिखित महानुभाव उपस्थित रहे–

1. श्री स्वामी इन्द्रवेश
2. श्री स्वामी अग्निवेश
3. प्रो कैलाश नाथ सिह
4. डॅा वेद प्रताप वैदिक
5. डॅा राम प्रकाश
6. श्री सत्यव्रत सामवेदी
7. प्रो विट्ठलराव
8. श्री जगवीर सिह
9. श्री बिरजानन्द
10. प्रो श्योताज सिह
11. श्री गणपत सिह
12. श्री नारायण सिह
13. श्री शुक्ला

ईश्वर स्तुति प्रार्थना उपासना मत्रों के उच्चारण के साथ शिविर प्रारम्भ हुआ। शिविर के आयोजक स्वामी अग्निवेश जी ने शिविर की पृष्ठभूमि पर प्रकाश डाला तथा बताया कि आर्य समाज की विचारधारा को इस समय हमें विश्व स्तर पर फैलाने का प्रोग्राम बनाना चाहिये। इसके लिए आवश्यक है कि हम सिहावलोकन भी अवश्य करें। जिन मुख्य विषयों पर चर्चा की जानी है उनका निश्चय हो जाये आदि। शिविर में चर्चा के लिये चुने गये विषय इस प्रकार हैं–

1. आर्य समाज का सगठन
2. प्रचार की शैली
3. साहित्य प्रकाशन
4. ज्वलन्त मुद्दों पर आर्य समाज का दृष्टिकोण
5. युवा एव छात्रों में कार्य

दो दिन के गम्भीर चिन्तन एव मनन के पश्चात सर्वसम्मति से निर्णय लिया गया कि आर्य समाज के प्रचार को प्रखरता के साथ करने के लिए निम्नलिखित मुख्य बिन्दुओं पर शक्ति केन्द्रित की जाये

1. आर्य समाज के आध्यात्मिक पक्ष को प्रभावशाली ढग से प्रचारित व प्रसारित करने के लिए अष्टांग योग को माध्यम बनाकर कार्य किया जाये। इस योजना को तैयार करने के लिए दर्शनों एव वेदो के प्रामाणित विद्वान स्वामी इन्द्रवेश जी महाराज आर्य समाज के अन्य आध्यात्मिक चिन्तको के साथ विचार विमर्श करके एक पद्धति तैयार करेंगे तथा उसे क्रियान्वित करने की रूपरेखा बनाएगें।
2. स्कूल व कॉलेजों को अपना मुख्य कार्यक्षेत्र बनाकर कार्य किया जायेगा तथा योग्य एव अनुभवी युवक एव युवतियों को व्यायाम व बौद्धिक शिक्षक का प्रशिक्षण देकर इस कार्य में लगाया जायेगा। ऐसे युवा कार्यकर्ताओं को निश्चित मानदेय देने की व्यवस्था भी की जायेगी। इस कार्य में सार्वदेशिक आर्य युवक परिषद् व आर्य वीर दल की भूमिका महत्वपूर्ण होगी।
3. वैदिक सिद्धान्तों एवं समसामयिक समस्याओं पर प्रभावशाली ट्रैक्ट प्रकाशित करने व जनता के बीच वितरित करने की योजना तैयार की जायेगी। प्रारम्भ मे पाच ट्रैक्ट प्रकाशित करने का निश्चय किया गया। इनमें मुख्यतया वेद विमर्श व यज्ञ विमर्श–(डॅा रामप्रकाश) योगी अरविन्द द्वारा लिखित 'दयानन्द आर्यो का आदि देश' (डॅा वेदप्रताप वैदिक) व योग से सम्बन्धित स्वामी इन्द्रवेश जी द्वारा तैयार की जाने वाली पुस्तक सम्मिलित है।
4. जातिवाद एव धर्मान्तरण के विरुद्ध अभियान चलाया जायेगा तथा युवाओं को अन्तरजातीय विवाहों के लिए प्रेरित किया जायेगा।
5. आर्य समाज के सदस्यों को जाति सूचक नाम हटाने के लिए प्रेरित किया जायेगा।
6. आर्य समाज के सगठन मे प्रजातान्त्रिक प्रणाली को मजबूत करने के लिए सार्वदेशिक सभा के सविधान की धारा (10–ग) को समाप्त करने का निश्चय किया जायेगा। इस धारा का उपयोग/दुरुपयोग कर सार्वदेशिक सभा अपने से जुड़ी प्रान्तीय सभाओं को भग कर एडहॉक कमेटी बनाती रही है।
7. आर्य समाज के प्रचार को तेज करने के लिए आगामी मार्च मास में एक विशाल प्रचार यात्रा का आयोजन किया जायेगा।
8. दयानन्द शिल्प विद्यालयों के नाम से प्रान्तीय एवं केन्द्र सरकारों से अनुदान लेने की योजना बनाई जायेगी। अन्य कार्यों के लिए भी यथा सम्भव प्रोजैक्ट आदि तैयार कर संस्थागत आर्थिक सहयोग जुटाया जाये।
9. आर्य समाज के सगठन में समन्वय बनाने के लिए डॅा वेद प्रताप वैदिक को जिम्मेदारी दी गई।
10. डॅा वेद प्रताप वैदिक व सत्यव्रत सामवेदी जी उपयोगी साहित्य का अग्रेजी अनुवाद करायेंगे।

–जगवीर सिंह

# भारतीय अर्थव्यवस्था को रौंदते अदृश्य पाँव

(महर्षि दयानन्द ने चार पुरुषार्थों के लिए ईश्वर से प्रार्थना करने का निर्देश दिया–धर्म, अर्थ काम और मोक्ष। आर्यसमाज मे धर्म और मोक्ष पर तो रात दिन प्रवचन और भाषण होते रहते हैं परन्तु अर्थ और काम के प्रति उसका कोई दृष्टिकोण समाज के समक्ष नहीं है जबकि ससार अर्थ और काम के दो चक्रों पर चलता है। अर्थ नामक पुरुषार्थ का पथ प्रशस्त करने के लिए इस लेख मे प्रयास किया गया है।)

लोकतात्रिक समाजवाद की नींव पर टिकी भारतीय अर्थव्यवस्था चरमराती नजर आ रही है। योजनाकाल में आर्थिक प्रगति व प्रवृत्तियों ने देश में पूंजीवादी ढंग के समाज को ही अधिक सुदृढ़ बनाया है। वास्तव में यह चिन्ता का विषय है क्योंकि भारतीय नियोजन का एक महत्वपूर्ण उद्देश्य देश में एक ऐसे समाज की स्थापना करना रहा है जिसमें सभी नागरिकों को आर्थिक व सामाजिक विकास के समान अवसर मिले और आर्थ व धन के वितरण की विषमताए समाप्त की जा सके। लेकिन जब देश में आर्थिक सत्ता मुट्ठीभर व्यक्तियों व परिवारों के हाथों में केन्द्रित हो जाती है तो हम अपने सामाजिक लक्ष्यों से दूर होते चले जाते हैं चाहे उत्पादन के विभिन्न क्षेत्रों में हमने कितने भी ऊँचे कीर्तिमान क्यों न स्थापित कर लिए हो।

उदारीकरण, वैश्वीकरण की प्रक्रिया से आर्थिक व्यवस्थाए लगातार भ्रमित हो रही है। देश में सूखे एव अकाल से त्राहि–त्राहि मच रही है। दारूण गरीबी से देश ग्रसित है और भोजन के अभाव में बिल–बिलाकर मरते मनुष्य पशुओं की घटनाए देश में व्याप्त है। साथ ही आतकवाद की जड़े भी मजबूत हो रही है। इन सबके बावजूद महत्वपूर्ण अन्तर्राष्ट्रीय क्रेडिट रेटिंग एजेन्सियों जैसे मूडी और जेनेवा आधारित विश्व आर्थिक फोरम ने न जाने किस आधार पर यह विश्लेषण किया कि भारत का प्रतिस्पर्धात्मक सूचकाक तेजी से बढ़ रहा है और दस सर्वोच्च प्रगतिशील अर्थव्यवस्थाओं में भारत का नाम जुड़ गया है।

प्रश्न उठता है कि इन उपलब्धियों के लिए कौन जिम्मेदार है? जबकि वास्तविकता यह है कि सरकार न तो ज्यादा सक्रिय है और न ही आर्थिक प्रोत्साहनों के प्रति सवेदनशील है। उदारीकरण ने सरकार की भूमिका को सीमित ही नही किया वरन् प्रमुख दायित्वों से छुटकारा भी दिला दिया है। सरकार के अतीत में किये गये प्रयास अब अविश्वसनीय प्रतीत होते हैं। जब वो एक साथ कई जिम्मेदारियों का निर्वहन किया करती थी। अपनी सीमित वित्तीय और प्रशासनिक क्षमताओं के साथ देश के आर्थिक विकास में अपना भरसक योगदान प्रदान करती थी और व्यक्तिगत प्रयासों एव स्वार्थों का दमन करती थी। अब वर्तमान में स्थिति में पूर्णतः बदलाव आ गया है। निजी क्षेत्र अपने दम पर एक क्षमतावान नवोन्मेषी और सशक्त क्षेत्र बनकर उभर चुका है। सार्वजनिक क्षेत्र का प्रभुत्व लुप्त प्राय हो रहा है।

आर्थिक सुधारों के अन्तर्गत उदारीकरण की नीति अपनाये जाने के पश्चात भारत सुनिश्चित रूप से दो प्रकार की अर्थव्यवस्थाओं में विभाजित हो गया है। एक ओर तो 'इण्डिया' है जहा सड़कों पर दौड़ती चमचमाती कारों विदेशी शराब के प्रसिद्ध ब्राण्डों रेडीमेड गारमेन्टस, सौन्दर्य प्रसाधनों, उपभोक्ता टिकाऊ वस्तुओं विलासिता की वस्तुओं से भरे डिपार्टमेन्टल स्टोर्स मेकडोनॉल्ड रेस्तराओं की श्रृखला अनेक शीतल पेय आइसक्रीम चॉकलेट के ब्राण्डों, बहुमंजिली ईमारतों राजधानी शताब्दी एक्सप्रेसों, कार्पोरेट, हॉस्पीटल एव वातानुकूलित पब्लिक स्कूल हैं। ऐसे इण्डिया में रहने वाली जनसख्या मुश्किल से 10 प्रतिशत ही होगी। दूसरी तरफ 'भारत' है जहा 35–40 प्रतिशत लोग निरक्षर है। 36 प्रतिशत आबादी निर्धनता रेखा से नीचे जीवन यापन कर रही है जो प्राथमिक आवश्यकताओं से भी वचित है। लगभग आधी आबादी बेरोजगारी, निर्धनता कुपोषण के मकड़जाल में फसी है। इन सब विषमताओं के लिए निश्चित रूप से सरकार उत्तरदायी है। कुछ क्षेत्रों में दिखाई देने वाली समृद्धि से ही भारत विश्व के साथ कदमताल करता नजर आ रहा है। सॉफ्टवेयर सेवाए मनोरजन उद्योग और आई.टी.आधारित सेवाएं भारतीय अर्थव्यवस्था की एक प्रमुख शक्ति बनकर उभरी है। इन सबके पीछे कुछ अदृश्यहाथ अवश्य उत्तरदायी है जो विशिष्ट क्षेत्रों में तरक्की पर तरक्की कर रहे हैं।

एडम स्मिथ ने अपनी रचना वेल्थ ऑफ नेशन्स (1976) मे इस बात पर प्रकाश डाला कि जब व्यक्ति अपने हित वृद्धि की बात करता है तो इस क्रिया में अनजाने में सामाजिक हित भी हो जाता है। प्रत्येक व्यक्ति दूसरों की चिन्ता किये बिना अपनी इच्छा से कार्य करता हे किन्तु निःसन्देह वह अपने कार्य के अन्तिम परिणाम को भली भाँति समझता है। वह आर्थिक समाज को एक ऐसे जीवित शरीर के समान समझता है जो स्वय अपने आवश्यक अगों को उत्पन्न कर लेता है। इन सब के लिए एडम स्मिथ ने अदृश्य हाथ को उत्तरदायी माना जो चुपचाप बिना किसी प्रयत्न के समाज में आर्थिक समृद्धि बढ़ाता चला जाता है।

दुर्भाग्य यह है कि आज देश में अदृश्य पाँव ने अपना खेल प्रारम्भ कर दिया है। प्रसिद्ध अर्थशास्त्री पॉल स्ट्रीटन के अनुसार प्रतिस्पर्धा के माध्यम से यह सामाजिक आर्थिक विध्वसता का सिद्धान्त है। विकसित देशों की कुनीतियो के दबाव मे आकर भारतीय अर्थव्यवस्था एडम स्मिथ के अदृश्य हाथों के चमत्कार से वचित होकर अनुत्पाक एव विध्वसकारी स्थिति मे आ गई है। अतः सरकार को चाहिए कि वह ऐसे रास्ते ढूँढ़े जो अदृश्य पाँवों तले अर्थव्यवस्था को कुचलने से रोके और अदृश्य हाथों द्वारा किये जाने वाले अच्छे कार्यों को नष्ट होने से बचाये। अदृश्य पाँव इस तरह अर्थव्यवस्था का दमन कर रहे हैं कि देश में गहरी विषमताओं ने जन्म ले लिया है। देश में एक तरफ विलासिता से सुसज्जित विशाल फ्लेटस बन रहे हैं और दूसरी तरफ शहरी गरीब हेतु निम्न लागत के घर। उच्च एव मध्यम वर्ग के बच्चों हेतु वातानुकूलित स्कूल एव (अनुदानित) विश्वविद्यालयी शिक्षा के अवसर है और ग्रामीण एव शहरी गन्दी बस्तियों के गरीब बच्चों हेतु उचित विद्यालयो का अभाव है। धनवानों के लिए खाद्य सब्सिडी के अवसर हैं जबकि गरीब हेतु अल्प खाद्य भी उपलब्ध नहीं है। देश में ऐसी खाद्य सस्कृति विकसित हो रही है जहा एक वर्ग आवश्यकता से अधिक खाना ठूस रहा है और मोटापे से ग्रसित है और इन्हीं लोगों के कारण वजन कम करने वाली क्लिनिक धड़ल्ले से बड़े शहरों मे व्यापार कर रही है जबकि दूसरी तरफ ग्रामीण जनता कुपोषण की शिकार हो रही है एव अनेक बीमारियों से ग्रसित है और उनके मानसिक विकास की गति भी धीमी है। बारा एव देश के अन्य भागों से आई खबरें इस बात की पुष्टि करती है कि भूख से लगातार मौते हो रही हैं लेकिन सरकार इस बात का खण्डन इस रूप में कर रही है कि मौतें भूख से नहीं कुपोषण से हुई है। सरकार भी कुपोषण को स्वीकार कर रही है। जहा एक ओर उच्च आय वर्ग के अधिकारी हैं जिनकी आय तेजी से बढ़ रही है वही दूसरी ओर श्रमिकों की न्यूनतम मजदूरी दर में मात्र 5 रु की बढ़ोत्तरी हुई है। निजी अस्पतालों की सख्या में निरन्तर वृद्धि एव सरकारी अस्पतालों की शोचनीय स्थिति बरकरार है। बैंकों के पास पर्याप्त मुद्रा के भण्डार हैं लेकिन गरीबों को देने हेतु नहीं। दूसरी तरफ धनवानों को ऋण प्राप्त करने में कोई असुविधा नहीं है। 1990–91 से महानगरो में ही ऋण लेने वालों की सख्या बढ़ी है। इसका हिस्सा 40 प्रतिशत से बढकर 53 प्रतिशत हो गया है। ग्रामीण क्षेत्र का हिस्सा 21 प्रतिशत से घटकर 14 प्रतिशत रह गया है और अर्द्धशहरी क्षेत्र का हिस्सा 17 प्रतिशत से घटकर 14 प्रतिशत रह गया है। ये नकारात्मक पहलू अर्थव्यवस्था के लिए चिन्ताजनक है। इन सबके बावजूद वर्तमान सरकार ने लघु उद्योगों की जडे काटने वाली योजनाओं को पुनः लागू कर दिया है। उनके लिए आरक्षित उत्पादों में कटौती कर दी गई है। विदेशी निवेश के द्वार इन उत्पादों के लिए खोल दिये गये हैं। यद्यपि भारतीय लघु उद्योग वर्तमान सामाजिक आर्थिक परिस्थितियों में सामाजिक आर्थिक आधारभूत ढ़ाचों के विकास में महत्वपूर्ण भूमिका निभा सकते थे लेकिन सरकार के गलत निर्णयों से इन लघु उद्योगो को पतनोन्मुख होना पड़ा है जो औद्योगिक ढाचा विकसित हो रहा है उसमें समृद्ध वर्ग के उपभोग की माग को पूरा करने की ओर ही झुकाव है। परिणामतः उद्योगों का सामाजिक आधार भी सिकुड़ा है। समय की माग यह है कि मानवीय मूल्यों को पुन कायम करने हेतु आर्थिक सामाजिक आधारभूत ढाचे में विकास करने के लिए पूजीकेन्द्रित और अल्प श्रमिकों वाले बडे उद्योगो को नियत्रित करना पडेगा। साथ ही यही प्रक्रिया समाज में निहित विषमताओ एव समस्याओ से छुटकारा दिला सकती है।

हाल में ही घोषित दसवी पचवर्षीय योजना का मसौदा सिर्फ राजनीतिक चुनावी लोक लुभावनी घोषणा के अलावा कुछ भी नहीं है। इस योजना में यह लक्ष्य रखा गया हैकि राष्ट्रीय उत्पादन की वार्षिक वृद्धि दर 8 प्रतिशत होगी और प्रतिवर्ष कम से कम एक करोड नये रोजगारों का सृजन होगा। लैंगिक समानता स्थापित करने हेतु कृषि विकास पर बल दिया। प्रत्येक गाव को पीने का पानी उपलब्ध कराना गरीबी का अनुपात 26 प्रतिशत से घटाकर 21 प्रतिशत तक ले आना और साक्षरता को 75 प्रतिशत तक पहुचा देना भी इस योजना के लक्ष्यों में शामिल है। कुल मिलाकर इस योजना का प्रमुख लक्ष्य मानव जीवन शैली मे सुधार लाना और उसे सभी आवश्यक न्यूनतम वस्तुए उपलब्ध कराना है। पिछली पचवर्षीय योजनाओं की असफलताओ को देखते हुए दसवीं योजना कितनी सफल हो पायेगी इसमे सदेह हे। नियोजन के 50 वर्षों के बीत जाने के बावजूद क्या लोगों को पर्याप्त खाद्य पदार्थ उपलब्ध हो रहे हैं? क्या उन्हें शिक्षा स्वास्थ्य पेयजल, सफाईजैसी मूलभूत सामाजिक आवश्यकताए पूरी करनेकी सुविधा प्राप्त हो रही है? आर्थिक एव सामाजिक अवसरों में विस्तार किये बिना असमानताओं में कमी किये बिना समाज के सभी वर्गों को आर्थिक सामाजिक विकास की मुख्य धारा से छोडना बेहद मुश्किल होगा।

देश में व्याप्त भ्रष्टाचार की गहरी जडे एव सरकार की उदासीनता ने अर्थ व्यवस्था के सभी क्षेत्रों में अदृश्य पावों को जन्म दे दिया है जो अर्थव्यवस्था को बेधड़क त्वरित गति से कुचल रहें है। अदृश्य पावो की विध्वसता से अर्थ व्यवस्था को बचाने हेतु सरकार को यह दायित्व बोध करना होगा कि वह योजनाओं की क्रियान्विति इस तरह करें कि उसका सर्वाधिक लाभ समाज के उस वर्ग को मिले जो उपेक्षित एव साधनहीन है।

डॉ. उषा जैन
विभागाध्यक्ष अर्थशास्त्र
वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय
राजापार्क जयपुर,राज

# क्या कालनेमी गुरू होते हैं?

क्या कालनेमी गुरू भी होते हैं? इन्सान से बच सकता है लेकिन उनसे कैसे बचें! हमारे देश में तो गुरू को भगवान का पद दिया जाता है लेकिन अगर गुरू ही कालनेमी हो तो इनसे हमें कौन बचाये या इसी शिक्षा कहा से मिले? लोग कैसे गुरू को भगवान की तरह पूजें? क्या हमे इनसे बचने की शिक्षा नही मिलनी चाहिए? क्या यह मान लिया जाये कि ऐसे गुरू व चमचे दोनो एक–दूसरे को अन्दर से जानते हुए भी मन ही मन एक–दूसरे को गाली देते हैं? साथ ही यह भी विचारणीय बात है कि क्या कालनेमी गुरू के लिए चेला चमचा बच्चा बूढ़ा पुरुष या महिला में कोई भेद नहीं है और सिर्फ मौत के सिवाय कुछ भी नहीं जानता। तो क्या ऐसे में वैज्ञानिकों को ही भगवान मान लिया जाये जो लोगों को जिन्दगी देते हैं।

– निवेदक –

एक भारतीय, राँची जागरूकता अभियन
दयाराम पोद्दार
आर्य समाज मंदिर स्वामी श्रद्धानन्द पथ

# चिट्ठी आई है

आपकी आर्य नीति पत्रिका काफी दिनों से पढ़ रहे हैं। आर्य नीति द्वारा जो आर्य जगत को सन्देश दे रहे हैं आपको धन्यवाद देते हुए दो शब्द कविता रूप में प्रस्तुत है—

बड़ी श्रद्धा प्रेम से पढ़ती पत्रिका आर्य नीति।
जोड़ रही है मानवता की टूट रही जो प्रीति।।
आर्य नीति श्रद्धा भक्ति का भाव सिखाने वाली।
भटक गये जो अपने पथ से राह दिखाने वाली।।
राह दिखाने वाली नीति चमकेगी जग में ज्योति।
आर्यों का सम्मान करेगी चुनकर हीरे मोती।।
कह आशा विश्व के घर में पाएगी सम्मान।
वेद गीता उपनिषद् ऋषि मुनियो का ज्ञान।।
सत्–शतजीओं सामवेदी जी सभी आर्य नीति परिवार।
दम्पत्ति प्रचारक को भी बुलवाओ एक बार।।

आर्य जगत के प्रसिद्ध गीतकार
दम्पत्ति आर्य प्रचारक
प तेजपाल आर्य श्रीमती आशा आर्या
नि आर्य समाज मदिर
अमरोहा उत्तर प्रदेश
फोन–05922–64719

---

आपने ऋषि निर्वाण दिवस वैदिक कन्या स्नातकोत्तर महाविद्यालय के सभागार में मनाकर बहुत सुन्दर और सराहनीय कार्य किया है। श्री सत्यव्रत सामवेदी जी के भाषण के अश आपने आर्य नीति के 8 नवम्बर 2002 के अक में प्रकाशित किये हैं जो अत्यन्त प्रभवशाली एव ज्ञानवर्धक हैं। आपको इसके लिए हार्दिक शुभ कामनाय अर्पित करते हुए प्रार्थना है कि जयपुर में जितनी भी आर्य शिक्षण सस्थायें हैं उनमें साल में एक पर्व सामूहिक रूप से मनाने की परम्परा आरम्भ करें जिसमें सब आर्य शिक्षण सस्थाओं के शिक्षक वर्ग और विद्यार्थी अपना–अपना योगदान दे।

यह प्रथा देश के डी ए वी कॉलेजो में आरम्भ करने के लिए माना प्रधान जी को विदुषार्थ रिपोर्ट भेज रहा हूं पूरी पूर्ण आशा है कि डी ए वी कॉलेजो में भी इसी प्रकार के आयोजन आरम्भ करने की परम्परा आपकी पहल के अनुकरण में आरम्भ हो जायेगी।

आपके परिवारजनों सहयोगी कार्यकर्ताओं के कुशल क्षेम की मगल कामना परमपिता परमात्मा से करता हू।

सधन्यवाद।

हरवश लाल कपूर
सहमत्री
आर्य प्रादेशिक प्रतिनिधि सभा
मदिर मार्ग नई दिल्ली–110001

---

आदरणीय महोदय
नमस्ते।

दिल्ली के साप्ताहिक 'सार्वदेशिक' पत्रिका के 21 जुलाई 2002 अक में आपक पत्र में प्रकाशित लेख जो स्वामी अग्निवेश जी द्वारा लिखा गया बताया गया है पर एक आलोचनात्मक लेख प्रकाशित हुआ है जिससे प्रतीत होता है कि आपने गुजरात के साप्ताहिक दगा पर कोई तथ्य तर्क टीका टिप्पणी की थी जो यहा सार्वदेशिक वालों को अच्छी नहीं लगी।

चूकि आपके विचार अन्य आर्य समाजी पत्र–पत्रिकाओं के सम्पादकगणो से भिन्न है और तथ्यों पर आधारित लगते हैं इसलिये मैं आपके विचारों से निरन्तर अवगत रहने के उद्देश्य से आपकी पत्रिका आर्य नीति का ग्राहक बनने का इच्छुक हू।

इन्द्रसिह वर्मा
23 बैंक स्ट्रीट पटौदी ज
गुड़गाव–12200 हरियाणा

---

सम्माननीया सामवेदि–महाभागा!
सादरमभिवादनम्।

आप द्वारा प्रेषित पाक्षिक "आर्यनीति" के दोनों अक मिले तदर्थ हार्दिक धन्यवाद। प्रथम अक की प्राप्ति के अनन्तर ही आपकी सेवा में पत्र लेखन का अभिलाषा थी किन्तु कार्य बाहुल्य की उलझनों के कारण यथासमय नहीं लिख सकी।

सद्भावना यात्रा के इतिवृत्त लेखन में आपकी निर्भीक व बेबाक लेखनी वस्तुत स्तुत्य प्रशसनीय एव एक आर्य लेखक के योग्य है।

आपका यह गुण सर्वतोभावेन समुन्नत होकर आर्य जगत्, समाज, राष्ट्र को नवीन दिशा प्रदान करें। ऐसी हमारी शुभकामनाए हैं।

सदैव, आपने अपने इस 'कन्या गुरूकुल' के प्रथम दर्शन में स्वानुभूति का जैसा चित्रण किया है उस उदारता के लिए आपका हार्दिक धन्यवाद करती हूँ।

आपकी भावनाओं अनुभूतियों व आशाओं के अनुरूप गुरूकुलीय परम्परा व सस्कृति के सरक्षण के लिए प्रयत्नशील हैं।

आशा है गुरूदेव दयानन्द के ऋण से उऋण होने में यत्किचित सफलता मिलेगी। इस अतिप्रयत्नसाध्य कार्य में आप सदृश उदाराशय शिक्षा शास्त्री तथा विद्वज्जनों की शुभकामना व आशीर्वाद की कामना के साथ।

सुमेधा आचार्या
श्रीमद् दयानन्द कन्या गुरूकुल महाविद्यालय
चोटीपुरा रजबपुर ज्योतिबा फुले नगर,
उत्तर प्रदेश–244236

# आर्यों का कर्त्तव्य

आर्यों कदम आगे ही बढ़ाते चले चलो।
मजिल है कड़ी हिम्मत जुटाते चले चलो।।
जो काम अधूरा ही महर्षि का रह गया।
कर पूरा ऋण ऋषि का चुकाते चले चलो।।
तुम देव दयानन्द के सच्चे बनो सैनिक।
हो चौकन्ना औरो को चौंकाते चले चलो।।
गफलत की नींद में जो सो रहें हों अभी भी।
कर होशियार उनको जगाते चले चलो।।
जो आर्यसमाज को समझे नही अब भी।
उनको भी ऋषि भक्त बनाते चले चलो।।
तारिकी जहालत की अभी छाई जहा में।
जहालत निशा को दूर भगाते चले चलो।।
पाखडियो ने ढोंग अभी भी है फैलाया।
जड़ उसकी बेखाबुन से हिलाते चले चलो।।
दुनिया समझ ले दम खम आर्यों में है अब भी।
हल चल जहा में फिर से मचाते चले चलो।।
तैयार है चलने को जमाना तेरे पीछे।
इखलाख अपना ऊँचा उठाते चले चलो।।
कहता है कौन आर्य समाज अब सो गया।
फिर हौसला बुलन्द दिखाते चले चलो।।
कथनी मे और करनी में बड़ा फर्क है समझो।
कथनी को करनियो में चमकाते चले चलो।।
सध्या हवन करते रहो जल्से भी मनावो।
देशोन्नति में हाथ बटाते चले चलो।।
तुम आपसी कलह को समाजों से दूर कर।
मुहब्बत की गगा फिर से बहाते चले चलो।।
वैदिक डगर पै चल राहत पाएगा जमाना।
पैगामे वेद घर–घर सुनाते चले चलो।।
एक दिन चलेगी दुनिया नक्शे पा पै ऋषि के।
तुम हौसला बुलन्द दिखाते चले चलो।।
गढ़ ढोंगियो का चूर–चूर होकर रहेगा।
तुम तर्क के गोले को बरसाते चले चलो।।
कविइन्द्र न कहने की घड़ी अब है रह गई।
आगे बढ़ो कर्त्तव्य निभाते चले चलो।।

इन्द्रस्वामी (पूर्व नाम ठा इन्द्रदेवसिह इन्द्रकवि)
ग्राम पो विष्णुपुरा कला भाया एकमा
जनपद–सारण छपरा बिहार–841208

# कवि से

लेखनी से काम कवि कब तक करोगे
आज तो तलवार का युग आ गया है।
आज तक तुमने बहारो के तराने
गा लिये पर्याप्त सारा विश्व जाने
तुम ने दी फूलो को मदमाती जवानी
और कलियो को सुगन्धि के खजाने
किन्तु केवल कल्पनाओं मे विचर कर
तुम कहीं ध्रुव सत्य को ही भूल जाओ
इसलिये उतरो कवि नभ से धरा पर
अब धरा से प्यार का युग आ गया है।
आज तो तलवार का
लौट ही जाए न उपवन से बहारे
आह! भय है फिर कहीं पतझड़ न आवे
मुस्कराते फूल ज्वाला के न सुलगे
और कलियों की जवानी सड़ न जाये
बाग के माली उठो पलकें उघारो
रक्त दे दे कर हर इक पौधा सवारो
फूल की मुस्कान से खिलवाड़ होली
रक्त से सत्कार का युग आ गया है
आज तो तलवार का
जागृति का शख बढ़कर फूक दो तुम
जिसको सुन पलको से तन्द्रा भाग जाये
जिसकी ध्वनि से ह्रदय कापे शत्रुओ का
करवटें ले ले के हर कण जाग जाये
जिसका स्वर रोमाचित कर दे धरा को
और हो विस्तीर्ण नभ जिससे निनादित
अब न मदमाते रसीले गीत गाओ
आज तो हुकार का युग आ गया है
आज तो तलवार का

उत्तम चन्द शरर
मकान न 30/8
पानीपत हरियाणा

# महर्षि तुमने विष पिया, अमृत हमें पिला दिया

सनातन वैदिक धर्म का देश को जो गौरव प्राप्त था
सभ्यता सस्कृति ज्ञान का जगत गुरू जो भारत था
ऋषि ने उस युग को पुन स्थापन पर दिया बल था
महर्षि तुमने विष पिया अमृत हमें पिला दिया।
महर्षि तुमने विष
दयानन्द ने स्वतत्रता की पृष्ठ भूमि तैयार की थी,
उन्होंने वैदिक नैतिक मूल्यों की स्थापना की थी,
कुरीतियों, अधविश्वासों को खतम करने की ठान ली थी,
ऋषि ने हमें राष्ट्रीय आत्म सम्मान था लौटा दिया,
महर्षि तुमने विष
ऋषि ने सतीप्रथा का क्रूर कर्म मान के किया वर्जित
स्त्रियां पुरुषों से हीन नहीं उन्हें किया समर्थित
बाल बेमेल बहु विवाह तीनों का किया विरोध घोषित
ऋषि तुमने मुर्दों में जान डालके जिदा कर दिया
महर्षि तुमने विष
ऋषि ने गुरूकुल प्रणाली का किया प्रबल समर्थन,
मात्र आधुनिक सह शिक्षा का किया विरोध सघन,
उत्तम ज्ञानी सदाचारी अध्यापकों को किया अनुमोदन,
ऋषिवर तुमने कमाल पर कमाल कर दिया,
महर्षि तुमने विष
ऋषि ने बलि प्रथा को पाप मान के किया वर्जन
जाति व्यवस्था और अस्पृश्यता का किया खडन
आश्रम वर्ण और शूद्रों की शिक्षा का किया मडन
अब अज्ञान से कौन छुड़ाएगा? जैसे ऋषि ने था छुड़ा दिया
महर्षि तुमने विष ......
— सुमन कुमार आर्य.—
504 चेतन निवास जवाहर कॉलोनी,
सरदारनगर,अहमदाबाद–382475

# आर्य समाज

## महाराजपुर, जिला–छत्तरपुर, मध्यप्रदेश

## वार्षिकोत्सव सम्पन्न

भरुआ सुमेरपुर। आर्य समाज भरुआ सुमेरपुर का वार्षिकोत्सव 10 नवम्बर से 13 नवम्बर के बीच सफलता पूर्वक सम्पन्न हुआ। वार्षिकोत्सव में आर्य समाज के द्वारा वैदिक विद्वान उपदेशक एव भजनोपदेशकों को आमन्त्रित किया गया था जिसमें स्वामी शिवानन्द जी महाराज चन्द्रदेव जी शास्त्री बेमोल जी एव प्रख्यात वक्ता एव भजनोपदेशिका सुश्री पुष्पाशास्त्री आदि को आमंत्रित किया गया था। प्रात 8 बजे से यज्ञ एव प्रवचन कार्यक्रम एव दिन में 2 बजे से तथा रात्रि 8 बजे से सत्सग का कार्यक्रम प्रारम्भ होता था जिसमें भरुआ सुमेरपुर के सैकड़ों की सख्या में सत्सग प्रेमी आर्य भाई–बहिन उपस्थित होते थे। आर्य समाज के कार्यकर्ताओं प्रधान मत्री कोषाध्यक्ष एव अन्य पदाधिकारियों तथा आर्य वीर दल के नवयुवकों में कार्यक्रम को सफल बनाने में अपार उत्साह एव लगन देखी गई।

आमन्त्रित विद्वानों एव विदुषी महिला वक्ताओं ने वेद की अमृत वर्षा कर नगर वासियों को वैदिक सभ्यता एव सस्कृति की रक्षा के लिए वेद मार्ग पर आने के लिए जाग्रत कर दिया। समापन दिवस पर आदरणीय बहिन एव प्रख्यात प्रवक्ता सुश्री पुष्पाशास्त्री ने मातृशक्ति को जाग्रत करने के लिए अपने ओजस्वी विचार सभा मण्डप से धारा प्रवाह प्रस्तुत किये जिनको सुनने के लिए समूचा नगर उमड़ पड़ा एव कार्यक्रम स्थल पर सन्नाटा छाया रहा। ठीक डेढ घटे तक उन्होंने मातृशक्ति देश की शिरोमण शक्ति है जिसमें मानव जीवन की श्रेष्ठता छिपी हुई होती है बतलाकर सभी माताओं, बहिनों के हृदयों को आन्दोलित कर जाग्रत कर दिया। दिनाक 12 नवम्बर एव 13 नवम्बर के कार्यक्रम की अध्यक्षता आर्य समाज महाराजपुर के प्रधान श्री जयनारायण आर्य ने की।

कार्यक्रम को सुसचालित ढग से सम्पन्नता के अन्तिम सोपान तक पहुचाने में श्री रामेश्वर प्रसाद आर्य एव आर्यवीर श्री विवेक आर्य ने अथक परिश्रम किया। साथ ही सभी पदाधिकारी लगन के साथ सहयोग करते रहे।

## आर्य युवक सम्मेलन सम्पन्न

महाराजपुर। आर्य समाज के तत्वावधान मे 5 नवम्बर को सध्यावला पर आय युवक सम्मलन श्रद्धानन्द सभा कक्ष म सम्पन्न हुआ जिसमें सैंकड़ों प्रतिभाशाली आर्ययुवक उपस्थित थे। कार्यक्रम का शुभारम्भ वेद मत्रों के साथ प्रारम्भ हुआ।

कार्यक्रम के सयोजक श्री अजय आर्य एव सचालक श्री दयासकर पाण्डे ने अपनी प्रखर वाणी से कार्यक्रम को रोचकता प्रदान की। कार्यक्रम के शुभारम्भ में श्री राकेश आर्य के द्वारा तिलक लगाकर सभी का स्वागत किया गया। प्रत्येक आर्ययुवक ने जीवन को उन्नतिशाली एव समाजोपयोगी बनाने के लिए प्रेरणादायी विचार दिये। विभिन्न क्षेत्रों में शासकीय प्रतिष्ठानों में कार्यरत एव आधुनिक टेक्नोलॉजी में प्रशिक्षण प्राप्त कर रहे इन नवयुवकों ने अपने अनुभव बतलाकर शिक्षण प्राप्त कर रहे नवयुवकों का मार्ग प्रशस्त किया। गुजरातके जामनगर शहर में रेलवे विभाग में पदस्थ श्री योगेन्द्र जी ने अपने अनुभव का लाभ देते हुए हर प्रकार से सहायता करने की घोषणा की।

आर्यसमाज के प्रधान श्री जयनारायण आर्य ने भी नवयुवकों का उत्साह बढ़ाने के लिए उनकोकहा कि आर्यसमाज में महर्षि दयानन्द वाचनालय सचालित हैं जिसमें सभी प्रकार की पत्रिकाए आती है। आर्यसमाज के पुरोहित प श्री वासुदेव जी व्रती के पौरोहित्य में वृहद् यज्ञ का आयोजन किया गया जिसमें आर्यसमाज के प्रधान श्री जयनारायण आर्य अपनी धर्मपत्नी श्रीमती प्रभा आर्य के साथ मुख्य यजमान रहे। यज्ञ सम्पन्न में उपस्थित सभी आर्यजनों ने पुष्प वर्षा कर उन्हें अपना शुभाशीर्वाद प्रदान किया। यदि किसी को अर्थ की आवश्यकता है तो आर्यसमाज द्वारा उसकी आर्थिक मदद भी की जायेगी। रोजगार जो हमारे पास हैं नवयुवको को रोजगार से जोड़ा जायेगा। आप लोग कड़ी मेहनत एव लगन से विद्याध्ययन करें, आर्य पत्रिकाओं को पढ़ें। अपने लक्ष्य के लिए दृढ़ सकल्पित हों।

मंत्री आर्यसमाज, महाराजपुर,<br>छत्तरपुर मध्यप्रदेश

# चन्द्रावती चौधरी स्मारक ट्रस्ट

## देसराज परिसर, सी–ब्लाक, ईस्ट आफ कैलाश, नईदिल्ली–65

## दयानन्द ने न्यायपूर्ण समाज रचना की नींव रखी

नई दिल्ली। केन्द्रीय कोयला एव खानमत्री उमा भारती ने यहा कहा कि महर्षि दयानन्द ने अधविश्वासों के खिलाफ देशव्यापी अभियान छेडकर न्यायपूर्ण समाज रचना में महत्वपूर्ण भूमिका निभायी थी। उन्होंने महिला को समाज में बराबरी का दर्जा दिलाने में आर्य समाज के योगदान की सराहना की। उमा भारती ने ये विचार 11 नवम्बर को 18वें देसराज चौधरी स्मृति व्याख्यान के दौरान 'सामाजिक न्याय–समक्ष चुनौतियॉं' विषय पर व्यक्त किये।

राजधानी के गणमान्य नागरिकों को सम्बोधित करते हुए सुश्री भारती ने सामाजिक न्याय को राष्ट्रीय लक्ष्य निरूपित किया और कहा कि यह विषय मेरे ह्रदय के बहुत करीब है। उन्होंने अल्पसख्यको को सुरक्षा दलित और पिछड़े वर्ग का सम्मान तथा महिलाओं को आर्थिक रूप से स्वावलम्बी बनाने का आग्रह किया तथा कहा कि भारतमें विषमताए मिटा कर न्याय पूर्ण समाज सरचना का इससे बेहतर रास्ता नहीं हो सकता।

सुश्री भारती ने टकराव छोड आम सहमति का मार्ग अपनाने की सलाह दी और कहा कि यदि ऐसा हो सका तो 15–20 वर्ष में भारत का उदय एक विश्व महाशक्ति के रूप में होगा। उन्होंने कहा कि वैदिक ज्ञान पर आधारित हमारी सस्कृति उन्नति का समान अवसर सुलभ करने के लिए प्रेरित करती है। उन्होंने दावा किया कि दुनिया में हिन्दू समुदाय ही ऐसा है जहा कम से कम भेदभाव है और जहा सामाजिक असमानता दूर करने के लिए समय–समय पर प्रभावशाली आन्दोलन होते रहे है।

करीब एक घटे के ओजस्वी भाषण में अल्पसख्यकों की सुरक्षा पर बल देते हुए उन्होंने मुस्लिम बधुओं से कहा कि आपको यह सुरक्षा पड़ोसी के साथ सद्भाव पूर्ण सम्बन्धों से ही मिल सकती है। पुलिस और सेना की इस विषय में कोई भूमिका नहीं हो सकती क्योंकि पुलिस थानों की सख्या पचास हजार से अधिक नहीं जबकि भारत की आबादी पाच लाख गावों में निवास करती है।

उमा भारती ने कहा कि अजान होने पर मैं अपना भाषण बीच में रोक कर मुसलमानों की ईश्वर भक्ति के प्रति सम्मान व्यक्त करती हू। उन्होंने अपेक्षा की कि हिन्दुओं के धार्मिक जुलूस यदि मस्जिद के करीब से गुजरे तो मुस्लिम समुदाय को इस पर ऐतराज नहीं होना चाहिये। 'टिकाऊ रिश्ता दोतरफा व्यवहार से बनेगा इकतरफा रूख अपनाने से नहीं।

समकालीन सामाजिक परिदृश्य का विश्लेषण करते हुए उमा भारती ने कहा कि केवल आरक्षण से समस्या सुलझने वाली नहीं। जरूरत ऐसा माहौल बनाने की है जिससे दलित और पिछड़े तबके समाज में सम्मान की जिन्दगी बसर कर सकें। उन्होंने कहा कि महिला के लिए सामाजिक न्याय का अर्थ आर्थिक आत्म निर्भरता है। वर्तमान स्थिति का परिवार के किसी एक पुरूष सदस्य पर निर्भर रहने के लिए बाध्य करती है। उसे इस विवशता से मुक्ति दिलानी होगी।

दिल्ली की पूर्व महापौर शकुन्तला आर्य ने अध्यक्षीय सम्बोधन में कहा कि देसराज चौधरी ने असहाय बालिकाओं की शिक्षा–दीक्षा का प्रबन्ध कर नारी शक्ति के निर्माण में रचनात्मक भूमिका निभायी। उन पर दयानन्द की सत्य निष्ठा श्रद्धानन्द की श्रद्धा और गाधी जी की सादगी का गहरा असर था। उनका यश शरीर उनके द्वारा स्थापित सस्थाओ में देखा जा सकता है।

18 वर्ष पूर्व हुई देसराज चौधरी स्मृति व्याख्यानमाला में यह प्रथम अवसर है जब मुख्य वक्ता और समारोह अध्यक्ष दोनों महिलाए थीं। सभा मच दयानन्द और गाधी के चित्रों से सुशोभित था। देसराज चौधरी के पुत्र पद्मश्री वीरेश प्रताप चौधरी ने कार्यक्रम का सचालन किया और चन्द्रवती चौधरी स्मारक ट्रस्ट के प्रधान सुशील प्रकाश ने अभ्यागतों के प्रति आभार प्रदर्शन किया तथा चन्द्र आर्य विद्या मदिर की छात्राओं ने देशभक्ति पूर्ण गीतों से वातावरण को सरसता प्रदान की।

सुरेन्द्र मोहन प्रचार प्रभारी<br>आर्य अनाथालय<br>1488 पटौदी हाउस दरिया गज नई दिल्ली–110002

# आर्य समाज, टोंक

## कसेरा भवन, जवाहर बाजार, टोक

## महर्षि का निर्वाण दिवस सादगीपूर्ण मनाया

टोंक। आर्य समाज के सस्थापक महर्षि स्वामी दयानन्द सरस्वती का दीपावली पर निर्वाण दिवस समारोह सादगी पूर्ण मनाया गया। इस समारोह में आर्य समाज टोंक के मत्री जगदीश चन्द कसेरा ने अपने सम्बोधन में अपने विचार प्रकट करते हुए बताया कि धार्मिक सास्कृतिक पुनर्जागरण के महान पुरोधा महर्षि दयानन्द सरस्वती थे।

महर्षि दयानन्द सरस्वती ने पौराणिक सनातन धर्म एव समाज की रूढ़िगत मान्यताओं मूर्तिपूजा बहुदेववाद जाति प्रथा अस्पृश्यता श्राद्धतर्पण स्त्रियों एव शूद्रो को वेद विद्या से वचित रखना बाल विवाह विधवा विवाह का निषेध और हिन्दू समाज में प्रचलित भिन्न–भिन्न मत मतान्तरों को वेद की कसौटी पर कठोर खण्डन करते हुए 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्' का सदेश दिया। अपने प्रख्यात ग्रन्थ 'सत्यार्थ प्रकाश' मे स्वामी दयानन्द सरस्वती ने स्वदेश स्वभाषा स्वधर्म और स्वसस्कृति प्रेम का सदेश देते हुए भारत के गौरवशाली अतीत और आर्यों के चक्रवर्ती राज्य का वर्णन किया। उन्होंने वेद के अलावा किसी अन्य ग्रन्थ को नहीं मानते हुए "वेदों की ओर लौटो" की घोषणा की। इस दृष्टि से दयानन्द धार्मिक क्षेत्र मे क्रांतिकारी विचारक एवं सामाजिक क्षेत्र सुधारवादी थे। स्वामी दयानन्द ने वेद की कसौटी पर न केवल सनातन धर्म की रूढ़िवादिता की कटु आलोचना की अपितु बाइबल और कुरान में भी अनेक दोष निकाला दिये। महर्षि दयानन्द का दृष्टिकोण विश्व के प्राचीनतम ग्रन्थ वेदो पर आधारित था न कि मानव निर्मित सम्प्रदाय विशेष के ग्रन्थ पर।

स्वामी जी ने हिन्दुओं के ईसाई और इस्लामीकरण की आलोचना की और हिन्दू धर्म के अवरूद्ध द्वार को अवशिष्ट मानवजाति के लिये खोल दिया। स्वामी दयानन्द ने मत–मतान्तरित हिन्दुओ को शुद्ध करके पुन हिन्दू समाज में समाविष्ट करने का समर्थन कर हिन्दू समाज की सुदृढता में मौलिक योगदान दिया। स्वामी दयानन्द वेदों के प्रकाण्ड पण्डित सस्कृत के धुरन्धर विद्वान और मेधावी योद्धा सन्यासी थे। वैदिक सिद्धान्तों का प्रचार करके सामाजिक एव धार्मिक कुरीतियों से हिन्दू समाज को मुक्त करने के लिए उन्होंने 1875 में मुम्बई में आर्यसमाज की स्थापना की। इसी के साथ दयानन्द के व्यक्तित्व एव हिन्दू नवोत्थान ने विकास एव प्रगति के पथ पर यात्रा प्रारम्भ कर दी थी।

दयानन्द ने वैदिक राष्ट्रवाद का शिलान्यास किया। उनके ग्रन्थ सत्यार्थ प्रकाश और ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका में उनके स्वदेश प्रेम और राजनीतिक विचारो की मीमासा की गयी है। दयानन्द ने वैदिक राष्ट्रवाद वैदिक सस्कृति स्वसस्कृति एव स्वधर्म प्रेम शुद्धि आन्दोलन आदि भारत के गौरवशाली अतीत का बखान और हिन्दी तथा सस्कृत के प्रचार–प्रसार का गहन प्रभाव हिन्दुत्व एव हिन्दू राष्ट्रवाद के चिन्तन पर पड़ा। उनके समाज सुधार सम्बन्धी आन्दोलन ने आधुनिक भारत का शिलान्यास किया। भारत को सबसे पहले आजादी दिलवाने के बिगुल को बजाने वाले स्वामी जी ही थे। उनके अथक प्रयासों के कारण भारत आजाद हुआ। आज हम और भारत सरकार उनके नाम पर न तो कोई विशेष आयोजन कर याद करते हैं और न कोई श्रद्धा सुमन अर्पित करते हैं। यह भी एक खेद का विषय है।

"आर्य समाज अमर रहे दयानन्द जी अमर रहे"

जगदीशचन्द आर्य मत्री<br>आर्यसमाज कसेरा भवन जवाहर बाजार टोंक

# अखिल भारतीय शांति समिति

गजमुरादाबाद उन्नाव उ प्र –241502

## महर्षि का निर्वाण दिवस मनाया

अखिल विश्व शांति समिति के प्रदेश अध्यक्ष प्रकाश जोशी के बाँगरमऊ स्थित आवास पर युग प्रवर्तक तथा आर्य समाज के सस्थापक महर्षि दयानन्द सरस्वती जी का निर्वाण दिवस

यज्ञ वेदी पर यजमान एव समिति के प्रदेशाध्यक्ष प्रकाश जोशी 'विमल' बाए से प्रथम तथा उपस्थित आर्यजन

बडी ही श्रद्धा तथा उल्लास के साथ मनाया गया जिसमें आर्य समाज बाँगरमऊ के पदाधिकारियों के अतिरिक्त ग्रामीण क्षेत्र के भी आर्यजनों ने भी भाग लिया।

निर्वाण दिवस के कार्यक्रम का आरम्भ वेद मन्त्रोंच्चारण के साथ एक विशाल यज्ञ के साथ हुआ जिसमें यजमान आनन्द प्रकाश जोशी विमल तथा पुरोहित आर्यसमाज बाँगरमऊ के उपप्रधान मिश्रीलाल आर्य रहें। तदुपरान्त मत्री अरविन्द कुमार आर्य ने अपनी ओजस्वी वाणीसे ऋषि के निर्वाण दिवस के महत्व पर प्रकाश डालते हुए उनके जीवन दर्शन का सविस्तार उल्लेख किया। कार्यक्रम के अन्त में जनपद हरदोई से पधारे जूहा स्कूल छावन के प्रधानाचार्य आर्य समाज पाली जनपद हरदोई के पूर्व मत्री तथा सुप्रसिद्ध साहित्यकार श्री राधेश्याम जोशी विमलेश ने अपनी ऋषि के सम्मान में रचनाए प्रस्तुत कर उपस्थित लोगों की प्रशंसा लूटी। अध्यक्ष



# धर्म निरपेक्षता का पुनर्मूल्यांकन

कुछ अरसे से यह देखा जा रहा है कि कुछ आर्य समाजी धर्मनिरपेक्षता के मक्कड़जाल में फसते चले जा रहे हैं। ऐसा तो नहीं हो सकता कि वे फस रहे हैं बल्कि बडी होशियारी से आर्यसमाज को धर्मनिरपेक्षता के बाड़े में जान बूझकर ले जाना चाहते हैं। इसमें उनका अपना स्वार्थ हो सकता है अथवा राजनीति उन्हें ऐसा करने से मजबूर कर रही हो।

आर्य समाज में इस समय भीतर और बाहर की राजनीति दोनों काम कर रही है जो बाहर राजनीति से जुडे हुए हैं वे आर्य समाज के भीतर भी उन्हीं विचारों को लाना चाहते हैं जैसे कि अल्प समुदाय के तुष्टीकरण की नीति तथा विशाल जनमानस की उपेक्षा। इसका प्रयोग काग्रेस और समाजवादियों ने 42 साल से इस देश में चला रखा है। आर्य समाज ने इस्लाम की मान्यताओं का प्रारम्भ से ही खण्डन किया है। साथ ही अन्य सभी मतमतान्तरों की गलत मान्यताओं की भी समीक्षा की है।

महर्षि दयानन्द से पूर्व केवल सत कबीर ने हिन्दुओं के साथ–साथ मुस्लिम समाज की बुराईयों का भी सख्ती के साथ खण्डन किया है। उनके पश्चात स्वामी दयानन्द ही एक ऐसे महापुरुष हुए हैं जिन्होंने सर्व प्रथम सभी मतमतान्तरों की फिर से समीक्षा की। उनसे पहले यह परिपाटी थी कि कोई भी साधु सत या सुधारक हिन्दुओं की ओर ही उगली उठाता था। हिन्दू धर्म से भी अधिक सामाजिक और धार्मिक गलत मान्यताओं और परम्पराओं से पीडित इस्लाम, ईसाई जैन बौद्धों की तरफ किसी का ध्यान नही गया। सुधारवादी और परिवर्तनवादी हिन्दू समाज ही सभी के दोषारोपण का लक्ष्य रहा है। इस पक्षपाती प्रकृति को स्वामी दयानन्द और उनके द्वारा स्थापित आर्य समाज ने सर्वप्रथम बदलने का प्रयत्न किया।

हिन्दू सहनशील भावुक परिवर्तनप्रिय तथा प्रतिकार से दूर रहने वाला प्राणी है। इसी स्वभाव का सभी लोगों ने लाभ उठाया। यह तो रही वैचारिक दृष्टि से खण्डन करने की बात परन्तु मुगलों के शासन काल में इस सहनशील समाज पर अनेकों अत्याचार, हिंसा और अन्याय के द्वारा उसे पूरी तरह नष्ट करने का सात सौ साल तक प्रयत्न किया गया। जब विचार से लालच से या डरा धमकाकर उनका मतपरिवर्तन न हो सका तो तलवार के जोर पर उनकी सस्कृति पर कुठाराघात किया गया। फिर भी इस अत्याचार को यह समाज सहता गया। अस्तित्व की रक्षा करते हुए यह हिन्दू समाज आज अपनी पहचान बनाये हुए हैं।

काग्रेस की स्थापना १८८५ ईसवी में हुई तभी से काग्रेस हिन्दू–मुस्लिम एकता के नाम पर हिन्दुओं के साथ दुजा भाव अपनाती रही है। महात्मा गाधी को ऐसा लगता था मानो इस एकता के नारे के बिना भारत आजाद नहीं होगा। महात्मा गाधी को हिन्दू और मुसलमानों के एकमेव सर्वमान्य नेता बनने की महत्वाकाक्षा पैदा हो गयी थी। जब वे 1920 मे दक्षिण अफ्रीका से लौटकर भारत आये थे लोकमान्य तिलक के निधन के पश्चात यह आकाक्षा इतनी तीव्र हुई कि भारत स्वतन्त्र होने तक उन्होंने किसी को स्वय नहीं दिया। यह विषय विस्तार से अगले में आयेगा। यह विषय चल रहा है कि आर्य समाजी की झूठी धर्मनिरपेक्षता झांसे में आते दिखाई दे रही हैं। जिस तरह एक झूठ यदि 20 बार बोला जाये तो वह सच लगने लगता है। धर्मनिरपेक्षता का बेसुरा राग यदि कोई बार–बार आलापने लगे तो सुर लगने लगता है।

पहले से ही अग्रेजों ने फिर काग्रेसियों ने समाजवादियों ने हिन्दू समाज को हमेशा दुत्कारा है उनकी उपेक्षा की है। अब क्या आर्य समाजी ही बाकी बच गये हैं जो फटकारने से वंचित रह गये थे। गुजरात के दगों की बात की जाती है। उसे गोधरा हत्याकाण्ड का नाम नहीं दिया जाता। गोधरा हत्याकाण्ड के नाम से विशिष्ट समुदाय के लोगों की बदनामी होती है पर सभी जानते हैं कि सृष्टि में क्रिया की प्रतिक्रिया होती है। यह सृष्टि का नियम ही है।

गोधरा में जो कुछ हुआ वह पूर्व नियोजित था। साबरमती एक्सप्रेस में सवार हिन्दू यात्री कोई यह निश्चय करके नहीं बैठे थे कि हमें गुजरात में दगे भड़काने हैं। वे तो अपने आराध्य देवता नाम स्मरण भजन और सकीर्तन में मशगूल थे। अपने आराध्य देवता के दर्शन करके आ रहे थे क्या उनका गुनाह यही था कि वे रामभक्त थे या वे अयोध्या क्यो गये थे। उन्हें यह भी नहीं मालूम था कि कुछ ही क्षणों के बाद उन्हें अपने आराध्य देवता के पास पहुचा दिया जायेगा। धर्मनिरपेक्ष देश में अपनी श्रद्धा का इजहार करना भी क्या अपराध है?उनका इरादा भी कोई ऐसा नहीं था कि अपने गाव में जाकर दंगे भडकाने हैं या उनके पास खतरनाक हथियार हों फिर उन बालकों–महिलाओं को इस क्रूर नृशसता के साथ जलाकर क्यों मारा गया?

जब हिन्दुओं पर अत्याचार की बात आती है तो भूल जाने की बात कही जाती है और जब विशिष्ट समाज के नुकसान की बात होती है तो उसे "चर्वित चर्वण" की तरह बार–बार दोहराया जाता है। क्रिया का स्वरूप निश्चित होता पर शत्रुसेना के द्वारा की गयी शुरुआत बहुत थोड़े से भी आक्रमण से हो तो उसकी प्रतिक्रिया शत्रु राष्ट्र को तहस–नहस करने मे तब्दील हो सकती है।

गोधरा में 60 लोग मारे गये लेकिन गुजरात दगों में 900 लोग मारे गये। विनाश के लिये नियम नहीं बना करते। यह तो क्रोध है। इसका अर्थ यह नहीं कि मैं दगों का समर्थन कर रहा हू। मैं धर्मनिरपेक्षता से आगे बढ़कर सर्व धर्म समभाव का समर्थक हू। यहा दगों का वर्णन मैं नहीं कर रहा मेरा विवेच्य विषय है दगों के बाद की सेक्यूलर मनोवृत्ति की समीक्षा करना। धर्मनिरपेक्षवादी हमेशा न्यायाधीश की भूमिका निभाने का दिखावा करते हैं लेकिन वे पूर्वाग्रह ग्रसित होकर ही एक को दुत्कारते हैं और एक को पुचकारते हैं। उनकी नजर क्रिया की तीव्रता पर या नीयत पर कभी नहीं जाती। गाधीजी की पूर्वमानसिकता के कारण दगों के कारणों और उनकी नीयत पर कभी गौर नहीं करते थे। ऐसे सैकड़ों उदाहरण हैं जिनमें झगड़े और फसाद का प्रारम्भ अल्पसख्यकों द्वारा किया गया है। भारत के सवेदन क्षेत्र भिवडी मालेगाव, कानपुर सूरत आदि का ब्यौरा लिया जाये तो इस बात का पता चलेगा।

आर्य समाज दगों और दगाइयों का कभी समर्थक नहीं रहा है। लेकिन अन्याय और अत्याचार के प्रतिकार की भी बात का समर्थन करता आ रहा है। अन्याय करने वाले की अपेक्षा अन्याय सहने वाला दोषी है। यह बात सभी आर्य समाजी जानते हैं क्योंकि अन्याय सहन करना अन्यायी व्यक्ति को अन्याय के लिए प्रेरित करना है।

(क्रमशः)

प्रा डॉ कमलेश्वर लोखडे
शास्त्री विद्याभास्कर
सीताराम नगर, लातूर महाराष्ट्र

# आर्य समाज मंदिर

बी ब्लाक, जनकपुरी, नई दिल्ली–58

## ऋग्वेद पारायण यज्ञ प्रारम्भ

नई दिल्ली कार्तिक पूर्णमा सवत् 2059 विक्रमी (20 11 02) से वेद प्रचारार्थ कार्यक्रम प्रातःकाल 6.30 से आचार्यप्रवर श्री हरिप्रसाद जी के ब्रह्मत्व में ऋग्वेद पारायण यज्ञ प्रारम्भ हुआ। यज्ञ के पश्चात आदरणीय राज मैहन एव श्रीमती विमला मलिक जी के भजनों के उपरान्त आदरणीय हरिप्रसादार्य जी ने ओ३म् आ हर्ताबाय धृष्णवे धनुष्टन्वन्ति पौंस्यम। शुक्रा वियन्त्यसुराय निर्णिजे विपामग्रे महीयुवः।। सामवेद 551।।

आचार्य जी ने कहा महर्षि देव दयानन्द सरस्वती जी महाराज ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका में लिखते हैं कि सबसे श्रेष्ठ दान वेददान का दान है। हम सब वेद के अनुकूल चलें। वेदाज्ञाओं का अनुपालन करने से जीवन को शोभायमान बनायें। हरियद शब्द का अर्थ है कमनीय अर्थात कामना करने के योग्य। वियन्ति–विशेष रूप से प्राप्त होते हैं। सभी प्राणियो के लिए कामना करने के योग्य परमेश्वर ही है। सृष्टि में चींटी से हाथी तक समस्त प्राणी सुख चाहते हैं। सुखों व शाति का भण्डार एक मात्र आनन्द स्वरूप है। आनन्द केवल मात्र उसी सर्वशक्तिमान के पास ही है। जीवनमात्र सुख तथा शाति के लिए ही भटक रहे हैं। इसीलिए ईश्वर की परमावश्यकता है वही आनन्द स्वरूप है और उसी को स्मरण करना चाहिये। मनुष्य बारम्बार कामना करता है कि उसे सुख और शाति मिले किन्तु उसके अनुरूप पुरूषार्थ नहीं करता। कई बार सकल्प करके प्रयत्न आरम्भ करता है पर आलस्य अथवा प्रमाद के कारण शिथिल पड जाता है। इस कारण सफल नहीं होता। परमेश्वर की उपासना प्रार्थना करने वाला काम क्रोध लोभ मोह ईर्ष्या द्वेष आदि दुर्गुणों को दूर हटाने में सफल हो जाता है जबकि नास्तिक असफल ही होता है। साधक इन बुरी भावनाओं को हटा लेता है। प्रभु उसमें प्राणशक्ति को बढा देते हैं क्योंकि यह साधक इस प्राण शक्ति को बढाने के लिए नियमित प्राणायाम का अभ्यास करता रहता है। उसकी अवरोधक शक्ति बढती रहती है। हम सभी में प्राणशक्ति है। हम भी चाहें तो निरन्तर प्रयास से इसे बढ़ा सकते हैं। श्रोतागण मत्रमुग्ध होकर इस सत्सग का लाभ उठा रहे थे।

मत्री जी ने विद्वान व्याख्यानदाता का धन्यवाद किया। रात्रि के कार्यक्रम की सूचना दी शाति पाठ एव प्रसाद वितरण के साथ कार्य सम्पन्न हुआ।

प्रचार मत्री
आर्य समाज बी ब्लाक जनकपुरी
नई दिल्ली–58

## वैदिक विद्वान कृपया समाधान करें

1. महर्षि दयानन्द कृत सस्कार विधि में एक कुण्ड पर अनेक यजमानों के बैठने का विधान नहीं है। ऐसी स्थिति में आहुति डालने के इच्छुक अनेक कुण्डों के अभाव मे अन्य आर्यजन कैसे आहुति डालेंगे?
2. एक कुण्ड पर अनेक यजमान बैठाने की शास्त्र विरूद्ध परम्परा क्या उचित है?
3. जैसे अपनी–अपनी थाली में अपने–अपने घर पर भोजन करने वाले लोग यदि एक दो पक्तियों में बैठकर सहभोज (ऋषिलगर) करें तो कोई आपत्ति नहीं। ठीक वैसे ही अपने–अपने कुण्ड में सामूहिक रूप से आहुति डालने वाले बहुकुण्डीय यज्ञ में क्या आपत्ति है?
4. बहुकुण्डीय यज्ञ के विरोध में कोई वेद का प्रमाण हो तो दें?

आचार्य आर्य नरेश
वैदिक गवेषक
उद्गीथ साधना स्थली पजी धर्मान्यास, हिमाचल
ग्राम कोहर, डाक फागू, तह राजगढ़
जनपद सिरमोर–173001 हिमाचल

# राष्ट्र भाषा हिन्दी तथा भारतीय भाषायें विज्ञान और तकनीकी शिक्षा का माध्यम कब बनेगी?

गताक 5 का शेष

पाश्चात्य एव विदेशी विद्वान आज से 100–150 वर्ष पूर्व हिन्दी तथा भारतीय भाषाओं पर शोध कर सकते हैं तथा उच्चकोटि की पुस्तके लिख सकते हैं किन्तु हमने अपनी भाषाओं को यहाँ तक कि राष्ट्र भाषा को इस योग्य ही नही समझा। बिशप कॉल्डवेल ने 1856 मे द्राविड़ भाषाओ का 'तुलनात्क अध्ययन' नामक प्रामाणिक ग्रथ लिखा। जॉन बीम्स ने कम्पेरेटिव ग्रामर ऑफ आर्यन लेंगिएजिज नामक ग्रथ लिखा जो तीन भागों में 1872 1875 व 1879 में प्रकाशित हुआ। जार्ज ग्रियर्सन ने 1894–1927 तक तैंतीस वर्षों मे 'लिगुइस्टिक सर्वे ऑफ इडिया नामक विशाल ग्रथ लिखा जो ग्यारह खडो में प्रकाशित है। इसमें भारतीय बोलियो एव भाषाओ के व्याकरण का सोदाहरण परिचय दिया गया है। भूमिका में भारतीय भाषाओ का इतिहास भी दिया गया है। (देखे सरल भाषा विज्ञान अमन प्रकाशन हिसार–125005–प्रथम सस्करण 1992 पृ 48) सर विलियम जोन्स ने 1786 मे सस्कृत की महत्ता प्रतिपादित करते हुए इसे ग्रीक लैटिन से अधिक परिष्कृत बताया। उन्होने शाकुन्तलम् गीतगोविन्द और 'मनुस्मृति' का अग्रेजी मे अनुवाद भी किया था। इसी प्रकार अनेक पाश्चात्य विद्वानो ने सस्कृत तथा भारतीय भाषाओ का उल्लेखनीय अध्ययन किया है तथा उन पर महत्वपूर्ण ग्रथो की रचना की है किन्तु एक ओर हम हैं कि हमने पिछले 50 वर्षों से भी अधिक समय मे किसी भी भारतीय भाषा को यहा तक राष्ट्र भाषा हिन्दी को भी आधुनिक ज्ञान विज्ञान के सक्षम नही बनाया उसे उसके योग्य ही नही समझा?

अब तक कहा जा रहा था कि कम्प्यूटर तथा इटरनेट की भाषा केवल अग्रेजी है किन्तु अब यह भ्रम भी टूट रहा है। इटरनेशनल डेटा कॉरपोरेशन (आई डी सी) के अनुसार 2003 तक इटरनेट के माध्यम से होने वाला खर्च एक खरब चौसठ अरब डालर का होगा। इसमें 47 प्रतिशत भाग जापान और पश्चिमी यूरोप से आएगा। इटरनेट पर एशियाई देशो की भागीदारी भी अग्रेजी के वर्चस्व को तोड रही है। एक रिपोर्ट के अनुसार 2003 तक इटरनेट पर एशियाई उपभोक्ता की सख्या 9 50 83 000 हो जायेगी। इस लिए इटरनेट पर भाषायी समीकरण बदल रहे हैं। आई डी सी के अनुसार जो कम्पनी अपनी वेबसाइट केवल अग्रेजी मे बना रही है वे प्रतिवर्ष एक करोड़ डालर की हानि कर रही है। अत विश्व की बड़ी–बडी कम्पनियाँ अपने वेबसाइटों को बहुभाषी बना रही है। इटरनेशनल कम्यूनिकेशन ऐसी ही कम्पनी है। यह बहुभाषी कम्प्यूटरों तथा तकनीकी सेवा देने वाली कम्पनी है। इसके कार्यालय फ्रास जर्मनी चीन जापान रूस आदि देशों मे है। इसी वर्ष इस अमेरिकी कम्पनी ने इटरनेट बिजनेस सर्विस चाईनाकनेक्ट का आरम्भ किया है। इसकी अनुवाद सेवा से अग्रेजी सामग्री को आसान चीन भाषा मे बदला जा सकता है फिर चीनी भाषा का अग्रेजी मे अनुवाद किया जा सकता है। चीन मे इस कम्पनी ने चाईनानेट के साथ अनुबन्ध किया है। इटरनेशनल कम्युनिकेशन जैसी कई अन्य कम्पनियाँ हैं जो आज गैर अग्रेजी भाषाओं मे अनुवाद करने और बहुभाषी सेवायें देने में लगी हुई है। एक अनुमान के अनुसार वर्ष के अन्त तक नेट उपभोक्ताओं में 70 प्रतिशत लोग गैर अग्रेजी भाषी होंगे। क्या भारत भी ऐसा करेगा? भारत को भी हिन्दी तथा भारतीय भाषाओ के लिए चाइनानेट की तरह भारत नेट या हिन्दी नेट की स्थापना करनी चाहिये। आज कम्पनियाँ इस ओर अधिक ध्यान दे रही है कि किस भाषा या भाषाओं में वेबसाइट बनाने से उनको अधिक आय हो सकती है। चीनी भाषा की तरह हिन्दी और भारतीय भाषाओं का भी बहुत बड़ा बाजार है।

अत भारत सरकार मानवससाधन विकास मन्त्रालय को शीघ्र ही इस ओर ध्यान देना चाहिये। भारतीय विज्ञान सस्थान बगलौर के द्वारा यह कार्य करवाया जा सकता है।

भारत सरकार ने प्रारम्भिक शिक्षा को सर्व सुलभ बनाने के लिए मानव ससाधन विकास मत्रालय के आधीन प्रारम्भिक शिक्षा तथा साक्षरता विभाग के माध्यम से 15 अगस्त 2001 को अखबारो मे जो आकड़े जारी किए हैं वे उत्साह वर्धक है। जैसे कि वर्ष 2003 तक 6–14 आयु वर्ग सभी बच्चो का स्कूल मे प्रवेश हो जायेगा। इसी प्रकार मानव ससाधन विकास मत्रालय ने माध्यमिक और उच्चत्तर शिक्षा विभाग के अधीन जो सूचनाये 15 अगस्त 2001 को अखबारो मे प्रकाशित की है वे भी ध्यान देने योग्य है। इनमे राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान तथा प्रशिक्षण परिषद् मे राष्ट्रीय कम्प्यूटर शिक्षा केन्द्र की स्थापना भारत के प्रथम शैक्षिक चैनल 'ज्ञानदर्शन' का चौबीस घटे प्रसारण उललेखनीय है किन्तु उच्चतर शिक्षा विभाग के इन कार्यक्रमो में राष्ट्रभाषा हिन्दी तथा भारतीय भाषाओ का कोई उल्लेख नही है उन्हे उच्चतर शिक्षा तथा आधुनिक विज्ञान एव प्रौद्योगिकी तथा तकनीकी शिक्षा का माध्यम बनाने के बारे मे कोई उल्लेख नहीं है? आखिर कब राष्ट्र भाषा हिन्दी तथा अन्य भारतीय भाषाये ज्ञान विज्ञान का माध्यम बनेगी? यह ठीक है कि मानवससाधन विकास मत्रालय ने कुछ मास पूर्व भारतीय भाषा प्रोन्नयन परिषद् की स्थापना की है किन्तु उससे यह समस्या हल होने वाली नही है। इसके लिए मत्रालय को अलग से कोई योजना तैयार करनी होगी ताकि राष्ट्र भाषा हिन्दी तथा भारतीय भाषाओं मे विज्ञान चिकित्सा विज्ञान प्रायोगिकी तथा तकनीकी विषयों से सम्बन्धित साहित्य तैयार करवाया जा सके।

ज्ञान के क्षेत्र मे भारत महाशक्ति तभी बन सकता है जब यह ज्ञान–विज्ञान उसकी अपनी भाषाओ मे दिया जाए। अग्रेजी की बैसाखी के सहारे हम कब तक देश के ज्ञान विज्ञान को आगे बढायेगे? पहले सस्कृत देश के ज्ञान विज्ञान की भाषा थी और इसी कारण भारत विश्व का गुरू माना जाता था किन्तु आज हमारे पास आधुनिक विज्ञान एव तकनीकी ज्ञान की अपनी कोई भाषा नही है। सस्कृत को तो हमने पहले ही भुला दिया है किन्तु अब हम राष्ट्र भाषा हिन्दी तथा अन्य भारतीय भाषाओ की निरन्तर उपेक्षा किए जा रहे हैं। देश के सौ करोड़ लोगो की भाषाओं की हमें कोई परवाह नहीं? कम से कम राष्ट्रभाषा राजभाषा हिन्दी को तो वैज्ञानिक एव तकनीकी ज्ञान का माध्यम बनाये। उसको तो सक्षम बनाने के उपाय करें। अन्यथा अग्रेजी ही इसका एक मात्र माध्यम रह जायेगी तथा यह ज्ञान अग्रेजी जानने वाले कुछ लोगो तक ही सीमित रह जायेगा। देश की जनता की इसमें कोई भागीदारी नही है। क्या मानव ससाधन विकास मत्रालय शीघ्र इस ओर ध्यान देगा?

जब चीन अपनी भाषा में वैज्ञानिक एव तकनीकी ज्ञान उपलब्ध करवा सकता है तो भारत ऐसा क्यो नही कर सकता? इसी प्रकार कम्प्यूटर एव इटरनेट के क्षेत्र मे हम चीन की तरह इटरनेशनल कम्यूनिकेशन तथा डब ल्यू डबल्यू वर्ल्ड किगो डॉट कॉम जैसी कम्पनियो का सहयोग लेकर हिन्दी तथा भारतीय भाषाओ के लिए भारत इटरनेट या हिन्दी इन्टरनेटसेवा का आरम्भ कर सकते हैं फिर सॉफ्टवेयर के निर्माण और समस्त सूचना प्रौद्योगिकी में हमारी विश्वव्यापी प्रतिष्ठा एव साख है। फिर भी हम हिन्दी तथा भारतीय भाषाओं के सॉफ्टवेयर तैयार नहीं करवा पा रहे हैं। हिन्दी तथा भारतीय भाषाओं का बहुत बड़ा बजार है। भारत सरकार तथा मानवससाधन विकास मत्रालय को शीघ्र इस ओर ध्यान देना चाहिये। मानवससाधन विकास मत्रालय विभिन्न स्तरो पर शिक्षा के प्रसार के लिए प्रयत्न कर रहा है उसे इस ओर भी ध्यान देना चाहिये।

प्रो चन्द्र प्रकाश आर्य
432/8 आर्य निवास अर्बन एस्टेट
करनाल–132001 हरियाणा

## आर्य नीति का उद्देश्य

तन मन धन से सहयोग दें

1 देश–विदेश की आर्य समाजो मे घटित घटनाओ से आर्य जगत को अधुनातन जानकारी देना।

2 आर्य समाज के पुनर्जागरण के लिये आर्य जगत को प्रेरित करना।

3 आर्य समाज को राष्ट्रीय धारा से जोड़ना और राष्ट्र की ज्वलन्त समस्याओं पर चिन्तन एव निवारण के लिए राष्ट्र व्यापी सगठन बनाना।

4 आर्य समाज द्वारा धार्मिक सास्कृतिक सामाजिक व राजनीतिक क्षेत्र में किये जा रहे कार्यों की जानकारी देना।

5 समर्पित एव निष्ठावान कार्यकर्ताओ का आर्य जगत को परिचय देना।

6 देश मे 1000 समर्पित निष्ठावान कार्यकर्ताओ महिलाओ एवं युवको का सगठन खडा करना।

7 आर्य समाज के आदर्शों से प्रेरित शिक्षण सस्थाओं के माध्यम से देश मे सशक्त छात्र शक्ति खडी करना।

8 विश्व के आर्य परिवारों का सगठन बनाना।

9 देश के 100 विद्वानों की परिषद बनाना।

10 विश्व की समस्त भाषाओं में वेद सन्देश प्रकाशित कर वैदिक धर्म की विश्व को जानकारी देना।

11 विश्वशांति के लिए विश्व व्यापी आदोलन चलाना कट्टरवाद अन्धविश्वास अज्ञानता के विरूद्ध मुहिम छेड़ना तथा देश में राजनीतिक सामाजिक धार्मिक सास्कृतिक आर्थिक क्रान्ति के लिए अभियान चलाना।

आप आशीर्वाद दें कि परमपिता परमेश्वर हमें इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए शक्ति एव सामर्थ्य दे।

तन मन धन से सहयोग दे पाठकगण 100 रू सहयोग राशि भेजने का कष्ट करें।

## सार्वदेशिक साप्ताहिक में स्वामी अग्निवेश पर अनर्गल आरोपों की विषवर्षा

# पत्थर मुझे कहता है मेरा चाहने वाला, मैं मोम हूं उसने मुझे छू कर नहीं देखा

(गतांक से आगे)

–सत्यव्रत सामवेदी

### मुसलमानो का समर्थन या क्रान्ति शिरोमणि प रामप्रसाद बिस्मिल की अदम्य कामना की पूर्ति

स्वामी अग्निवेश जी पर यह आरोप लगाया जाता है कि वे मुसलमानों के समर्थक हैं और उन्हे प्रसन्न करने के लिये भाषण देते हैं और इस प्रकार धर्मान्ध मुसलमानो को आतकवाद एव देश द्रोह के लिये बढ़ावा देते हैं। वास्तव मे अधिकाश आर्यसमाजियों को राष्ट्रीय स्वय सेवक सघ या विश्व हिन्दू परिषद् के चश्मे से भारतीय समाज को देखने की आदत पड़ गई है इसीलिये स्वामी अग्निवेश की हिन्दू–मुस्लिम एकता की अपील उन्हें मुसलमानों के तुष्टीकरण की नीति लगती है। हम कैसे भूल जाए जायसी को रहीम को रसखान को और अशफाक उल्ला खा को। फासी से पहले जेल में प रामप्रसाद बिस्मिल ने अपनी जीवनी मे लिखा है कि 'वाईसराय ने जब हम काकोरी के मृत्युदण्ड वालो की दया प्रार्थना अस्वीकार की थी उसी समय मैंने श्रीयुत् मोहनलाल जी को पत्र लिखा था कि हिन्दुस्तानी नेताओं को तथा हिन्दू मुसलमानो को अगली काग्रेस पर एकत्रित हो हम लोगों की याद मनानी चाहिये। सरकार ने अशफाक उल्ला को रामप्रसाद का दाहिना हाथ करार दिया। **अशफाक उल्ला कट्टर मुसलमान होकर पक्के आर्यसमाजी रामप्रसाद क्रान्तिकारी दल के सम्बन्ध मे यदि दाहिना बनते तब क्या नये भारतवर्ष की स्वतत्रता के नाम पर हिन्दू–मुसलमान अपने निजी छोटे–छोटे फायदो का ख्याल न करके आपस मे एक नहीं हो सकते?**

परमात्मा ने मेरी पुकार सुन ली और मेरी इच्छा पूरी होती दिखाई देती है। मैं तो अपना कार्य कर चुका। मैंने मुसलमानो में से एक नवयुवक निकाल कर भारतवासियो को दिखला दिया जो सब परीक्षाओ में पूर्णत उत्तीर्ण हुआ। अब किसी को यह कहने का साहस नहीं होना चाहिये कि **मुसलमान पर विश्वास न करना चाहिये।** पहला तजुर्बा था जो पूरी तरफ से कामयाब हुआ। तब देशवासियों से यही प्रार्थना है कि यदि वे हम लोगों के फासी पर चढ़ने से जरा भी दुखित हुए हो तो उन्हें यही शिक्षा लेनी चाहिये कि हिन्दू–मुसलमान तथा सब राजनैतिक दल एक होकर काग्रेस को अपना प्रतिनिधि माने।

**हिन्दू–मुस्लिम एकता ही हम लोगो की यादगार तथा अन्तिम इच्छा है चाहे वह कितनी कठिनता से क्यो न प्राप्त हो।**

प रामप्रसाद बिस्मिल की उक्त कामना भारतवर्ष के स्वतत्रता सग्राम में स्वर्णाक्षरों में अकित है। साम्प्रदायिकता की तलवार लेकर एक–दूसरे का गला काटने वाले हिन्दू और मुसलमान सही रास्ते पर उसी दिल आयेंगे जब वे प रामप्रसाद बिस्मिल और अशफाक उल्ला को अपना आदर्श नेता मानेंगे। आज पाठयपुस्तकों में धर्मनिरपेक्षता और धर्मसापेक्षता के अशों को लेकर भयकर वाद–विवाद चल रहा है परन्तु क्या कभी दोनों पक्षों ने प रामप्रसाद बिस्मिल की अदम्य कामना को पाठयपुस्तकों में शामिल करने की आवाज उठाई? विश्व हिन्दू परिषद् के चश्मे से देखने वाले आर्यसमाजियों को तो प. रामप्रसाद बिस्मिल की मुस्लिम परस्ती दिखाई देगा। स्वामी अग्निवेश यही कहते हैं कि हमें मत–मतान्तरों के कुए मे न रहकर वैदिक समुद्र में अवगाहन करने वाला देवता बनना है जो अपनी आत्मा में समस्त प्राणियों को देखता है और समस्त प्राणियों में अपनी आत्मा को देखता है।

> यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति
> सर्वभूतेषु चात्मानम् ततो न विजुगुप्सते।

वेदो ने तो 'एकत्वमनुपश्यत का सदेश दिया है। समस्त प्राणी जगत ईश्वर की सन्तान है। क्या ईश्वर की सन्तान से घृणा करना नास्तिकता नहीं है?

स्वामी अग्निवेश पर यह भी आक्षेप लगाया गया कि वे मुस्लिम पर्वों पर मुसलमानों से प्रेमपूर्वक मिलने का सदेश क्यों देते हैं? क्या यह सदेश अमर हुतात्मा स्वामी श्रद्धानन्द ने नहीं दिया था? सन् 1925 में ईद के अवसर पर दिल्ली निवासियों को सम्बोधित करते हुए श्रद्धेय स्वामीजी ने लिखा था–

'परमात्मा सारे ससार का पिता है। यदि तुम्हें इस बात पर विश्वास है तो प्राणी मात्र को मित्र की दृष्टि से देखना चाहिए और मनुष्य मात्र को तो भाई समझना चाहिए। क्या इसका प्रत्यक्ष प्रमाण आज से तीन दिन तक अपने अमल से दोगे? आज मुसलमान स्त्री–पुरुष बाल–वृद्ध–युवा नये कपड़े पहनकर एक अद्वितीय ब्रह्म के आगे अपनी श्रद्धा की भेंट धरने जा रहे हैं। क्या वह श्रद्धा अन्दर घर कर गई है? यदि ऐसा होगा तो वे अपने त्यौहारों पर हिन्दुओं का दिल दु खाने की कोई बात नहीं करेंगे। मेरे हिन्दू भाईयो! आज तुम्हें भी अपने भ्रातृभाव का स्पष्ट प्रमाण देना है। परमात्मा की उपासना में अपने मुसलमान भाईयों को निमग्न देखकर कर प्रसन्नता से उनको आशीर्वाद दो। यदि तुम्हारी आखों के आगे कुर्बानी के लिए गौमाता जाती हो तो क्रोध और द्वेष का लेश भी अपने अन्दर न आने दो प्रत्युत परमात्मा से हार्दिक प्रार्थना करो कि वे परमपिता उनकी बुद्धियों को प्रेरणा करें जिससे स्वय गौमाता की रक्षा का भाव उनमे उत्पन्न हो। तुम्हारे भाई भूल से गौ वध को स्वर्ग का साधन समझ रहे हैं। उन पर क्रुद्ध होकर और उनसे घृणा दिखाकर उन्हें अधिकतर गौघात की ओर प्रवृत्त करके दूने पाप के भागी न बनो। जितना तुम सहन करोगे और मुसलमान भाईयों को प्रेम का मार्ग दिखाओगे उतना ही भगवान तुम पर कृपा करेंगे।

स्वामी अग्निवेश जी पर यह आरोप लगाया जाता है कि वे मुसलमानों और ईसाइयों की सभाओं में भाषण देने जाते हैं। क्या स्वामी श्रद्धानन्द जामा मस्जिद में भाषण देने नहीं गए थे। आज आर्यसमाज की पुस्तकों में बहुत गर्व से हम लिखते हैं कि स्वामी श्रद्धानन्द पहला और अन्तिम महापुरुष है जिसे जामा मस्जिद पर भाषण देने के लिए बुलाया गया और जिन्होंने अपना भाषण वेद मत्र से प्रारम्भ किया और शांति पाठ से समाप्त किया। स्वामी अग्निवेश भी इसी प्रकार मुसलमानों और ईसाइयों के सम्मेलनों में जाकर वेद मत्र से अपना भाषण प्रारम्भ करते हैं। क्या स्वामी श्रद्धानन्द के साथ दीनबन्धु रेवरेण्ड ऐण्डरूज नहीं रहते थे जो महात्मा गांधी के अनन्य सहयोगी और भारतवर्ष की आजादी के महान योद्धा थे। स्वामी श्रद्धानन्द के व्यक्तित्व को देखकर उन्होंने ईसाई धर्म छोड़ दिया और अपने पिता को पत्र लिखते हुए कहा कि इससे आपको दुख तो जरूर होगा मैं आपसे सत्य कहता हू कि मैं अब शुद्ध ईसाई बन गया हू। आर्यसमाज के इतिहास के पाठक जानते हैं कि गुरूकुल कागड़ी को ब्रिटिश सरकार की कोप दृष्टि से बचाने दीनबन्धु ऐण्डरूज की क्या भूमिका रही ह।

वास्तव में स्वामी अग्निवेश वेद ज्ञान को अपने जीवन में उतारने व प्रयोग कर रहे हैं। अब क्या अर्थ करेंगे वेद के इस मत्र का–

> सहृदय सामनस्य अविद्वेष कृणोमिव
> अन्योऽन्यमभिहर्यत वत्स जातमिवघ्न्या।

तुम एक–दूसरे से इस प्रकार प्रेम करो जैसे गाय अपनी सन्तान करती है। गाय की सन्तान होने पर गाय अपनी जिह्वा से बछड़े व बछड़ी की गदगी साफ करती है। हम शरीर के किसी भी अग से गदगी साफ करने के लिए तैयार हो सकते हैं परन्तु जिह्वा से नहीं। इसी प्रकार आप क्या अर्थ करेंगे निम्नलिखित वेद मत्र का–

> जन बिभ्रती बहुधा विवाचस नानाधर्माण पृथिवी यथौकसम्
> सहस्र धारा द्रविणस्य मे दुहा ध्रुवेव धेनुरनपस्फुरन्ती।।

जैसे कामधेनु दूधारू गौ अपने पैरों को अविचल जमा कर अपने चारों स्तनों से दूध की धारा बहा देती है उसी प्रकार यह मातृभूमि रूपी गौ अपने दुग्ध रूप अमूल्य रत्न सोना–चादी ताबा–लोहा गधक अभ्रक कोयला पेट्रोल, अन्न औषध, फूल–फलादि रूप दुग्ध की धाराओं से देश को अप्लावित कर दे पर इसके लिए शर्त यह है कि विविध भाषाओं को बोलने वाले, अनेक विचार और क्रियाकलाप वाले बहुत से और बहुत प्रकार के आकार–प्रकार और रग रूप वाले लोग अपने देश में उसी प्रकार रहे जिस प्रकार एक परिवार में छोटे–बड़े प्रेम पूर्वक मिल जुल कर रहते हैं।

यह आरोप भी अत्यन्त हास्यास्पद है कि साम्यवादियों ने उन्हें आर्यसमाज में भेजा है। आरोप लगाने वाले क्या एक भी भाषण प्रस्तुत कर सकते हैं जिसमें उन्होंने साम्यवाद का समर्थन किया हो। क्या आज तक एक भी आर्यसमाजी को उन्होंने साम्यवादी बनाया? आर्यसमाज के दिग्गज नेता राहुल सास्कृत्यायन एव प्रसिद्ध उपन्यासकार यशपाल साम्यवादी बन गये तो स्वामी अग्निवेश को साम्यवादी बनने में क्या बाधा थी? आज भारतवर्ष मे चाहे स्वामी अग्निवेश का कितना ही विरोध क्यों न करें परन्तु भारतवर्ष की सीमाओं से बाहर स्वामी अग्निवेश आर्यसमाज का पर्याय माना जाता है। वे ईसाइयों और मुसलमानों की सभाओं में जाकर उनकी कर्मकाण्डों की जमकर आलोचना करते हैं। लखनऊ से दिल्ली तक की समन्वय यात्रा में बरेली में गुरूद्वारे में हमारा भव्य स्वागत हुआ। वहा पर भाई ग्रंथ साहब पर पखों से हवा कर रहे थे तब स्वामी अग्निवेश ने पूछा कि क्या ग्रथ साहब को गर्मी लग रही है? वहा उपस्थित सिक्खों को यह बात बुरी तो लगी परन्तु क्या समस्त मत–मतान्तरों में व्याप्त पाखण्ड की आलोचना करने का अग्निवेश जैसा साहस किसी और आर्यनेता में है? स्वामी अग्निवेश की आलोचना करने वालों के लिये कबीर के शब्दों में यह कहा जा सकता है–

हीरा पाय परख नही जाने कौड़ी परखन करता।

सत्यव्रत सामवेदी, सम्पादक प्रकाशक एव मुद्रक [illegible]–13, [illegible] नगर [illegible] जयपुर से मुद्रित
सम्पादक फोन नि. [illegible] का. [illegible] e-mail [illegible]
आर्य समाज, [illegible] जयपुर के सौजन्य से प्रकाशित

प्रेषक
सत्यव्रत सामवेदी, सम्पादक आर्य नीति
आर्य समाज [illegible]
राजस्थान

पंजीकरण [illegible]
डाक पंजीकरण [illegible]

श्री जगदीश वेदालकार
पुस्तकालयाध्यक्ष
गुरुकुल कागडी विश्वविद्यालय
हरिद्वार उत्तरांचल यू पी

वेद प्रचार, आर्य समाज, विश्व शान्ति, राष्ट्रोत्थान, मानवता एवं सम्पूर्ण क्रान्ति के लिये समर्पित पाक्षिक पत्र

॥ओ३म्॥
कृण्वन्तो विश्वमार्यम्



वर्ष 2 अंक 47 21 दिसम्बर 2002 मूल्य एक प्रति 3 रुपये डाक पंजियन संख्या RJ-2837/2001 वार्षिक मूल्य 75 रुपये

## अमर हुतात्मा स्वामी श्रद्धानन्द बलिदान दिवस

# तड़पती आत्मा की पुकार

## विनाश के तूफान में आर्तनाद करते हुए भारत, तुम दयानन्द का हाथ क्यों नहीं पकड़ते?

–सत्यव्रत सामवेदी

जयपुर 20 दिसम्बर। महापुरुषों की जीवनगाथा उपन्यासों और नाटको से भी अधिक रोमाचक व रोचक होती है परन्तु स्वामी श्रद्धानन्द की जीवन सरिता का प्रवाह सर्वाधिक विस्मयकारी है। मिल्टन का पैराडाईज लास्ट महाकाव्य विश्व साहित्य का अमर ग्रन्थ है जिसमें सर्वशक्तिमान ईश्वर और शैतान के महायुद्ध का रोगटे खडे करने वाला चित्रण है परन्तु स्वामी श्रद्धानन्द की आत्म कथा 'कल्याण मार्ग का पथिक' पाठक को नरक से स्वर्ग तक की यात्रा कराते हुए अनेक भयानक वीभत्स घृणित दृश्या के बाद स्वर्गिक सान्दयमय मनाहारी चित्र दिखाते हुए ब्रह्म लोक की अद्वितीय झाकी के दर्शन कराती है। मानव जीवन के उत्थान और पतन के दृश्यों को देखता हुआ पाठक सास लेना भूल जाता है। इस आत्म कथा मे पाप सागर मे डूबती हुई आत्मा का आर्तनाद है एडवेन्चर है मद्य है मदिरा है मीन है मुद्रा है मैथुन है उद्दाम वासना का जहरीला आकर्षण है रोमाच है शायरी है शतरज है हुक्का है अययाशी है मटरगश्ती है आवारगी है और हैं पाप सागर में उत्ताल तरगों को विदीर्ण करने वाले नरभक्षी मगरमच्छ। इस भवसागर मे भयत्रस्त मानव चीख उठता है–बचाओ बचाओ। चारो तरफ निबिड अधकार है कोई आशा की किरण नहीं। नरभक्षी मगरमच्छ के मुह मे आसू बहाते हुए मानव की चीख सुन कर आकाश कापने लगता है और सहसा एक प्रकाश पुज का अवतरण होता है। इस प्रकाश पुज से नरभक्षी मगरमच्छ और उसके शिकार निरीह मानव की आखे चौधिया जाती हैं। उस प्रकाश पुज की शक्तिशाली भुजाए मगरमच्छ के मुह से चीत्कार करते हुए मानव को पकडकर खीचने लगती है और भयकर महासमर प्रारम्भ हो जाता है मानव के खून के प्यासे मगरमच्छ और अमरता के सदेशवाहक प्रकाश पुज के बीच। यह प्रकाश पुज कौन है जिसकी वज्रविनन्दक भुजाए मानवता के त्राण के लिये असुरो से महायुद्ध कर रही हैं। वह प्रकाश पुज है आदित्य ब्रह्मचारी महर्षि दयानन्द सरस्वती।



ईश्वर भक्त धर्मनिष्ठ निर्भीकता की प्रतिमूर्ति नानकचद अपने लाडले बेटे मुंशीराम को पाप सागर में डूबते हुए देखकर विलाप कर रहा है। पीढियो से ईश्वर भक्ति में लीन परिवार में यह क्या हुआ कैसे हुआ? वासनाओं का जहरीला वासुकि मेरे बेटे को कैसे उठा कर ले गया। मैं क्या करूँ कहा जाऊँ? मेरा बेटा तो दशहरे के दिनों में दिये गये मेले के खर्च में से कुछ धन बचाकर टूटीदार झारी खरीद कर लाया था जिसमें देवता पर जल चढाने के लिये जल भर लेता था उसने पीतल की एक डलिया खरीदी थी जिसके ऊपर पकडने का दस्ता और बीच मे दो कटोरिया जडी होती थी। एक कटोरी में अक्षत दूसरी मे चदन और थाली में फूल और बिल्वपत्र रख लेता था। नित्य प्रात दाये हाथ में झारी और बगल में धोती अगोछा लेकर विश्वनाथ जी के दर्शन करने जाता था। मार्ग में सब शिवलिगो पर झारो से एक बूद चुआते हुए विश्वनाथ शनीचर देवता महावीर अन्नपूर्णा और गणेश ढुन्ढिराज प्रेम पूर्वक चदन अक्षत पुष्प नैवेद्य धूपदान से पूजा करके घर आकर जलपान करना उसका नित्य नियम हो गया था। मेरा बेटा जब 10 वर्ष का था तब नियम पूर्वक तुलसीकृत रामायण का भक्तिपूर्वक नियमित पाठ करता था। एक दिन अपने भाई के साथ उजड मंदिर से शिवलिग उठा लाया और मेरा अनुकरण कर शिवलिग को स्नान कराके उस पर पुष्प बेलपत्र चढाता और धूप दीप नैवेद्य देवार्पण करता था। बादा मे कितने भक्ति भाव से राम चरित मानस का पाठ सुनता था। प्रत्येक आदित्यवार को हनुमान चालीसा का एक टाग पर खडे होकर सौ बार पाठ करने के पीछे नमक शून्य भोजन करता था सनीचर को स्कूल से लौट कर जो बाल काण्ड का आरम्भ करता तो आदित्यवार की रात तक लका काण्ड की समाप्ति कर देता। आज मेरा बेटा नास्तिक हो गया है। हे ईश्वर! मेरी पुकार सुन। मेरे बेटे की रक्षा कर और मेरे परिवार को कलकित होने से बचा।

### ईश्वर ने नानकचन्द की पुकार सुनी

विषाद क समुद्र में गोता लगाते हुए नानकचन्द की प्रार्थना को परम कारुणिक परमेश्वर ने सुन लिया। ईश्वर की लीला विचित्र है। जब उसके भक्त को चारो तरफ अधकार ही अधकार दिखाई देता है तब उसकी करूणा भक्त के परित्राण के लिए दिव्य प्रकाश के रूप में प्रकट होती है। मुशीराम 23 वर्ष के नवयुवक हैं।

दयानन्द की सभा मे उपद्रव रोकने का दायित्व बास बरेली के कोतवाल नानकचन्द पर था। महर्षि का भाषण सुनकर कोतवाल साहब को विश्वास हो गया कि यह अद्वितीय व्यक्तित्व मेरे पुत्र को पुन आस्तिक बना देगा और मेरे नास्तिक बेटे के सब सशय दूर कर देगा। रात को घर आते ही दुखी बाप ने अपने बेटे से कहा– 'बेटा मुशीराम! एक दण्डी सन्यासी आये हैं बडे विद्वान और योगीराज हैं। उनकी वक्तृता सुनकर तुम्हारे सब सशय दूर हो जायेगे। कल मेरे साथ चलना।' नास्तिक बेटे की प्रतिक्रिया थी कि केवल सस्कत जानने वाला क्या बुद्धि की बात करेगा? पिता का मन रखने के लिए दूसरे दिन मुशीराम महर्षि का भाषण सुनने चला गया। उस दिव्य आदित्य मूर्ति को देखकर मुशीराम श्रद्धावनत हो गया और जब पादरी टी जे स्काट और दो तीन अन्य यूरोपियनो को उत्सुकता से बैठे देखा तो श्रद्धा और भी बढ गई। अभी दस मिनट वक्तृता नहीं सुनी थी कि मन मे विचार किया 'यह विचित्र व्यक्ति है कि केवल संस्कृतज्ञ होते हुए ऐसी युक्ति युक्त बाते करता है कि विद्वान दंग हो जाए।' व्याख्यान परमात्मा के निज नाम ओ३म पर था। महर्षि के व्याख्यान को सुन कर आनन्दानुभूति का वर्णन करते हुए स्वामी श्रद्धानन्द ने लिखा वह पहले दिन का आत्मिक आल्हाद कभी भूल नहीं सकता। नास्तिक रहते हुए भी आत्मिक आल्हाद से निमग्न कर देना ऋषि आत्मा का ही काम था।

परन्तु मुशीराम का सशय अभी भी दूर नहीं हुआ। उनकी प्रतिक्रिया थी कि यदि ईश्वर और वेद के ढकोसले को पण्डित दयानन्द स्वामी तिलाजलि दे दे तो कोई भी विद्वान उनकी अपूर्व युक्ति और तर्कना शक्ति का सामना करने वाला न रहे।

मुशीराम को अपने नास्तिकपने पर बहुत अभिमान था। एक दिन ईश्वर के अस्तित्व पर आक्षेप कर डाले। पाच मिनट के

प्रश्नोत्तर में ऐसे घिर गये कि जिह्वा पर मुहर लग गई। मुशीराम ने कहा– 'महाराज! आपकी तर्कना शक्ति बड़ी तीक्ष्ण है। आपने मुझे चुप तो कर दिया परन्तु यह विश्वास नहीं दिलाया कि परमेश्वर की कोई हस्ती (अस्तित्व) है। दूसरी बार फिर तैयारी कर के गये परन्तु परिणाम पूर्ववत ही निकला। तीसरी बार फिर पूरी तैयारी कर के गया परन्तु तर्क को फिर पछाड़ मिली। मुशीराम ने फिर अन्तिम उत्तर वही दिया– 'महाराज! आपकी तर्कना शक्ति बड़ी प्रबल है आपने मुझे चुप तो कर दिया परन्तु यह विश्वास नहीं दिलाया कि परमेश्वर की कोई हस्ती है। महाराज पहले हसे फिर गम्भीर स्वर से कहा– 'देखो! तुमने प्रश्न किये मैने उत्तर दिये यह युक्ति की बात थी। मैंने कब यह कहा था कि मैं तुम्हारा परमेश्वर पर विश्वास करा दूगा। तुम्हारा परमेश्वर पर विश्वास उस समय होगा जब वह प्रभु स्वय तुम्हें विश्वासी बना देगे।

## भद्रता और दुरित के पाटो के बीच मे

अब मुशीराम भद्रता और दुरित की रस्साकशी में फस गये। एक तरफ विषय वासना के असुर की प्रबल शक्ति मुशीराम को अपनी तरफ खींच रही हैं और दूसरी तरफ महर्षि की बलिष्ठ भुजाए अपनी तरफ। इस रस्साकशी में मुशीराम विकल हैं।

## वेश्या के कोठे पर

इसके बाद मुशीराम ने फिर जहरीली शराब पी। शराब ने इतना जोर किया कि पाव जमीन पर नहीं पडता था। मित्र के साथ वेश्या के घर जा पहुचे। कोतवाल साहब के पुत्र को देखकर सब सलाम करके खडी हो गई। घर की बड़ी नाई को हुक्म हुआ कि मुजरा सजाए जाए। उसकी नौंची के यहा कोई रुपया देने वाला बैठा था। उसके आने मे देर हुई। न जाने मुशीराम के मुह से क्या निकला। सारा घर कापने लगा। नौंची घबराई हुई दौड़ी आई और सलाम किया। उसने क्षमा मागने के लिए हाथ बढाया और मुशीराम नापाक नापाक कहते हुए नीचे उतर आए।

मुशीराम महर्षि का भाषण सुनकर मोहित तो हो गए परन्तु विषय वासना की भयकर लहरें पाप सागर से उसे बाहर नही निकलने दे रही।

मधु भरी लबालब आती प्यालों की मालाए
अधरों को सिंचित करके जो शोषित करतीं अन्तर को

महर्षि के दर्शन किये पाच वर्ष हो गए हैं। मेरे चेतन मन पर विषयों का आधिपत्य है और अवचेतन मन में दयानन्द बैठा है। दोनों के बीच महासमर छिड़ा हुआ है। विषयों के असुर मास मदिरा शायरी वासना की रस्सियों से मुशीराम को अपनी तरफ खींच रहे हैं। मुशीराम सशय की भयकर नदी में बहे जा रहे हैं। 28 वर्ष की अवस्था में (संवत 1941) जालधर से लाहौर वकालत की परीक्षा के लिये जाने के उपलक्ष्य मे दोस्तों की फिर दावते शुरू हो गई।

## अधकार की अन्तिम रात्रि

मद्य–मास खाने–पीने वाले 'हम प्याला हम निवाला' मित्रों ने दावत देना शुरू कर दिया। प्रत्येक शाम को किसी न किसी मित्र के यहा मुर्गों के गले काटे जाते अण्डे भूने जाते और प्यालों के दौर चलते। एक दिन बडे वकील के यहा निमत्रण था। वहा खुला दौर चला और तो सब अपने–अपने घरों पर चले गये और मुशीराम के साथ रह गया 'पाचों ऐब शायरी बाके मुखतार। बाहर निकलते ही मित्र लड़खड़ाने लगा। कच्चे घडे की चढी हुई थी। मुशीराम चाहे कितनी शराब पी लेते पर होश नहीं खोते थे। अपने मित्र को वे शहर की गलियों की भूल भुलैया के अन्दर स्थित मकान पर छोड़ने गये। लडखडाते मित्र की कमर में एक हाथ और दूसरे हाथ से उसके हाथ को सहारा देते हुए जा रहे हैं। मार्ग की एक गली में मुशीराम अपना हाथ छुड़ाकर एक घर के अन्दर चला गया। पीछे–पीछे मुशीराम भी जब उस घर में चले गये तो देखा कि वहा एक वेश्या बैठी थी। मुशीराम ने मित्र की गालिया सहते हुए भी उसे वहा से धकेला और घर पहुचा कर अपने मित्र के घर लौट आये। जिस मित्र के यहा मुशीराम अतिथि बनकर रह रहे थे वह मित्र भी बोतल खोले बैठा था। फिर दौर चलने लग गया। आधी बोतल शेष थी जो दोनों ने समाप्त की और दूसरी बोतल खुल गई। उसी मे से अभी एक बार पैग ही चढाया था कि मेजबान भी आपे से बाहर होने लगे। मुशीराम ने उन्हे पीने से रोक कर सोने को कहा। इस पर वह बीच का किवाड़ खोल साथ के कमरे में चला गया। उसके जाते ही मुशीराम ने एक बार और पी ली और दूसरी बार प्याला भरने की सोच ही रहे थे कि साथ के कमरे से चीख की आवाज आई। मुशीराम किवाड़ खोलकर अन्दर पहुचे तो देखा कि एक युवा देवी उनके रक्षक मित्र के हाथों में छटपटा रही है और वह उस पर पाशविक आक्रमण कर रहा है। यदि मुशीराम को दो मिनट का भी विलम्ब हो गया होता तो शायद उसके पतिव्रत धर्म की रक्षा न हो सकती।

मुशीराम ने उस नराधम मित्र के दोनों हाथ पकड कर उसे धकेल दिया। वह गिरा और देवी कापती हुई अन्दर भाग गई। पिशाच मित्र को जबरदस्ती उसके पलग पर लिटा कर मुशीराम बाहर आ गए। उनका गत सारा जीवन मानसिक दृष्टि के आगे घूमने लगा और तब से पूरा वैराग्य उत्पन्न हुआ परन्तु पुराने अभ्यास के अनुसार यह सूझी कि शेष बोतल समाप्त करके सदा के लिये उसके प्रलोभन से मुक्त हो जाए। इस विचार से पूरा बडा गिलास भरा ही था कि मानसिक दृष्टि के सामने से एक और पर्दा उठा और यति दयानन्द की विशाल मूर्ति कौपीन लगाये शरीर में विभूति रमाये और हाथ में मोटा लट्ठ लिये सामने आ खड़ी हुई। ऐसा जचा मानो महात्मा कह रहे हैं—क्या अब भी परमेश्वर पर तेरा विश्वास न होगा? आख मली मूर्ति कहीं सामने न थी परन्तु हृदय काप उठा। उनका कमरा सड़क की एक ओर था जहा किसी दूसरे घर की दीवार थी गिलास उठा कर जो फेंका तो सामने की दीवार में लग कर चूर–चूर हो गया। फिर बोतल उठा कर जोर से फेंकी वह भी दीवार में टकरा कर टुकडे–टुकडे हो गई।

## आचार्य का आदेश पूरा हो रहा है

अभी मुशीराम सशय के झूले में झूल रहे हैं। मुझे आत्मिक शाति कहा मिलेगी? कभी वे आर्य समाज जाते हैं कभी ब्राह्म मदिर। ब्राह्म समाज के भक्तिभाव ने उन्हे बहुत प्रभावित किया और 5–6 दिन तक ब्राह्म समाज का साहित्य पढ़ते रहे। पुनर्जन्म और कर्मफल के प्रश्नो पर ब्राह्म समाजी विद्वानो के उत्तरों से उन्हे सतोष नहीं हुआ तब पारसी स्कॉट के साथ आचार्य दयानन्द के शास्त्रार्थ का स्मरण आया। फिर वे सत्यार्थ प्रकाश लेने आर्य समाज गये और सत्यार्थ प्रकाश लेकर इस प्रकार हर्ष विभोर होकर लौटे मानो बड़ा कोष हाथ लग गया हो। सवत 1941 का माघ मास और आदित्यवार का दिन है मुशीराम अपने कमरे में बैठे हैं और मेज पर सत्यार्थ प्रकाश का आठवा समुल्लास खुला पडा है। इतने में मुशीराम जी के मित्र सुन्दरदास कमरे में प्रवेश करते हैं और पूछते हैं– 'किस चिन्ता में हैं कहिये कुछ निश्चय हुआ? मुशीराम ने उत्तर दिया—पुनर्जन्म के सिद्धान्त ने फैसला कर दिया। आज मैं सच्चे विश्वास से आर्य समाज का समासद बन सकता हू। इस उत्तर को सुनकर सुन्दरदास की प्रसन्नता की सीमा नहीं रही और वे मुंशीराम को लेकर आर्य समाज चले गए।

## आर्य समाज का दीवाना

वकालत के साथ–साथ आर्य समाज का प्रचार करना उनके जीवन का ध्येय बन चुका है। अब मुंशीराम प्रातःकाल अपने साथियों के साथ एकतारा लेकर निकलते और आलाप के साथ वैराग्य श्रद्धा भक्ति और ईश्वर स्तुति के भजन गाते। मोहल्ले और गली के बीचों–बीच खडे होकर एक भजन पूरा करते और एकतारा पर स्वर छेड़ते आगे चल देते। मुशीराम को देख कर एक माता ने कहा—'बेचारा बड़ा भला फकीर है। केवल भजन गा रहा है और मागता कुछ नहीं। फिर माता आवाज लगाती—ऐ भाई! खैर ले जा। कई देवियां उन्हें भिखमगा समझ कर ही अनाज पैसा दुअन्नी चौअन्नी, आचल में डाल जाती।

## पुत्री पाठशालाओं की स्थापना

एक दिन जब मुशीराम जी कचहरी से आये तो उनकी पुत्री वेद कुमारी भागती–भागती आई और गीत सुनाने लगी–

'मन रे ईसा–ईसा बोल तेरा क्या लगेगा मोल।
ईसा मेरा राम रसिया ईसा मेरा कृष्ण कन्हैया।

मुशीराम जी चौंक पड़े कि ईसाइयों के स्कूलों में हमारे धर्म के विरुद्ध जहर उगला जाता है और ईसाई धर्म का प्रचार होता है। दूसरे दिन उन्होंने रविवार को आर्य समाज, जालधर में पुत्री पाठशाला खोलने का प्रस्ताव रखा जो सर्व सम्मति से स्वीकृत हुआ। इसके बाद पजाब के शहर–शहर और गाव–गाव में पुत्री पाठशालाओं का जाल बिछ गया और स्त्री शिक्षा की क्रांति का श्रीगणेश हुआ। आज जालधर में जो विशाल आर्य कन्या महाविद्यालय है उसकी स्थापना इसी अवसर पर हुई थी।

## मौत का ताण्डव नर्तन और मुशीराम का धैर्य

मुशीराम जी की प. गुरुदत्त के प्रति अगाध श्रद्धा थी। वे उन्हें आर्य समाज का प्राण मानते थे। उनकी विद्वत्ता सरलता और निश्छल व्यवहार ने उन्हें बहुत प्रभावित किया था। मासाहारी आर्य समाजी पं. गुरुदत्त के शत्रु थे और कटु आलोचक थे। प. गुरुदत्त की अकाल मृत्यु ने मुशीराम जी को बहुत व्यथित किया और उनकी मान्यता थी कि इस क्षति की पूर्ति नहीं हो सकती। इसके बाद निर्भीकता त्याग बलिदान की प्रति मूर्ति आर्य मुसाफिर प. लेखराम की हत्या हो गई। जैसे कि मुशीराम जी का दाया हाथ टूट गया हो। इसके बाद उनकी साध्वी एव पतिव्रता पत्नी शिवदेवी का निधन हो गया। उस समय वेद कुमारी 10 वर्ष की हेमन्त कुमारी 6 वर्ष की हरिश्चन्द्र 4 वर्ष का और इन्द्र 2 वर्ष का था। अब मुशीराम इन बच्चों के माँ और बाप दोनो थे और उस समय उनकी आयु केवल 35 वर्ष थी।

## सर्वमेध यज्ञ

साध्वी एव पतिव्रता मधुर भाषणी नम्रता की प्रतिमूर्ति पत्नी शिवदेवी के निधन के बाद मुशीराम जी का जीवन सार्वजनिक हो गया और वे वकालत के साथ–साथ सारे पजाब में आर्य समाज की धूम मचाते रहे और पजाब की पाचों नदिया आर्य समाज की आग से धधकने लगी। 1898 में उन्हें गुरुकुल की स्थापना की धुन सवार हुई और आर्य समाज की आग उगलने वाली एक मात्र पत्रिका सद्धर्म प्रचारक में घोषणा कर दी कि जब तक गुरुकुल के लिये 30 हजार रुपये इकटठे न कर लेंगे तब तक घर में पैर नहीं रखेंगे। गुरुकुल की स्थापना के लिये उन्होंने वकालत का परित्याग कर दिया। सवत 1959 में अपना पुस्तकालय गुरुकल के लिय अर्पित कर दिया। सवत 1968 में सद्धर्म प्रचारक प्रेस एव 30 हजार रुपये की जालधर की कोठी गुरुकुल को अर्पित कर दी। हरिद्वार के पास घने जगलों के बीच चौधरी मुशी अमर सिह नामक एक दानवीर ने बारह सौ बीघा जमीन गुरुकुल के लिये दान में दीं। 24 मार्च 1902 को गुरुकुल का उद्घाटनोत्सव हुआ और 45 ब्रह्मचारियों का वेदारम्भ सस्कार हुआ।

यह गुरुकुल मानवता की शिक्षा देने वाला विश्व केन्द्र बन गया और विश्व के समस्त शिक्षा शास्त्री सामाजिक एव राजनीतिक नेता इस क्रांतिकारी प्रयोग को देखने के लिये आए। स्वाधीनता सग्राम के नेताओं की तो यह प्रेरणा स्थली थी। इस गुरुकुल में स्नातक स्तर तक विज्ञान की शिक्षा को हिन्दी में देने का सकल्प लिया गया। गुरुकुल का उद्देश्य ऐसे नवयुवक तैयार करना था जो वेदाध्ययन करके सारे ससार को आर्य बनायें और देश की स्वाधीनता के लिये अपना जीवन समर्पित कर दें। महात्मा गाधी तो अनेक बार गुरुकुल में आचार्य मुशीराम का आशीर्वाद लेने आया करते थे। इग्लैण्ड के प्रधानमत्री रैम्जे मेकडोनल्ड आचार्य मुशीराम का दर्शन करने शेर–चीतों से भरे भयकर जगल में आए। इग्लैण्ड वापिस जाने पर अपने सस्मरण सुनाते हुए रैम्जे मेकडोनल्ड ने कहा–

"एक महान भव्य और शानदार मूर्ति जिसको देखते ही उसके प्रति आदर का भाव पैदा होता है हमारे आगे हमसे मिलने आती है। आधुनिक चित्रकार ईसामसीह का चित्र तैयार करने के लिये उसको अपने सामने रख सकता है और मध्य–कालीन चित्रकार उसको देखकर सेन्ट पीटर का चित्र तैयार कर सकता है यद्यपि उस मछियारे की मूर्ति की अपेक्षा यह मूर्ति अधिक भव्य और प्रभावोत्पादक है।'

इग्लैण्ड के प्रसिद्ध पत्र डेलीक्रॉनिकल में उनके सस्मरण प्रकाशित हुए जिसमें उन्होंने उद्गार प्रकट करते हुए कहा–"सन् 1835 के प्रसिद्ध लेख में भारत की शिक्षा के सबध में यह पहला प्रशस्त यत्न किया गया है। उस लेख के परिणामों से प्रायः सभी भारतवासी असन्तुष्ट है किन्तु जहा तक मुझको मालूम है गुरुकुल के सस्थापकों के सिवा किसी और ने उस असन्तोष को कार्य में परिणत करते हुए शिक्षा के क्षेत्र में नया परीक्षण नहीं किया है। ब्रिटिश सरकार गुरुकुल को अग्रेजी सरकार के

शेष अंतिम पृष्ट पर

# उत्कल आर्य प्रतिनिधि सभा द्वारा संचालित पुनर्मिलन(शुद्धि) कार्यक्रम विषयक भ्रम का निराकरण

अमर शहीद स्वामी श्रद्धानन्द एव प लेखराम जी ने महर्षि दयानन्द जी द्वारा प्रारम्भ किये हुए शुद्धि आन्दोलन को नई गति दी और उसे विशाल रूप से चलाया। इन दिनों विभूतियों के बलिदान के पीछे यह आन्दोलन मन्द सा पड़ गया है। कहीं–कहीं छिट–पुट रूप में ही होता रहा। फिर स्वामी ब्रह्मानन्द जी ने इस कार्य को गति दी। उन्होंने कुछ वर्ष इस आन्दोलन को चलाया परन्तु इसी शुद्धि कार्य को निमित्त बनाकर उड़ीसा गये स्वामी धर्मानन्द जी ने सन् 1980 से इस आन्दोलन की बागडोर सम्भाली और इसे सारे देश का आन्दोलन बना दिया।

आर्य समाज के कई सगठन इस कार्य मे रूचि लेने लगे। पूज्य स्वामी जी ने 1983 में ग्राम कुमुण्डे में प पृथ्वीराज शास्त्री उपमत्री सा आ प्र सभा फिर 1986 88 90 और 92 में भी शुद्धि के बड़े–बडे आयोजन पूज्य स्वामी आनन्दबोध जी की अध्यक्षता मे सम्पन्न हुए।

स्वामी आनन्दबोध जी को वर्तमान श्रद्धानन्द कहते थे। अब भी यह कार्यक्रम लगातार चल रहा है। उडीसा एव छत्तीसगढ के अलग–अलग स्थानों मे पुनर्मिलन के कार्यक्रम होते रहते हैं। इनकी सूचनायें आर्य जगत् के समाचार पत्रो में छपती रहती है परन्तु अनेक आर्यजन इस शुद्धि कार्यक्रम को महत्व नहीं देते हैं न ही इतने–इतने ईसाई शुद्ध होते हैं ऐसा मानते हैं। वे नगरो की चार–दीवारी के बाहर नही जाते न ही ऐसे आयोजनों में उपस्थित होते हैं।

अत उनके मन मे अनेक भ्रम बने हुए हैं। पूज्य स्वामी जी ने भी कई वर्ष तक इन क्षेत्रों में भ्रमण करके विभिन्न स्थान के लोगो से सम्पर्क करके प्रचारको की टीम तैयार की है। सभी स्थानों पर सगठन बनाये हैं। वे इस व्यवस्था मे विशाल राशि खर्च करते हैं तभी यह आन्दोलन चल रहा है। सभी शुद्ध होने वाले सज्जनों के फार्म हमारे कार्यालय में है। हम समाचार पत्रों में सख्या कम दिखाते हैं। यह समाचार भी लोगो मे उत्साह और भावना भरने के लिये छपाते हैं। जिनको इन कार्यक्रम के विषय मे शका है वे कभी हमारे किसी कार्यक्रम में आकर देख लें।

नवम्बर महीने के 'टकारा समाचार' में आर्य समाज के कार्यक्रमों में सेवा का स्थान' के नाम से नाम से एक लेख श्री दत्तात्रेय तिवारी का छपा है इसमें उन्होंने लिखा है–उड़ीसा में धर्मान्तर रोकने के समाचार जरूर छपते हैं पर जो सख्या दी जाती है उनकी मान्यता पर विश्वास करना कठिन है। श्री तिवारी जी से मेरा निवेदन है कि हमारे कार्यक्रम नकली नही होते न सख्या गलत होती है। बड़े–बड़े आयोजनो मे आर्य समाज के अनेक नेता उपस्थित रहे हैं। अब भीइन कार्यक्रमो में बाहर के किसी विद्वान को बुलाया जाता है। श्री तिवारी जी से भी आग्रह है कि वे किसी कार्यक्रम मे उपस्थित होकर देख ले परन्तु बिना पूर्ण जानकारी के झूठा भ्रम न फैलायें।

स्वामी व्रतानन्द सरस्वती प्रधान

# धर्मरक्षा महाभियान के बढ़ते कदम

सुन्दरगढ पचरा पचायत के कटगझरिया एव कसारडिही गाव के 158 ईसाई परिवारों ने पुन वैदिक धर्म को यज्ञ में आहुति देकर अत्यन्त श्रद्धा से स्वीकार किया। इस कार्यक्रम की अध्यक्षता सभा प्रधान स्वामी व्रतानन्द सरस्वती कर रहे थे एव यज्ञ का सचालन उपप्रधान प विशिकेसन शास्त्री जी ने किया। शुद्धि हो रही उपस्थित जनता को आशीर्वाद देने श्री सुनील सिघल जी मत्री गुरूकुल वेदव्यास राऊलकेला प ओमप्रकाश जी प शिवप्रसाद जी होता प धनेश्वर जी प डिलेश्वर पटेल गुरूकुल भस्मा तथा प रामजीवन जी उपस्थत थे। इस पुनर्मिलन समारोह को सम्पन्न कराने में श्री द्वितीया एव श्री परमानन्द जी(कटगझरिया)ने अपना अमूल्य सहयोग प्रदान किया।

ब्र सुदर्शनदेवार्य उपमत्री
उत्कल आर्य प्रतिनिधि सभा
गुरूकुल आश्रम आमसेना नवापारा उड़ीसा–766109

# हमारे परिवार आर्य कैसे बने?

आज कल अधिकाश आर्य सत्सगों के परिवार अर्थात पत्नी पुत्र तथा पुत्रिया आर्य समाज के साप्ताहिक सत्सगों तथा अन्य उत्सवों में नही आते–जाते। देखने में यह आया है कि पत्निया पौराणिक पाखड और अधविश्वास में फसी हुई है अथवा राधा स्वामी ब्रह्माकुमारी मतों के गुरूओं को मानती हैं तथा पुत्र–पुत्रिया पश्चिमी सभ्यता का अनुकरण कर रही है। इसलिये आर्य समाजों में बहुत कम आती है। वास्तव में हमने महर्षि दयानन्द के कहने के अनुकूल आचरण नहीं किया। उन्होंने 31 दिसम्बर 1880 को आर्य समाज पुलवान के मत्री मास्टर दयाराम वर्मा को एक पत्र में यह लिखा था कि जनगणना मे धर्म के खाने मे वैदिक धर्म और जाति के खाने मे आर्य लिखाया जाए आर पजाब मे सब आर्य समाजो को यह बता दिया जाए परन्तु अधिकाश आर्य समाजियों ने इस ओर ध्यान नहीं दिया और अब तक धर्म के खाने में हिन्दू ही लिखाते जा रहे हैं।

आर्य प्रतिनिधि सभाओं ने भी इस ओर ध्यान नही दिया जबकि इस बारे में तो खूब प्रचार होना चाहिये था। आर्य लोग वैदिक धर्म की जय के नारे तो खूब लगाते हैं परन्तु इसका अस्तित्व कागज पत्रों में नही है। अगर वैदिक धर्म लिखाते तो हमारे परिवार अपने आपको वेदिक धर्मी ही कहते और उन पर वैदिक सिद्धान्तो का पूछ तो प्रभाव पडता। जिस तरह एक ईसाई मुसलमान की सन्तान भी ईसाई मुसलमान ही होती है ऐसे ही वैदिक धर्मी की सन्तान भी अपने पिता के अनुकूल ही होती है। यह ठीक है कि हम हिन्दुओं से अलग नही है। इस लिये कोष्ठक में वैदिक धर्म के साथ हिन्दू भी लिख–लिखा सकते हैं। यह प्रचार सार्वदेशिक सभा तथा प्रादेशीय प्रतिनिधि सभाओ द्वारा होना चाहिये कि सभी आर्य सदस्य सरकारी तथा अन्य सभी फर्मों मे धर्म के खाने मे वैदिक धर्म लिखाये। दूसरी बात महर्षि दयानन्द ने सस्कार विधि के गृहस्थाश्रम सस्कार में यह लिखी है कि अपने घरो मे प्रात व साय सध्या तथा हवन किया करे।

उपरोक्त दो बातो के अतिरिक्त सभी आर्य जन अपनी सन्तानों के विवाह गुण–कर्मानुसार जन्म जाति का विचार किये बिना आर्य विचारधारा के लोगों के साथ किया करे। तभी हमारे परिवार आर्य बन सकते हैं। चौथी बात यह करें कि अपने पुत्रो की आयु 18 वर्ष से ऊपर हो चुकी है आर्य समाज के सदस्य बनायें तथा सब की पत्निया आर्य स्त्री समाज की सदस्य बने तथा उनके सत्सग में जाया करे।

आजकल हमारी पुत्रिया विवाह के पश्चात पौराणिक घरा मे जा रही है और हमारे पुत्रों के विवाह भी पौराणिक विचारधारा के घरों में हो रहे हैं इसलिये परिवार आर्य नहीं बन रहे और आर्य समाज की उन्नति नही हो रही। मेरा विश्वास है कि उपरोक्त चार बातो के अनुकूल आचरण करने से हमारे परिवार आर्य समाजों में आने लगेंगे और वैदिक धर्म अस्तित्व में आ जाएगा।

अश्विनी कुमार पाठक
केशव पुरम दिल्ली

# प्रान्तीय आर्यवीर दल प्रशिक्षण शिविर,गुरुकुल आश्रम,आमसेना 25 से 31 दिसम्बर,02 तक प्रशिक्षण आर्यवीर एवं शाखानायक

प्रतिवर्ष की भांति इस वर्ष भी गुरुकुल आश्रम आमसेना उड़ीसा में उत्कल प्रान्तीय आर्यवीर दल प्रशिक्षण शिविर का आयोजन विशाल स्तर पर किया जा रहा है। जो नवयुवक चरित्रवान बलवान स्वस्थ व सुखी रहना चाहते हैं जिनके हृदय में देश धर्म समाज की सेवा के लिए कुछ तडप है वे इस शिविर मे भाग लेकर इस प्रशिक्षण शिविर का लाभ उठा सकते हैं।

शिविर प्रवेश शुल्क – 30 रु मात्र
आयु – 12 से 25 वर्ष

इस शिविर में 500 के लगभग शिविरार्थियो के भाग लेंगे।

अत जो नवयुवक अपना सर्वविध कल्याण चाहते हैं वे इस शिविर का लाभ उठायें एव आने की सूचना से (15DEC तक) अवगत करायें।

– निवेदक –

कुजदेव मनीषी आनन्दकुमार शास्त्री स्वामी धर्मानन्द सरस्वती
प्रान्तीय सचालक महामत्री सचालक/सस्थापक

# वेदोक्त धर्म उत्थान चाहिये या धृति–ध्वंसक विज्ञान चाहिये

लेखक–देवनारायण भारद्वाज वरेण्यम एम आई जी 45 पी अवन्तिका कालोनी ए डी एम रामघाट मार्ग अलीगढ–202001

एक राजा बड़ा लोक प्रिय था। नित्य यज्ञ अर्थात देवजनो का सम्मान योग्यजनो का सम्मेलन और पात्रजनो को दान देता रहता था। रात्रिकाल मे विश्राम करते हुए उसने देखा कि सजी सवरी स्त्री उनके समाने आकर खडी हुई। राजा ने पूछा देवि! आप कौन हैं? उसने कहा–मै लक्ष्मी हू। अब में आपके पास नही रह सकती हू क्योकि आपने अति दान करके मुझे क्षीण कर दिया है। मैं जा रही हू। राजा ने प्रणाम करते हुए कहा–देवि! जैसी आपकी इच्छा। इसके पश्चात एक और स्त्री निकली। राजा ने उससे भी पूछा–आप कौन हैं? उसने कहा–मैं कीर्ति ह। जहा लक्ष्मी रहती है वहा रहने मे मुझे सुविधा होती है। मैं उसी के साथ जा रही हू। राजा ने कहा–एवमस्तु। बाद मे एक भयकर स्त्री राजा के सम्मुख आकर खडी हो गयी। राजा बोल आप कौन हैं? क्या आप भी जाने के लिए आयी हैं? स्त्री बोली मैं मृत्यु हू। जाने के लिए नही तुम्हें लेकर जाने के लिए आई हू। जहा लक्ष्मी और कीर्ति नही रहती वहीं मैं आ जाती हू। राजा ने कहा तथास्तु। वह स्त्री डरके मारे लौट गयी। उसने देखा राजा तो मौत से डरते ही नहीं। जो मौत से नही डरता मौत उससे डरती है। राजा लेटे रहे। लो एक नारी और निकल आयी। राजा ने पूछा माँ आप कौन हैं? उसने कहा में धृति हू। राजा बोले–आप कैसे बाहर निकलीं। वह बोली–जहा से श्री कीर्ति जाती है और मृत्यु आने लगती है वहा मैं टिक नही सकती क्योकि धैर्य की भी कोई सीमा है। अत अब मैं चली। राज न मनुहार पूर्वक उसक पर पकड लिए। बोले मा! ऐसा मत करो। तेरी ही कृपा से तो मैंने आज तक इन सबको ठुकराये रक्खा है। तू चली गयी तो मेरे पास और क्या बचेगा? तुझे मै नही छोड सकता। धृति पुन राजभवन मे लौट आयी। देखते क्या हैं कि कुछ पलोमें श्री एव कीर्ति भी वापस लौटने लगी। राजा ने पूछा माँ! आप चली गयी थी। पुन वापिस कैसे आ गयी। दानो एक स्वर म बोल पडी– क्या बताये राजन! जहा धृति (धैर्य) हाता है वहा रहना हमारी बाध्यता ह।

1 धर्म का मूल धृति – नीतिज्ञ महर्षि भर्तृहरि ने भी कहा कि चाहे कोई निन्दा करे या स्तुति अपयश फैले या येश लक्ष्मी रहे या दूर चली जाये मृत्यु आज आये या युगो बाद। धैर्यशील पुरूष न्याय धर्म पथ से कभी विचलित नहीं होते। महाराज मनु ने धर्म के जो दस लक्षण निरूपित किये हे उनमे धृति सर्वप्रथम ह। दोनों मे धृ धारण करने का सकेत प्रदान करता है। 1 जिसमे धैर्य करते हुए सहन करने की क्षमता होगी। 2 वही किसी को क्षमा करने की उदारता दिखा सकता है। 3 सहन शक्ति क्षमाधनी व्यक्ति ही दम–मन की वृत्तियों का निग्रह कर सकता है। 4 मन की वृत्तियो पर नियत्रण करने वाला व्यक्ति लोभ त्याग कर अस्तेय(अचौर्य) चोरी न करने के व्रत का पालन कर सकता है। 5 चोरी न करने वाला व्यक्ति सर्व प्रकारेण भ्रष्टाचरण से बचकर शौच शारीरिक एव मानसिक शुद्धता का अधिकारी व्यक्ति ही। 6 इन्द्रिय–निग्रह अपनी इन्द्रियों को वश मे रख सकता है। 7 जिसने अपनी इन्द्रियो को वश में कर लिया तो समझों इन्द्र बन गया। ऐश्वर्यमता बुद्धि का अधिष्ठाता बन गया। 8 बुद्धिमान व्यक्ति विद्या को पाकर स्वावलम्बी व समर्थ हो जाता है। 9 वह शक्ति सत्य– सत्यभाष सत्यवान सत्य क्रिया का स्रोत बन जाता है। 10 सत्य सम्पन्न व्यक्ति सभी ओर से दृढ व सशक्त हो जाता है और अक्रोध का अभ्यासी हो जाता है। क्रोध उसके आसपास भी फटकने नही पाता है। धर्म के ये लक्षण धैर्य से प्रारम्भ होते हैं। एक धैर्य को साधने से सभी दस लक्षण मनुष्य मे झलकने लगते है। अन्तिम लक्षण है क्रोध पर नियत्रण एक क्रोध के आने पर सभी दस लक्षण तिरोहित हो जाते हैं।

महर्षि दयानन्द ने अपने पूजा प्रवचन मे धर्म का एक और लक्षण अहिंसा भी बताया जो क्रोध के नियत्रण से ही प्राप्त होता है। गीता में कहा गया है कि क्रोध से विवेक नष्ट हो जाता है। विवेक न रहने पर स्मृति नष्ट हो जाती है स्मृति नष्ट होने से बुद्धि का नाश हो जाता है। बुद्धि नष्ट होने से मनुष्य समूल नष्ट हो जाता है। (क्रमश)

## चिट्ठी आई है

मान्यवर श्री सत्यव्रत जी सामवेदी
नमस्ते।

आर्य नीति में स्वामी अग्निवेश जी के बारे में स्वामी धर्मानन्द और श्री राजेन्द्र जिज्ञासु का विषवमन पढकर बडा दुख हुआ।

स्वामी अग्निवेश ससार के एक महान व्यक्तित्व हैं स्वामी विवेकानन्द से स्वामी अग्निवेश की तुलना करना बड़ी भूल है। स्वामी अग्निवेश जी ने हजारों बेसहारा लोगों को सहारा दिया हजारों उजड़े हुए घरों को बसाया है। स्वामी जीने इगलैंड जर्मनी मारिशस थाईलैंड चीन अमेरिका आदि न जाने कितने देशों मे आर्य समाज का प्रचार किया है जो कि साधारण काम नही है। किसी व्यक्ति को गालिया देना और बुरा-भला कहना बडा सरल है परन्तु स्वामी जी जैसा त्याग उनकी तपस्या उनकी तेजस्वी वाणी की बराबरी आज भी कोई नहीं कर सकता।

श्री राजेन्द जिज्ञासु को चाहिये कि पहले घरबार छोड़कर तो दिखाओं फिर उनको बुरा-भला कहना। स्वामी जी ने भरी जवानी में घरबार ऐशोआराम को लात मर कर आर्य समाज की सेवा की है यदि जिज्ञासु जैसे व्यक्ति उनके रास्ते में रोडा न बनते तो स्वाजी जी तो सारे देश मे आर्य समाज को फैला देते अपितु विदेशो मे भी आर्य समाज छाया हुआ होता। आर्य समाजियो मे यह एक बडी भारी कमी है कि वे किसी को बढता नही देख सकते। इसी प्रकार के लोगों के कारण आर्य समाज बढ नहीं रहा जैसे फसलों में काटे फल को बढने नहीं देते। श्री जिज्ञासु की अपनी व्यक्तिगत दुश्मनी स्वामी अग्निवेश जी से होगी तो हो परन्तु व्यक्तिगत दुश्मनी को समाज मे लाने से समाज की कितनी हानि होती है यह उनको पता नहीं। सन्यासियों को विरोध समाचार पत्रों मे या व्याख्यानो में करना कितना गलत है इससे उनकी मनोवृत्ति का भी पता चलता है कि उनके मन में आर्य सन्यासियों के लिये कितना कपट भरा पडा है जबकि प्रति दिन प्रार्थना में कहते हैं-छोड देवे छल कपट को ये मन ढोग ही करते है। यदि जिज्ञासु जी विद्वान हैं तो विद्वानो का तो यह काम नहीं होता इससे उनकी अन्दर की भावना का पता चला गया है।

स्वामी अग्निवेश जी पर हमें बडा फख है। ऐसे व्यक्तित्व वाले व्यक्ति बार-बार पैदा नहीं होते। स्वामी अग्निवेश जी ही क्यों स्वामी श्रद्धानन्द स्वतत्रतानन्द महात्मा हसराज स्वामी दशनानन्द आदि सभी कस विरोध हुआ तभी ता आर्य समाज सबसे अधिक पिछड गया है जो सस्था अपने सन्यासियों, विद्वानों का सम्मान नहीं करती उसकी यही हालत होती है।

स्वामी अग्निवेश जी एक महान क्रातिकारी सन्यासी हैं जो आज भी आर्य समाज का काया-कल्प कर सकते हैं। यह विवेकानन्द से कहीं योग्य व्यक्ति हैं। बल्कि आर्य समाज को गर्व होना चाहिये था कि इसके पास स्वामी अग्निवेश वश जैसा महान सन्यासी है और किसी सस्था के पास ऐसा सन्यासी नहीं है। पाकिस्तान की असमत जहागरी ने कहा था कि भारत के पास अग्निवेश है काश! पाकिस्तान के पास भी अग्निवेश होता।

ऐसा यदि चलता रहा तो आर्य समाज कभी तरक्की नही करेगा। आर्य समाज ने स्वामी सत्यानन्द विद्यानन्द विदेह प भीमसेन स्वामी अखिलानन्द को प्राथमिक सदस्यता से निकाला। यहा तक की त्यागी तपस्वी स्वामी ओमानन्द स्वामी धियानन्द सरस्वती को निकाला जिससे आर्य समाज को धक्का लगा। स्वामी अग्निवेश स्वामी इन्द्रवेश को भी निकाला परन्तु इन महान सन्यासियों ने आर्य समाज को नही छोडा। आज आर्य समाजो में कई पार्टिया बनी हुई है सभाए भी लड रही है। जिज्ञासु की किस्म के लोगों के कारण ही आर्य समाज कभी आगे नही बढेगा। आज दोष दर्शन का समय नहीं है मिलने मिलाने का समय है। सगठन सूक्त का पाठ क्यो करते हैं। यदि समाज को बढाना है तो यह छोड़ना होगा। दूसरी सस्थाओं ने गौ मास खाने वाले सन्यासियों का भी सम्मान किया और आर्य समाज में चरित्रवानो का भी आदर नहीं है। बल्कि जिल्लत का सर्टीफिकेट दे दिया जाता है। ऐसी सस्था में कौन काम करेगा। अगर ऐसा रहा तो आर्य समाज को तबाही से कोई नहीं रोक सकता। आर्यों को चाहिय प्रेम करना सीखे।

श्यामलालार्य मत्री
आर्य समाज पटियाला पजाब

---

आदरणीय सामवेदी जी सादर नमस्ते।

8 दिसम्बर 2002 का आर्य नीति का विचारोत्तेजक अक मिला। पढ़कर आज की कानून व्यवस्था मनुष्य के कर्तव्य मानवता और वर्तमान राजनीति सभी पर प्रश्न चिन्ह लग गये हैं। आज की बन रही इस भयावह स्थिति में कौन कहा सुरक्षित है। जिस देश के राजनेता सविधान प्रदत्त अधिकारो का उपयोग अगर उन आतककारियों को रिहा करने के लिए करेंगे जिन्होने हजारों लोगों की जान ली हजारों महिलाओं की अस्मत लूटी और देश द्रोह कर भारत के टुकड़े-टुकड़े करने का बीडा उठा रखा है। भारत की ससद तक पहुचकर जिन्होंने अपने मसूबे जता दिये। आज ससद को सुरक्षित रखने आतककारी हमले से सासदो मत्रियो की जान और देश की इज्जत बचाने में शहीद हुए सुरक्षा कर्मियों को पहली बरसी पर ही श्रद्धाजलि देते वक्त आधे से कम सासदों की उपस्थिति देश को क्या सदेश देती है। अनुपस्थित सासदो को मुशायरों शादियों चुनाव चर्चाओं और सम्मेलनों मे जाना ज्यादा जरूरी लगा बजाए कि उनकी जान बचाने में शहीद हुए सुरक्षा कर्मियो को श्रद्धाजलि देने के।

वीरप्पन जैसे आतककारी को तीन राज्यों की सरकारें समाप्त करने मे अपने आपको निरीह समझ रही है और वह एक के बाद एक अपहरण कर पैसे भी बटोर रहा है और हत्याए भी कर रहा है। तो देश में सरे राह एक कॉलेज छात्रा को उठा कर ले जाना बलात्कार करना तो मामूली बात है।

इस सबका क्या कारण है? आम जन अपनी आखो के सामने सब कुछ देखकर खामोश क्यो है? उनकी रगों मे बह रहे खून में उबाल क्यों नही आता? उनकी वैचारिक शक्ति मर क्यो गई है? इन सबका जवाब आर्य समाज के पास है। इसका तोड भी आर्य समाज के पास है। पर आर्य समाज भी शायद सो रहा है जिसे जगाने के आपके प्रयास सराहनीय है। आप साधुवाद के पात्र है जो आवाज तो उठा रहे हैं। सतही और फौरी चर्चाओ से हटकर गम्भीर मामलो पर आवाज बुलन्द करना वर्तमान हालात की लीक से हटकर किया जा रहा सुप्रयास है।

एक कहावत है- सोये हुए को जगाना आसान है लेकिन जागते को जगाना मुश्किल है। आप अपने प्रयासों से जागरण की अलख जगाते रहिये। जागृति जरूर आएगी और आपके विचारों से मेल खाते लोग भी आपसे जुडेंगे। हार्दिक शुभकामनाओं सहित।

आपका शुभेच्छु
गणपतसिंह पवार
अध्यक्ष आर्य वीर दल
महामदिर रेलवे के सामने मण्डोर रोड जोधपुर

---

## आर्यसमाज को कलकितो से बचाओ

आदरणीय श्रीयुत् सामवेदी जी
सादर नमस्ते। अत्र कुशल तत्रास्तु।

आप द्वारा सम्पादित एव प्रेषित आर्य नीति पाक्षिक पत्र निरन्तर प्राप्त हो रहा है। एतदर्थ धन्यवाद। वस्तुतः आर्यसमाज जैसे महनीय सगठन में परिष्कार और शक्तिसचार लाने के लिए जो गिने चुने ऋषिभक्त वेदप्रेमी कर्मठ एव लगन के पक्के महानुभाव सम्प्रति देश-विदेश में कार्य कर रहे हैं उनमें आप अन्यतम है परन्तु हमारे समाज में प्रान्तीय एव सार्वदेशिक स्तर के अधिकारियों में कुछ दुर्बलतायें हैं जिनके कारण आर्यसमाज जो कि कभी एक सबल समाज सुधारक राष्ट्र प्रेमी तथा विश्वकल्याणकारी वैदिक धर्म एव वैदिक सस्कृति का सवाहक एव प्रचारक के रूप में जाना जाता था।

आज अपने कर्तव्य के परिपालन में अक्षम तथा समाज राष्ट्र एव विश्व में जागरूकता पैदा करने में बौना सा हो गया है। इतना ही नहीं अपितु इस सगठन में तथाकथित प्रविष्ट हुए कतिपय स्वार्थी अयोग्य और भ्रष्ट व आर्यसमाज की मान्यताओं एव आदर्शो से अनभिज्ञ लोगों ने जिन्होंने आर्य समाज को दूषित और कलकित किया है उनसे समाज/ समाजों को बचाने में भी हमारे तथाकथित सभायें असमर्थ दिखाई देती है। कारण उनमें अन्तकलह (प्राय दो-दो सभाओं) ने जन्म ले लिया है जो कि इस महान सगठन के लिए बड़ी लज्जा की बात है। इसमें समय रहते सुधार होना आवश्यक है। सुधार का कोई सर्वमान्य अथवा बहुमान्य मार्ग ढूढ़ा जाना चाहिए। जो भी उचित हो किसी भी दशा में कलकित लोगों से आर्य समाज को बचाना आवश्यक है।

डॉ जयदत्त उप्रेती
आचार्य मदआर्ष गुरूकुल, सौले,
पत्रालय ज्योसी जनपद अल्मोडा उत्तराचल

---

माननीय संपादक महोदय
सादर सप्रेम नमस्ते।

कुशलोपरान्त निवेदन है कि आपका आर्य नीति पत्र पढ़ने का सौभाग्य प्राप्त हुआ और पढ़कर बहुत ही अच्छा लगा आर्य नीति में नवीन सामग्री का समावेश कर अधिक से अधिक पाठकों को जोड़ने का प्रयास शुभ सकल्प है। आशा है कि यह न सिर्फ समाज में व्याप्त कुरीतियों को उल्लेखित करेगा बल्कि मार्ग दर्शन का सवाहक बनकर सम्पूर्ण जगत को नई दिशा दृष्टि प्रदान करेगा। पढ़कर लगा कि यह पत्र बच्चों को भी प्रेरणा प्रदान करेगा। आपसे निवेदन है कि आप नियमित प्रति भिजवाने की व्यवस्था करेंगे जिससे गुरूकुल वाचनालय में बच्चों को जहा अन्य पत्र-पत्रिकायें पढ़ने को मिलती है साथ ही आपके पत्र के बहुमूल्य मोतियों को ग्रहण कर जीवन मे धारण कर सकें। अन्त में सभी कुलवासियों की शुभकामनाओ के साथ।

आपको अपना ही
सोमशास्त्री 'सोमेन्द' गुरूकुल महाविद्यालय
पूठ(पुष्पावती) डॅा बहादुरगढ़ गाजियाबाद उ प्र

---

## भजन

तू दया का सागर है तेरी एक बून्द के प्यासे हम।
हो जाय कृपा दृष्टि बन जाये ये जीवन सुगम।।
महिमा तेरी भगवन अजब निराली है
कहीं सूख रहे उपवन कहीं छाई हरियाली है।
चहु ओर तेरा दृश्य देख रहे हैं हम।।
तू दया का सागर है
आकाश से धरती पर अमृत बरसाता है
अपने भक्तों के लिये फल-फूल उगाता है।
तेरी शरण में जो आया मिट गये उसके सब गम।।
तू दया का सागर है
विषयों के भोगों में फसे हुये हैं हम
हमे ज्ञान का छींटा दो कहीं डूब न जायें हम।
गुण गान करें तेरा और ध्यान करें हर दम।।
तू दया का सागर है

ले देवराज आर्य मित्र
आर्य समाज कृष्णानगर,
दिल्ली-51

---

## हिमालय की पुकार

अडिग खड़ा हिमालय है बता रहा
सहिष्णुता का पाठ है पढा रहा।
भूकप तूफा बाढ को सहना है सिखा रहा
आफतों से नहीं घबराना मुर्दो मे जान डाल रहा।
मत डरना धैर्य न खोना अडिग रहना है जगा रहा
कष्ट सहे बिना भी कैसा जीना? हिम्मत है बढ़ा रहा।
तप बिना भी कैसा तपस्वी? हमें तपस्क बना रहा
प्रहरी बन देखों भोगों को प्रेरक बनता जा रहा।
अडिग खडा हिमालय
सुख दुख का आत्मा ही है कर्ता भोक्ता
अविवेकी है काम भोगों का विचार किया करता
वह भोक्ता है बना रहता शुद्धि नहीं अपनाना चाहता।
सुख भोग के साथ जो मोक्ष का है रास्ता मिलता
थोड़ी सी आपत्ति आ पड़ने पर वह है छोड़ा जाता।
अडिग खड़ा हिमालय
हिमालय सा तप करने से जो मोक्ष मार्ग प्राप्त होता है
कितने भी कष्ट आए वह विनष्ट नहीं होता है।
विवेकी वही जो सदा अविकल व सम रहता है
खुद को है सदा अविचल निर्भीक बनाता रहता है
कितनी भी आपदाए आए वह कभी नहीं घबराता है
ओले बरसें या लू लगे सब को अनित्य मानता है
हमला हो या सयोग वियोग सदा समता में रहता है
परिस्थिति के परिवर्तन को द्रष्टा बन देखता रहता है
तभी तो सुख दुख के भोगों का अन्त कर पाता है।
यही बात अडिग खडा हिमालय हमें है सिखा रहा
अडिग खड़ा हिमाचल है बता रहा
सहिष्णुता का पाठ है पढा रहा।

– सुमन कुमार आर्य –
594 चेतन निवास जवाहर कॉलोनी
सरदारनगर अहमदाबाद-382475

# आर्य वीर दल, जालोर

## आर्य वीरम् व्यायामशाला, पुरानी सब्जी मण्डी के पास, जालोर

### अन्तर महाविद्यालय मुक्केबाजी प्रतियोगिता में एक स्वर्ण सहित चार पदक जीते

जालोर 21 नवम्बर। राजकीय महाविद्यालय जालोर के मुक्केबाजों ने भीलवाड़ा में सम्पन्न अन्तर महाविद्यालय मुक्केबाजी प्रतियोगिता में एक स्वर्ण सहित चार पदक जीत कर उल्लेखनीय प्रदर्शन किया है।

महाविद्यालय के खेल अधिकारी डा सत्यनारायण आर्य ने बताया कि भीलवाड़ा के माणक्यलाल वर्मा महाविद्यालय मे 20 नवम्बर को सम्पन्न हुई महर्षि दयानन्द सरस्वती विश्वविद्यालय की अन्तर महाविद्यालय मुक्केबाजी प्रतियोगिता के लाईट वेट वर्ग में वरूण शर्मा ने मेजबान भीलवाड़ा के सत्य नारायण कोली को हराकर स्वर्ण पदक जीता। मुक्केबाज प्रवीण ने फेदर वेट में रजत पदक तथा ओमप्रकाश गर्ग ने फलाई वेट में व ईश्वरलाल ने बैंटम वेट में कास्य पदक जीते। यह सभी मुक्केबाज आर्य वीर दल के सचालक दलपतसिह आर्य के प्रशिक्षणार्थी है।

उन्होंने बताया कि वरूण शर्मा ने गत वर्ष जोधपुर मे राज्य स्तरीय प्रतियोगिता में भी स्वर्ण पदक जीता था। वे अन्य कई प्रतियोगिताओं मे भी पदक जीत चुके हैं। मुक्केबाज प्रवीण कुमार भी कई पदक जीत चुका है। ओमप्रकाश ने भी दूसरी बार पदक प्राप्त किया है।

डॅा आर्य ने बताया कि आर्य वीर दल की शाखाओ में नियमित अभ्यास करने वाले मुक्केबाजों ने विगत कई वर्षों से पदक जीतकर महाविद्यालय का नाम रोशन किया है। मुक्केबाज पुष्पेन्द्र परमार ने सन् 1999 मे तथा शिवपाल सिहने सन् 1994 में अन्तर महाविद्यालय मुक्केबाजी प्रतियोगिता मे स्वर्ण पदक जीतकर गौरव बढ़ाया था। इनके प्रशिक्षक भी दलपतसिह आर्य हैं।

### हैदराबाद में होने वाले राष्ट्रीय खेलों में जालोर के आर्य वीरों को निर्णायक चुना

जालोर 02 दिसम्बर। जिला मुक्केबाजी सघ के अध्यक्ष एव आर्यवीर दल के सचालक दलपत सिह आर्य को हैदराबाद में होने वाले राष्ट्रीय खेलों मे निर्णायक नियुक्त किया गया है। वे 9 दिसम्बर को जोधपुर चैन्नई एक्सप्रेस से हैदराबाद के लिए रवाना होंगे।

जिला मुक्केबाजी सघ के सचिव ओम प्रकाश आर्य ने बताया कि भारतीय मुक्केबाजी फेडरेशन के कार्यकारी अध्यक्ष आर एस दलाल ने एक आदेश जारी कर इस माह के 13 से 22 दिसम्बर तक हैदराबाद में होने वाले 32 वें राष्ट्रीय खेलो में मुक्केबाजी स्पर्द्धा के लिए जालोर के दलपतसिह आर्य को तकनीकी अधिकारी नियुक्त किया है। उनके साथ राजस्थान मुक्केबाजी सघ अध्यक्ष नारायण सिह खीची व महासचिव प्रकाश सिह को भी अधिकारी नियुक्त किया है।

उन्होंने बताया कि आर्य सन् 1993 मे पुणे व मुम्बई तथा 1997 में बगलौर-मैसूर में आयोजि राष्ट्रीय खेलों में राजस्थान कुश्ती टीम के मैनेजर के रूप में हिस्सा ले चुके हैं। वे कुश्ती एव मुक्केबाजी के राष्ट्रीय स्तर के अधिकारी है तथा कई प्रतियोगिताओं का सफल सचालक कर चुके हैं। आर्य वीर दल द्वारा प्रशिक्षित कई मुक्केबाजो ने राज्य एव राष्ट्रीय स्तर पर पदक जीतकर उल्लेखनीय प्रदर्शन किया है।

राजकीय उच्च प्राथमिक विद्यालय शिवाजी नगर, जालोर में शारीरिक शिक्षक पद पर कार्यरत दलतपसिह सन् 2000 में ईरान में आयोजित एशियाई कैडेट कुश्ती प्रतियोगिता में भारतीय कुश्ती टीम के मैनेजर थे। वे पहले ऐसे जिले के व्यक्ति हैं जिन्हें राष्ट्रीय खेलों में निर्णायक नियुक्त किया गया है। आर्य को निर्णायक नियुक्त किए जाने पर कई सगठनों ने बधाईया दी।

बालाराम आर्य
आर्यवीर दल जालोर

# आर्य समाज को जन-जन तक पहुंचाने में सहायक, एक क्रांतिकारी पुस्तक

## 'नये युग की ओर आर्य समाज'

प्रा डॅा चन्द्रशेखर लोखडे लिखित और विजय कुमार गोविन्दाराम हसानन्द प्रकाशन दिल्ली द्वारा प्रकाशित 'नये युग की ओर आर्य समाज' पुस्तक पढने को मिली।

इस पुस्तक में उन्होंने आर्य समाज के पिछले 125 वर्ष के गौरवमय इतिहास में वर्णन और वर्तमान में आयी शिथिलता और निराशा को दूर करने का जिक्र किया है। इस रचना के द्वारा उन्होने आर्यो से आत्म केन्द्रित वृत्ति को त्यागकर समष्टिगत कल्याण के लिए आह्वान किया है।

समय के अनुसार हर क्षेत्र मे जिस तरह परिवर्तन होते हैं वही परिवर्तन आर्य समाज के प्रचार के क्षेत्र मे भी आने चाहिये। नये साधनो नये तरीको तथा कई नई शैलियो का इस्तेमाल आर्य समाज को समय के साथ कदम से कदम मिलाकर चलने मे सहायक सिद्ध हो सकता है।

'जहा जवानी मचलती नही है वहा बुढापा टहलता है क्या इस परिदृष्य को आज के आर्य समाजी प्रकट नहीं कर रहे हैं? ऐसे सवाल कभी कभी सामने उपस्थित होने लगते हैं क्योंकि आर्य समाज में युवकों का जैसे अकाल सा पड गया है। इस दृष्टि से इस कमी को दूर करने में यह पुस्तक अक्सीर दवा सिद्ध होगी। नवयवको साधारण सदस्यों से लेकर अधिकारियों और प्रचारको के लिए यह पुस्तक दीपस्तम का कार्य करेगी। नयी-नयी योजनाए अद्यतन प्रचार यन्त्रणाए नये साधनों का प्रयोग कुशल सगठन के लिए आवश्यक उपाय आदि के साथ गाव-गाव में आर्य समाजों की स्थापना कर देश को आर्यावर्त की ओर कैसे अग्रसर किया जा सकता है इस पर अधिक बल दिया गया है।

आर्यों के दिलों से निराशा दूर कर प्रचार के लिए नौजवानो के दिल मे उमगो को जागृत करने हेतु यथास्थान कवित्यों मुक्तकों और शायरी प्रयोग किया गया है। साथ ही महापुरुषों की टिप्पणियों को भी स्थान-स्थान पर प्रस्तुत किया गया है।

डॅा चन्द्रशेखर लोखडे की इस रचना से तडप और प्रेरणा पाकर अभिनव आर्य समाज के नव निर्माण मे आप भी लग जायें इसी भावना से उनकी इस कृति को साधुवाद।

अत आपसे अनुरोध है कि आप अपने आर्य समाज में इस पुस्तक की अधिक से अधिक प्रतियां को मगवा कर आर्यों मे नव चेतना का सचार करें।

पुस्तक का मूल्य 80रु डाक व्यय अलग 10रु

| पुस्तक प्राप्ति | प्रस्तुति |
|---|---|
| प्रा डॅा चन्द्रशेखर लोखडे | डॅा रामावतार शर्मा |
| सीताराम नगर लातूर | अध्यक्ष |
| पिन-413431 | स्नातकोत्तर हिन्दी विभाग |
| दूरभाष-02382-26029 | डी ए वी कॉलेज |
| | जालधर पजाब |

## यह कैसी आजादी है?

1 आज आजाद भारत में विदेशी भाषा अग्रेजी का बच्चा-बच्चा दास बना हुआ है। बच्चे को पैदा होते ही माँ-बाप अग्रेजी सिखा रहे हैं। हिन्दी की गिनती नहीं आती वन-टु-थ्री रट रहा है। नमस्ते करना भूल गया है बाय-टाटा बोल रहा है। ऐसे लक्षण बता रहे हैं कि भारत अब भी गुलाम है।

2 जिस देश में विदेशी कम्पनियाँ सिर उठा रही हों और उद्योग उत्पाद को ठप्प कर रही हों उस देश की आजादी को सुरक्षित समझना भूल है।

3 जिस देश मे प्रतिदिन सैंकडो गायें काटी जाती हैं और जगह-जगह शराब की दुकाने खुलवाकर जनता को पथ भ्रष्ट किया जाता है वहा आजादी नहीं बरबादी है।

4 आज चारों ओर आतकवाद छाया हुआ है। कब किस समय कहा बम विस्फोट हो जाये कुछ पता नहीं। जन जीवन सुरक्षित नहीं है।

5 जिस देश में भ्रष्टाचार और अनुशासनहीनता पनप रहा है गरीब आदमी बेरोजगारी और भूख से मर रहा है वहा आजादी के गीत गाना सार्थक नहीं है। एक कवि ने लिखा है- वतन की फिक्र कर नादा मुसीबत आने वाली है तेरी बरबादियों का जिक्र है आसमानों में।

ले देवराज आर्य मित्र
आर्य समाज कृष्णानगर
दिल्ली-51

# आर्य समाज, महाराजपुर

## जिला-छतरपुर मध्यप्रदेश

### निर्वाण दिवस सम्पन्न

महाराजपुर। आर्य समाज के तत्वावधान मे महर्षि दयानन्द निर्वाण दिवस एव दीपावली का पर्व धूमधाम से मनाया गया। इस अवसर पर विभिन्न वक्ताओं कु ऋतम्भरा दास कु महाश्वेतादास कु चन्द्रा एव निधि आर्या ने अपने सुन्दर भजन प्रस्तुत किये। कु ज्योति आर्या श्री दीनदयाल जी आर्य श्री दयाराम जी आर्य प वासुदेव जी व्रती श्री जय नारायण आर्य ने अपने उद्‌बोधन में कहा कि दीपावली के पर्व के दिन आर्य समाज के सस्थापक महर्षि दयानन्द ने हजारों ज्ञान दीप प्रज्जवलित कर स्वय को इस ससार से 'प्रभु तेरी इच्छा पूर्ण हो' कहकर विदा ली इसलिए आज निर्वाण दिवस भी है। हमें महर्षि के जीवन चरित्र से प्रेरणा पाकर दृढ सकल्पित होना चाहिये कि स्वामी जी के त्यागमय भावना के साथ इस आर्यावर्त की डूबती प्राचीन वैदिक सस्कृति की रक्षा के लिए अपने जीवन की आहुति दे दी। वे निर्भीक साहसी एव वेदों के प्रकाण्ड विद्वान थे उन्होने समाज को छुआछूत अधविश्वास एव पाखड से छुटकारा दिलाने के लिए वेद मार्ग पर चलकर सत्य सनातन वैदिक धर्म का प्रचार प्रसार किया। उन्होंने समाज को अज्ञान अन्याय और अभाव से मुक्त करने के लिए जो आन्दोलन छेड़ा उससे स्वार्थी पापी पाखडी लोग भयभीत हो उठे। स्वामी जी ने वैदिक धर्म के प्रचार प्रसार हेतु आर्य समाज की स्थापना की। इस विचारधारा को समाज के बुद्धिजीवी वर्ग ने तेजी से अपनाकर जगह जगह आर्यसमाजों की स्थापना की तथा वैदिक धरोहर के आधार पर कई जगह शोध सस्थान भी खुले हुए हैं।

दीपावली का पावन पर्व हमे यह सदेश देता है कि 'तमसो मा ज्योतिर्गमय- अधकार से प्रकाश ही ओर चलो' जिस प्रकार से दीपावली की अधकारमय रात्रि को हजारों दीपक एक साथ जलकर प्रकाश में परिवर्तित कर देते हैं ठीक उसी प्रकार स्वामी जी की प्रेरणा पाकर जगह-जगह स्थापित आर्य समाजें वैदिक ज्ञान के प्रचार प्रसार से अज्ञान को छिन्न-भिन्न कर रही है जिससे 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम' समस्त ससार को श्रेष्ठ बनाओं को घोष सार्थक हो रहा है।

अन्त में सस्था प्रधान श्री जयनारायण आर्य ने सभी उपस्थित आर्यजनों माताओ बहिनो एव बच्चों को दीपावली के पर्व पर सस्था की आर शुभकामनाए देत हुए कहा कि आप सबका जीवन सुमन स श्याम शरद अर्थात पुष्प की भाति खिला रहे दीपों की तरह अज्ञान से दूर रहकर प्रकाश से जगमगाता रहें।

इन्द्रप्रकाश आर्य मत्री

# आर्य समाज, टोंक

## कसेरा भवन जवाहर बाजार टोंक

### मनुष्य को स्वाध्यायशील बनना चाहिये

टोंक। आर्य समाज कसेरा भव पर साप्ताहिक देवयज्ञ प सुखलाल जी आर्य के आचार्यत्व में वेद मन्त्रों अमावस्या की आहुतियो के साथ सम्पन्न हुआ। यज्ञ में मुख्य यजमान श्री ओमप्रकाश जी आजाद शाखा प्रबन्धक हाडोती क्षेत्रिय ग्रामीण बैक शाखा खानपुर रहें। इस अवसर पर श्री सुरेश कुमार शर्मा ने अपने प्रवचन में बताया कि मनुष्य को स्वाध्यायशील बनना चाहिये जो सबको पवित्र करने वाली ईश्वर प्रदत्त और ऋषियों द्वारा सचित ऋचाओं का अध्ययन करता है वह पवित्र आनन्दरस का पान करता है। प्राचन ऋषियों और महर्षियों ने भी स्वाध्याय करने पर बडा बल दिया है उन्होंने इसे बहुत बड़ा तप माना है। जिस प्रकार शारीरिक उन्नति के लिए भोजन आवश्यक है ठीक उसी प्रकार आत्मिक उन्नति के लिए स्वाध्याय भी आवश्यक और अनिवार्य है। स्वाध्याय के अभाव में हमारी मानसिक वृत्तिया कलुषित एव दूषित हो जाती है हमारा ज्ञान सीमित हो जाता है। स्वाध्याय के बल पर एक साधारण व्यक्ति महान बन सकता है।

हमें उत्तम ग्रन्थों का ही स्वाध्याय करना चाहिये। वेद ससार साहित्य का मुकुटमणि है। अत वेदाध्ययन से मनुष्य बडे-बडे पापों से बच सकता है। यदि आप महान बनना चाहते हैं तो एक बात सदा स्मरण रखों 'स्वाध्यायान म प्रमद' स्वाध्याय में कभी प्रमाद न करो।

जगदीशचन्द आर्य मत्री
आर्यसमाज कसेरा भवन जवाहर बाजार,टोंक

# जो शहीद हुए है उनकी ज़रा याद करो कुर्बानी

जोधपुर 19 दिसम्बर। भारत आजाद हुआ आजादी के जश्न हुए आजादी में अपने–अपने योगदान के चर्चे हुए परोक्ष–अपरोक्ष और अनमने मनों से आजादी के लिये फासी के फदे चूमने वाले शहीद युवकों को श्रद्धाजलि दे दी गई। कुछ समय तक उनका तराना शहीदों की चिताओं पर लगेंगे हर बरस मेले वतन पे मिटने वालों का यही बाकी निशा होगा। गुनगुला न लिया गया और कुछ वर्षों बाद ही यह सब भुला दिया गया। हा चन्द फिल्म वालो ने इन सब को भुलाकर अपनी जेबें भरने के बहाने पुन कुछ हद तक दो तीन फिल्मे बनाकर उन्हे याद करवा लिया। वरना उन्हें याद करने की फुर्सत न तो आज राष्ट्र के कर्णधार बने नेताओं को है और न आम आवाम को है। इसी के कारण आज का युवा फिल्मों के अभिनेताओं की तो पूरी जन्म कुण्डली और क्रिया कलाप जानता है पर श्याम जी कृष्ण वर्मा प. राम प्रसाद बिस्मिल या अश्फाक उल्ला खा और अन्य क्रातिकारियों के नाम तक नहीं जानता जिनके लहू से भारत की आजादी का इतिहास लिया गया है।

भारतीय स्वतत्रता सग्राम के इतिहास मे 19 दिसम्बर ऐसे ही युवा क्रातिकारी साथियो की याद दिलाता है। जो भारत मा की गुलामी की बेडियों को काटते हुए फासी के फदे को हसते–हसते चूमकर शहीद हो गये और जो साम्प्रदायिक सद्भाव की एक ऐतिहासिक मिसाल रहे वे थे प रामप्रसाद बिस्मिल और अश्फाकउल्ला खा। भारतीय स्वतत्रता सग्राम के वीर शहीदों में काकोरी काण्ड के प्रणेता 30 वर्षीय प रामप्रसाद बिस्मिल अग्रगण्य थे। अपने बाद होने वाले शहीदों के लिये वे प्रेरणा स्रोत रहे। अमर शहीद चन्द्रशेखर आजाद और अमर शहीद सरदार भगतसिह और अनेक अन्य क्रातिकारियों को बिस्मिल जी ने ही क्राति के पथ पर चलने की प्रेरणा दी थी। अमर शहीद अश्फाकउल्ला खा की रगों मे राष्ट्र की स्वतत्रता के लिये बलिदान होने की भावना बिस्मिल जी ने ही भरी थी–सर फरोशी की तमन्ना जब हमारे दिल मे है इन क्रातिकारी पक्तियों के रचयिता ने अपने लहू से अपनी बात चरितार्थ कर दिखा दी। जिनके विचारों से क्राति का परिचय पाकर हजारों नौजवान क्रातिकारी बन गये। दुर्भाग्य इस देश का कि आज उन्हे भुलाया जा रहा है। उन्होने भारत की स्वतत्रता का एक सपना देखा था जहा शोषण मुक्त समाज होगा हर तरफ खुशहाली होगी राष्ट्र भाषा का अपमान जहा देश द्रोह माना जाएगा। देश द्रोहियो और मक्कारो को गोली से उडा दिया जाएगा। फासी के तख्ते की ओर बढते हुए भी गाते हुए जा रहे थे–

वतन की आबरू का पास देखे कौन करता है सुना है आज मकतल मे हमारा इम्तहा होगा।
जुदा मत हो मेरे पहलू से ऐ दर्दे वतन हरगिज न जाने बो मुर्दन मैं कहा और तू कहा होगा।
शहीदों की चिताओं पर लगेगे हर बरस मेले वतन पे मरने वालो का यही बाकी निशा होगा।
इलाही वह भी दिन होगा जब अपना राज देखेंगे जब अपनी ही जमी होगी जब अपना आसमा होगा।

आज पग–पग पर अमर शहीदो के सपने मकना चूर हो रहे हैं। हमारी आखो के सामने धर्म निरपेक्षता के नाम पर साम्प्रदायिक दगे करवाये जा रहे हैं। राष्ट्रभाषा और राष्ट्रध्वज का अपमान किया जा रहा है। आतकवाद को राजनीति बनाकर देश की ससद तक को असुरक्षित बना दिया गया है। पडौसी देशों के एजेन्ट धन और धर्म का छलावा चलाकर देश द्रोह की शिक्षा दे रहे हैं। देश के राजनेता अपनी कुर्सी बचाने के चक्कर में भ्रष्टाचार में आकठ डूबे हुए हैं। राष्ट्र की अस्मिता मखौल बनकर रह गयी है। क्या अपनी जान कुर्बान कर शहीद हुए उन क्रातिकारियो ने ऐसे आजाद भारत की कल्पना की थी? आइये देखें वो क्या थे क्या बने क्या कर गये हमारे लिये

ब्राह्मण परिवार मे मुरलीधर जी के घर शाहजहापुर (तत्कालीन ग्वालियर) मे जन्मे प रामप्रसाद बिस्मिल बचपन से ही उदण्ड प्रवृति के थे। पढने से ज्यादा वे खेलकूद मे ध्यान देते थे और इसी कारण उनके पिताजी कई बार उनकी जबरदस्त पिटाई भी करते थे पर दादी के बीच बचाव से उन्हें बचने का मौका मिल जाता था। उन्होंने कुमारावस्था में व्यायाम के शौक से मजबूत शरीर बनाकर युवकों की टोली बनाकर बन्दूक चलाने का प्रशिक्षण अपने स्तर पर ही शुरू किया। तत्पश्चात वे एक मुशीजी के सम्पर्क मे आये और कट्टर आर्य समाजी बन गये। वे आर्य समाजो के जलसो में जाते सत महात्माओं के प्रवचन सुनते और आसन और व्यायाम करत। उन्होने कुछ नवयुवकों के साथ मिलकर आर्य समाज मदिर मे आर्य कुमार सभा खोली और यहीं से उनके क्रातिकारी जीवन की शुरूआत हुई। पुलिस ने जिन्हें नामजद किया उनमे प्रमुख–ठा रोशनसिह प रामप्रसा बिस्मिल मन्मथनाथ गुप्त अश्फाक उल्ला खा राजेन्द्र लाहिडी शचीन्द्रनाथ बख्शी केशव चक्रवर्ती चन्द्रशेखर आजाद शामिल थ। इनमे से गिरफ्तारी के पहले दिन मन्मथनाथ गुप्त ठा रोशनसिह प रामप्रसाद बिस्मिल प्रेमकुमार खन्ना हर गोविन्द सिह शाहजहापुर में गिरफ्तार हुए। चन्द्रशेखर आजाद व अश्फाक फरार हो गये लेकिन अश्फाक भी बाद मे गिरफ्तार हो गये। चन्द्रशेखर आजाद अन्त तक गिरफ्तार नहीं किये जा सके और उन्होंने बिस्मिल की क्राति की ज्योति मरते दम तक जलाये रखी।

इन क्रातिकारियों को 19 दिसम्बर की प्रात को एक ही दिन एक ही समय फासी पर चढाया गया। फासी से पूर्व एक शेर द्वारा अपना सदेश देश के नौजवानों को ये क्रातिकारी इन शब्दो मे दे गये और इतिहास की बेमिसाल धरोहर बन गये–

वतन रहे सादकाम और आजाद हमारा क्या है, हम रहे रहे न रहें।
मरते बिस्मिल रोशन लहरी अश्फाक अत्याचार से,
होगे पैदा सैकडो उनके रुधिर की धार से।।

गणपतसिह पवार,अध्यक्ष
आर्यवीर दल जोधपुर

---

कृण्वन्तो विश्वमार्यम् (समग्र विश्व को आर्य बनाओ)

## आर्यसमाज–गांधीधाम

महर्षि दयानन्दमार्ग झडा चौक के पास, गाधीधाम(कच्छ)–370201–गुजरात

दूरभाष–02836–31223 फैक्स–39674

### एक करोड़ रुपये की लागत से बने "वैदिक संस्कार केन्द्र" का उद्घाटन 26 से 30 मार्च,2003

भारत की आदर्श तथा विश्व प्रसिद्ध–आर्यसमाज नवयुवकों द्वारा सचालित है जो अनेकविध वेदप्रचार, मानवसेवा की प्रवृत्तिया कर रही है। कच्छ में आये भूकप में आर्यसमाज द्वारा जो राहतकार्य किया गया उसका मुख्य केन्द्र गाधीधाम में था तथा इस राहत केन्द्र के द्वारा 32 विदेश से आये कन्टेनर, 112 भारत से आये ट्रक सहित करीब 25 करोड़ की राहत सामग्री बाटी गयी। 1000 शवों को मलबे से निकालकर उनकी अत्येष्टि की गयी। भूकप में अनाथ हुए बच्चो का आश्रयस्थल 'जीवन प्रभात' खोला गया है।

365 दिन एव दिनभर सक्रिय इस सस्था के समर्पित नवयुवकों की टीम ने 1 करोड़ की लागत से "वैदिक सस्कार केन्द्र" का निर्माण फरवरी 2000 में भूकप से पूर्व किया था। भूकप तक इस भवन का ढाचा बन चुका था। इस ढाचे में 60 फुट चौडा बिना पिलर का एव 100 फुट लबा हॉल भी बन चुका था परन्तु परम पिता की कृपा से एव मजबूत निर्माण के हाने के कारण भवन गिरा नही। कुल 26000 फुट के निर्माणवाले इस भवन में तल मजिल पर 4 प्रवृत्तियो के खड हैं। प्रथम तल पर एक हजार लोग बैठ सके ऐसा बाल्कनी सहित हॉल है एव द्वितीय तल पर 11 आधुनिक कमरे हैं। भवन में लिफ्ट भी लगी है।

इस भवन को भूकम्प के बाद पूरा किया गया है। तल मजिल पर 8000 फुट की जगह मे प्रवृत्तियों के जो 4 विभाग बने थे उन्हें कमरों में परिवर्तन कर अनाथ हुए बच्चो के निवास हेतु उपयोग किया जा रहा है। इन बच्चों का स्थायी 65000 फुट का आधुनिक विशाल सकुल 'जीवन प्रभात' तीन करोड रुपये के खर्च से 2 एकड परिसर में निर्माणाधीन है। वैदिक सस्कार केन्द्र जो बनकर तैयार है उसका उद्घाटन एव वेदप्रचार कार्यक्रम 26 से 30 मार्च 2003 तक होगा। आर्य समाज गाधीधाम का वेदप्रचार कार्यक्रम भी अनूठा होता है। यहा कार्यक्रम की विशालता भव्यता उपदेश सुचारू प्रबन्धन कार्यकर्ताओ का दीवानापन दिल खुश कर देने वाले होते हैं।

सभी महानुभावों से प्रार्थना है कि आपकी निवास व भोजन की निशुल्क व्यवस्था हम करेंगे। आप अभी से दलबल के साथ आने का मन बना लीलिए। आपको महर्षि दयानन्द का स्वप्न पूरा होता दिखेगा। आपकी सारी शिकायतें आर्य समाज में काम नहीं हो रहा दूर हो जावेंगी। आप प्रेरणा लेकर जावेंगे अनेक चीजें अनुकरणीय मिलेगी।

कार्यक्रम का विस्तार विवरण पत्र पत्रिकाओं द्वारा आपको सूचित हाता रहेगा। आप पत्र लिखेंगे तो मार्च का निमत्रण पते पर भेज दिया जावेगा।

विनीत

पुरुषोत्तम भाई पटेल प्रधान
मोबाईल 9825225191

वाचोनिधि आर्य महामत्री
मोबाईल 9824221332

---

## अच्छे लोगों को बुरा समय क्यों देखना पड़ता है

प्रत्येक क्रिया का कोई न कोई कारण अवश्य होता है। कारण पहले–क्रिया बाद में म पहले कर्मफल बाद में। सफल वैद्य रोगी के रोगा का कारण जानने के लिए प्रथम जाच करता है। भूमण्डल में जब कोई हलचल होती है भू–गर्भ शास्त्री हलचल के कारणों का अध्ययन करते हैं। हरिद्वार कुम्भ के मेले में ऋषिवर दयानन्द पाखण्ड खडिनी पताका फहराते हुए हुकार लगाते हैं कि ऐ दुनिया के लोगो! यदि सुख शाति और समृद्धि चाहते हो तो 'वेदो की ओर लौटो' वेदोऽखिलो धर्म मूलम। लोग आते है ऋषि का व्याख्यान सुनते हैं और चले जाते हैं। स्वचनो का अपेक्षित प्रभाव लोगो के मानस पर न पडता देख दयानन्द बेचैन है। क्या कारण है? योग साधना के बल से कारण का पता लगाते हैं। आओ विषय के मुख्य बिन्दु पर चर्चा करें। हमारे ऋषियों ने युगों–युगों पूर्व स्वान्वेषण से बताया किजिस प्रकार से यज्ञ कुण्ड में डाली गयी आहुति यज्ञकर्ता के साथ–साथ ससार के प्राणी मात्र का कल्याण करती है ठीक उसी प्रकार काम क्रोध लोभ मोह और अहकार के वशीभूत हाकर जो कार्य सम्पादित किए जाते हैं उन कर्मो का कुप्रभाव कर्ता के साथ–साथ ससार के समस्त जड चेतनादि को प्रभावित करते हैं। उक्त पच विकारों के दुष्परिणाम समय–समय पर विश्व को भुगतने पडे और क्रमश भुगतने पड़ रहे हैं। इतिहास साक्षी है इन्हीं पच विकारों के चलते लकाधिपति रावण का सर्वनाश हुआ इन्हीं पच विकारों ने ही महाभारत जैसे महाविनाशक विश्व युद्ध का सृजन किया, जिसके चलते आर्य जाति आज तक नहीं उबर पायी। इन्हीं विकारों के चलते क्षत–विक्षत जगत जननी भारत माता कराह रही है सूर्योदय से पूर्व गौमाता के साथ–साथ हजारों मूक पशुओं का वध कर दिया जाता है। मातृ शक्ति की दुर्गति हो रही है ससार के तमाम मत–मतान्तरों द्वारा आर्य सस्कृति सभ्यता की हत्या की जा रही है।

उक्त शीर्षक को ग भीरता से लेते हुए मैं स्पष्ट उल्लेख करना चाहता हू कि इन्हीं पच विकारों के चलते 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्' का जय घोष करने वाले आर्य सस्कृति के पोषक 'इद न मम्' के स्थान पर "इदम मम्' का मत्रपाठ करते हुए वैदिक सिद्धान्तों की अर्थी निकाल रहे हैं। जो आर्य जगत के लिए चिन्तनीय विषय है। साराश इन्हीं पच विकारों के चलते राक्षसी वृत्ति का खूनी पजा सर्वत्र हावी है जिसके चलते मानवता कराह रही है देव वृत्ति त्रस्त है। ध्यान रहे नदिया जब तक अपनी सीमाओं में बंध कर बहती हैं सुखद वातावरण बनाती हुई फसलों को प्राण प्रदान करती हैं लेकिन वही नदिया जब बाढ़ का रूप धारण करती हैं तब चारों ओर दुःख के पहाड़ टूट पड़ते हैं और फसलों की रक्षक भक्षक बन जाती है।

रामगोपाल गुप्ता कोषाध्यक्ष, आर्यसमाज
नि.–सरायें बागरमऊ उन्नाव उ प्र
फोन–05144–51116

